है- *काव्योपयोगिशब्दार्थोपस्थितिः प्रतिभामयी। नैपुण्यं लोकशास्त्राणां विधाज्ञानं च करणम्।।*उन्होंने काव्यहेतु में प्रतिभा एवं व्युत्पत्ति को तो माना पर अभ्यास को स्वीकार नहीं किया। यद्यपि उन्होंने रस के स्वरूप एवं उसके आत्मत्व के विषय में कुछ नहीं कहा किन्तु प्रक्षोभरस एवं राष्ट्रभक्ति रस के रूप में दो नये रसों को जोडा है। प्रक्षोभरस का लक्षण इस प्रकार है – *स्थायीभावोऽस्य संवेगः स च संवेदनात्मकः। आलम्बनं च सन्तापो दलितानां च पीडनम्। उद्दीपनं परौद्धत्यं दीनानां शोषणं छलम्। अनुभावोऽस्य सङ्घर्षचेष्टा-क्लेश-समुद्भवः। व्यभिचारिण एतस्यामर्षावेगदयादयः। सुखिनः सन्तु सर्वेऽपीति प्रक्षोभस्य भावना।।* इसी प्रकार उनके अनुसार राष्ट्रभक्ति रस का लक्षण अधोलिखित है–*स्थायीभावोऽस्य राष्ट्रस्यानुरागस्तद्धितावहः। आलम्बनं च राष्ट्रस्य जीवनाहुतिभावनम्। उद्दीपनं च राष्ट्रस्य शान्तिभङ्गोऽथ वञ्चनम्। अनुभावोऽस्य राष्ट्रस्य संरक्षण-विचेष्टितम्।। व्यभिचारिण एतस्य हुतात्मत्वादि-भावना। राष्ट्रं सुरक्षितं भात्विति पोषमुपेत्यसौ।।*

**अभिनव काव्यप्रकाश** - आचार्य गिरिधरलाल व्यास ने अभिनवकाव्यप्रकाश नाम से काव्यशास्त्र-ग्रन्थ लिखा है। 3782 कारिका-संबलित यह ग्रन्थ दो भाग एवं 13 उन्मेषों में विभक्त है और इस ग्रन्थ पर मम्मट-कृत काव्यप्रकाश का स्पष्ट प्रभाव है। उन्होंने काव्य के लिये कविकर्म शब्द का प्रयोग किया है और दोषरहित, सगुण एवं सालङ्कृत लोकोत्तरचमत्कारी शब्द एवं अर्थ को काव्य माना है – *लोकोत्तरचमत्कारि वर्णनानिपुणं हि यत्। कविकर्म भवेत् काव्यमालङ्कारिकसम्मतम्।। तत्र निर्दोष-शब्दार्थगुणवत्त्वेच्युतोऽब्रवीत्। गद्यादिबन्धरूपत्वं काव्य-सामान्यलक्षणम्।।* उन्होंने काव्य-प्रयोजन को व्याख्यायित करते हुये कहा है - *काव्यस्य प्रयोजनं तु परमनिर्वृत्तिरेव च। रसो वै स रसं लब्ध्वाऽऽनन्दीभवति नित्यशः। इत्यादि श्रुतिवाक्यैर्हि मता परमनिर्वृतिः।।* उन्होंने प्रतिभा, व्युत्पत्ति एवं अभ्यास को काव्यहेतु माना है –*कामं पुरुषमूर्तिना पर्याप्ता प्रतिभा भवेत्। अस्मादृश-जनानां तु व्युत्पत्त्यभ्याससंयुता।।*

**रसवसुमूर्ति** - चन्द्रमौली द्विवेदी ने रसवसुमूर्ति नाम से एक काव्यशास्त्र-ग्रन्थ की रचना की जिसमें उन्होंने रस, भाव, रसाभास, भावाभास, भावशान्ति, भावोदय, भावसन्धि, भावशवलता आदि की चर्चा की है।

**सौन्दर्यकारिका** – आचार्य जगन्नाथ पाठक ने सौन्दर्यकारिका नाम से एक लघु काव्यशास्त्रीय ग्रन्थ लिखा जो उनके ही काव्य विच्छित्तिवातायनी के परिशिष्ट में छपा है। प्राच्य पाश्चात्य सौन्दर्यतत्त्व को इस पुस्तक में निरूपित किया गया है। कुछ पाश्चात्य विचारक ऐन्द्रियक संवेदन को सौन्दर्य मानते हैं। कुछ भारतीय विद्वान् अंगों के सन्निवेश को ही सौन्दर्य कहते हैं। पर पाठक जी का मत है कि अलग होने की स्थिति में ये दोनों ही सौन्दर्य को समग्रतया स्पर्श नहीं करते - *संवेदनमैन्द्रियकं सौन्दर्यं केचिदाहुराचार्याः। अवयवानां सुमनोज्ञानां सन्निवेश इति।*



**साहित्यसन्दर्भ** - आचार्य शिवजी उपाध्याय ने साहित्यसन्दर्भ नाम से एक कारिकामय काव्यशास्त्र-ग्रन्थ की रचना की है और उसकी वृत्ति भी लिखी। छह अध्यायों में विभक्त इस कृति

में रसतत्त्व, काव्यस्वरूप, धर्मधर्मीभाव, साहित्यस्वरूप, सौन्दर्य एवं रसबोध की विवेचना की गई है। परम्परा का अनुसरण करते हुये उन्होंने रस को ब्रह्मानन्दसहोदर माना है –*रसोऽयं तेन सम्प्रोक्तो ब्रह्मानन्दसहोदरः*। (साहित्यसन्दर्भ, पृ.14) काव्य को परिभाषित करते हुये उन्होंने कहा है - जिसके लिये लोक सस्पृह है, जिसको पाने के लिये वह परमोत्सुक रहता है और जिसको पाकर भी उसकी उत्कण्ठा बनी रहती है वही सुन्दर काव्य है। साहित्यसन्दर्भ (पृ.14) में कहा गया है - *यदर्थं सस्पृहो लोकः यदाप्तुं परमोत्सुकः। यदाप्य परिभुज्यापि सोत्कण्ठस्तद्धि सुन्दरम्।।*

**काव्यसिद्धान्तकारिका**- आचार्य अमरनाथ पाण्डेय ने काव्यसिद्धान्तकारिका तथा संस्कृतकविशिक्षा के नाम से दो काव्यशास्त्र ग्रन्थ लिखा। काव्यसिद्धान्तकारिका में उन्होंने कविता को इस प्रकार परिभाषित किया –*याऽऽह्लादं तनुते मनो रमयते सूते च कीर्तिं ध्रुवां, या धाम्नातिशयेन धामनि परे कल्याणमालिङ्गति। छित्त्वा बन्धनमञ्जसा समुदितैरर्थैर्मनोहारिभिः, सा कान्ता कविता शिवेन महसोदञ्चत्वनन्तायतिः।* उन्होंने काव्यसिद्धान्त-कारिका में शक्ति एवं निपुणता दोनों को एक साथ काव्यहेतु माना है – *न केवला शक्तिरुदेति सिद्ध्यै न नैपुणी कारणतामुपैति। द्वयोः परां प्रीतिमलौकिकस्य काव्यस्य हेतुं प्रतिपादयामः।।* काव्यसिद्धान्तकारिका में उन्होंने शब्द की अपेक्षा अर्थ को प्रधानता दी है – *भाषाविधानं न तथा प्रधानमर्थो यथा वर्तत इत्यभीष्टम्।* उनके मतानुसार प्रेम-प्रतिष्ठा में दत्तचित्त कवि समाज का हित करता है – *प्रेम-प्रतिष्ठापन-दत्तचित्तः कविः समाजस्य हितं विधत्ते।* उनका मानना है कि कविता को देश एवं काल के बन्धन में बाँधा नहीं जा सकता है – *न कालबद्धा न च देशबद्धा कविता हिताय।*

**वागीश्वरीकण्ठसूत्रम्** – श्री हर्षदेव माधव ने वागीश्वरीकण्ठसूत्रम् नाम से नया काव्यशास्त्र लिखा जो छह अध्यायों में विभक्त है। यहाँ प्राच्य एवं पाश्चात्य काव्यशास्त्रों के मध्य में एक सेतुनिर्माण का प्रयास हुआ है। प्रथम अध्याय में कवि की अनुभूति, भावना आदि की चर्चा है। लोक एवं लोकोत्तर अपूर्व-वर्णनक्षम कविकर्म को काव्य माना गया है –*लोक-लोकोत्तरापूर्ववर्णनक्षमं कविकर्म काव्यम्* (1.13) तथा स्पन्दशील प्रतिभा को काव्यहेतु - *स्पन्दशीला प्रतिभा तस्य कारणम्* (1.12) । उन्होंने उत्तम, उत्तम-मध्यम एवं मध्यम भेद से काव्य का तीन भेद माना है। द्वितीय अध्याय में युगप्रभाव से प्रचलित वादों का निरूपण है - सामाजिक-वास्तववाद, अस्तित्ववाद, नारीवाद, नेतिवाद, रहस्यवाद, परावास्तववाद, बिम्बवाद, प्रतीकवाद, प्रगतिवाद, सौन्दर्यवाद एवं फ्रोइडवाद आदि। तृतीय अध्याय में बिम्ब-तत्त्वों की आलोचना के क्रम में एझरा पाउंड, कोलरिज, ल्युइषो, उमाशङ्कर जोषी, सुरेश जोशी तथा नगेन्द्र आदि के मतों की व्याख्या की है। चतुर्थ अध्याय में पाश्चात्य काव्य-विधाओं की परिभाषा प्रदत्त है। पञ्चम अध्याय में उन्होंने कहा है कि रसों से केवल आनन्दानुभूति ही नहीं होती - सर्वरसैर्न केवलमानन्दानुभूतिः (पृ.298)। यहाँ चार वासनाओं का उल्लेख है – मैत्री, करुणा, मुदिता और उपेक्षा। मैत्री एवं मुदिता में ही आनन्दानुभूति होती पर करुणा और उपेक्षा में आनन्दानुभूति नहीं

होती। यद्यपि भावों से रसनिष्पत्ति होती है किन्तु भाव के सुख-दुःखात्मक होने के कारण रस भी सुख-दुःखात्मक होता है – *मैत्री- मुदितयोरानन्दानुभूतिः। करुणोपेक्षयोर्दुःखानुभूतिः। भावेभ्यो रसनिष्पत्तिर्भवति। किन्तु भावा एव सुख-दुःखात्मका वर्तन्ते* (पृ.298)। षष्ठ अध्याय में अलङ्कारों का निरूपण है जिन्हें वासनामूल के आधार पर बाह्य एवं आभ्यन्तर भेद से वर्गीकृत किया गया है

**काव्यतत्त्वसमन्वितिः** – बनमाली बिश्वाल ने समकालिक संस्कृत-साहित्य की नवीन प्रवृत्तियों को समेटते हुए काव्यतत्त्वसमन्वितिः नाम से एक अभिनव काव्यशास्त्र लिखा है जहाँ सभी प्राचीन अर्वाचीन काव्यशास्त्रीय मतों का समन्वय करने का प्रयास किया गया है। यहाँ किसी भी आचार्य या उनकी स्थापना की आलोचना नहीं की गई है। प्रत्युत यहाँ सभी मतों का यथासम्भव पोषण/ समर्थन किया गया है। यहाँ प्रायः सभी साहित्यिक प्रवृत्तियों की परिभाषाएं की गई हैं पर प्रस्तुत पुस्तक में पद्यकाव्यों में विनोदकाव्य, शास्त्रकाव्य, प्राचीरकविता, उत्तर-आधुनिकतावादपरक कविता, बौद्धसाहित्यमिश्रित कविता, सञ्चारमाध्यम कविता तथा गद्यकाव्यों में टुप्-कथा, स्पशकथा, कान्तारकथा, त्रासदकथा तथा चित्रकथा आदि की परिभाषाएं इसी काव्यशात्रीय ग्रथ के आधार पर दी गई हैं। एतदतिरिक्त अन्य विधाओं के लक्षण यथास्थान मूलपुस्तक काव्यतत्त्वसमन्विति में वर्तमान हैं। उदाहरण स्वरूप केवल सौन्दर्यतत्त्व पर ही यहाँ शताधिक कारिकाएं हैं जिन में से कुछ ही कारिकाओं को यहाँ उद्धृत किया जा रहा है। शब्द एवं अर्थ के समुदाय को जब तक सौन्दर्य का स्पर्श प्राप्त नहीं होता है तब तक वह काव्यत्व-दशा को प्राप्त नहीं होता - *शब्दार्थसङ्ग्रहेणैव काव्यं नानुमतं क्वचित्। सौन्दर्यस्पर्शमात्रेण काव्यं नु झङ्कृतं नवम्।।* प्रस्तुत ग्रन्थ में सौन्दर्य की अनेक परिभाषाएं की गई हैं। पर यहाँ दो या तीन का उल्लेख करना पर्याप्त होगा। वस्तुतः सौन्दर्य में कभी तृप्ति का अवसान नहीं होता है। द्रष्टा जब तक देखता रहता है तब तक सौन्दर्यसम्पन्न वस्तु प्रतिक्षण कुछ नया-नया ही दीखता है - *अवसानं न तृप्तेश्चेत् सौन्दर्यं कथ्यते वुधैः। यावत्पश्यति लोकस्तद् भवत्येव नवं नवम्।।*सौन्दर्य एक अद्भूत प्रकार का चुम्बक है। जो देखना ही नहीं चाहता उसे भी आकृष्ट करता है- *सौन्दर्यं चुम्बकं किञ्चिदाकर्षति मनो बलात्। यश्च न वाञ्छति द्रष्टुं तमप्याकर्षति ध्रुवम्।* सौन्दर्य को इदमित्थं परिभाषित नहीं किया जा सकता है, न उसकी इयत्ता के वारे में अनुमान लगाया जा सकता है। वह अव्यक्त, अव्याख्येय एवं अनिर्वचनीय है - *ईदृशमिदमित्थञ्च ह्येतावन्मात्रकं पुनः। सौन्दर्यविषये वक्तुं वस्तुवत्तु न शक्यते।।* नारी के सौन्दर्य से जैसे समग्र जगत् पुलकित हो जाता है, उसी प्रकार काव्यसौन्दर्य से भी यह लोक रोमाञ्चित हो उठता है - *नारीसौन्दर्यसामर्थ्याद्यथा पुलकितं जगत्। तथा रोमाञ्चितो लोकः काव्यसौन्दर्यसङ्गतेः।।* जैसा कि अन्य आचार्यों ने माना है सौन्दर्य को यहाँ भी काव्यसर्वस्व माना गया है परन्तु इसे एक स्वतन्त्र तत्त्व के रूप में मानने की आवश्यकता नहीं समझी गई है, क्योंकि सौन्दर्यतत्त्व रसालङ्कार-तत्त्वों में ही गतार्थ है - *रसालङ्कारतत्त्वेषु सौन्दर्यं नु समाहितम्। स्वतन्त्र-तत्त्वरूपेण स्वीकृतौ न प्रयोजनम्।।* **-0-**

## द्वितीय परिच्छेद
## समकालिक संस्कृत-पद्य-साहित्य

इस परिच्छेद में समकालिक संस्कृत-साहित्य के सभी अर्वाचीन विधाओं में से केवल पद्य में विकसित एवं विकासशील नवीन विधाओं एवं उनके आधुनिक स्वरूप पर विचार किया जाना सुनिश्चित है। साथ ही यहाँ पद्य-विधा के तमाम भेद, उपभेदों को सोदाहरण व्याख्यायित करने का भी प्रयास किया गया है।

**समकालिक काव्य-विधाएं** –समकालिक काव्य-शास्त्रियों ने अपने अपने काव्यशास्त्र–ग्रन्थ में समकालिक काव्य-विधाओं की नवीन परिभाषा देने का प्रयास किया है। यहाँ क्रमशः उन परिभाषाओं के विशेषताओं पर संक्षेप में कुछ विचार प्रस्तुत है।

**महाकाव्य**– संस्कृत-साहित्य में महाकाव्य कोई नवीन विधा नहीं है। अन्य भारतीय भाषा-साहित्य में भी महाकाव्य लिखे जाते रहे। पर आज अन्य भाषाओं में महाकाव्य लिखने की परम्परा अवरुद्ध सी हो गई है। किन्तु समकालिक संस्कृत-रचनाकारों ने आज भी महाकाव्य लिखने में तत्परता दीखाई है। इस अत्याधुनिक काल में भी तमाम नई काव्य-विधाओं के साथ–साथ अनेक महाकाव्य लिखे जा रहे हैं, यद्यपि इसके स्वरूप में अनेक उल्लेखनीय परिवर्तन देखे जा सकते हैं। इन परिवर्तनों को मान्यता देने के लिये अर्वाचीन काव्यशास्त्रियों ने महाकाव्य की नई परिभाषा बनाई है। रहस बिहारी द्विवेदी ने नव्यकाव्यतत्त्वमीमांसा में महाकाव्य की परिभाषा करते हुये लिखा है - *सर्गैर्वृत्तैश्च बद्धं सहृदयहृदयाऽऽह्लादि-शब्दार्थरम्यम्। संवादैश्चोच्चशिल्पैः सतत-रसमयं ग्रन्थिमुक्तं समृद्धम्।। पात्रं स्याद् यस्य मुख्यं परमगुणयुतं लोकविख्यातवृत्तम्। भव्यं लोकस्वभावं महदपि महतां तन्महाकाव्यमाहुः।।*

अभिराज राजेन्द्र मिश्र ने भी महाकाव्य की सुदीर्घ परिभाषा की है। उन्होंने '*तत्रैको नायकः शूरः*' जैसी उक्ति की उपेक्षा करते हुये अपनी स्थापना इन शब्दों से व्यक्त की है –*सर्गबन्धो महाकाव्यं लोकवन्द्य-जनाश्रयम्। ख्यापयद् विश्वबन्धुत्वं स्थापयद् विश्वमङ्गलम्। नायकस्तत्र देवस्स्यात् प्रजाबन्धुरथ नृपः। चारुचर्योऽथवा कोऽपि सज्जनश्चरितोज्ज्वलः।। ...करणीयं महाकाव्यस्याभिधानं यशस्करम्।।*

आधुनिक काल में भी शताधिक महाकाव्य लिखे गये। अभिराज राजेन्द्र मिश्र का जानकीजीवनम् 1988 में प्रकाशित हुआ। विश्वामित्र जब राम को यज्ञकर्म में सहायता के लिए वन-गमन हेतु अभ्यर्थना करते हैं तब दशरथ की स्थिति दयनीय वर्णित है – *प्राणैर्विना दशरथीभवितुं न शक्तौ दृष्टिं विना दृगुभयं ननु मोघजन्म । किं वा करोमि तदहं वितथं न भाषे रामं विना क्षणमपि श्वसितुं न शक्यम्। (4.25)*। आचार्य रेवाप्रसाद द्विवेदी का महाकव्य उत्तरसीताचरितम् तथा स्वान्त्र्यसम्भवम् भी उल्लेखनीय है। इच्छाराम द्विवेदी ने 'वामनचरितम्' ((1997 नाम से महाकाव्य लिखा है।15 सर्ग विशिष्ट इस महाकाव्य में श्रीमद्भागवत की वामनकथा को काव्य-

विषय बनाया गया। काव्य में चारुता-सम्पादन के लिए स्वयं कवि ने स्था- स्थान पर कुछ दृश्यों की कल्पना की- *प्रियो यदा चञ्चलनेत्रकोणैः प्रियाऽपि चापाङ्गनिदर्शनेन । प्रवक्तुकामौ भवतः समाजे स शाब्दबोधोऽद्भुत एव लोके।।(12.5)* हाल ही में कवि श्रीरवीन्द्रकुमार पण्डा का श्रीसयाजीगौरव-महाकाव्यम् (2019) प्रकाशित है जिसमें 29 सर्ग और 1500 पद्यों में बडौदा के महाराजा श्री सयाजीराज जी की गौरवगाथा वर्णित है। कवि श्री निरञ्जन मिश्र ने भी हरिद्वारस्थ मातृसदन आश्रम के सन्त निगमानन्द पर 23 सर्गविशिष्ट एक महाकाव्य लिखा गङ्गापुत्रावदानम् (2013) नाम से जिसे साहित्य अकादमी पुरस्कार से सम्मानित किया गया।

**खण्डकाव्य**– विश्वनाथ ने साहित्यदर्पण में खण्डकाव्य के लक्षण करते हुये कहा - *खण्डकाव्यं भवेत् काव्यस्यैकदेशानुसारि यत्*।अर्थात् खण्डकाव्य महाकाव्य का एकदेशानुसारी होता है। घटनाओं का एकदेश वर्णन एवं चरित्रों की सीमितता आदि इस विधा की विशेषता रही है। गीतिकाव्य को भी खण्डकाव्य की आख्या दी गई है। इस प्रकार कालिदास का मेघदूत एक खण्डकाव्य ही है।अभिराज राजेन्द्र मिश्र ने अपनी खण्डकाव्य की परिभाषा में साहित्यदर्पण के लक्षण को विस्तार प्रदान करते हुये कहा है कि उसमें नायक के पुरुषार्थ का या जीवन का आंशिक वर्णन होता है - *कस्यचित्पुरुषार्थस्य वर्णनन्तु यदांशिकम्। जीवनस्याथवा नेतुः खण्डकाव्यं तदुच्यते।। खण्डकाव्यमिदञ्चैव स्वेतिवृत्तानुरोधतः। विविधान्यविधानानि पृथगर्थानि गच्छति।।*

राजेन्द्र जी ने राजस्थान संस्कृत अकादमी से प्रकाशित अपने आलेख 'संस्कृत-कविता का प्राचीन एवं नवीन परिदृश्य' में गीतगोविन्द-परम्परा में लिखी गई रागकाव्यों को गीतिकाव्य मानने का आग्रह किया है। आचार्य जानकी वल्लभ शास्त्री की काकली (1925) एवं श्रीनिवास रथ के तदेव गगनं सैव धरा अर्वाचीन गीतिकाव्य के कुछ विशिष्ट उदाहरण हैं। मिश्र जी ने राधावल्लभ त्रिपाठी के गीतधीवरम् को प्राचीन रागकाव्य एवं अर्वाचीन गीतिकाव्य की उपजाति माना है।

श्रीनिवास रथ ने 'तदेव गगनं सैव धरा' नाम से एक प्रसिद्ध खम्डकाव्य लिखा। जीवन की गति को वर्णित करने वाली कुछ पङ्क्तियां पाठकों के लिये यहाँ उद्धृत करना चाहूँगा – *जीवनगतिरनुदिनमपरा / तदेव गगनं सैव धरा।/ पाप-पुण्यविधुरा धरणीयं / कर्मफलं भवताssदरणीयम् / नैतद् वचोSधुना रमणीयम्/ तथापि सदसद् विवेचनीयम्। /मतिरतिविकला/ सीदति विफला/ सकला परम्परा।/तदेव गगनं सैव धरा।*

भास्कराचार्य त्रिपाठी ने संस्कृत में रूपक, खण्डकाव्य, गीतिकाव्य आदि की रचना की है। इन की रचनाएं 'दूर्वा आदिपत्रिका-ओं में प्रकाशित हैं। "मृत्कुटम्" यह खण्डकाव्य कवि की विशेष उपलब्धि है। इस संग्रह में गर्भावस्था से लेकर वार्धक्य तक सभी अवस्थाएं सूक्ष्म-पर्यवेक्षणपूर्वक प्रस्तुत हैं । उदाहरण के लिए उस काव्य से एक पद्य यहाँ उद्धृत है- *दुग्धाब्धिः कृत्स्नगेहे विलुलितमधुरा दुग्धधारा मुखाब्जे/मुग्धाभिर्गीयमानं स्वरगृहमभितो मङ्गलं दुग्धगन्धि।/*

*दन्ताली दुग्धमुग्धा कलितकिलकिला दुग्धसौख्यानि दुग्धम्/ मृत्कुटे दुग्धरागं भजति वसुमती स्नाप्यते दुग्धपूरैः॥* (मृत्कुटम् 11)

**स्तोत्रकाव्य** - रहस विहारी द्विवेदी ने स्तोत्रकाव्य की परिभाषा करते हुये कहा है कि स्व इष्टदेव-रति को व्यक्त करने हेतु कवि स्तोत्र-संज्ञक देवभक्तिमय काव्य की रचना करता है *इष्टदेवरतिं स्वीयां व्यक्तीकुर्वन् कविः पराम्। देवभक्तिमयं काव्यं कुरुते स्तोत्र-संज्ञकम्* ॥ अभिराज राजेन्द्र मिश्र ने भी स्तोत्रकाव्य, गीतिकाव्य, नीतिकाव्य तथा शतक-काव्य की परिभाषा एक साथ प्रस्तुत की है। उनके अनुसार काव्य गीततत्त्व-प्रयोग से गीतिकाव्य, देवस्तुति-प्रवृत्ति से स्तोत्रकाव्य, पद्यों की शतसंख्या से शतक-काव्य तथा नीतियों के सम्पादन से नीतिकाव्य कहलाता है - *अन्यापदेशकाव्यं तत् प्रवृत्त्यान्योक्तिनिष्ठया। गीतिकाव्यं तदेवोक्तं गीततत्त्व-प्रयोगतः। देवस्तुति-प्रवृत्त्या च स्तोत्रकाव्यं तदुच्यते। पद्यानां शतसंख्यत्वाच्छतकाख्यं तदेव हि। सम्पादनाच्च नीतीनां नीतिकाव्यं न तत्पुनः। एवमेवाभिधाऽप्यन्या तत्तद्वृत्त्यनुरोधतः॥*

आचार्य सदाशिव प्रहराज की स्तुतिमालिका, संक्षिप्तं श्रीरामश्रीकृष्णचरितम्, शरणागतिस्तोत्रम्, मिथिला प्रसाद त्रिपाठी के श्रीहनुमत्-स्तोत्रम् आदि स्तोत्रकाव्य के कुछ उदाहरण हैं। साम्प्रतिक संस्कृत-स्तोत्रसाहित्य को विन्ध्येश्वरी प्रसाद मिश्र का भी महत्त्वपूर्ण योगदान है। इनकी महाकालेश्वरस्तुतिपञ्चरत्नम् में महाकालेश्वर को समर्पित पाँच भक्तिपरक स्तुतियाँ हैं - १. महाकालेश्वरसुप्रभातम्, २. महाकालेश्वरमानसपूजा, ३. महाकालेश्वरदण्डकम् ४. महाकालेश्वराष्टकम् तथा ५. महाकालनीराजनम्। उदाहरण के लिए ''महाकालेश्वरसुप्रभातम्'' से एक उदाहरण प्रस्तुत है जिस में ब्राह्ममुहुर्त में घण्टाशंख के शब्द और नगाड़ों की ध्वनि के साथ स्तुतिगानपूर्वक की जाने वाली महाकालेश्वर की भस्म आरती का सुन्दर चित्रण है - *घण्टाशंखरवैः समं सुपटहध्वानेऽथ गानोर्जिते/ भस्मोद्धूलनमङ्गलार्चनविधौ स्यात्सुप्रभातं तव।/ श्रेयोवर्षणहर्षणं त्विह महाकालेश्वर! प्राणिनाम्/ श्रेयोवर्षणहर्षणं त्विह महाकालेश्वर! प्राणिनाम्॥*

बनमाली बिश्वाल के भक्तिगीतसंग्रह 'दारुब्रह्म' (2001) ओडिआ-भजनों की शैली में प्रस्तुत भगवान् जगन्नाथ की स्तुति में कवि की उक्ति इस प्रकार है - *अहमस्मि त्वदभावे जल-हीन- रात्रौ कदा रमते किं कुमुदस्य मनः-अमावास्या / तडागस्य मीनः? तथाऽस्म्यहं यथा दिवा सूर्यं विना सूर्यमुखि पुष्पम् मुखम्। अहमस्मि त्वदभावे वंशीं -प्रतिदिनं सकृद् यदि न पश्यामि जगन्नाथ / अहमस्मि कृष्णं विना राधा का / विना कृष्णो गोपपुरेचिद् यमुनायास्तीरे।* इस संग्रह में पुरुषोत्तम श्रीजगन्नाथसम्बद्ध 59 गीत संगृहीत है। हाल ही में पद्यबन्धा 14 में श्री बिश्वाल का नवदुर्गायणम् प्रकाशित है।

**शतक-काव्य** - रहस विहारी द्विवेदी शतक-काव्य को परिभाषित करते हुये कहते हैं कि शत-संख्यक पद्योंसे किया गया काव्य शतक-काव्य कहलाता है। यह शतक-काव्य प्रायः एक ही विषय पर लिखा जाता है- *शतपद्यैः कृतं काव्यं शतकं कथ्यते बुधैः। एकस्मिन् विषये प्रायः*

*काव्यमेतद् विरच्यते।* अभिराज राजेन्द्रमिश्र विरचित पराम्बाशतकम् तथा श्रीयुगलशतकम्, गोविन्दचन्द्रमिश्र के वैजयन्तीशतकम् तथा मन्दिरेश-शतकम्, बनमाली बिश्वाल का वदरीश-शतकम्, केदारेश्वरशतकम्, प्रमोदकुमार मिश्र का भुवनेश्वर-शतकम्, परमेश्वरसाहु का श्रीरामशतकम् आदि शतक-काव्य के कुछ उदाहरण हैं।

**गीत एवं गीतिकाव्य**- रहस विहारी द्विवेदी गीत एवं गीतिकाव्य की परिभाषा करते हुये कहते हैं कि एक ही विषय पर लिखा हुआ रागलक्षणसम्पन्न गेय गीत ही गीतिकाव्य है जो मुक्तक रूप होता है और कविगोष्ठियों में प्रस्तुत किया जाता है - *रागलक्षणयंयुक्तं गेयं गीतं ध्रुवान्वितम्। एकस्मिन् विषये रागे गीतानां तु समुच्चयः।। किन्तु गीतं भवेन्मुक्तं स्वयं पूर्णं स्वकथ्यतः। प्रायशः कविगोष्ठीषु गीतमेव प्रशस्यते।।*

**रागकाव्य** - जयदेव के गीतगोविन्द की परम्परा आगे बढ़ती रही और रागकाव्यों की रचना से संस्कृत-रचना-विश्व सम्पन्न होता रहा। आधुनिक रागकाव्यों में नवीन विषयवस्तु के साथ-साथ प्राचीन वस्तुओं के परिवर्तित स्वरूप भी आये हैं। रहस विहारी द्विवेदी ने नव्यकाव्यतत्त्वमीमांसा में गीत एवं रागकाव्य की परिभाषा इस प्रकार किया है – *लोकोत्तराह्लादमयं प्रसन्नं / सङ्गेयतालध्रुवकानुबद्धम्। नाट्यकृतेऽपि युक्तम् / नृत्यत्पदाङ्कं किल रागकाव्यम्।।* गीतगोविन्द की रागकाव्य-परम्परा में विश्वनाथ सिंह के संगीतरघुनन्दनम् की रचना हुयी। ओगेटी परीक्षित शर्मा ने ललित-गीता-लहरी की रचना की है। गीतजानपदम् में उन्होंने लोकगीत के अन्तर्गत धीवरगीत, श्रमिकगीत, कर्षकगीत आदि लिखा।श्रीशर्मा ने संस्कृत में मांझियों के गीत, डिस्को-गीत की भी रचना कर डाली। कुछ लोगों ने इसे अश्लील-प्रदर्शन भी कहा है, क्योंकि ये संस्कृत-भाषा और उसकी परम्परा के साथ मेल नहीं खाती। प्राचीन से अभिनव का सर्जन साहित्य में परम्परा का आशय समझा जाता है। राधावल्लभ त्रिपाठी की कृति गीतधीवरम् इस अर्थ में एक परम्परागत काव्य है। इस में वाल्मीकि से लेकर पण्डितराज जगन्नाथ तक विश्व की सबसे लम्बी संस्कृत-काव्यपरम्परा को समेटने का स्तुत्य प्रयास किया गया है। निरञ्जन पति का रागानुरागकाव्य भी इस दिशा में एक अन्य उदाहरण है। रहस विहारी द्विवेदी के अनुसार नलिनी शुक्ला का राधानुनयः, वैकुण्ठ विहारी नन्द के अभिशप्तचन्द्रम्, मदनदहनम् आदि भी रागकाव्य माने जा सकते हैं।

**संगीतिका** - रागकाव्य से ही कुछ समानता रखती है संगीतिकाविधा। इस में भी अनेक रचनायें सामने आयी हैं। रागकाव्य और संगीतिका दोनों अभिनेय काव्य हैं। इनमें गेयता की प्रमुखता होने से श्रव्यकाव्य के रूप में इनका व्यवहार होता है। यह पश्चिमी साहित्य के ओपेरा के समान है। इसमें विभिन्न पात्रों के संवाद गीत के रूप में ही चलते हैं।श्रीधर भास्कर वर्णेकर की दो सङ्गीतिकायें हैं– श्रीरामसङ्गीतिका और श्रीकृष्णसङ्गीतिका। श्रीवनमाला भवालकर की दो सङ्गीतिकायें हैं, जिनके नाम हैं -पार्वतीपरमेश्वरम् तथा रामवनगमनम्।इसी प्रकार श्रीराम वेलणकर

की नृत्य-नाट्य-शकुन्तला एवं पं. वैकुण्ठ विहारी नन्द के मातृशक्तिः, दक्षयज्ञः, जगन्नाथविजयम्, मेघनादवधम् आदि गीतिनाट्य भी संगीतिकाएं हैं।

**लहरीकाव्य** - लहरीकाव्य भी आज एक नई विधा के रूप में सामने आया है। राजेन्द्र मिश्र के मत में यह खण्डकाव्य का ही एक भेद है और उसकी परिभाषा इस प्रकार है – *लहरीकाव्यमप्येतत् खण्डकाव्यं समुच्यते। प्रतिपाद्यं यदा काव्ये लहरीसन्निभं भवेत्।। परस्परं समासक्ता लहर्यो जलधौ यथा। भङ्गिव्रजं जनयन्त्यो यान्त्यद्वैतस्वरूपताम्।। भक्ति-शृङ्गार-सन्दर्भाः काव्येऽन्येऽपि तथा यदा। भिन्नाः सन्तोऽपि पुष्णन्ति मूलभावं पुनः पुनः।। लहरीसन्निभा भाषाविच्छत्तिं जनयन्ति च। नयनासेचनं भूरि वितन्वन्ति निरन्तरम्।। तदा तल्लहरीकाव्यं कोविदैर्विनिगद्यते। अभिराजमतं न्वेतन्निश्चितं बुधतोषणम्।।*

रहस विहारी द्विवेदी भी लहरीकाव्य की परिभाषा इस प्रकार करते हैं – *देवे देशे निसर्गे वा प्रिये वस्तुनि भक्तिमान्। कविर्यत् कुरुते काव्यं लहरीत्यभिधीयते।। स्वतोऽपि पूर्णपद्यानि चैकस्मिन् विषयेऽन्वितिम्। दधते तानि काव्येऽस्मिन् कल्लोला इव वारि धौ।।*उदाहरण-स्वरूप राधावल्लभ त्रिपाठी की रोटिका-लहरी से एक पद्य उद्धृत है – *हालिका मालिका भालदर्शी तथा कौलिको मौलवी जालजीवी तथा। अस्तु वाऽध्यापको वापि नेता तथा रोटिकायाः कृते ते समे जीविताः। अर्ज्यते रोटिका केनचित्स्वैः श्रमैः स्वेदधाराञ्चितैरुच्छ्वसद्वाहुभिः। खाद्यते निःश्रमं तुन्दिलश्रेष्ठिभिः गौर्गलीन् ह्रेपयद्भिः कुलाङ्गारकैः।।*

मनमोहन आचार्य की शिवानन्दलहरी, बनमाली बिश्वाल की प्रणयलहरी, जगन्नाथलहरी, नारायण दाश की कार्गिल्लहरी, रवीन्द्र कुमार पण्डा की अनुकुल-लहरी आदि लहरीकाव्य के कुछ उदाहरण हैं। बनमाली बिश्वाल ने स्वामी विवेकानन्द की विवेकलहरी का संस्कृत अनुवाद किया है जो मूलरूप से अंग्रेजी, बाङ्ग्ला एवं हीन्दी में लिखा गया था।

**दूतकाव्य / सन्देशकाव्य**- दूतकाव्य संस्कृत-साहित्य की एक अद्भुत विधा के रूप में प्रतिष्ठित है।आधुनिक पात्रों के नये वातावरण के चित्रण के साथ दूतकाव्यों की रचना निरन्तर हो रही है। ईच्छाराम द्विवेदी के दूतकाव्य मित्रदूतम् (१९९२) तथा दूतप्रतिवचनम् (१९८९)भारतीय समाज की वर्तमान स्थितियों का रूपायन करते हैं। रामचन्द्र शाण्डिल्य का कामदूतम् (१९८८) रेलयात्रा के वर्णन के साथ रिपोर्ताज, व्यंग्य और परिहास की शेली का रोचक सम्मिश्रण है। भागीरथी नन्दशर्मा का वायसदूतम् (1998), प्रबोधकुमारमिश्र का शान्तदूतस्मरणिका, स्वप्नदूतम्, वसुप्रहराज का हंसदूतम्, रामावतारशर्मा का मुद्गरदूतम्, प्रबोधकुमार मिश्र का स्वप्नदूतम् तथा मलयदूतम् आदि भी इसी विधा के काव्य हैं। रहस विहारी द्विवेदी दूतकाव्य की परिभाषा इस प्रकार करते हैं - *दूतं कृत्वा निसर्गाद्यं नरं वा पक्षिणं पशुम्। प्रियं प्रति सन्देशः प्रेष्यते दूतसंज्ञके।। अवाचोऽव्यक्तवाचोऽपि वर्ण्यन्तां दूतरूपिणः। न प्रयान्तु न सन्देशं प्रियार्थं श्रावयन्तु ते।। मेघदूते भवेन्नाम दूतो मेघो न किन्तु सः।निःशब्दो यक्षिणी वक्ति कालिदासस्य वर्णने।। विप्रलम्भात्मकान्येव*

*प्रायेणैतानि चासते। भुवो रागश्च राष्ट्रस्य भक्तिर्विन्यसतेऽधुना॥* अभिराज राजेन्द्रमिश्र दूतकाव्य को परिभाषित करते हुये लिखते हैं *-दूतकाव्यमिदं प्रोक्तं दौत्यकर्मप्रसङ्गतः-। सन्देशप्रेषणव्याजैरस्य - सन्देशकाव्यता॥ मेघो दूतीकृतो यस्मान्मेघदूतं ततो न्विदम्। अन्यच्च हंससन्देशं तत्र तस्यैव चित्रणात्।* बनमाली बिश्वाल का वेलेंटाइन् डे सन्देशः एक भिन्न स्वाद का सन्देशकाव्य है जहाँ कवि एकविंशशताब्दी का स्वागत कवि इस काव्य से करता है। प्रियतमा के प्रति अभिव्यक्त प्रणयभावना यहाँ भिन्न शैली में प्रस्तुत है। यहाँ सन्देश भेजने के लिए कवि ईमेल सङ्केत का अन्वेषण करता है - *अन्विष्यापि न प्राप्नोमि प्रिये तव ईमेल-सङ्केतम्।* कवि की चिन्तनशीलता का स्फूरण इस काव्य में पर्याप्तरूप में देखा जा सकता है जब वह कहता है - *पुरा ये ये प्रियतमे ! आसंस्तस्य वसन्तर्तोःदूताः/अद्यत्वे प्रचारयन्ति गृहे गृहे वेलेण्टाइन्वार्ताः।*

**विनोद-काव्य-** संस्कृत में खाद्य पेय पदार्थों पर विनोदी वृत्ति से आस्वादवृत्ति को व्यक्त किया जाता रहा है। पिछले कुछ दशकों में प्याज, चाय, काफी आदि पर विनोदपूर्ण कविताओं की भरमार रही है। श्री कृष्णमूर्ति शास्त्री तथा पुलिनबिहारी इन दोनों ने ही एक नाम से मत्कुणाष्टकम् नाम से दो काव्य की रचना की है। कुछ कवियों ने मार्जनी (झाड) को विनोद-काव्य का विषय बनाया है। बनमाली बिश्वाल ने अपनी नव्यकाव्यसमन्विति में विनोदकाव्य को परिभाषित करते हुए लिखा – *विनोदात्मकशैल्या च काव्यं निर्मीयते यदा। विनोदकाव्यमेतद्धि हास्यरससमन्वितम्। खाद्यपेयपदार्थाश्च काव्यस्य विषयाः मताः। येषामास्वादने प्रायो दासीभवति मानवः। क्वचित्पलाण्डुमाधृत्य चायं काफीं क्वचित् पुनः। सम्मार्जनीं समाधृत्य काव्यं वा लिख्यते क्वचित्। प्रायशो ह्यष्टकं काव्यं स्तोत्रमन्त्रात्मकं पुनः। काव्यस्य विषयाश्चात्र क्वचिन्मशकमत्कुणाः॥*

**प्रतीकात्मक गीतिकाव्य-** समकालिक युग में मुक्तक काव्यों की भाँति प्रतीकात्मक काव्यों की भी एक प्रवृत्ति सामने आयी है।संस्कृत-साहित्य में प्रतीकात्मक नाटकों की प्राचीन परम्परा रही है किन्तु प्रतीकात्मक खण्डकाव्य या मुक्तक काव्य के रूप में पुष्ट परम्परा प्राचीन साहित्य में नहीं है। प्रतीक शैली के आधुनिक काव्यों में प्रसाद की 'कामायनी' से प्रभावित चन्द्रधरशर्मा का श्रद्धाभरणम् उल्लेखनीय है। वनमाली भारद्वाज के मिलिन्दमित्रम् नामक एक अन्य काव्य में भी कवि ने भ्रमर को माध्यम बनाकर सांसारिक विषयवस्तु को वर्णित किया है।प्रतीक की परिभाषा रहस बिहारी द्विवेदी के शब्दों में इस प्रकार है - *सम्बन्धात् साहचर्याद्वा ऽऽपाततो या समानता। प्रतीयते वा प्रत्येति भिन्नयोर्हि पदार्थयोः॥ व्यनक्त्यप्रस्तुतं यत्र पदार्थः प्रस्तुतो यदा। प्रस्तुतो ऽयं च सङ्केतः प्रतीकः काव्यगो भवेत्॥*

**एकविम्बात्मक काव्य/लघुबिम्ब-काव्य (मोनो-इमेज)** – समकालिक संस्कृत-काव्यों में काव्यतत्त्व कुछ परिवर्तित होकर प्रस्तुत हो रहे हैं। एकबिम्बात्मक काव्य उसी परिवर्तन का परिणाम है। एक-बिम्बात्मक काव्य उसे कहते हैं जिसमें एक ही बिम्ब को आधार बनाकर विभिन्न भावधारा एवं विविध छाया में अनेक काव्यों की रचना की जाती है। इस विधा को अंग्रेजी में

'मोनो इमेज पोएम्स' कहते हैं। हर्षदेव माधव मानते हैं कि इस काव्यविधा में विभिन्न दृष्टिकोणों से एक ही बिम्ब की अभिव्यक्ति होती है। यहाँ बिम्ब, प्रतीक, मिथक आदि का भरपूर विनियोग सम्भव है। व्यञ्जना का असीमित अवसर होने के कारण शब्दों का लाघव स्वतः प्राप्त है। इस विधा में अर्थसौन्दर्य पर विशेष ध्यान दिया जाता है।

रहस विहारी द्विवेदी एकबिम्बात्मक काव्य की परिभाषा करते हुये उसे लघुबिम्बात्मक काव्य कहते हैं। हर्षदेव माधव के मृत्युशतकम्, बनमाली बिश्वाल की प्रियतमा, वेलेंटाइन्-डेसन्देशः आदि इस विधा के उदाहरण हैं। एक उदाहरण हर्षदेव माधव के मृत्युशतकम् से उद्धृत किया जा रहा है जहाँ मृत्यु को आधार बनाकर अलग अलग सौ पद्य लिखे गये हैं- *जीवितरागावलीवर्णामिश्रीभूय/ यां विववर्णतामुत्पादयन्ति/ सैव मृत्युसंज्ञां प्राप्नोति। (*मृत्युशतकम् 33*)*। बनमाली बिश्वाल की एक-विम्बात्मक कवितासंग्रह प्रियतमा (1999) में युवामन की भावना अत्यन्त-संयत-शैली में चित्रित हैं। यह निःसन्देह एक प्रशंसनीय गीतिकाव्य है। एक उदाहरण देखा जा सकता है- *समयोऽत्र रचयति प्रेम्णः, प्रीतेः पदम्। / समयोऽपि रचयति प्रणयस्य महाकाव्यम्। /समयोऽत्र रचयति विरह-विच्छेदम्।* (प्रियतमा, पृ. 80)। प्रियतमा के प्रति प्रणयि के हृदय किस प्रकार स्पन्दित है यह विषय इस काव्य में दर्शनीय हे - *मन्त्रमुग्धा दृष्टिस्तव / कर्णयोरवदत् किञ्चित् प्रणयस्य मन्त्रम् ......../ उपविश्य पिहिते प्रकोष्ठे स्मरामि तेऽभूतपूर्वं स्पर्शम्, त्वम्स्मृतिवीणातन्त्रीषु / तोलयितुमिच्छाम्यहं / मत्प्राणस्य प्रणयस्य गोपनसंगीतम्।। (पृ. 60)*

**लोकगीतपरक काव्य** - संस्कृत साहित्य-में अपने क्षेत्रीय धरातल से जुड़ी रचनाओं को लिखने का क्रम सदियों से चला आ रहा है। अब गाँवघर की-, किसानों की तथा खेतखलिहानों - कीबातें और पनघटकविता के अभिन्न हिस्से बनते जा रहे हैं -चौबारे के दृश्य संस्कृत-। इस क्रम में अनेक कवियों ने लोकगीतों के संस्कारों से अनुप्राणित होकर संस्कृत रचना-काव्य-में अभिनव प्रयोग किये हैं। तेलगू भाषा के लोकप्रचलित छन्दों में ओगेटी परीक्षित् शर्मा तथा श्रीभाष्यम् विजयसारथी ने अनेक संस्कृतकविताओं का प्रणयन किया है-। अभिराज राजेन्द्र मिश्र, श्रीमती नलिनी शुक्ला, श्रीमती पुष्पा दीक्षित आदि कवि एवं कवयित्रियों ने हिन्दी में प्रचलित अनेक लोकगीत विधाओं का सफल प्रयोग संस्कृत में किया है। राजेन्द्र मिश्र की लोकगीतपरक - रचनाओं को पर्याप्त सराहना प्राप्त हुयी है। भट्ट मथुरानाथ शास्त्री द्वारा प्रवर्तित परम्परा को आगे बढ़ाते हुये अनेक कवियों ने ब्रज तथा उर्दू के छन्दों को अपना कर उत्तम कवितायें संस्कृत में लिखीं हैं। मिश्र ने लोकगीति की विधा को संस्कृत काव्यरचनाक्षेत्र में प्रतिष्ठित करने का प्रशस्य कार्य किया है। परीक्षित् शर्माजी ने कृषकहृदय के भावों को समझा एवं उन्हें- कर्षकगीतम् (गीतजानपदम् पृ. 3) में अपनी लेखनी से अभिव्यक्त किया है - *तरणिकर्षका -धरणि-तप्त-किरण-वयम्/ जलद् स्नातका-भूमि-वारि सिवत्र-वयम्। /तुषारप्रकृतिलालिता वयम्-वायु-परुष-/ निखिल-हर्षिता वयम्-पूर्ण-सस्य राशि।।* राधावल्लभ त्रिपाठी ने गीतधीवरम् (गीति 28) में धीवरगीत को

कुछ इस प्रकार व्यक्त किया है - *नौकामिह सारं सारं गन्ताऽस्मि कदाचित्पारम् /उत्तीर्णः स्यामपि मन्ये पारावारमपारम्। सरति समस्तसंसारः प्रोद्वेल्लति पारावारः / पारावारे नौका नौकायां गतिसञ्चारः।*

**स्कन्धहारीयम् (कहरवा), चैत्रकम् (चैता)-** समकालिक रचनाकारों ने स्कन्धहारीयम् (कहरवा), सूतगृहम् (सोहर), नक्तक (नकटा), प्रचरण (पचरा), वटुक (वरुआ), चैत्रकम् (चैता), काव्यालि (कव्वाली), फाल्गुनिकम् (फाग), दण्डरासकम् (दाण्डिया), कजरी, रसिकम् (रसिया), उत्थापनगीतम् (उठान), लाङ्गलिकम् (लाँगुरिया), औष्ट्रहारिक (ऊँटहारा) इत्यादि की धुन और छन्दों को लेकर संस्कृत में लिखी गयी अनेक मधुर-गीतियों की प्राय: सभी ने प्रशंसा की है।

इन सभी लोकगीतों के लक्षण अभिराज राजेन्द्र मिश्र ने अभिराजयशोभूषणम् के अन्तिम उन्मेष प्रकीर्ण-तत्त्वोन्मेष में कारिकाबद्ध किया।भोजपुरी तथा अवधी की लोकगीतों की विषयवस्तु तथा छन्द संस्कार का गहरा प्रभाव कुछ नये संस्कृत-कवियों की रचनाओं में देखा जा सकता है। भास्कराचार्य त्रिपाठी ने भी 'सोहर'-गायन शैली से प्रभावित होकर अनेक गीत रचनायें संस्कृत में प्रस्तुत की है। अनन्तराम मिश्र ने सवैया, दोहा आदि छन्द तथा सूरदास के पद्यों के समान गीतियों में रचनायें प्रस्तुत की हैं। शिवशरणशर्मा के हिन्दी नवगीतों से प्रभावित गीत भी उल्लेखनीय हैं। गीतिकार कमलेश मिश्र ने 'कमलेशविलास:' की रचना की है, जिसमें सौहर आदि लोकगीतों की तर्ज पर अनेक संस्कृत-गीत और गजलें संगृहीत हैं।

**विलाप-काव्य-** 19वीं शताब्दी में आरम्भ हुयी लोकगीत की परम्परा संस्कृत-काव्य में अनेक दिशाओं में विकसित हुयी और 20वीं शताब्दी तक अनेक रचनायें प्रकाश में आयी। महात्मागान्धी के देहावसान के प्रसंग में अनेक शोकगीत-काव्यों की रचना हुयी। बद्रीनाथ का 'शोकश्लोकशतकम्' इसी विषय पर आधारित करुणकाव्य है। इसी प्रकार श्री बी.एन.दातार का एक उल्लेखनीय शोकगीतिकाव्य 'अग्नियात्रा' है। इसमें जवाहरलाल नेहरू के पार्थिव शरीर को त्रिमूर्तिभवन से लेकर दाहसंस्कार तक के वृतान्त का मार्मिक चित्रण है। श्री दातार एक योजना के अन्तर्गत श्रम तथा रोजगार विभाग के अध्यक्ष रहे हैं। प्रशासकीय अधिकारी होने से उन्होंने नेहरू जी की समस्त परिस्थितियाँ, उनके निवासस्थल, कार्यकलापों का यथार्थ व करुण चित्रण किया है।

दीपक घोष ने बड़ी संख्या में विलाप-काव्यों की रचना की है। शोकगीत-विधा में मेघदूत की भावना, विरहानुभव तथा करुण रस की धारा में स्नापित 'स्मृतितरङ्गम्' (मधुरगोविन्द माईणकर) का भावसौन्दर्य सर्वथा नवीन और मार्मिक है। श्रीस्वामिनाथन् की 'ध्वस्तकुसुमम्' में प्रणयकथा के दु:खान्त का करुण चित्रण है।

**प्रगतिशीलकाव्य-** रहस्य बिहारी द्विवेदी प्रगतिशीलकाव्य की परिभाषा करते हुये लिखते  हैं - जिन काव्यों में जनचेतना, राष्ट्र-चेतना, राष्ट्रभक्ति, नारीजागरण, जातिधर्मादि-सङ्घर्ष, जननेता की प्रवृत्ति, संस्कृति, सर्वहारा श्रमिकों का शोषण आदि वर्णित होते हैं उसे

प्रगतिशीलकाव्य कहते हैं - *समस्या नूतना व्याप्ता जनतायाश्च चेतना। राष्ट्रस्य चेतना भक्तिर्नारीजागरणं नवम्।। जातिधर्मादिसङ्घर्षो जननेतुः प्रवृत्तयः। संस्कृतिः सर्वहाराणां श्रमिकाणां च शोषणम्।। इत्यादीनि च वर्ण्यन्ते काव्येऽस्मिन् प्रगतिश्रिते।*

उदाहरण के लिए आचार्य गोविन्द चन्द्र पाण्डे के काव्यसंग्रह *'भागीरथी'* में प्रगतिशील काव्य के अनेक उदाहरण हैं। पर एक ही कविता यहाँ उद्धृत करना चाहता हूँ जिसमें वर्णन किया गया है कि स्टेसन की गहमागहमी में यात्रियों के ठेल-पेल के बीच भीड और हल्ले-गुल्ले से अत्यन्त बेखवर रहते हुये एक जमादार अपनी बुहारी बाँध रहा है और अपने को कुछ फुर्सत में पाकर पास खडी अपनी प्रेमिका से प्रेमालाप भी कर ले रहा है– *वाष्प-प्रेरित-यान-सीत्कृति-चलत्-सम्मर्द-कोलाहले।/सामग्रीनतभारिकावलि-मिलत्-सम्भ्रान्त-यात्रिव्रजे।/पार्श्वावस्थितकान्तया प्रमुदितं संलापमाकल्पयन्/ संक्षोभं खलपूरुपेक्ष्य निरतः सम्मार्जनी-बन्धने।।*(रेल की सीटी/बढते कोलाहल /पास खडी प्रेमिका के साथ / प्रेमालाप में मगन जमादार/ बाँध रहा झाड़ू फुर्सत से।)

प्रमोद कुमार नायक के गर्त नामक काव्यसंग्रह में ईश्वर शीर्षक से एक कविता प्रकाशित है जिसमें युगीन व्यथा चित्रित है। साक्षात् ईश्वर भी आज इस युग में सुरक्षित नहीं है। स्वार्थी लोगों ने उनकी भी दुर्दशा बना ली है। कवि कहता है *–साक्षात् ईश्वरस्तु/ क्षुधा-पिपासाकुलितः / अरक्षितः/ वृक्षमूले राजपथपार्श्वे /रोगग्रस्तः /चीत्करोति तीव्रयन्त्रणया।* बनमाली बिश्वाल ने भी प्रसङ्गात्र में भगवती दुर्गा की असहायता पर व्यङ्ग्य की – *असहाया दुर्गाऽप्यद्य आकाङ्क्षास्ताः पूरयितुं महिषासुरस्य।*

**दलित-काव्य**–समकालिक नवीन काव्य-विधाओं में दलितकाव्य भी एक विधा के रूप में उभर रही है। जब अन्य भारतीय साहित्य में इस विधा को स्वीकृति मिल रही है तो संस्कृत में भी इसे एक नई विधा के रूप में और प्रगतिशीलकाव्य के रूप में स्वीकारा जा सकता है। दलितों को प्रतीक बनाकर जो काव्य लिखे जा रहे हैं उन्हें दलितकाव्य कहा जाता है। उदाहरण-स्वरूप बनमाली बिश्वाल की कविता काकः, शूकरः, घासपुष्पम् या रवीन्द्र कुमार पण्डा की वनवल्ली आदि। बनमाली बिश्वाल के काव्यसंग्रह व्यथा के घासपुष्पम् शीर्षक (पृ. 2) से एक उदाहरण द्रष्टव्य है *–दलितं, प्रपीडितं, निष्पेषितम्/ अहं घासपुष्पम्।/ घासे मम जन्म स्थितिः घासे हि विलयः।/.. म्रिये तत्र जननं मे यत्र/ यत्रोत्थितस्तत्र निपातितः।/सुवासो मे न केन गृहीतः ममादरो दौर्भाग्यान्न जातः।*

**प्रणय-काव्य**– प्रेम-कविता या प्रणय-काव्य लिखना कोई नई बात नहीं है। संस्कृत-साहित्य प्रणय-काव्यों से भरा पडा है। किशोरचन्द्र महापात्र ने प्रणयप्रसादनम् नाम से एक प्रणयकाव्य लिखा जिसका प्रकाशन पुरी से वर्ष 2012 में हुआ। इसी प्रकार लघु-बिम्ब-काव्यविधा  को अपनाते हुये कवि श्रीबनमाली बिश्वाल ने प्रियतमा काव्यसंग्रह लिखा जिसमें प्रणय का अधिष्ठान आलम्बन-विभाव प्रियतमा को विषय बना कर आभ्यन्तर एवं प्रणय के स्पन्दनों को

कलाकार की सूक्ष्मता के साथ आलेखित किया है। एक उदाहरण प्रियतमा काव्यसंग्रह से - *प्रेमपत्रत्वम् आप्नोति/ त्वद्विरहे ज्योत्स्नामयी रात्रिः।* (प्रियतमा, पृ. 52)। अमूर्त पदार्थ को मूर्त दृश्यबिम्ब में परिवर्तित कर कवि ने लिखा - *त्वतप्रदत्त-चुम्बनेन / चित्रपतङ्गायते मे / कोषगर्भः कीटः।* (प्रियतमा,पृ. 57)

**यात्रावृत्तकाव्य** - आत्मकथात्मक शैली में यात्रावृतान्त एक अन्य आधुनिक विधा है। पारम्परिक शैली में रचित महामहोपाध्याय गणपति शास्त्री का 'सेतुयात्रावर्णन' में हिन्दू आदर्शों तथा कई समकालीन विषयों, सामाजिक कुरीतियों का भी उल्लेख है। बी.एन.रामस्वामी की कृति त्रिबिल्वदल-चम्पू में अखिल भारत-भ्रमण और तीर्थयात्रा का वृतान्त है। सखाराम शास्त्री ने कोंकणी में अपनी यात्राओं का वर्णन (१९२४) किया है। पी.एम.भट्टाचार्य की उत्तराखण्ड-यात्रा में हिमालय के तीर्थों का वर्णन है। बी.छ.छाबरा के न्यक्तर-पद-शोभा में हालैण्ड का वर्णन प्राप्त होता है। कुछ कवियों ने योरोप-यात्राओं का काव्यात्मक वर्णन भी किया, जिस से संस्कृत-कविता में नया पर्यावरण चित्रित होने लगा। गोपबन्धुमिश्र ने अपने विदेश-भ्रमण के समय स्विजरलैण्ड (प्यारिस) की प्रसिद्ध नदी सैना को काव्य विषय बनाते हुये सैना-पञ्चकम् नाम से कविता लिखी जिसका प्रकाशन पद्यबन्धा (अंक – 1, पृ. 49) में हुआ है। उस कविता से कुछ पङ्क्तियां उद्धृत हैं - *किं भूतं समयस्य का गतिरिह क्रान्तिस्थितिः कीदृशी / किं राष्ट्रं रमणाभिलाषलसित-प्राचुर्यसम्भासितम्। / भूयिष्ठं समराङ्गणानुरणितध्वस्तारिमानान्वयं / शक्तः कः स्मरणेऽखिलं तदिह भोः 'सैने'सरित् त्वां विना॥*

**वैदेशिक वृत्तविषयक काव्य** - श्री कवठेकर ने पेरिस के संग्रहालय में मोनालिसा को देखकर भावपूर्ण कविताएं लिखी। सत्यव्रत शास्त्री की 'थाईदेशविलासम्' तथा राजेन्द्र मिश्र की अनेक संस्कृत-कविताओं में थाईलैण्ड के जीवन-सौन्दर्य तथा तद्विषयक स्मृतियों की अभिव्यक्ति है।आचार्य दिगम्बर महापात्र के विदेशभ्रमण-वृतान्त 'पाश्चात्यसंस्कृतम्' नाम से प्रकाशित है (2003)। संस्कृत-रत्नाकर में भट्ट मथुरानाथ शास्त्री का 'भारत-पर्यटनम्' प्रकाशित हुआ। यात्राप्रबन्ध को प्रतिष्ठित करने का श्रेय 'कावेरीगद्यम्' और 'प्रवासवर्णनम्' के लेखक श्रीशैली दीक्षित को है। ए. राजगोपाल चक्रवर्ती ने 'तीर्थाटनम्' शीर्षक से पाँच अध्यायों में भारत के प्रमुख तीर्थों का चित्रण किया है। नारायण स्मृतितीर्थ ने 'भुवनेश्वरवैभवम्' में ओडिशा का प्रवासवृत्त लिखा है। पं.नवलकिशोर काङ्कर की 'यात्राविलासम्' में उत्तराखण्ड की यात्रा का वर्णन है। पं.पद्म शास्त्री की 'मदीया सोवियतयात्रा' धारावाहिक रूप से पत्र-पत्रिकाओं में प्रकाशित हुयी। स्व.रघुनाथ शर्मा ने 'मदीया बृजयात्रात्रयी' में तीन बार की गयी बृजयात्राओं का वर्णन किया है।

**विमानकाव्य** - वैदेशिक वृत्तविषयक संस्कृत काव्यों का अङ्गभूत 'विमानकाव्य' आज एक एक नई काव्यविधा का रूप ले रहा है। रहस विहारी द्विवेदी ने विमानकाव्यम् की परिभाषा

इस प्रकार की है- *विमानस्य गतिरस्मिन् स्थितस्यानुभवस्ततः। धरावलोकनं चारु विमानाख्येऽभिवर्ण्यते।।*

संस्कृत के कवि जब विभिन्न शैक्षणिक यात्राओं के व्याज से विमानों से आकाश-यात्रा की तो अपने अनुभवों को काव्यरूप दिया जिसे आज'विमानकाव्य' की संज्ञा दी जा रही है। जैसे – प्रभाकर नारायण कवठेकर 'भूलोक-विलोकनम्', राधावल्लभ त्रिपाठी की धरित्रीदर्शनलहरी, अभिराज राजेन्द्र मिश्र का विमान-यात्राशतकम्, हरिदत्तशर्मा का 'उड्डीयते विमानम् तथा प्रमोदचन्द्र मिश्र का 'व्योमयानयात्रा-शतकम्' आदि। राधावल्लभ त्रिपाठी की 'धरित्रीदर्शनम्' में विमान से देखी हुयी पृथ्वी का वर्णन है। इसमें वैदिक काव्य के विश्वबोध के साथ-साथ गहरी सौन्दर्यानुभूति भी है।

**आत्मकथापरक काव्य** - संस्कृत में अपेक्षाकृत काफी कम संख्या में आत्मकथाएं लिखी गयी। विद्योदय के संपादक हृषीकेश भट्टाचार्य का आत्मवायोरुद्गार: एक आत्मकथा ही है। इसमें कल्पना-जगत् से उपजे दुर्गानन्दस्वामी नामक पात्र द्वारा अपने जीवन के यथार्थ को वर्णित किया गया है। कुछ विद्वानों ने इसे आत्मकथात्मक चम्पू माना है। जिन लेखकों द्वारा आत्मकथाएं लिखी गयी हैं उनमें मंगलदेव शास्त्री, पं.रमेशचन्द्र शुक्ल आदि उल्लेख्य हैं। तपोवन स्वामी ने भी तपोवनचरितम् नाम से आत्मकथा लिखी है।

**जीवनवृत्त या चरित-काव्य**-किसी उत्कृष्ट व्यक्तित्त्व का जीवन-चरित वर्णित करना आधुनिक साहित्य में एक विधा के रूप में मान्यताप्राप्त है। किन्तु संस्कृत-साहित्य में यह किसी पृथक् काव्यविधा या गद्य-विधा के रूप में नहीं है। किसी ऐतिहासिकसमकालिक महान् व्यक्तित्त्व का रूपायन प्राचीन संस्कृत-साहित्य में आख्यायिका के रूप में होता रहा है। जैसे- हर्षचरितम्। प्राचीन साहित्य में महापुरुषों के जीवन-चरित को प्राय: पद्य में ही निबद्ध किया जाता रहा है। कभी-कभी चम्पू में भी किन्तु विशुद्ध गद्य में बहुत कम देखने को मिलता है। शंकराचार्य के जीवनवृत्त को शङ्करदिग्विजय आदि शीर्षकों से विभिन्न लेखकों ने प्राय: पद्य में ही प्रकाशित किया।

आधुनिक युग में भी पद्यबद्ध जीवन-चरित लिखे गये हैं। म.म. शिवकुमार मिश्र (काशी) ने यतीन्द्रदेशिकचरितम् खण्डकाव्य के रूप में लिखा। गद्यबद्ध जीवनियों में कुमार ताताचार्य का चण्डमारूताचार्य-जीवनचरितम्, गंगाधरशास्त्री की राजारामशास्त्रि-जीवनचरितम् तथा बालशास्त्रि-जीवनचरितम्, श्रीशैलताताचार्य का रामशास्त्रिचरितम्, के. मार्कण्डेय शर्मा का श्री दीक्षितचरितम् तथा मेधाव्रताचार्य का नारायणस्वामिचरितम् , महर्षिविरजानन्दचरितम् आदि उत्कृष्ट उदाहरण हैं।

आत्माराम लाटकर का अनन्तचरितम् भारतीय शासकों की जीवनियाँ हैं।बिट्रिश सम्राटों पर भी जीवनियाँ लिखी गयी हैं। जैसे- जी.पी.पद्मनाभाचार्य का जार्जदवेचरितम्। 1977 में प्रकाशित पं. हरिकृष्ण शास्त्री के आचार्यविजय: (चम्पूकाव्य) में रामानन्दाचार्य की जीवनी लिपिबद्ध है।

महात्मा गाँधी पर लगभग 30 महकाव्यों तथा अन्य अनेक काव्यों की सूची गाँधी-शान्तिप्रतिष्ठान द्वारा प्रकाशित है। तिलक, नेहरु, इन्दिरागान्धी, सुभाष बोस आदि राष्ट्रनेता तथा जगदीश बसु आदि वैज्ञानिकों की भी जीवनियाँ कुछ लेख के रूप में, कुछ निबन्ध या शोधप्रबन्ध के रूप में सामने आयीं।

इस विधा के कुछ लेखकों के नाम इस प्रकार हैं - क्षमाराव, भगवदाचार्य, चारुदेवशास्त्री, वासुदेवशास्त्री, बागेवाडीकर (श्रीगान्धिचरितम्, श्रीतिलकचरितम्), पंढरीनाथाचार्य (लोकमान्यतिलकचरितम्) आदि। संस्कृत-विद्वानों का जीवन-चरित भी काव्यरूप में लिखा गया है । जैसे भारती के संपादक जगदीश शर्मा के पिता बिहारीलाल शर्मा का गद्यबद्ध जीवन-चरित-बिहारिस्मारिका। वीरेश्वर शास्त्री द्राविड़ का जीवनचरित वीरेश्वर-प्रत्यभिज्ञानम् और शिवदत्त-प्रयाभिज्ञानम् जगदीशशर्मा ने लिखा। म.म. परेश्वरानन्द शास्त्री की कविचरितामृतम् (प्राचीन कवियों का जीवनचरितवृत्त) कलानाथ शास्त्री की विद्वज्जनचरितामृतम् (संस्कृत विद्वानों का जीवनवृत्त) 1983 में प्रकाशित हुआ। संपादक कुलगुरु अप्पाशास्त्री राशिवाडेकर का जीवनचरित वासुदेवशास्त्री ने 300 पृष्ठों व 7 अध्यायों में लिखा है। इसी प्रकार पुण्डरीकाक्ष मिश्र ने सुदामचरितम् (लोकभाषाप्रचार समिति,पुरी) गोविन्द चन्द्र मिश्र ने संक्षिप्त-श्रीमद्गान्धीचरितामृतम् तथा भागवत प्रसाद दाश शर्मा ने शशिभूषणचरितम् (2005) लिखा।

**लिपिरूपक-काव्य (**टाइपोग्रीफी) - रहस बिहारी द्विवेदी मानते हैं कि पहले के चित्रकाव्य ही आधुनिक काल में लिपिरूपक काव्य कहलाता है - *बुध्यते तेन तत्काव्यं लिपिरूपकमुच्यताम्। माधव-हर्षदेवेन प्रणीतेषु यथायथम्।। पिरामिडस्वरूपाद् वा सर्पकाष्ठासनादितः। वर्णानां संहितारूपं विभक्तीकृत्य युज्यते।। पूर्वस्य चित्रकाव्यस्य भेदोऽयं नूतनीकृतः।।*अंग्रेजी में इसे टाइपोग्रीफी कहते हैं। हर्षदेव माधव ने निष्क्रान्ताः सर्वे (पृ.13) में पर्वतः शीर्षक कविता में टाइपोग्रीफी का सुन्दर प्रयोग किया है। *मम हृदयं मुद्रिका भूत्वा कुत्रचित् प्र*

*भ्रं*

*श*

*ते।*

उनकी मेषप्रशस्तिः (भावस्थिराणि..) में भी – मेषाः मेमे मे मेषाः षाः षाः षाः - जैसा प्रयोग देखने को मिलता है।

**नाट्यप्रगीत-कविता**–नाट्यप्रगीत-कविता में संवादप्रधान कविता को प्राधान्य दिया जाता है। जैसे हर्षदेव माधव के निष्क्रान्ताःसर्वे की एक कविता में सागर एवं समुद्र के मध्य एक दूरभाष संवाद वर्णित है। *हल्लो सागर, का त्वं तटिनी। कुत्र गर्ते स्वामिन्। मनस्विनि कुशला त्वम्।/अथ किम् कुत्र नाथ गर्तेऽस्मिन् किं कथयसि, वार्ता श्रवणीयाम्, बहु मोदसे श्रुत्वा/ कथय कथय सखि झटिति स्थितोऽहं श्रोतुं कर्णं दत्त्वा/आगच्छामि श्वश्रुगृहेऽहं समुत्सुका अनुरागिन्।*

**पत्रकाव्य-** कुछ भारतीय और कुछ भारतीयेतर भाषाओं में इसे भी पद्यसाहित्य की एक विधा मानने की परम्परा है। एक लेखक अपनी बात को जब आत्मीय या अन्तरङ्ग क्षणों में व्यक्त करते हुए भी अभिव्यक्ति-कला की दृष्टि से साहित्यिक-सौन्दर्य सहित लिखता है तो वह पत्र-साहित्य विधा के रूप में साहित्य का अंग बन जाता है। आधुनिक काल में बहुत सा पत्राचार पद्य में ही हुआ है।

1835 में मैकाले की शिक्षानीति के विरोध में कलकत्ता की पाठशाला द्वारा एच.एच.विल्सन को लिखा गया पत्र संस्कृत-इतिहास में स्वर्णाक्षरों से अंकित है। विल्सन का उत्तर भी संस्कृत में था और पाठशाला बंद होने से बच गयी थी। कुछ साहित्यिक पत्र विभिन्न पत्र-पत्रिकाओं में भी प्रकाशित होते रहते हैं। सत्यव्रत शास्त्री ने भी पद्यवद्ध पत्रों का संकलन प्रकाशित करवाया है।

**लघुवर्ण-काव्य** - रहस विहारी द्विवेदी ने लघुवर्ण-काव्य की भी परिभाषा की है जो इस प्रकार है - *विरहो दीर्घवर्णानां सर्वथा यत्र दृश्यते। लघुवर्णैः कृतं काव्यं लघुवर्णात्मकं भवेत्।। लघुवर्ण-प्रयोगेषु वाचोवैदग्ध्यभङ्गिमा। भावकानां हृदाह्लादे समर्थो जातु सत्कृतौ। लघुवर्ण-प्रयोगेऽपि काव्यबन्धा मनोहराः। शब्दसामर्थ्यधीमद्भिः कृता राजन्ति साम्प्रतम्।।* भास्कराचार्य त्रिपाठी के लघुरघु काव्य इसी विधा की एक रचना है।

**हास्य-व्यङ्ग्य-काव्य** - आधुनिक काल में हास्य-व्यङ्ग्य-काव्य को महत्त्व दिया जा रहा है। प्रशस्यमित्र शास्त्री, प्रमोद कुमार नायक आदि ने इस विधा में कलम चलाई है। रहस विहारी द्विवेदी हास्य-व्यङ्ग्य-काव्य की परिभाषा इस प्रकार करते हैं - *नेदं हास्यरसो पूर्वो न व्यङ्ग्यं व्यञ्जनाश्रितम्।हास्यं चाद्यं विनोदार्थं व्यङ्ग्यं विकृतिसूचकम्।। एतदर्थं प्रयुज्यन्ते सर्वाः शब्दस्य शक्तयः। प्रायशोऽभिधयैवैतद् गद्यं पद्यं च लिख्यते।। स्वार्थीनां धूर्तनेतृणां धार्मिकानां च वृत्तयः।हास्यव्यङ्ग्य-विधानेऽस्मिन् वर्ण्यन्ते प्रेरणात्मिकाः।।*

प्रशस्यमित्र शास्त्री की कोमलकण्टकावली में हास्यव्यङ्ग्य का निदर्शन है। यहाँ कवि ने काँटे की कठोरता को कोमलता में वदल कर संस्कृत-साहित्य की वाटिका को सजाने एवं संवारने का कार्य किया है। उन्होंने अपने नवीन प्रकाशन 'हास्यं सुद्ध्युपास्यम्' के दाम्पत्य-प्रकरण के मूषकात् को बिभेति भोः (पृ. 88) में लिखा है - *कलहे प्रवर्तमाने तु पतिः पत्नीमुवाच यत्।शान्ता भव न कुर्यास्त्वं वृथा वार्तामितः परम्। यदि त्वं चैकमप्यत्र शब्दं वक्ष्यसि साम्प्रतम्। अन्तर्हितः पशुस्तन्मे नूनं जागरितो भवेत्। तस्य तद्वचनं श्रुत्वा पत्नी तम्प्रत्युवाच यत्।भवेद् जागरितः क्षुद्रात् मूषकात् को बिभेति भोः।।* इसी प्रकार प्रमोद कुमार नायक के काव्यसंग्रह गर्तः में भी व्यङ्ग्य कविताएं प्रकाशित हैं। 

**अन्योक्ति-काव्य-** रहस विहारी द्विवेदी अन्योक्ति-काव्य की परिभाषा इस प्रकार करते हैं – *अन्यमुद्दिश्य यद् वाक्यं सोद्देश्यं व्यङ्ग्य-गर्भितम्। सोत्प्रासमर्थगम्भीरं काव्यमन्योक्ति-संज्ञकम्।।*

अन्योक्ति-काव्य के कुछ उदाहरण इस प्रकार हैं – प्रमोद चन्द्र मिश्र की अन्योक्तिपञ्चाशिका (ओडिशा संस्कृताकादेमी 2001) आदि।

**समस्यापूर्ति-काव्य** - रहस विहारी द्विवेदी समस्यापूर्ति की परिभाषा इस प्रकार करते हैं- *एकं शब्दं च वाक्यं वा पादं पद्यान्तिमं कविः। पूर्वप्राप्तं समायोज्य समस्यापूर्तिमङ्कते।।* समस्यापूर्ति के विविध रूप संस्कृत-पत्र-पत्रिकाओं में सामने आये हैं। 1900 में अप्पाशास्त्री राशिवाडेकर ने समस्यापूर्ति नामक पत्रिका का प्रकाशन प्रारम्भ किया था। आधुनिक पत्र-पत्रिकायें भी इस विधा को पर्याप्त प्रश्रय दे रही हैं। समस्या-पूर्ति के विपुल स्वरूप का प्रदर्शन संस्कृत-कवि-सम्मेलनों में भी दिखता है। इन सम्मेलनों के आधार पर अनेक कवियों की समस्यापूर्ति-विषयक पद्यों का संकलन प्रकाशित किया। कविभारती-कुसुमाञ्जलिः (वाराणसी) तथा वाणीविलसितम् प्रथम और द्वितीय भाग (दो खण्डों में) गंगानाथ-झा-केन्द्रीय-संस्कृत-विद्यापीठ, इलाहाबाद से प्रकाशित है।

श्री बनमाली बिश्वाल के प्रथम काव्यसंग्रहः सङ्गमेनाभिरामा (1996) में अनेक कविता समस्यापूर्ति-परक हैं। जैसे -श्रीमन्दिरं सुन्दरम्" , वर्णमात्रेण कृष्णः, कथमपि हि पुण्येन भवति, वैदुष्यं क्व गतम्, मातुः पयोधरयुगं न पिवन्ति वत्साः, धृतः शरीरेण मृतः स जीवति, व्यथितं हि चेतः, जना हसेयुर्जगतीह केवलम्, भ्रमन्ति तृष्णा"तटिनीतटान्ते- आदि। मातुः पयोधरयुगं न पिवन्ति वत्साः इस शीर्षक से संग्रह की कविता उत्कृष्ट एवं उल्लेखयोग्य है । साम्प्रतिक समाज हमारी परम्परा एवं संस्कृति के प्रति कैसे शिथिल है इस दिशा में अधोलिखित पद्य से पाठकों की दृष्टि आकर्षित की जा सकती है सौन्दर्यरक्षणविधावतियत्नशीलाः/ *यत्नं विधाय विरमन्ति न मातरोऽद्य।/ पाश्चात्यरीत्यनुगमः क्रियतेऽद्य देशे/ मातुः पयोधरयुगं न पिबन्ति वत्साः।।(पृ.17)*

**सूक्ति**– जो कोई भी उत्तम उक्ति हो तो उसे सूक्ति कहते हैं। जैसे- *'चित्ते वाचि क्रियायां च साधूनामेकरूपता'* यह कोई प्रसिद्ध सूक्ति है। (साधुओं के मन में, वाणी में एवं क्रिया में एकरूपता होती है। वे जो सोचते हैं वही कहते हैं और वही करते भी हैं।))। समकालिक संस्कृत-कविताओं में न केवल प्राचिन सूक्तियों का प्रयोग किन्तु नई सूक्तियों के निर्माण के साथ - साथ भाषान्तर साहित्य से सूक्तियों का आत्मसात्करण भी हुआ है।

**पैरोडीकाव्य (बिडम्बना-शैली) प्रतीकात्मक गीतिकाव्य**– 20-वीं शदी के आरम्भ में कुछ संस्कृत-कवियों ने पहली बार पैरोडी (बिडम्बना शैली) की विधा को लेकर संस्कृत-जगत् में नयी धारा जोड़ी। मेघदूत के अनुकरण में प्राचीन काल से ही अनेक दूतकाव्यों की रचना होती रही है, किन्तु इसी सदी में मेघदूत की पैरोडी करते हुए रचना की प्रवृत्ति दिखाई दी। सी.आर.सहस्त्रबुद्धे ने काकदूतम् (1917) नाम से रचना की है। काकदूत के नाम से ही राजगोपाल आयंगर ने भी एक काव्य लिखा जिसमें जेल से एक चोर कौए के माध्यम से संदेश भेजता है। के.वी.कृष्णमूर्ति शास्त्री ने श्वानदूत की रचना की। इस प्रवृत्ति का एक उत्कृष्ट परिपाक म.म. रामावतार शर्मा के मुद्गरदूतम् में हुआ है।

**लघुकाव्य**- विगत वर्षों में हमें सैकड़ों की संख्या में ऐसे काव्यों की बहुलता दिखाई देती है जिन्हें खण्डकाव्य या स्फुटकाव्य या गीतिकाव्य के अन्तर्गत नहीं रखा जा सकता है। इसलिये इन्हें नवीन विधा के अन्तर्गत रखना अधिक समीचीन प्रतीत होता है। अधिकांश लघुकाव्यों की रचना पारम्परिक, वार्णिक एवं मात्रिक छन्दों में हुयी है। समाज के परिप्रेक्ष्य में अनेकों लघुकाव्यों की रचना हुयी है। कवि हेमचन्द्रराय - विरचित परशुरामचरितम्, स्वयंप्रकाश शास्त्री- विरचित इन्द्रीयक्षीयं काव्यम्, भि.वेलणकर - विरचित विष्णुवर्धापनम् आदि लघुकाव्य पुराकथाश्रित हैं। नलिनी शुक्ल - विरचित भावाञ्जलिः, श्री भाष्यम् विजय सारथि - विरचित मन्दाकिनी आदि देवस्तुति परक लघुकाव्य हैं। पराधीनता-विरोधी संघर्ष में अनके महापुरुषों के अतिरिक्त सत्याग्रही महात्मा गाँधी तथा उग्रनेता सुभाषचन्द्र बोष का उदय भी हुआ। राष्ट्रिय भावना का शंखनाद करते अनेक संस्कृत-कवियों ने खण्डकाव्य, महाकाव्य के साथ - साथ लघुकाव्य भी लिखे हैं। पं.क्षमाराव ने सत्याग्रहीता, उत्तर-सत्याग्रहगीता तथा स्वराज्यविजय जैसे लघुकाव्यों की रचना की जिनमें स्वराज्यविजय की कठिन परिस्थितियों का मार्मिक चित्रण है।वर्ष 2002 में राका प्रकाशन, इलाहाबाद से प्रकाशित आचार्य गोविन्द चन्द्र पाण्डे की *भागीरथी* 'एक अनन्य लघुकाव्य है जिसे संस्कृत-काव्यों में सर्वप्रथम सरस्वती सम्मान से सम्मानित होने का श्रेय है। 254 पद्य विशिष्ट इस काव्यसंग्रह के भागीरथी– 1 कविता से एक पद्य उद्धृत है – *याता नः पितरः प्रवाहपतितास्त्वं निर्विकारं स्थिता / यास्यामो जल-वीचि-फेन-सदृशाःशान्तं चिरं स्थास्यसि।/ दग्धेष्वेव कृपाकरी त्वमथवा स्वर्गावतीर्णा धराम्/ उत्सङ्गे तव विश्रमाहित-धियो मुक्तिं प्रतीक्षामहे।। (पृ.102)*

बहुमुखी प्रतिभासम्पन्न जगन्नाथ पाठक की कापिशायिनी (1980) एक मुक्तक-काव्यसंग्रह है जिसे साहित्य अकादमी प्रस्कार से नवाजा गया। कापिशायिनी के वर्ण्यविषय मधु, मधुशाला है। पाण्डित्यपरम्परा से युक्त पारम्परिक संस्कार से युक्त कवि ने इस काव्यमाध्यम से संस्कृतसाहित्य में एक भिन्न ही प्रतिच्छवि प्रस्तुत की। उमरखय्याम- और ग़ालिब की ऊर्दुकविता- इस काव्य का प्रेरणाणास्रोत है। यह काव्य कवि के संघर्षपूर्णजीवन- का चित्र प्रस्तुत करता है। उदाहरण के लिए दो पद्य उद्धृत हैं - *यदि नाम तिरस्करोत्यसौ सहसे हन्त तिरस्क्रियां न किम्। / प्रणये हि तिरस्क्रियेव सा प्रथमं मङ्गलमित्यपेक्षते।।* कवि की व्यथितभावना कापिशायि-नी में यत्र तत्र देखी जा सकती है *-तव चेतसि भावनाऽस्ति काचित् द्विजशूद्रद्वितयेऽथ भेमूला।/ इतरत्र कुतो यापय स्वान् दिवसांस्ते न कृतेऽस्ति पानगोष्ठी।।*

बनमाली बिश्वाल की कवितासंग्रह व्यथा मुक्तछन्दोबन्ध में एक उल्लेखनीय लघुकाव्य है - संग्रह की प्रथम कविता अग्निः से कुछ पङ्क्तियां देखी जा सकती हैं - *अहमस्मि जठरस्य क्षुधा/अहमस्मि आग्नेयास्त्रस्य [illegible]/ अहमपि [illegible] / अहमस्मि विकरालहसः/ अहमस्मि क्रोधो दुर्वाससः/बद्धश्चाहं गान्धारी-नेत्रयोः / द्रौपद्याश्च आग्नेयसङ्कल्पे। (अग्निः)*

**राष्ट्रभक्तिपरक लघुकाव्य-** के.एस.नागराजन्–विरचित भारतवैभवम्, शिवदत्तमिश्र - विरचित भारतवर्ष तथा महादेवशास्त्री- विरचित भारतशतकम् आदि राष्ट्रभक्तिपरक लघुकाव्य हैं। भारत-चीन-युद्ध (1962), भारत-पाकिस्तान-युद्ध (1965) तथा बांग्लादेश-जन्म-युद्ध (1971) आदि का युद्ध संस्कृत-काव्य के विषय बने। जैसे - सुरेन्द्र चन्द्र शुक्ल - विरचित बङ्गालदेशः, शशिधरशर्मा - विरचित वीरतरङ्गिणी आदि अनेक लघुकाव्य हैं।

यज्ञेश्वरशास्त्री-विरचित श्रमगीता, लक्ष्मीनारायण शुक्ल-विरचित राष्ट्रतन्त्रम्, श्रीमहादेव शास्त्री- विरचित भारतशतकम्, पं. बालकृष्ण भट्ट शास्त्री- विरचित स्वतन्त्रभारतम्, रमाकान्त शुक्ल- विरचित भाति मे भारतम् आदि लघुकाव्यों में भारत की महिमा गा कर राष्ट्रभक्ति जगाने का कार्य किया गया है।पं. चुन्नीलाल भूषण - विरचित भगतसिंह-चरितामृतम्, बृन्दानन्द शुक्ल-विरचित श्रीगान्धिचरितम्, जयराम शास्त्री - विरचित श्रीगान्धि-बान्धवम्, रामशरण शास्त्री-विरचित जवाहरजीवनम्, रामाशीष पाण्डेय - विरचित इन्दिरा-शतकम् आदि चरितनायक-परक काव्य हैं, जो राष्ट्रभक्ति-परक काव्य के समानान्तर चलते हुए एक ही शब्द की ओर अग्रसर हैं।

रमाकान्त शुक्ल 'अर्वाचीनसंस्कृतम्-' पत्रिका के सम्पादक 'भाति मे भारतम्' (1980) में भारत के ऐतिहासिक भौगोलिक सांस्कृतिक धार्मिक स्वरूप का वर्णन किया। भारत के राष्ट्रीय संघटन के प्रसंग में इनका विचार मननीय है - *मन्दिरैर्मस्जिदैश्चैत्यगीर्जागृहै / रार्यगेहैर्गुरुद्वारकैर्भ्राजितम्। / कर्मभूः शर्मभूर्धर्मभूर्मर्मभूः भूतले भाति मेऽनारतं भारतम् । /*भारत एक गणतन्त्र राष्ट्र है और यहाँ हर किसी को मानसिक वाचिक तथा क्रियात्मक स्वतन्त्रता है। कवि कहता है- *यत्र नास्त्यङ्कुशो वाचि कस्यापि वै / यत्र नास्त्यङ्कुशो मानसे कस्यचित्।/यत्र नास्त्यङ्कुशः कर्मणि कस्य वै/ भूतले भाति तन्मामकं भारतम्।।*

ऋतुपर्णा (1999) काव्यसंग्रह में कवि श्रीबनमाली बिश्वाल का चिन्तन अति-विस्तृत है। यहाँ सङ्कलित कुछ कविता समय के साक्षिरूप हैं। कार्गिलयुद्ध के समय एक सैनिक द्वारा अपनी प्रियतमा के लिए लिखित यह पत्र हृदयविदारक है - *प्रियतमे / लिखाम्यहं पत्रं कार्गिलतः ! अतस्त्वमायास /साम्प्रतं न सम्मुखे संग्रामः / अहं किन्तु रात्रौ सेवारतः /शत्रवोऽत्र निद्रामग्नाः स्मृतौ / न कदापि रोदिष्यसि प्रिये। सौभाग्याद् वा दौर्भाग्याद् वा..... मम गीते गुञ्जने ते नाम। /* अन्तिमं पत्रम्) *तव नाम्ना अन्तिमं मे पत्रम्। / एतद्यदि भवेत् क्वचित्*(पृ.153-54)

**सामाजिक-समस्यापरक लघुकाव्य** - अस्पृश्यता-निवारण, नारीदुर्दशा, दहेजप्रथा, कुरीति-ग्रस्तता, भ्रष्टाचार, आतंकवाद आदि सामाजिक समस्याओं पर आधृत काव्यों में उमाकान्त शुक्ल- विरचित कुहा, श्रीमती सरोजनी देवी का स्त्रीशिक्षालयम् आदि लघुकाव्य अन्तर्भुक्त हैं। कृष्ण प्रसाद घिमिरे - विरचित श्रीराम-विलाप तथा रमाशंकर तिवारी-विरचित वैदेहिना अतीतावलोकनम् शुद्धरसात्मक लघुकाव्य हैं। आधुनिक युगीन लघुकाव्यों में प्रकृति के

वैज्ञानिक रूप का चित्रण भी हुआ है। जैसे लक्ष्मण सिंह अग्रवाल - विरचित कुटुम्बनी तथा डि. अर्कसोमयाजी - विरचित ब्रह्माञ्जलिः आदि। मथुराप्रसाद दीक्षित-विरचित अन्योक्ति-तरङ्गिणी, अभिराज राजेन्द्र मिश्र - विरचित आर्यान्योक्तिशतकम् तथा रामकरण शर्मा द्वारा विरचित वीणासन्ध्या, शिवशुकीयम् आदि अन्योक्तिमय लघुकाव्य हैं।आधुनिक जीवन-जगत् को विषय बनाकर हास्य-व्यंग्यपरक अनेक काव्य लिखे गये हैं। जैसे वागीश शास्त्री-विरचित नर्मसप्तशती, प्रशस्यमित्र शास्त्री-विरचित हासविलास, बनेश्वर पाठक-विरचित हीरोकाव्यम्, शिवदत्तशर्मा चतुर्वेदी - विरचित हा-हा-हू-हू-शतकम् आदि लघुकाव्यों में हास्य-व्यंग्य के मुख्य स्वर हैं।

उपर्युक्त सामाजिक समस्याओं में से आतङ्कवाद पर एक उदाहरण प्रस्तुत है। भागीरथप्रसाद त्रिपाठी 'वागीशशास्त्री' का 'आतङ्कवादशतकम्' नाम से काव्यसंग्रह 1992 में प्रकाशित हुआ जिस में 111पद्य सङ्गृहीत हैं। पारम्परिक छन्द में विरचित इस कृति में तीन छन्द प्रयुक्त हैं – अनुष्टुभ्, भुजङ्गप्रयात तथा शार्दूलविक्रीडित । प्रस्तुत कृति दो भागों में विभक्त है। आतङ्कवाद नामक पूर्वार्ध में 51 पद्य एवं राष्ट्रवाद नामक उत्तरार्ध में 60 पद्य संगृहीत हैं। समग्र कृति पञ्जाब के आतङ्कवाद को लक्ष्य कर लिखा गया है जिस में 1970 दशक की परिस्थितियां वर्णित हैं। इस कृति की भाषा अतीव सरल है। लोकन्याय-प्रवचनों के प्रयोग के माध्यम से काव्यभाषा अतीव जीवन्त है। कृति के प्रणयन के समय सर्वविध भाव अत्यन्त निर्भीक शैली में प्रकटित हैं - *समादिष्टदिल्लीशवीरः। मुक्तिप्रधीश सुनिश्चिन्तभावोऽस्ति-सम्बद्ध- कदाचित् प्रसन्नो विपन्नं प्रदेशे समायाति मूर्त्याद्यनाच्छाकामः।।*

**अन्तर्राष्ट्रीय चेतनापरक लघुकाव्य** - अन्तर्राष्ट्रीय चेतनापरक काव्यों में विश्ववृत्त और विचारों का प्रभाव है। पद्मशास्त्री- विरचित लेनिनामृतम्, केवलानन्दशर्मा - विरचित लेनिनकुसुमाञ्जलिः, शिवदत्तशर्मा- विरचित कार्लमार्क्स-शतकम्, रघुनाथप्रसाद चतुर्वेदी का मैक्सिमगोर्की-पञ्चशती आदि विदेशी विचारकों, समाजवादी चिन्तकों से प्रभावित रचनायें हैं। हर्षदेव माधव की जापानदेशे, मिश्रदेशे में भी विश्व-चेतना परिलक्षित होती है। *भाति मे भारतम् के प्रसिद्ध कवि रमाकान्त शुक्ल ने 'भाति मौरिशसम् ' नामक काव्य लिखा, जिसमें उन्होंने मारिशस देश को भारत का ही दूसरा रूप माना है- भारताम्भोधि-मुक्ताफलं भास्वरं / पूर्वरूपं पृथिव्यां दिव-सुन्दरम्।/भारतं रूपमेवापरं धारयत् / भाति मौरीशसं भाति मौरीशसम्।।*

**चम्पूकाव्य**– समकालिक विधाओं में चम्पूकाव्य की रचना भी हो रही है। यथा भागीरथी नन्द शर्मा का ब्रजेन्द्रविलासचम्पूः तथा कृष्णकेशव षडङ्गी का नीलाद्रिचम्पू तथा जीमूतदूतम् आदि। अन्य चम्पूकाव्यों में म लक्ष्मणशास्त्री.म.तैलंग का सिन्धुवादवृत्तम्, रघुनाथ शर्मा की मदीया व्रजयात्रा आदि पत्र-पत्रिकाओं में प्रकाशित हैं। 

**सुभाषित-काव्य**– यद्यपि संस्कृत वाङ्मय में सूक्ति एवं सुभाषित भरे पडे हैं तथापि कुछ रचनाकार सुभाषितों को केन्द्र में रखकर काव्यों की रचना की है। उनकी हर कविता में कोई न

कोई सुभाषित अवश्य रहता है। जैसे सुरेन्द्रमोहन मिश्र की सूक्तिद्विशती और मेरे द्वारा सम्पादित जगन्नाथ पाठक के जगन्नाथ-सुभाषितम् (भाग 1 – 2) । जगन्नाथ-सुभाषितम् के द्वितीय भाग में पाठकजी ने हीन्दी की एक प्रसिद्ध उक्ति – शीशे के महलों में रहने वाले दूसरों के घर में पत्थर नहीं फेका करते - को कुछ इस प्रकार संस्कृत आर्या में व्यक्त किया है कि वह एक स्वतन्त्र सुभाषित का रूप ले लिया है - *जानन्त्यल्पधियोऽपि प्राय इमं किमपि नाम सिद्धान्तम्।/ अन्येषां गेहेषु प्रहरन्ति न काचगेहगतः।।* इसी प्रकार सन्त कवीर की 'जो कल कर सो आज कर' जैसी उक्ति को कवि ने इस प्रकार व्यक्त किया है-*यदिह श्वः करणीयं कथं न तत्पूर्णतां नयस्यद्य। मृत्युस्तुभ्यमवसरं दद्यादथवा न वा दद्यात्।।*आज चारों तरफ मेढकों का बोलवाला है – इस उक्ति को कवि कुछ इस प्रकार व्यक्त करता है- *यस्मिन्सरसि सरसिजान्युत्पद्यन्ते स्म मुकुर इव विमले। तस्मिन्कर्दममलिने भेकानामद्य साम्राज्यम्।।* इसके अतिरिक्त समकालिक संस्कृत रचनाकारों के द्वारा और भी अनेक सुभाषित-काव्य लिखे गये हैं जिनकी चर्चा विस्तार भय से यहाँ नहीं की जा रही है।

**नवीन छन्दोविधान**- छन्दो विधान के क्षेत्र में २०वीं सदी के संस्कृत साहित्य में नये प्रयोग हुये हैं। यूरोप तथा अन्य पश्चिमी देशों में संस्कृत-साहित्य का प्रसार तीव्रता से होने के साथ ही वहाँ से साहित्यिक सम्पर्क और तद्जनित प्रभाव में भी तीव्रता आने लगी। इस पुनर्जागरण या नवाभ्युदय काल में वैश्विक चिन्ताओं और आधुनिक परिदृश्य से सम्बद्धता के कारण संस्कृत-कविता ने जहाँ नये-नये विषयों को ग्रहण किया वहीं नये-नये रूपों में भी प्रस्तुत होने लगी।

नई-नई उद्धावनाओं के साथ श्रीवृद्धि सम्पन्न संस्कृतसाहित्य में नवीन विधायें, नवीन छन्दों का प्रयोग दृष्टिगत हुआ। प्रारम्भ में लघुकाव्य-रचना की दृष्टि से दक्षिण भारत के कवियों ने विविध प्रकार के काव्यों का प्रणयन कर आधुनिक संस्कृत-साहित्य को समृद्ध बनाया। 20वीं शदी में संस्कृत-काव्य में हिन्दी और उर्दू काव्य-परम्परा से अनेक छन्दों का सुन्दर प्रयोग संस्कृत-साहित्य में देखा जा सकता है। कुछ हिन्दी कवियों ने भी संस्कृत में हिन्दी काव्य-शिल्पानुरूप रचनायें की। जैसे- भारतेन्दु हरिश्चन्द्र ने संस्कृत में लावनी लिखी पर वह प्राय: अशुद्ध है। भट्ट मथुरानाथ शास्त्री ने हिन्दी भाषा के दोहा, सोरठा, कवित्त, सवैया, घनाक्षरी आदि छन्दों में सफल काव्य-रचनायें प्रस्तुत की।

**मुक्तच्छन्दोबन्ध** - पिछले कई दशकों से संस्कृत-साहित्य-जगत् में एक अन्य धारा प्रवाहित हुयी है जिसमें पारम्परिक या नवीन छन्दोविधान का सर्वथा अभाव है। मुक्तछन्दों की रचना आधुनिक कवियों की प्रिय काव्यविधा है। प्राय: सभी कवि आज मुक्तकों की रचना में संलग्न दिखते हैं। इस निर्बन्ध छन्दोमुक्त काव्य में एक लय या गति विद्यमान है। हिन्दी और पाश्चात्य प्रभाव से नया रूप ग्रहण करती इस नवकाव्य शैली में आधुनिक मानव-जीवन के विविध पक्षों, मानसिक द्वन्द्वों, सन्त्रासों, पीड़ाओं एवं भावबोधों को अभिव्यञ्जित किया गया है। नई संवेदनाओं, नये प्रतीकों, नई शैलियों को जन्म देने के कारण इसे नई संस्कृत-कविता कहा गया है।

इस विधा के अन्तर्गत कुछ प्रतिनिधि कवि एवं उनके काव्य इस प्रकार हैं - कृष्णलाल विरचित उर्वीस्वनः, शिञ्जारव: एवं शशिकरनिकरः, देवदत्तभट्टि विरचित इरा, सिनीवाली, शम्पा, काञ्चनी वासयष्टिः, केशव चन्द्र दाश विरचित महातीर्थम्, भिन्नपुलिनम्, अलका, ईशा आदि तथा हर्षदेव माधव - विरचित रथ्यासु जम्बूवर्णानां शिराणाम्, इन्द्रमोहन सिंह - विरचित हिरण्यरश्मि, व्योमशेखर - विरचित अग्निजा, मायाप्रसाद त्रिपाठी - विरचित कतिपय काव्य एवं बनमाली बिश्वाल - विरचित व्यथा, प्रियतमा, ऋतुपर्णा, यात्रा तथा वेलेन्टाइन्-डे सन्देशः, प्रवीण पाण्ड्या-विरचित ज्योतिर्ज्वलनम् तथा कौशल तिवारी विरचित समरक्षेत्रम् और गुलिका आदि।

वेंकटराघवन् ने अनेक मुक्तक काव्यों की रचना की। गौरी प्रसाद शाला ने पारम्परिक छन्दों के साथ मुक्तछन्द में नई शैली के साथ रचनायें की। ए.वी.सुब्रह्मण्यम् का कल्पनासौरभम् (१९९०) आदि काव्यसंग्रह या मुक्तक काव्य भी प्रसिद्ध हैं। उदाहरण के लिये केशव चन्द्र दाश के अलका काव्यसंग्रह से दो पङ्कितयां उद्धृत हैं जहाँ अर्थरमणीयता और शब्दों की व्यञ्जना शास्त्रगाम्भीर्य के साथ प्रस्तुत है - *राजवधूनाभिरन्ध्रे अन्धायते कलहंसध्वनिः/ जनबहुल-नगरेस्मिन् पुनः पुनरपि देहो मार्गायते।* अर्थात् राजवधू के नाभिछिद्रमें कलहंसों की ध्वनि अन्धी सी हो जाती है। लोगों से भरे इस नगर में फिर शरीर मार्ग सा बन जाता है। देवदत्त भट्टि विरचित सिनीवाली (1986) काव्यसंग्रह में भी अनेक मुक्तछन्द कविताएं संगृहीत हैं जो आधुनिक भावबोध से परिपूर्ण हैं। यथा - *नगरं सत्वरमेव/ नरं विस्मरति/ नरश्चापि / शनैः शनैः विस्मरति/ चतुष्पथान्।*

बनमाली विश्वाल के काव्यसंग्रह व्यथा से एक उदाहरण प्रस्तुत है जहाँ साम्प्रतिक नारीपीडा को'तथापि स्वाधीनाः' कविता में कुछ इस तरह उजागर किया गया है – *प्रीतिनाम्ना यौनव्यभिचारः/ सतीनाम्ना नारीहत्या, प्रतिप्राणं रुधिरपिपासा/ तथापि स्वाधीना। अर्थ एव पुरुषार्थोऽद्य नवोढापि संसहते यौतुकयातनाम्,/सुमहार्घं पतिसुखं प्रतिगृहं जीवद्दग्ध्वाः निर्ममदहनम् तथापि स्वाधीनाः।* वर्ष 2019 में प्रकाशित अरुण रञ्जन मिश्र के कवितासंग्रह 'तव जवाधरमन्मयरेखासु' की शीर्षक-कविता से विप्रलम्भ-शृङ्गार का एक उदाहरण प्रस्तुत है - *पश्य पश्य नदीस्रोतसि / ममाश्रुपुष्पाणि बहुदूरादागच्छन्ति/स्वर्गपरपारात् सहस्रकल्पपूर्वनगरात्।/तत्रैव तदाऽहं क्रन्दन्नासम्/ ममैकाकित्वस्य रुद्धवेलासु/मद्भिन्नं किमपि नासीत्/ यद् यदद्य प्राप्नोमि/ तव जवाधरमन्मयरेखासु।*

**वैदेशिक छन्दोविधान** - सानेट के अतिरिक्त अन्य विदेशी छन्दों को भी कुछ नये कवियों ने अपनाया है। हर्षदेव माधव ने हजारों की संख्या में जापानी देशीय हायकू छन्दों में रचना की है। अत्रान्तरे, निष्क्रान्ता सर्वे, पुरा यत्र स्रोतः, ऋषेः क्षुब्धे चेतसि आदि कवि हर्षदेव माधव के प्रसिद्ध काव्यसंग्रह हैं। हायकू की ही भाँति जापानी छन्द तान्का में भी उन्होंने रचना की है। हर्षदेव माधव ने कोरियायी कविता से शिजो नामक छन्द में भी संस्कृत-काव्य रचा है।

**हाइकू** - हाइकू जापानी कविता का एक प्रकार है। इसे दुनिया की सब से छोटी कविता भी कहा जाता है। हाइकू नामक इस काव्यविधा के जनक थे मात्सुओ बाशो। धीरे धीरे कविता का यह प्रकार जापानी कविता की मुख्य धारा में स्थापित हुआ और आज विश्वसाहित्य में हाइकू एक अमुल्य निधि है। हाइकू के इतिहास में 17वी शती के मध्य से 18वी शताब्दी तक का काल बाशो-युग के नाम से जाना जाता है। हाइकू में १७ अक्षर होते हैं। ५-७-५ केक्रम में तीन पंक्तियों में ये अक्षर लिखे जाते हैं। बाशो के एक हाइकू का हिन्दी अनुवाद – *ताल पुराना / कूदा दादुर /पानी की आवाज।* हिन्दी में कुंअर बेचैन के लिखे एक हाइकू से भी हाइकू का स्वरूप स्पष्ट होता है। *जल चढाया / तो सूर्य ने लौटाए / घने बादल।* श्री हर्षदेव माधव ने संस्कृत में हाइकू लिखना प्रारम्भ किया। उन्होंने हाइकू की तीन पंक्तियों को त्रिगुणात्मक विश्व की व्यापकता के साथ रखा हैं और रहस विहारी द्विवेदी इसे बिल्वपत्र कहते हैं। रहस विहारी द्विवेदी हाइकु की दीर्घ परिभाषा इस प्रकार करते हैं - *जापाने हाइकु-ख्यातं होडक्विति विधा च या। रच्यतेऽति-गभीराभिस्तिसृभिर्लघु-पङ्क्तिभिः।। आद्या पञ्चाक्षरी ज्ञेया तृतीयाऽपि तथाविधा। सप्ताक्षरी द्वितीया स्यात् पूर्णा सप्तदशाक्षरी।। त्रिदलं विल्वपत्रं च सत्तरीत्यादि-नामतः। संस्कृते सृज्यते काव्यं कविभिर्माधवादिभिः।। शब्दलाघव-सामर्थ्यात् कवेर्भावेर्थगौरवम्। भाष्यापेक्ष्यं समुत्प्रेक्ष्यं सारवद् विश्वतो मुखम्।। युगस्थिति-समुद्भावे पुराकल्पन-भङ्गिमा। एकबिम्ब-विधानेऽपि चित्रं सम्पूर्णमश्नुते।। छन्दोंऽशो यस्य विन्यासे छन्दोऽभावोऽपि कुत्रचित्। दृश्यते किन्तु वक्रोक्तिर्ध्वनिर्वाऽस्मिन् विराजते।।* बनमाली बिश्वाल के कुछ हाइकु काव्य यहाँ पद्यबन्धा में प्रकाशित है - *प्रेमसुधया/ देवायते दानवः / क्षणेनैकेन।। / स्नेहोष्णं प्राप्य / चित्र-पतङ्गायते / प्रणय-कीटः।। / प्रणयचौरः / बाहुबन्धे स्वतन्त्रः / नेच्छति मुक्तिम्।।*

**तान्का** - तान्का भी एक जापानी काव्यविधा है जिसकी परिभाषा रहस विहारी द्विवेदी इस प्रकार करते हैं - *तान्का-काव्य-प्रकारोऽयं जापानीयैः प्रवर्तितः। लयानुकारिभिः शब्दैः काव्यमेतद्विरच्यते।। पञ्च-पादात्मकं काव्यं पञ्च-सप्ताक्षरैः कृतम्। आद्ये पञ्च तृतीये च वर्णा अन्येषु सप्त च।। इङ्गितैरत्र भावानामुन्मेषो व्यञ्जनान्वितः। प्रायोऽनलङ्कृतं शिल्पं रहिताडम्वरं च तत्।। लाघवं शब्दविन्यासे चार्थे व्यञ्जनचारुता। प्रतीकैरुचितै रम्यं कल्पितं चित्रमश्नुते।।* तान्का में 31 अक्षर होते हैं। 5-7-5-7-7 के क्रम में पाँच पंक्तियों में ये अक्षर लिखे जातs हैं। यथा हर्षदेव माधव की एक तान्का उल्लेखनीय है - *पाटलं पुष्पम् / त्वया प्रदत्तं मार्गे / हृत् पुष्पायते / पाटलवर्णपत्रेषु / जातस्ते वक्त्रस्पर्शः।।*

**सीजो** - सीजो भी एक दक्षिण कोरियावी काव्य-विधा है जिसकी परिभाषा रहस विहारी द्विवेदी इस प्रकार करते हैं - *[illegible] दक्षिणकोरिया-देशात् सीजो – काव्यं प्रवर्तितम्।। वाक्यैस्त्रिभिश्चतुर्भिर्वा तिसृभिश्चाथ बहुभिः। शरवेदमितैर्वर्णैः काव्यमेतद् विरच्यते।। आरम्भे वस्तुनिर्देशो मध्ये कथ्यप्रकाशनम्। समाप्तौ चात्र वैदग्ध्यभङ्गिभणितिभिः पुनः।।*

सीजो में 44 अक्षर होते हैं। 8,7, 8,7, 7, 7 के क्रम में छह पंक्तियों में ये अक्षर लिखे जाते हैं। 2,4,6 पंक्तियाँ तुकान्त होती हैं। *अश्वाः जाताः जातो वायुः / जातः सूर्यो नभसि।/ शैलाः, नद्यः वृक्षः आशाः / वसन्ति मे रहसि।/ मृदः प्रत्यणु मयि / त्वमसि तत् त्वमसि।* हरेकृष्ण-मेहेर के 'हासितास्या वयस्या' काव्य में सीजो का एक अन्य उदाहरण देखा जा सकता है - *पुष्कराक्षं बाष्पालयम्,/प्रान्तरः शष्पालयम्,/ वल्ली त्रपा-रूपालयम्,/उद्यानं पुष्पालयम्, / विहङ्गमस्तनुते स्वयम् / मन्त्रं सताल-लयम् ॥'* (प्रान्तर में शस्य-तृणादि भरे हुए हैं। नवीना सुन्दरी लता लज्जाशीला हो गई है। उद्यान पुष्पभरा हो गया है । पक्षी ताल-लय के साथ कूजन-स्वरूप मधुरमन्त्र-गीत गा रहा है। प्रकृति के सौन्दर्य को देखकर कमल-नेत्र में आनन्द के लोतक झरते हैं ।)

**सानेट** - संस्कृत-साहित्य को सानेट' नामक सर्वथा नवीन विधा देने वाले बीरेन्द्र कुमार भट्टाचार्य (१९१७-८२) हैं जो बहुसंख्य नाटकों के रचनाकार हैं। इनके सानेटों का एक संग्रह 'कलापिका' (१९६९) कोलकत्ता से प्रकाशित है। श्री भट्टाचार्य ने सानेट को संस्कृत छन्दोविधान से सामंजस्य स्थापित करने का प्रयास किया है। सानेट में चौदह पंक्तियाँ होती हैं और एक ही छन्द में कविता पूर्ण हो जाती है। सानेट अंग्रेजी का एक प्रसिद्ध छन्द है।

**गजल** - ये रचनायें काव्य में बृजभाषा की मिठास और कोमलता का नवावतरण है। उनके कवित्व और छप्पयों में अनुप्रासों की झंकार अनुगूंजित है। कल्पनात्मकता और अलंकारों का मंजुल संयोग है, इन पारम्परिक छन्दों में समकालीन समाज के चित्र हैं। प्राकृतिक-वर्णनपरक छन्दों में प्राचीन काव्य की स्पष्ट छाप है। इस काव्य- परम्परा को आगे बढ़ाते हुए जानकीवल्लभ शास्त्री, जगन्नाथ पाठक, अभिराज राजेन्द्र मिश्र, बच्चूलाल अवस्थी, इच्छाराम द्विवेदी, तथा मुक्ताशती के लेखक रामविनय सिंह आदि कवियों ने संस्कृत-कविता की समृद्धि के नये आयाम दिये। भट्टजी ने उर्दू के काव्य से गजल का छन्द लेकर भी संस्कृत-रचनायें की। उर्दू काव्यपरम्परा के इस नवीन अवतारण से संस्कृत-काव्य में नवीन काव्य परम्परा का प्रवर्तन हुआ। इन्होंने १९२९ ई. में प्रकाशित अपनी 'गीतिवाणी' नामक पुस्तक में उर्दूभाषाचत्वर नामक स्तम्भ समाविष्ट किया, जिसमें शास्त्रीजी ने ५८ गजल-गीतियाँ प्रकाशित की। जानकीवल्लभ शास्त्री ने भी अनेक संस्कृत गज़लें लिखी है। श्रीधर भास्कर वर्णेकर ने 'संस्कृत वाङ्मयकोश' में राधाकृष्ण नामक कवि के द्वारा प्रस्तुत गज़लसंग्रह का उल्लेख किया है जो अब प्राप्त नहीं है। संस्कृत-गजल-लेखन के प्रति कवियों के रूझान ने इस परम्परा की साठ-सत्तर वर्षीय अविच्छिन्नता को बनाये रखा है।

समकालिक लेखकों में राजेन्द्र मिश्र, जगन्नाथ पाठक, रामविय सिंह की गजलें उल्लेखनीय हैं। जगन्नाथ पाठक की गज़लों में मनोवेदना और सूक्ष्म भावाभिव्यञ्जना देखने को मिलती हैं। साथ ही उनकी गजल के शिल्प की समझ भी उल्लेखनीय है। उनकी गज़लों में गम्भीर भाषाभिव्यञ्जना भी है। अपने इन्हीं गुणों के कारण उनके गजलें उत्कृष्ट बन पड़ी हैं। वस्तुतः गज़ल और रूबाई का प्रयोग करते हुये कवि जगन्नाथ पाठक ने अनेक सराहनीय रचनायें प्रस्तुत की हैं।

राजेन्द्र मिश्र की गज़लों की जो विशेषता होती है वह है रफीद और काफिये का आकर्षक संयोजन। गज़ल-लेखन में  बच्चूलाल अवस्थी की गीतियाँ सर्वोत्कृष्ट मानी जाती हैं। इसी प्रकार अवस्थी जी में भी गज़ल विधा की गम्भीर समझ और प्रयोगकुशलता दृष्टिगत होती है।अवस्थी जी की गज़लों की विशेषता यह है कि इस विधा में  संस्कृत-भाषा की प्रौढ़ और उसके संस्कारों के साथ अभिव्यञ्जना शैली का कुशल प्रयोग किया जाता है। अतः ये गज़लें नवीन सौन्दर्यबोध कराने में समर्थ हैं। अवस्थी जी की प्रतानिनी से एक उदाहरण प्रस्तुत है *-पिका मौनं भजेरन् मासि वासन्ते कथङ्कारम् ।/ सरः शाकुन्तलः सिद्ध्येन्न दुष्यन्ते कथङ्कारम् ?/भ्रुवोर्भङ्गभ्रमादभग्ना निषेधा सम्प्रतीयेरन् । / कपोलप्रान्तसङ्केतो (निगृह्यन्ते) कथङ्कारम्?* यहाँ 'कथङ्कारम्' रफीद है और वासन्ते, दुष्यन्ते आदि काफिये हैं।

ब्रजभाषा के छन्दों के प्रयोग की दृष्टि से कवि विन्ध्येश्वरी प्रसाद मिश्र ने अनेक रचनायें दी हैं।  हर्षदेव माधव द्वारा सम्पादित साहित्य-अकादमी से प्रकाशित गजल-संग्रह द्राक्षावल्ली में अनेक नये पुराने कविओं के गजलें प्रकाशित हैं। उसी संग्रह से बनमाली बिश्वाल के 'प्रियेऽहं न जाने' शीर्षक गजल से कुछ पङ्क्तियां उद्धृत हैं-  *तव मनोगतान् प्रियेऽहं न जाने।/ तव हावभावान् प्रियेऽहं न जाने।/ क्षणे रुष्टा मयि क्षणे च सन्तुष्टा।/ अभीष्टोऽस्मि न वा प्रियेऽहं न जाने।।/मद्गतवार्तासु कथमरुचिस्ते। कथमौदासीन्यं प्रियेऽहं न जाने।। /अपराद्धं मया कदाऽहं न जाने। बोधयामि कथं प्रियेऽहं न जाने।।/कुत्र मे त्रुटयो यतोऽहं न जाने/दूरीकर्तुं च ताः प्रियेऽहं न जाने।।*

**नवगीत** - कवि की व्यक्तिगत भावनाओं, रूमानियत और स्वछन्द मन:स्थितियों के चित्रण की प्रवृत्ति के फलस्वरूप नवगीत-विधा का विकास हुआ है। बंकिमचन्द्र चटर्जी का गीत वन्दे मातरम् राष्ट्रीय गीत की प्रतिष्ठा पाने वाला संस्कृत-गीत है। राष्ट्रवादी धारा से जुड़े हरिदत्त पालीवाल निर्भय, रामनाथ पाठक 'प्रणयी' आदि कवियों के गीतों में  उनका काव्य-व्यक्तित्त्व अग्निज्वाला के समान प्रतीत होता है। श्रीनिर्भय सक्रिय क्रान्तिकारी रहे और जेल भी गये। इन गीतों में कवि-व्यक्तित्व और ओजस्विता प्रमुखता से अभिव्यक्त हैं। माया प्रसाद त्रिपाठी ने गीतों में बिम्बविधान और नव्य-शिल्प का समवाय किया है। प्रभात शास्त्री के गीतों में  वैयक्तिकता, राग और कवि-आत्मा की सशक्त अभिव्यक्ति है। हर्षदेव माधव ने कुछ बाउल-गीत भी लिखे हैं।

**शास्त्रकाव्य-** शास्त्रकाव्य लिखने की परम्परा भारत में प्राचीन काल से विद्यमान है। भट्टिकाव्य की धारा में बाद में भी अनेक शास्त्रकाव्य लिखे गये (धातुकाव्य, रावणार्जुनीयम् आदि)और आज भी लिखे जा रहे हैं। श्री रामशरण त्रिपाठी ने कौमुदीकथाकल्लोलिनी और व्याकृतिवत्सराजम् नाम से गद्य में दो शास्त्रकाव्य लिखे जिस में सिद्धान्तकोमुदी के उदाहरणों का प्रयोग हुआ है। बनमाली बिश्वाल ने अपनी [illegible] में शास्त्रकाव्यकविता को परिभाषित किया है*–काव्यादिमाध्यमेन चेच्छास्त्रं समुपदिश्यते। क्वचिद् गद्यं क्वचित् पद्यं शास्त्रकाव्यं तदुच्यते।।*

**बौद्धसाहित्यमिश्रित-संस्कृत-कविता**-समकालिक संस्कृत में बौद्धसाहित्यमिश्रित संस्कृत-कविता लिखने की भी परम्परा है जिसकी भाषा तो संस्कृत है पर पालि-प्रभावित होने के कारण इसे हाइब्रीड या संकर संस्कृत कह सकते हैं। इस साहित्य को द्वाद्शाङ्गों में बांटा गया है – सूत्र, गेय, व्याकरण, गाथा, उदान, अवदान, इतिवृत्तक, निदान, वैपुल्य, जातक, उपदेश धर्म तथा अद्भूत धर्म। उदाहरम के रूप में आचार्य शान्तिभिक्षुशास्त्री के बौद्धविजयकाव्यम् तथा भीमाम्बेडकरशतकम् को लिया जा सकता है जिसमें पाणिनीय व्याकरण के नियमों को नजर अंदाज करते हुए पालि-प्रभावित संस्कृत में रचना हुई है। बनमाली बिश्वाल की काव्यतत्त्वसमन्विति में इस काव्य की परिभाषा का उल्लेख है – *बौद्धमिश्रित-काव्यञ्च संस्कृतेऽपि विनिर्मितम्।द्वादशाङ्गं समाश्रित्य पालिभाषाप्रभावितम्।। शिथिलीकृतमस्त्यत्र व्याकरणानुशासनम्। क्वचिच्छन्दोनुबन्धाश्च सर्वांशेन न साधिताः।। सङ्करं संस्कृतञ्चैतत् समामनन्ति केचन। काव्यस्य विषया यत्र बौद्धधर्मसमाश्रिताः।।*

**उत्तर-आधुनिकतावादपरक कविता** -उत्तर-आधुनिकतावाद (Post modernism) बीसवीं शताब्दी के उत्तरार्ध में आरम्भ हुआ एक सैद्धान्तिक आन्दोलन है। वस्तुतः यह विशुद्ध साहित्यिक आन्दोलन नहीं है। साहित्य के साथ साथ इसने कला के कई रूपों (दर्शनशास्त्र, कला, वास्तुशास्त्र और आलोचनाशास्त्रों) को भी प्रभावित किया है और पुरातन सिद्धान्तों पर फिर से विचार करने पर जोर दिया है। उत्तर-आधुनिकतावाद में आधुनिकतावाद का विकास भी है और विलोम भी। आधुनिकतावाद ने मनुष्य को केन्द्र में रख कर अपना विकास किया था जहाँ मनुष्य ने अपनी सुख-सुविधाओं को केन्द्र में रखा और इसके लिए नए-नए वैज्ञानिक आविष्कार किये। प्रकृति पर नियन्त्रण पाने की कोशिश की तथा पूँजी का विकास हुआ। भौतिक विकास को ही मनुष्य का वास्तविक विकास माना जाने लगा। परिणामतः प्रकृति के साथ समाज का एक बड़ा अङ्ग भी हाशिए पर चला गया। वस्तुतः उत्तर-आधुनिकतावाद का विकास आधुनिकतावाद की इन्ही प्रवृत्तियों के विरोध में हुआ। उत्तर-आधुनिकतावाद ने उस हाशिए की आवाज़ को केन्द्र में लाने की कोशिश की और विकास की धारणा को प्रश्नाङ्कित किया। फलतः हाशिए की चीज़ें केंद्र में आने लगीं। इस नई विचारशैली में एक निर्धारित दिशा वाले सामाजिक विकास और वस्तुनिष्ठवाद के विरुद्ध तथा संशयवाद, व्यक्तिपरकता (subjectivity) और व्यङ्ग्योक्ति की ओर रुझान देखने को मिली। रिचर्ड रोर्ती के शब्दों में उत्तर-आधुनिकता "विडम्बनात्मक सैद्धान्तिकी" है जो हर शाश्वत सत्य और अनिवार्यताओं की खोज के विरुद्ध है। उत्तर-आधुनिकों में ल्योतार का नाम सबसे आगे लिया जाता है जो उत्तर-आधुनिकता को आधुनिकता से जोड़कर देखते हैं और उसे उसी का विस्तार मानते हैं। ल्योतार का मानना है कि 'उत्तर-आधुनिकता आधुनिकता का अन्तिम बिन्दु नहीं है, प्रत्युत उसमें विद्यमान एक नया बिन्दु है और सातत्य में है। इस प्रकार उत्तर-आधुनिकता की यह सातत्यमूलक छबि महत्त्वपूर्ण है। इसके चलते आदिवासी-विमर्श, दलित-

विमर्श, स्त्री-विमर्श, पर्यावरण-संवेदना आदि कई विमर्श शुरू हुए और इन विमर्शों ने साहित्य, कला, राजनीति, फिल्म आदि कई चीज़ों को प्रभावित किया। बनमाली बिश्वाल ने अपनी काव्यतत्त्वसमन्विति में लिखा है – *परम्पराश्रितं यद्यदाधुनिके ह्युपेक्षितम्। तत्प्रत्यावर्तनं केन्द्रे चोत्तराधुनिकं मतम्। साहित्य-दर्शनाभ्याञ्च वास्तु-कलादिषु पुनः। नवीनोऽयं भावबोधस्समीक्षकैस्समादृतः। आदिवासी-विमर्शेण दलित-विमर्शः क्वचित्। उत्तराधुनिके काव्ये स्त्री-विमर्शो विशिष्यते। अन्तर्भावयितुं शक्या पर्यावरणचेतना। अन्ये च विषयास्सर्वे आधुनिकैरुपेक्षिता।*

समकालिक संस्कृतसाहित्य में उत्तरआधुनिकतावद के- प्रसंग में स्थालीपुलाक न्याय से स्त्री विमर्श पर ही कुछ विचार-प्रस्तुत है। आज की नारी पुरुषों के समान पढी-लिखी एवं सुसंस्कृत है। जीवनवृत्ति के लिए वह सचेष्ट है और कहीं भी आने जाने के लिए स्वतन्त्र है। अतः साहित्य में भी उस परिवर्तित स्वरूप का चित्रण स्वाभाविक है। आधुनिक संस्कृत साहित्य में नारी का स्थान कहीं कम नहीं आंका गया। पर चुँकि नारी की जीवनशैली में प्रभूत परिवर्तन आ चुके हैं, अतः इन कविताओं में भी परिवर्तन आना स्वाभाविक है। परिवर्तन प्रकृति का नियम है। उसके प्रभाव से साहित्य या साहित्यकार अछूता कैसे रह सकता है?आधुनिक संस्कृत साहित्य में विषयवस्तु , भावबोध आदि की दृष्टि से अनेक परिवर्तन दृष्टिगोचर ह ,छन्द ,शिल्प ,भाषाशैली ,विधाोते हैं। प्राचीन संस्कृत-साहित्य में सर्वत्र आदर्शात्मक प्रवृत्ति दिखाई पड़ती है। किन्तु आधुनिक संस्कृत-साहित्य में कवि आदर्श की स्थापना द्वन्द्व के परिप्रेक्ष्य में करता है। समकालिक साहित्य में नारियों की विभिन्न समस्यायें, जैसे सामाजिक भेदभाव -, यौनउत्पी-डन, यौनहिंसा-, घरेलु हिंसा, लैंगिक असमानता आदि पर बल दिया जा रहा है। इसी पृष्ठभूमि में कुछ उदाहरण प्रस्तुत हैं। हर्षदेव माधव साम्प्रतिक नारीपीडा को कुछ इस तरह उजागर करते हैं -*स्नानगृहं गत्वा/ गृहक्लेशक्लान्ता वधूः-/ निःशब्दं रोदिति।/तदा स्नानगृहं/तस्याः पितृगृहं भवति।*कणक्या क्षिप्तं माणिक्यनूपुरम्) , पृ.49(।विवाहिता स्त्री को अपने ससुराल में दूसरों से छिप कर रोने के लिए एक स्थान स्नानगृह के रूप में सहजलभ्य है। भास्कराचार्य त्रिपाठी की चिन्ता है कि आज ऐसा समय आ गया है कि पौरव यानि दुष्यन्त विनय की रक्षा नहीं करता -*आगतः खलु कालः कोयम्/पौरवो रक्षति नहि विनयम्।* हरिदत्त शर्मा 'पतति दध्नेऽद्यापि सीता' इस कविता में वर्तमान युग में नारियों की स्थिति का विमर्श इस प्रकार करते हैं -*कथं कथमपि निगडिता सा परिणयस्य पवित्रपाशे/ कयापि कापि प्रताडिता परिपीडिता श्वश्रूकाशे।/ पितृसमैः श्वशुरैर्हृता सा काऽपि रोदिति बहिर्नीता/ पतति दध्नेऽद्यापि सीता।* कन्या-सन्तान की अवहेलना भी चिन्ता का विषय है -*श्रुतं कन्याजन्म पितृभिर्मन्यते नहि हर्षवेला / नोत्सवो नृत्यं न वाद्यं प्राङ्गणे होला न खेला/ सुता जाता ना [illegible] घोषिता वा प्रणीता।/ पतति दध्नेऽद्यापि सीता।* राधावल्लभ त्रिपाठी ने सतीप्रथा पर व्यङ्ग्य करते हुये लिखा है -*यत्र नार्यस्तु दह्यन्ते रमन्ते तत्र देवताः।/अन्नं जलं बलं राष्ट्रे सीतादाहेन जायते।* .पृ ,सन्धानम्)59। इच्छाराम (

द्विवेदी ने भ्रूणहत्या पर व्यङ्ग्य कसते हुये लिखा है –*गर्भाधानक्षणपरिचये भारतीया रमण्यः।/शीघ्रं गत्वा जठरभरदं शैशवं घातयन्ति।*31 दूतप्रतिवचनम्) .21)। क्षणिक परिचय से गर्भाधान होना अवैध सम्बन्ध का द्योतक है जिसकी परिणति सन्तानोत्पत्ति से नहीं बल्कि भ्रूणहत्या से गतार्थ होता है। जगन्नाथ पाठक की व्यंग्योक्ति से स्पष्ट होता है कि वे आज की सामाजिक समस्याओं से कितने व्यथित हैँ नारीअस-ुरक्षा परक उन की इस व्यथा का एक झलक-इस पद्य में देखा जा सकता है– *परितो दशाननेषु स्वस्वावसरं प्रतीक्षमाणेषु/सीतां रक्षितुमेका लक्ष्मणरेखा कियत्प्रभवेत्।।* कवि श्री हरेकृष्ण मेहेर तो नारी को ही नारी का शत्रु मानते हैं -*नारी एव नारीणां हन्त्री/कम्पते यथा शम्पापातिन्या लोकहृदयतन्त्री/ परिणयवेदिकायां युवत्यः/यौतुकज्वालायामार्जववत्यः वलीभवन्ति विवाहिताः/ तथैव सपारुष्यं बहुदूरवाहिता।*(महिला - कविता) । कवि श्री रमाकान्त शुक्ल अपनी कविता 'रौति ते भारतम्' के एक पद्य में साम्प्रतिक यौतुक-समस्या की ओर ध्यानाकर्षण करते हुये मानवरूपी राक्षसों द्वारा किया जा रहा वधू-दहन की ओर संकेत करते हैं - *यौतुकप्रेप्सुभिर्लोलुपैर्निन्दितैः/मर्त्यरूपे स्थितैः राक्षसैः कोटिकैः। दह्यमाना वधूर्वीक्ष्य दुःखेन हा/रौति ते भारतम् रौति ते भारतम्।।* अभिराज राजेन्द्र मिश्र अपने एक गीत में स्त्री के वर्तमान सव्याज सौन्दर्य-प्रदर्शन पर व्यङ्ग्य करते हैं –*त्रिलोकार्पणं सम्भवं त्वत्कटाक्षे / क्व याताऽधुना शाम्बरी यौवनानाम्।।* जनार्दन प्रसाद पाण्डेय 'मणि' की कृति रागिणी के एक गीत में स्त्रीविमर्श रूपायित है -*त्वद्रूपे विचरन्ति सहर्षाः / दुर्योधनदुःशास-नकंसाः।-/ द्रौपद्यो लज्जन्ते नैकाः/ अच्युत सामप्रतमपि सद्वंशाः।/ दुर्जनकमयितं कलावपि श्रीमन् सन्त्रासय-कदम्ब-दुष्ट-/ माधव दुःखततिं मम नाशय।।* कवि श्री प्रफुल्ल मिश्र जी ने स्त्रियों की परपुरुषासक्ति को भी विषय बनाया –*गतदिवसे समागतस्य विटस्य / सुखकरं स्मरणं कुरुते।* उन्होंने कहीं स्त्रियों के द्वारा पुरुषप्रवञ्चना की भी बात -

-कही है*अथवा/रतीश्वरी/समागतस्य पुरुषस्य/ मुखमवलोक्य/ मृदुहसति/ हसन्ती आकर्षयति/आकृष्य जाले पातयति*(कोणार्के) । सदाशिव प्रहराज अपनी स्तुतिमालिका की कविता देवदेव जगन्नाथ! नाम तव निरर्थकम् में नारी समस्याओं से व्यथित होकर लिखते हैं कि- स्वामी श्वशुर आदि आज अर्थकामी राक्षस बन गये हैं।आज सरलवधू अपने ससुराल में दम तोड रही हैं। अतः हे प्रभो! तुम्हारा यह जगन्नाथ नाम निरर्थक है – *राक्षसाश्चार्थकामा वै स्वामी च श्वशुरादयः। म्रियन्ते सरला वध्वो नाम तव निरर्थकम्।।* प्रमोद कुमार नायक ने यह चिन्ता जाहिर की कि महाभारत काल से आज तक नारी पुरुषों के द्वारा ठगी जा रही है –*महर्षेः अवर्त्तमाने / सुकुमार्य्याः रूपवत्याः सौन्दर्येण/आकृष्टः नरेशः/ तन्वङ्गी करकमले मुद्रिकां संस्थाप्य / पत्नीत्वेन स्वीकुरुते पावने आश्रमे। ...समाप्य वनविहारं मृगयाव्यापारं /प्रत्यावर्तते नरेन्द्रः / परित्यज्य वनकन्यां / क्षणकालस्य सङ्गिनीम् / इतः पूर्वं त्यक्ता यथा शतशः ललना।*  कवि रवीन्द्र कुमार पण्डा का मानना है कि सभी स्थितियों में नारी विश्वसनीय नहीं होती। वाराङ्गनाओं के समक्ष हृदय उन्मोचन का औचित्य नहीं है -*वाराङ्गनानां पुरतो न वयमुन्मोचयाम हृदयम् /शिखण्डिनां सविधे /*

*न वयं वर्णयामो प्रतिभाया महत्त्वम् /नपुंसकानामग्रे /न वयं वेदयामो बीजस्य वेदनाम्* ।(बलाका) व्योमयानयात्रा-शतकम् में प्रमोद चन्द्र मिश्र ने नारियों के स्वावलम्बनशीलता पर जोर दिया है। नारियां आज एयरहोस्टेस आदि पदों में अपने प्रभुत्व को सिद्ध करती हुई शारीरिक सौन्दर्य एवं कोमल या प्रिय व्यवहार से यात्रियों को प्रसन्न भी कर रही हैं – *कालेऽस्मिन्परिचारिका सुवदनाः स्मेराननाः शोभनाः/गौर्यश्चञ्चललोचना सुवचना रम्येक्षणाश्चाङ्गनाः।/ यात्रिभ्यः सहधन्यवादवचनैः कार्तज्ञमाज्ञापयन् / सर्वो यात्रिगणः प्रफुल्लमनसा यानाद्बहिः प्रस्थितः।*वीं शताब्दी में भी नारी 21 की असुरक्षा कवि श्री नारायण दाशको व्यथित करती है। अपनी हाइकु कविता गणधर्षणम् में कवि कहता है - *समाजकीटैः/ कृतं गणधर्षणं/ सुसभ्यतायाः।।/सर्वकारस्तु / जनैःपरिचाल्यते / नीलशृगालैः।।... तथापि देशः/श्वसिति नववर्षे / गणधर्षणैः।।*

बनमाली बिश्वाल ने नारी-उत्पीडन, सतीप्रथा, नारीहत्या, व्यभिचार जैसी कुरीतिओं पर अपनी कविताओं के माध्यम से कटाक्ष किया है। उनका मानना है कि विभिन्न प्रलोभनों के द्वारा प्रणयबन्धन में बाँध कर प्रेमप्रदर्शन के व्याज से आये दिन नारियों का शोषण हो रहा है। फलतः कन्याभ्रूणहत्या एवं दहेजहत्या आदि कुरीतियाँ आज चरम पर है। वर्तमान समाज में प्रचार-प्रसार के माध्यम से ही वस्तु-विपणन सम्भव है। जो जितने व्यापक रूप से प्रचार-प्रसार के द्वारा ग्राहकों पर पकड बनाता है, वह उतना कुशल व्यापारी माना जाता है। अतःकम्पनियों के द्वारा विभिन्न प्रकार के विज्ञापन में अर्धनग्न-स्त्रियों का प्रयोग किया जा रहा है। कभी-कभी ज्ञात भी नहीं होता कि किस वस्तु का विज्ञापन या प्रचार किया जा रहा है - स्त्रियों के यौवन का अथवा किसी विपणन वस्तु का? पुरुषों के अधोवस्त्र अथवा क्षौरोपकरण के विज्ञापन में भी स्त्रियों के चित्रों का संयोजन होता है। स्वर्णहार के विज्ञापन में यह नहीं मालूम हो पाता है कि विज्ञापन स्वर्णहार का हो रहा है अथवा नारी-वक्षस्थल का। वस्तुतः भोगवादी समाज में स्त्रियाँ विपणन का साधन हो गयी हैं। इसी तथ्य को विज्ञापनम् कविता से इस प्रकार स्पष्ट किया गया है - *किं विज्ञाप्यते नारीणां यौवनम्/ उत किञ्चिद् विपणीयं वस्तु/ .../ पुरुषाणाम् अधोवस्त्रम्, विज्ञाप्यते हन्त नारीदेहे।/विज्ञाप्यते केशतैलम्, परं हन्त! विज्ञापनं युवतीनां वर्तुलस्तनयोः,/ न जाने च किं वा विज्ञाप्यते नारीवक्षोऽथवा स्वर्णहारः ?/ चलचित्रं प्रचलति अभिनेत्रियौवनमाश्रित्य,/ यावतीय-जन्मनियन्त्रण-साधनेषु,/ प्रख्याप्यते नारी-नग्नचित्रम्।।* (विज्ञापनम्, व्यथा, पृ. 61)। 20 वीं सदी में भी नारी का एक वस्तु के रूप में अपनों के द्वारा उपयोग एवं स्वीकृति कवि को आश्चर्यचकित करता है। कवि कहता है - *न सा व्यक्तिः किन्तु काचित् सृष्टिः।/ पत्यै अर्पयति देहं / न प्रतिवदति तस्य / ह्विस्कीपानजन्यं मुखगन्धम्।।*(जाया, ऋतुपर्णा, पृ. 30)। केवल यही नहीं किन्तु उनकी कविताओं में अन्य विभिन्न प्रसङ्गों में भी नाराविमर्श स्पष्ट चित्रित है। जैसे कि ऋतुपर्णा काव्यसंग्रह में नारी नारायणी कविता में कहा गया है – *अद्य किन्तु स्थितिर्भिन्ना / द्रौपद्यास्तत्केशपाशे / दुशासनो मण्डयति स्नेहात् पुष्पगुच्छम्। / हसन्ती सा प्रतिदाने वदति द्रौपदी / थैंक यू इति। .......अद्य सीताः त्वत्सदृश्यः / स्वसतीत्व-*

*प्रमाणार्थं खादितुं विवशा/ गर्भनिरोधकास्ताः गोलिकाः।*(नारी नारायणी, ऋतुपर्णा, पृ. 30)। केवल नारी ही नहीं, किन्तु कवि की कल्पना है कि नारी शक्ति का प्रतिनिधित्व कर रही देवी भी आज दानव सदृश दुष्ट जनों की आकाङ्क्षाओं को पूरा करने के लिए विवश दीखती है। वस्तुतः यहाँ नारी को ही कवि ने देवी के प्रतीक के रूप में स्वीकार किया है - *असहायाऽप्यद्य दुर्गा / आकाङ्क्षास्ताः पूरयितुं महिषासुरस्य।* (नारी नारायणी, ऋतुपर्णा, पृ. 30)। इस प्रकार समकालिक संस्कृत कविओं के उत्तर-आधुनिकतापरक भावबोध साम्प्रतिक समाज की घोर पापमयी दृष्टि में व्याप्त कुरीतियों को अनावृत्त करने में समर्थ है।

**प्राचीरकविता** – संस्कृत में प्राचीर-कविता (poster poetry) लिखने की प्रवृत्ति भी दिखाई देती है। कुछ शिक्षा-अनुष्ठानों में छात्र-छात्राओं को प्रोत्साहित करने के लिए प्राचीर-कविता की उद्भावना हुई है जो प्रायशः सामयिक विषयों पर लिखी जाती है और हस्तलिखित ही होती है। सुलेख-सम्पन्न इन कविताओं को कुछ सजावट के साथ नोटिस बोर्ड या प्राचीरों मे चिपकाया जाता है। इसकी परिभाषा बनमाली बिश्वाल काव्यतत्त्व-समन्विति में इस प्रकार करते हैं - *प्राचीरकविताः प्रायः भवन्ति हस्तलिखिताः। सामयिक्यः कवितास्ताः प्राचीरेषु प्रकाशिताः। शिक्षालयेषु सन्ति ताः फलकेषु निवेशिताः। पत्र-पुष्प-लता-चित्रैः बहुवर्णसुसज्जिताः।।*

**सामाजिक-सञ्चार-माध्यम-कविता-** आज का युग सामाजिक-सञ्चार-माध्यम (Social media) का युग है। अतः कला एवं साहित्य आदि क्षेत्र में भी इस माध्यम का भरपूर उपयोग हो रहा है। परिणामतः फेसबुक, ह्वाट्सप् आदि में भी लोग कविताएं पोस्ट करते हैं। इन कविताओं को हम फेसबुक-कविता (या मुखपुस्तक-कविता) तथा ह्वाट्सप्-कविता भी कह सकते हैं। हर्षदेव माधव ने कुछ ह्वाट्सप् कविताएं लिखी हैं। फेसबुक पर आये दिन सुरेन्द्र मोहन मिश्र एवं अनेक अन्य कवियों की कविताओं को पढा जा सकता है। ये कविताएं प्रायः छोटी छोटी होती हैं जिन्हें हम मुक्तक कविता की कोटि में रख सकते हैं। बनमाली बिश्वाल अपनी काव्यतत्त्वसमन्विति में इस कविता का उल्लेख करते हैं - *सञ्चारमाध्यमेष्वद्य कविताश्च प्रचारिताः। मुखपुस्तक-संलग्नाः क्वचिद्ध्वाट्सप-संश्रिताः।। लघ्व्यो भवन्ति ताः प्रायो स्वरूपेण तु मुक्तकाः। यत्र प्रकाशिताश्चैताः तन्नाम्ना सन्ति लक्षिताः।*

**निष्कर्ष**– इस प्रकार समकालिक संस्कृत पद्य-साहित्य के तमाम भेद-उपभेदों के अवलोकन-क्रम में देखा गया कि प्राचीन शैली और प्राचीन भावबोध की रचनाओं के साथ-साथ नवीन शैली और नवीन भावबोध की रचनाओं का निरन्तर सर्जन हो रहा है, जो संस्कृत-भाषा की अद्भुत सर्जन-क्षमता और दिव्य जीवन्तता का द्योतक है। प्राय: संस्कृत-भाषा को पुनर्जीवित करने की बात कही जा रही है पर वास्तविकता तो यह है कि यह भाषा कभी मरी ही नहीं है। सदा ही इसमें विश्व-साहित्य की किसी भी रचना के समकक्ष श्रेष्ठ रचनाओं की भव्य उपस्थिति रही है।



-0-

## तृतीय परिच्छेद

## समकालिक संस्कृत गद्य-साहित्य

स्वातन्त्र्योत्तर-काल में संस्कृत-कथाएं अधिक लिखी गई हैं और आज भी लिखी जा रही हैं। लघुकथा, दीर्घकथा, कान्तारकथा (Jungle Stories) उपन्यास जैसे सभी कथा-भेद आज कुछ नवीन अलङ्करणों के साथ कथासाहित्य को समृद्ध बना रहे हैं। इस से संस्कृत-कथासाहित्य के सार्वदेशिकत्व भी विस्फारित हो रहा है। अतः यहाँ आधुनिक संस्कृत-कथाओं के वैशिष्ट्यों के वारे में बताना अप्रासंगिक नहीं होगा। साम्प्रतिक समाज अतिशय विषमता-ग्रस्त है। सर्वत्र विषमता। घर में, परिवेश में , समाज में ,राष्ट्र में ,संसार में । एक ओर प्राचुर्य तो अन्यत्र अभाव। एकत्र विलास तो अन्यत्र बुभुक्षा। यह स्थिति हमें अनायास कवि भर्तृहरि की सूक्ति का स्मरण दिलाती है - *क्वचिद् भूमौ शय्या क्वचिदपि च पर्यङ्कशयनम् / क्वचिच्छाकाहारः क्वचिदपि च शाल्योदनरुचिः।/क्वचित्कन्थाधारी क्वचिदपि च दिव्याम्बरधरो /न जाने संसारः किममृतमयः किं विषमयः ॥*

दुर्नीति,पापाचारण सर्वत्र। कोई सर्वविध-सम्पन्न होते हुये भी अधिक उपार्जन के लिए लोभ से पापाचरण में लिप्त है। पक्षान्तर में कोई दूसरा बुभुक्षा से पीडित होकर दुर्नीति करने के लिए विवश है। हमारी परम्परा में "बुभुक्षितः किं न करोति पापम्" जैसी प्रसिद्धि है। कुछ लोगों के लिए असदाचरण पापी पेट का सवाल है तो दूसरों के लिए उपभोग-कौतुक। परन्तु हमारे सम्विधान में सभी के लिये समान दण्डविधान नियत है। वहाँ वैषम्य नहीं, जहाँ चाहिये। वहाँ साम्य भी नहीं जहाँ चाहिये। वस्तुतः शक्तिसम्पन्न पाप कर उसे पचाने में क्षम है। परन्तु समाज का उपेक्षित दरिद्र-वर्ग पाप करने पर अधिक दण्ड पाता है। यही पृष्ठभूमि है साम्प्रतिक कथाओं का।

संस्कृत-कथाओं में आज उपेक्षितों की आत्मकथा वर्णित हो रही है। आज की कथाओं का नायक है समाज के उपेक्षित,सबलों द्वारा प्रतारित,अपने-अपने दुर्भाग्यों से प्रपीडित आम चरित्र। साम्प्रतिक समाज सम्वेदना-शून्य है। ऐसे चरित्रों के लिये उनके मन में तनिक भी सम्वेदना नहीं है। कुछ सम्वेदनशील लोग उनके जीवनवृत्त को परिशीलन करते हुये व्यथित हैं - यह तो तय है। परन्तु सहायता के लिये कोई भी सामने नहीं आता। अत एव ऐसे चरित्रों के जीवनवृत्त को आत्मसात् करते हुये आज के कथाकार कथा लिख रहे हैं। कथागत चरित्रों का तथा घटनाओं का अगर किसी वास्तविक चरित्र से, वास्तविक घटना से सादृश्य दीखता है तो उसे केवल संयोग ही समझा जाना चाहिये। वस्तुतः साहित्यकार के कल्पना-परिसर की पृष्ठभूमि उनका अपना सामाजिक परिवेश ही होता है। अतः उनके रचना-जगत् कावास्तविक-जगत् के चरित्र से कोई सादृश्य हो तो कोई आश्चर्य का विषय नहीं। कथारचना-प्रसंग में यह भी अवधेय है कि वास्तविक घटना कथा नहीं होती। यदि ऐसा होता तो समाज का प्रत्येक व्यक्ति कथाकार ही होता है। काल्पनिक घटना भी अगर दृष्ट-घटना अथवा अनुभूत-घटना जैसी लगती हो तो वह कथाकार की प्रतिभा का परिणाम है।

**गद्य-साहित्य का प्राचीन स्वरूप -** गद्य शब्द ' गद् ' - धातु (गद व्यक्तायां वाचि) से यत् (य) प्रत्यय करने से बनता है - *गद्यते निगद्यते इति गद्यम्।* गद्यकाव्य लयप्रधान पद्य-बन्ध से भिन्न होता है। गद्यकाव्य में पद्यबन्ध का परित्याग होने के साथ ही भाव, भाषा, रस का समुचित परिपाक होता है।

संस्कृत-गद्यकाव्य का सर्वप्राचीन शास्त्रीय उल्लेख आचार्य भरतमुनि (ई.पू. 5वी शती) के नाट्यशास्त्र (14.33) ही है जहाँ पूर्ण बन्ध वाले (अनियताक्षर) पद के माध्यम से गद्यकाव्य की ओर संकेत किया गया है – *विभक्त्यन्तं पदं ज्ञेयं निबद्धं चूर्णमेव च। तत्र चूर्णपदस्येह संनिबोध च लक्षणम्।। अनिबद्धपदच्छन्दस्तथा चानियताक्षरम्। अर्थापेक्षाक्षरस्यूतं ज्ञेयं चूर्णपदं बुधैः।।* उपर्युक्त यह लक्षण यजुर्वेद के गद्यात्मक स्वरूप से प्रभावित है - *''अनियताक्षरावसानं यजुः''* तथा*''गद्यात्मकं यजुः''*।आचार्य भरत ने यहाँ पदबन्ध के दो प्रकार बताये हैं - निबद्ध तथा चूर्ण। निबद्ध छन्दोबद्ध पद्य है तथा चूर्ण अनिबद्ध गद्य है - *'पदबन्धाः कर्तव्या वृत्त-निबन्धास्तु चूर्णा वा।'*(नाट्यशास्त्र 14.33)। पदों का छन्दोबद्ध रूप पद्य कहलाता है तथा पाद-बद्ध-रहित पदावली गद्य कहलाती है।

आचार्य दण्डी के काव्यादर्श में पदबन्धरहित वाक्य-विन्यास को गद्य कहा गया है – *अपदः पदसन्तानो गद्यम्।* स्वरूप की दृष्टि से अग्निपुराण (337.8) में गद्य के तीनों भेदों का लक्षण-सहित वर्णन किया गया है – चूर्णक, उत्कलिका, गन्धिवृत्त (या कहीं वृत्तगन्धि) - *अपदः पदसन्तानो गद्यं तदपि गद्यते। चूर्णकोत्कालिकागन्धिवृत्तभेदात् त्रिरूपकम् ।। अल्पाल्प-विग्रहं नातिमृदु-सन्दर्भ-निर्भरम्। चूर्णकं नामोऽदीर्घ-समासोत्कलिका भवेत्। भवेन्मध्यम-सन्दर्भ नातिकुत्सित-विग्रहम्।वृत्तच्छाया-हरं वृत्तगन्धि नैतत् किलोत्करम् ।।* प्रकारान्तर से गद्य के वृत्तगन्धोज्झित, वृत्तगन्धि एवं चूर्णक भेद भी प्रसिद्ध हैं -

**वृत्तगन्धोज्झित** - वृत्तगन्धोज्झित गद्य का वह सरल रूप है जो समास-रहित होता है और जिसका कोई भी भाग किसी छन्दोविशेष का अंश प्रतीत नहीं होता है।

**वृत्तगन्धि** - जब प्रस्तुत गद्य का कोई भाग किसी छन्दोविशेष का अंश प्रतीत होता है तथा उस में तत्सदृश ही मात्रा, लय या प्रवाह की झलक मिलती है तब उसे वृत्तगन्धि कहते हैं। यह वृत्तगन्धिता वार्णिक या मात्रिक किसी भी छन्दोविशेष की हो सकती है।

**चूर्णक** - चूर्णक न तो समासरहित होता है न दीर्घसमास से बोझिल। अल्प-समासयुक्त पदावली से सम्पन्न होना ही इसकी विशेषता है।

बन्ध के आधार पर अग्निपुराण (337.11) में गद्यकाव्य के पाँच भेदों का उल्लेख किया गया है - आख्यायिका, कथा, खण्डकथा, परिकथा तथा कथानिका -  *आख्यायिका कथा खण्डकथा परिकथा तथा। कथानिकेति मन्यन्ते गद्यकाव्यञ्च पञ्चधा।।* इससे स्पष्ट है कि अग्निपुराण के समय (500 ई.) तक गद्य-साहित्य की परम्परा पर्याप्त रूप में विकसित हो चुकी थी।

तत्पश्चात् बाणभट्ट (606-647) की 'कादम्बरी' और 'हर्षचरित' को ध्यान में रख कर परवर्ती आचार्यों ने गद्यकाव्य के दो प्रमुख भेदों 'कथा' एवं 'आख्यायिका' को मुख्य रूप से स्वीकृति दी। आचार्य दण्डी (700 ई.) ने कथा एवं आख्यायिका को एक ही जाति की दो संज्ञायें मानी हैं। पर विश्वनाथ (1300-1350 ई.) ने साहित्यदर्पण में  कथा व आख्यायिका का भेद स्पष्ट किया है। हेमचन्द्र (1140 ई.) ने 'काव्यानुशासन' में  कथा, आख्यान, उपाख्यान, निदर्शन, प्रवहल्लिका, मत्तल्लिका, परिकथा, मणिकुल्या, खण्डकथा, सकलकथा, उपकथा, बृहत्कथा आदि भेदों का उल्लेख किया है (काव्यानुशासनम्-अष्टम अध्याय)।

इस से भी स्पष्ट है कि हेमचन्द्र के समय तक कथा के विविध रूप प्रचलित थे। तदुपरान्त आधुनिक काल तक जो गद्य-साहित्य रचे गये (जैसे वामनभट्टबाण-कृत 'वेमभूपालचरितम्', सकलविद्याचक्रवर्ती का 'गद्यकृर्णामृत', रंगनाथ दीक्षित विरचित 'गुणमन्दारमञ्जरी' तथा विश्वेश्वरपाण्डेय-कृत 'मन्दारमञ्जरी'), वे प्रायः उपर्युक्त गद्य-भेदों में  अन्तर्भुक्त हो सकते हैं।

उपर्युक्त आचार्यों के इन मतों को देखते हुये कहा जा सकता है कि कथा एवं आख्यायिका ही गद्यकाव्य की मुख्य लोकप्रिय तथा मान्य विधायें हैं और शेष भेदों का समाहार इन्हीं दोनों में ही हो जाता है। दण्डी, हेमचन्द्र, वाग्भट्ट और विश्वनाथ ने गद्यकाव्य के कथा और आख्यायिका दो ही भेद माने हैं। इस प्रकार प्राक्तन काव्यशास्त्रों में  गद्यकाव्य स्थूल रूप से दो प्रकार से विभक्त है - ऐसा कहा जा सकता है। अमरकोष में  कथा एवं आख्यायिका के लक्षण इस प्रकार वर्णित हैं – *प्रबन्धकल्पना कथा, आख्यायिकोपलब्धार्था* (अमरकोष – 1.6.5-6)। *कथ्यते इति कथा।* 'कथ् वाक्यप्रबन्धे' इस धातु से 'चिन्ति-पूजि-कथि कुम्बि-चर्चिश्च' (पा.3.3.105) इस सूत्र से 'आङ्' फिर 'टाप्'-प्रत्यय के योग से कथाशब्द निष्पन्न है। *आ-समन्तात् ख्याति प्रकटयतीति आख्यायिका।* आ-पूर्वक-ख्या धातु से ण्वुल्तृचौ (पा. 3.1.133) इस सूत्र से कर्तृ अर्थ में  ण्वुल्, फिर टाप्-प्रत्यय के योग से आख्यायिका शब्द निष्पन्न है। साहित्यदर्पणकार विश्वनाथ कविराज ने कथा एवं आख्यायिका को इस प्रकार परिभाषित किया - *कथायां सरसं वस्तु गद्यैरेव विनिर्मितम्, आख्यायिका कथावत् स्यात्...* (साहित्य-दर्पण – 6.332-33)। उनके इस वचन से यह तो प्रतिफलित होता है कि कथा एवं आख्यायिका मुख्यतया गद्य में ही लिखे जाते हैं, परन्तु यहाँ कुछ अपवाद भी होते हैं - यह बात *क्वचिदत्र भवेदार्या* (6.332-33) इस श्लोकार्ध में  निर्दिष्ट है। उनका मानना है कि कादम्वरी कथारूप है और हर्षचरित आख्यायिका-रूप है। विषयवस्तु की दृष्टि से भेद होने पर भी रचना-विधान एवं शैली की दृष्टि से कथा एवं आख्यायिका में  वास्तविक भेद प्रतीत नहीं होता। वैदिक काल, पुराण काल में  यह कथा आख्यान-उपाख्यान-रूप था।

कथा और आख्यायिका में जो मूलभूत अन्तर बताया गया है, वह अपूर्ण, अव्यापक और संकुचित प्रतीत होता है। सर्वप्रथम कात्यायन (350 ई.पू.) ने आख्यान और आख्यायिका का भेद स्पष्ट किया है – *आख्यातायिकेतिहास-पुराणेभ्यश्च।* (वार्तिक, पा. 4.2.60)  पतञ्जलि (150 ई.पू.)

ने भी इस भेद को स्पष्ट किया है, जिससे ज्ञात होता है आख्यान शब्द कथा के लिये है और आख्यायिका शब्द आख्यायिका के लिये। पतञ्जलि ने दोनों के तीन-तीन उदाहरण दिये हैं। यावक्रीतिक:, प्रैयंगविक: एवं यायातिक: - ये तीनों आख्यान या कथा हैं तो वासवदत्ता, सुमनोत्तरा एवं भैमरथी आख्यायिका हैं।(महाभाष्य, वार्तिक, पा. 4.2.60)

आचार्य आनन्दवर्धन ने परिकथा, सकलकथा, खण्डकथा – इन तीनों नये भेदों को मान्यता दी है – *....परिकथा-सकलकथा-खण्डकथा सर्गबन्धोऽभिनेयार्थ आख्यायिका-कथेत्येवमादयः।* (ध्वन्यालोक 3.6 पर वृत्ति)। इन भेदों का लक्षण लोचनकार अभिनव गुप्त ने इस प्रकार प्रस्तुत किया - *एकञ्च धर्मादिपुरुषार्थमुद्दिश्य प्रकारवैचित्र्येणानन्तवृत्तान्त-वर्णनप्रकारा परिकथा, एकदेशवर्णना खण्डकथा, समस्तफलानतेतिवृत्तवर्णना सकलकथेति।*(ध्वन्यालोक 3.6 पर लोचन)। आधुनिक संस्कृत-कथा-संसार पर दृष्टि डाले तो यह कह सकते हैं कि आचार्य आनन्दवर्धन की खण्डकथा ही वस्तुत: आधुनिक लघुकथा है और सकलकथा में हम दीर्घकथा को अन्तर्भावित कर सकते हैं। इसी प्रकार कथा को परिकथा कहना सार्थक दीखता है।

**गद्य-साहित्य का आधुनिक स्वरूप** –गद्य-साहित्य की परम्परा में 19वीं शताब्दी के अन्तिम भाग (1898) में अम्बिकादत्त व्यास ने ऐतिहासिक घटनाओं पर आधारित 'शिवराज-विजयम् नामक' राष्ट्रीय-भावनापरक गद्यकाव्य की रचना की और इसे उपन्यास विधा माना है। स्वतन्त्रता के पूर्व पद्यकाव्यों की बहुलता रही है किन्तु 'शिवराजविजय' के बाद से संस्कृत-गद्यकाव्य ने अपनी विशिष्ट पहचान बनायी है। अन्य देशी-विदेशी भाषाओं के साहित्य से सम्पर्क, संस्कृत को जीवन्त बनाये रखने का हठ तथा अन्तःप्रेरणा आदि अनेक कारणों के चलते स्वाधीनता के पश्चात् संस्कृत-गद्यकाव्य में कई नवीन विधाओं ने प्रवेश किया जो आज सर्वादृत व समादृत हो रही है। गद्यं कवीनां निकषं वदन्ति, यह सूक्ति संस्कृतसाहित्य के प्रसङ्ग में प्रसिद्ध है जो गद्यप्रणयन-सामर्थ्य का अभिनन्दन करता है। प्राचीन काल से प्रचलित यह उक्ति आज भी प्रासङ्गिक है। आज भी गद्यपथ में चलने वाले कवि विरल ही हैं। वस्तुतः पद्य की अपेक्षा गद्य की लोकप्रियता तब भी थी आज भी है और आगे भी रहेगी। न केवल संस्कृत में अपितु प्रायः सभी भारतीय भाषाओं में गद्यबन्ध ही लोकाभिरुचि बढाता है। गद्यविधा में भी बृहत्कलेवर होने से उपन्यास पाठकों के द्वारा उपेक्ष्य है।

गद्यविधा, विशेष कर कथाविधा अभिव्यक्ति का सशक्त माध्यम है। कविता की अपेक्षा कथा सामान्य जन के निकटतर है। कथा की सम्प्रेषणीयता कविता की अपेक्षा सहजतर है। कथा के माध्यम से चरित्रविशेष का या जातिविशेष का सुष्ठु चित्रण सम्भव है। कथाचरित्र की मनोवेदना या मनोभावना शिल्पकौशल से समलङ्कृत होकर पाठकों के चित्त को मोह लेता है। कथा के पाठक कथा-वार्ता से प्रभावित होकर कथा-चरित्रों के साथ एकाकार हो जाते हैं। उस से वे कथाचरित्रों के

सुखदुःख को अपना मान लेते हैं। यदि ऐसा सम्भव होता है तो कथाकार कथारचना में सफल है, ऐसा कहा जा सकता है।

संस्कृत-साहित्य के इतिहास में आधुनिक लघुकथा ने अपना महत्त्वपूर्ण स्थान बना लिया है। इस प्रकार राजा-रानी, तोता-मैना एवं पशु-पक्षियों के क्षेत्र से निकल कर लघुकथा किसी भी समकालीन भाषा-साहित्य के समकक्ष प्रौढ़ता प्राप्त कर चुकी है। कथा का इतिहास मानव-सृष्टि के इतिहास के समान ही प्राचीन है। आदिम युग की कथा से लेकर आज की सुगठित कलापूर्ण कथा को दृष्टिपथ में रखकर कथा को परिभाषित करना असंभव नहीं तो अति कठिन अवश्य है।

कथा यानी कहना। यह मानव की शाश्वत प्रकृति है। अपने सुख, दुःख, विचार, भावनाओं, आशाओं, अपेक्षाओं, तर्कों, चिन्ताओं को जब मनुष्य कलापूर्ण ढंग से कहता है तो वह कथा बन जाती है। वस्तुत: कथा में जीवन की किसी भी महत्त्वपूर्ण घटना एवं परिस्थितियों को व्यक्त किया जाता है। कथा लोकजीवन की विधा अधिक है और साहित्य की विधा कम। इसीलिये साहित्य की कथाविधा अपनी पूर्व की परिभाषाओं को समय के साथ पीछे छोड़ती हुयी आगे निकलती है। किन्तु 'पूर्व' को तोड़ती नहीं है। इसलिये प्रत्येक परिभाषा में कथा के सत्य का एक बडा अंश पाया जाता है।कादम्बरी में बाणभट्ट ने कथा को परिभाषित किया है जो प्राचीन होने पर भी आज भी प्रासङ्गिक और लोकप्रिय है -

*स्फुरत्कलालापविलासकोमला करोति रागं हृदि कौतुकाधिकम्।*
*रसेन शय्या स्वयमभ्युपगता कथा जनस्याभिनवा वधूरिव।।*

कथा आबालवृद्ध सभी की प्रियतमा है, जैसे घर में आई नववधू। प्राचीन भारत में भी कथा-माध्यम से शिक्षण-पद्धति लोकप्रिय रही। यथा पञ्चतन्त्र की शिक्षण-शैली। राजकुमार, सम्भ्रान्त एवं सामान्य छात्र गुरुकुल में रह कर परस्पर कथाओं के कथन एवं श्रवण सें ज्ञान-विज्ञानपरक विषयों को पढते थे। घर में भी बच्चे पितामह-पितामही, मातामह-मातामही से प्रेरणाप्रद कथाएं सुनते थे। युग-परिवर्तन के साथ यद्यपि जीवनमूल्यों एवं मान्यताओं में परिवर्तन आ गये हैं तथापि शिक्षा-क्षेत्र में कथाओं की सार्थकता आज भी अनुभूत हैं। मनुष्य की कार्यव्यस्तता के कारण कथा का स्थान क्रमशः लघुकथाएं, अतिलघुकथाएं ले रही हैं। सामाजिक समस्याओं में परिवर्तन से, प्रान्तीय-भाषा-प्रभाव से, नीति-रीति-रुचि-मान्यताओं में परिवर्तन से विंशशतक में विरचित कथाओं के विषयवस्तु में प्रभूत परिवर्तन हुआ है।

**कथा-परिभाषा और आधुनिक-समीक्षक** – संस्कृतेतर आधुनिक समीक्षकों ने कथा की युगानुरूप परिभाषा देने का प्रयास किया है। उन में से कुछ प्राच्य एवं पाश्चात्य-सम्मत परिभाषाएं उदाहरण के रूप में यहाँ प्रस्तुत हैं।


**पाश्चात्य मत -** पाश्चात्य विद्वान् एडगर एलन पो कथा की परिभाषा करते हुए कहते हैं - "A story is a narrative, short enough to be read in a single sitting, written to

make an impression on the reader, excluding all that does not forward that impression and final in itself" । यद्यपि इस परिभाषा में पर्याप्त सत्य समाहित है, किन्तु रसोद्रेक करने वाले कई अन्य आख्यान भी हो सकते हैं। अतः इससे कथा का पूर्ण परिचय नहीं मिल पाता।

एच.जी.वेल्स. के मतानुसार "Short story is a story which can be read at a single sitting। यहाँ लघुता पर बल दिया गया है। किन्तु सत्य तो यह है कि लघुकायता कथा की विशेषता ही कही जायेगी, अनिवार्यता नहीं। सर ह्यपरल पोल के अनुसार -कहानी कहानी होनी चाहिए अर्थात् उसमें घटित होने वाली घटनाओं, दुर्घटनाओं का लेखा-जोखा होना चाहिए और वह आकस्मिकता से पूर्ण होनी चाहिये। उसमें क्षिप्रगति के साथ अप्रत्याशित विकास हो जो कौतूहल द्वारा चरम बिन्दु और संतोषजनक अन्त तक ले जाये। कहने की आवश्यकता नहीं है कि आज की कहानी आकस्मिकता,अप्रत्याशित विकास,क्षिप्रता,कौतुक से बहुत आगे निकल गयी है।

विलियम हेनरी हडसन कहते हैं - कहानी को हमें इस रूप में प्रभावित करना चाहिये कि वह रूपरेखा में पूर्णत: स्पष्ट, संतुलित उद्देश्य के लिये पर्याप्त विस्तृत किन्तु भीड़-भाड़ के तनिक भी संकेत से रहित और अपने ताने-बाने में पूर्ण हो। इस परिभाषा में उपन्यास भी आ जायेंगे।

**प्राच्यमत -** प्रेमचन्द ने कथा को इस प्रकार परिभाषित किया है -कथा एक रचना है,जिसमें जीवन के किसी अंग या किसी एक मनोभाव को प्रदर्शित करना ही लेखक का उद्देश्य रहता है। उसका चरित्र,उसकी शैली तथा कथाविन्यास सब उसी भाव को पुष्ट करते हैं। .......उपन्यास की भाँति उसमें मानव-जीवन का सम्पूर्ण और बृहद् रूप दिखाने का प्रयास नहीं किया जाता,उसमें न उपन्यास की भाँति सभी रसों का मिश्रण ही होता है। वह एक रमणीय उद्यान नहीं जिसमें भाँति-भाँति के बेल-बूटे सजे हो बल्कि एक ऐसा गमला है,जिसमें एक ही पौधे का माधुर्य अपने समुन्नत रूप में दृष्टिगोचर होता है। इस परिभाषा में कथा का सम्यक्स्वरूप अच्छी तरह व्यक्त किया गया है। वस्तुत: जीवन-सागर की असंख्य लहरों में किसी एक लहर की उँचाई,गति,तीव्रता और प्रभाव को नापना ही कहानी है। अथवा जीवन-जगत् की अनेक घटनाओं में से किसी एक को संवेदनात्मक स्वरों में अभिव्यक्त करना कहानी है। इसमें लेखक किसी घनीभूत क्षण को उजागर करने की सोद्देश्य कल्पना के साथ प्रकट होता है।

गुलाबराय के मतानुसार 'छोटी कहानी स्वत: एक पूर्ण रचना है, जिसमें एक तथ्य या प्रभाव को अग्रसर करने वाली शक्ति केन्द्रीय घटनाओं के आवश्यक परन्तु कुछ - कुछ अप्रत्याशित ढंग के उत्थान, पतन और मोड़ के साथ पात्रों के चरित्र पर प्रकाश डालने वाला कौतूकपूर्ण वर्णन है।' कुछ कथाओं में घटना की अनिवार्यता नहीं होने से यह परिभाषा भी पूर्ण नहीं हैं।

अज्ञेय जी का मत है -‘कहानी जीवन की प्रतिच्छाया है और जीवन स्वयं में एक अधूरी कहानी है, एक शिक्षा है, जो उम्र भर मिलती है और समाप्त नहीं होती’। मनोविज्ञान से प्रभावित इस परिभाषा में कथा की निरन्तरता तथा इस विकास-यात्रा में परिवर्तित होते रूपों और इसकी अपरिभाषेयता को रेखांकित किया गया है।

कृष्णलाल मानते हैं कि ‘आधुनिक कहानी साहित्य का विकसित कलात्मक रूप है जिसमें लेखक अपनी कल्पनाशक्ति के सहारे कम से कम पात्रों की सहायता से मनोवाञ्छित कथानक, चरित्र, वातावरण, दृश्य अथवा प्रभाव की सृष्टि करता है’। यह परिभाषा कथा को पर्याप्त रूप में परिभाषित करती है।

**समकालिक संस्कृत-काव्यशास्त्र और गद्य-काव्य-परिभाषा** - आधुनिक काल में यद्यपि संस्कृत-गद्यसाहित्य मुख्यतः कथा, उपन्यास के भेद में विभक्त दीखता है, किन्तु कथा के अनेक प्रसिद्ध भेद भी सामने आये हैं। जैसे - कथानिका, लघुकथा, दीर्घकथा आदि। इनके अतिरिक्त एक ओर जहाँ कथाओं के आकार प्रकार की दृष्टि से टुप्-कथा, डायरी-कथा, पत्रकथा आदि विधाएं जन्म ली हैं वहीं विषयवस्तु की दृष्टि से भी कथाओं के अनेक भेद सम्भव है,जैसे – ऐतिहासिक-कथा, प्रणय-कथा, स्पश-कथा, कान्तारकथा, मनोवैज्ञानिक-कथा, सामाजिक-कथा, पौराणिक-कथा, आत्मकथा, यात्रा-कथा, जीवनवृत्त-कथा, ललितकथा, हास्य-कथा तथा व्यंग्यकथा आदि।

आधुनिक संस्कृत-काव्यशास्त्रियों ने गद्य की इन नवीन विधाओं के लक्षण अपने अपने ढंग से प्रस्तुत किये हैं। समकालिक संस्कृत साहित्य में वस्तु, शिल्प, विधा, छन्द एवं भावबोध आदि की दृष्टि से अनेक परिवर्तन देखे जा सकते हैं। इन परिवर्तनों की समीक्षा प्राचीन काव्यशास्त्र के आधार पर करना उचित नहीं है, क्योंकि प्राचीन काव्यशास्त्र अपने समय तक उपलब्ध रचनाओं के आधार पर लिखे गये हैं। अतः वर्तमान परिप्रेक्ष्य में समकालिक संस्कृत-साहित्य के अनुरूप आधुनिक काव्यशास्त्रों की रचना भी उतना आवश्यक है जितना समकालिक संस्कृत-साहित्य का सर्जन।

**उपन्यास -** उपन्यास को अंग्रेजी में ‘नोवेल’, गुजराती में ‘नवल कथा’, मराठी में ‘कादम्बरी’, बांग्ला में ‘गल्प-उपकथा’ कहा जाता है। आचार्य राधावल्लभ त्रिपाठी ने माना है कि उपन्यास की कथा व्यापक फलक पर चित्रित होती है। वे उपन्यास का लक्षण इस प्रकार करते हैं - ‘‘गद्यबद्ध उपन्यासो, महाकाव्यमयी कथा’’। इस लक्षण की व्याख्या करते हुए वे लिखते हैं कि उपन्यास में जीवन का सर्वांगीण रूप वर्णित होता है। उसमें उदात्त अलंकार का प्रयोग अवश्य किया जाता है -*‘‘महाकाव्यमिव जीवनस्य सर्वांगीणं रूपं निर्दिशति, उदात्तालंकारश्चात्र अवश्यं स्यात्’’।* उन्होंने उपन्यास को मुख्यतया सात भेद में विभक्त किया है - *‘‘उपन्यासभेदाः-*

*घटनाप्रधानः, सामाजिकः, राजनैतिकः, ऐतिहासिकः, मनोवैज्ञानिक, आञ्चलिकः, जीवन-चरितात्मकश्चेति''।* (पृष्ठ-336)

अभिराज राजेन्द्र मिश्र उपन्यास को कथा एवं आख्यायिका का मिश्रित भेद मानते हैं। उनका कहना है कि उपन्यास में किसी कालखण्ड का जनजीवनदर्पण में उतरे प्रतिबिम्ब की भांति विस्तारर्पूक सांगोपांग विन्यस्त होता है - *कथाऽऽख्यायिकयोः कश्चिन्मिश्रभेदोऽपि साम्प्रतम्। उपन्यास इति ख्यातो भाषान्तरप्रतिष्ठितः॥ कालखण्डविशेषस्य समग्रं जनजीवनम्। प्रतिबिम्ब इवादर्शे न्यस्तमत्र सविस्तरम्॥ (*पृष्ठ-233)

रहसविहारी द्विवेदी अपनी नव्य-काव्यतत्त्व-मीमांसा (दूर्वा, जून् – 2005) में उपन्यास की परिभाषा करते हुए लिखते हैं - *गद्यकाव्य-बृहद्बन्ध उपन्यासोऽभिधीयते। अस्मिन् युगोचितं वस्तु पात्रं कविसमीहितम्। देश-कालोचितं चित्रं गद्यशिल्पं मनोहरम्। कल्पितं चापि तत्सर्वं यथार्थं सत् प्रतीयते॥*

प्रवर्तमान समय को संस्कृत-नव-लेखन का स्वर्णिम युग माना जाने लगा है। बीसवीं सदी के आरम्भ में अम्बिकादत्त व्यास की रचना 'शिवराजविजय' से संस्कृत-उपन्यास का गौरवशाली प्रारम्भ माना जाता है। प्राचीनता की बात करे तो कादम्बरी भी एक उपन्यास ही है। म. म. भट्ट मथुरानाथ शास्त्री ने सामाजिक विषयवस्तु पर 'आदर्शरमणी' (१९०५) नामक उपन्यास का प्रणयन किया। इसी उपन्यास से संस्कृत-साहित्य में उपन्यास विधा को नया मोड़ मिला। इसी समय भट्ट रमानाथ शास्त्री का समान-विषयाधारित उपन्यास 'दु:खिनी बाला' (१९०५) प्रकाशित हुआ। बलभद्रशर्मा के उपन्यास 'वियोगिनी बाला' (१९०६) में भी नारी-वेदना का करुण चित्रण है।

इसी क्रम में १९०९ तक आठ सामाजिक उपन्यास प्रकाशित हुये जिनमें नारी-जीवन ही मुख्य विषय है। बीसवीं सदी के दूसरी दशक में लगभग पन्द्रह सामाजिक उपन्यास प्रकाशित हुए। इन उपन्यासों में गल्प और रूमान का अधिक आश्रय दिखता है। नारायण शास्त्री ख्रिस्ते का 'दरिद्राणां हृदयम्' अपनी पृथक् विषयवस्तु के कारण उल्लेखनीय है। सामाजिक या ऐतिहासिक विषयवस्तु को रोमानियत के साथ प्रस्तुत करने की प्रवृत्ति के साथ ऐतिहासिक विषयवस्तु को सामाजिक दृष्टि से परिवर्तित करके प्रस्तुत करने की प्रवृत्ति भी बढ़ी। इस दशक के छह उपन्यासों का उल्लेख पाठक जी द्वारा सम्पादित आधुनिक संस्कृत-साहित्य उपन्यास में है।

पाँचवे दशक के पाँच उपन्यासों में ऐतिहासिक विषयवस्तु है। गंगा उपाध्याय का 'सीमा-समस्या' नामक उपन्यास समस्याप्रधान है। छठे दशक के उपन्यासों में मनोवैज्ञानिक चित्रण व पात्रों के आन्तरिक जगत् के निरूपण की प्रवृत्ति का प्रारम्भ हुआ है। हरिदास सिद्धान्त वागीश के उपन्यास 'सरला' (१९५३) में बंगाल लेखक शरतचन्द्र का स्पष्ट प्रभाव है।


आधुनिक उपन्यास कला का स्वरूप प्रस्तुत करते हुये भागीरथ प्रसाद शास्त्री का उपन्यास 'मंगलमयूख' इसी दशक में प्रकाशित हुआ। कलानाथ शास्त्री का उपन्यास 'जीवनस्य पृष्ठद्वयम्'

(१९६०) में आधुनिक यथार्थ का उद्घाटन है। सातवें, आठवें, नवें दशक के उपन्यासों में विषय-विविधता एवं कलात्मक समृद्धि है।

आधुनिक उपन्यासों की विशेषताओं से युक्त उपन्यासों के रूप में 'कुसुमलक्ष्मी', 'द्वासुपर्णा' (रामजी उपाध्याय, सातवां दशक), उदयनचरितम् (कृष्णकुमार ८वाँ दशक) तथा केशवचन्द्र दाश (नवें दशक) के उपन्यास उल्लेखनीय हैं। ऐतिहासिक विषयवस्तु का प्रामाणिक अनुसन्धानपूर्वक निरूपण तथा पात्रों के मनोविज्ञान का उद्घाटन श्रीनाथहसूरकर के उपन्यासों में पाया जाता है। सत्यप्रकाश सिंह के उपन्यास 'गुहावासी' उपनिषद् दर्शन से प्रभावित है।

बीसवीं सदी के मध्य में शैली और वर्ण्य विषय दोनों में अनेक नये प्रयोग हुये और आधुनिक सामाजिक सन्दर्भो को प्रकाशित करते हुये अनेक उपन्यास सामने आये। श्रीनिवास शास्त्री के उपन्यास 'चन्द्रमहीपति:' में कथ्य और शैली सभी में संस्कृत और आधुनिक भारतीय भाषाओं की गद्यशैली का प्रभाव एक साथ देखा जा सकता है।

ऐतिहासिक उपन्यासों में देवेन्द्र नाथ चट्टोपाध्याय का बंगवीर, प्रतापादित्य (साहित्य-परिषद् पत्रिका- १९३०-३१), इन्द्रनाथ बन्द्योपाध्याय का गौरचन्द्र (सं.सं.पं.१९३२-३३), श्रीकान्त आचार्य का प्रतापविजय, जगप्राण शास्त्री की छत्रशालविजय आदि उल्लेखनीय हैं। रामस्वरुप शास्त्री की त्रिपुरदाहकथा (१९५९), के. एम. कृष्णमूर्ति का वैदेहीविवाहम् (१९५९), क. न. वरदराज के शुध्रन्तचरितम् (१९७५), चन्द्रहासचरितम् (१९७५), ठाकुर प्रसाद मिश्र का चाणक्यचरितम् (१९८१) आदि में प्राचीन कथानक को आधुनिक शैली व संदर्भों में प्रस्तुत किया गया है।

केशवचन्द्र दाश के तिलोत्तमा (१९८३), मधुयानम् (१९८४), शीतलतृष्णा (१९८३) आदि दशाधिक उपन्यास मैसूर, कर्नाटक से प्रकाशित दैनिक पत्रिका सुधर्मा में धारावाहिनी के रूप में क्रमशः प्रकाशित हैं। सिद्धार्थ मणि का 'उपमितिभवप्रपञ्चकथा' रूपात्मक उपन्यास है। आधुनिक परिवेश का चित्रण करते हुये समसामयिक कथावस्तु पर आधारित केशव चन्द्र दाश के सभी उपन्यास सराहनीय हैं। दाश के शीतलतृष्णा, प्रतिपद्, निकषा, अरुणा, अञ्जलि, आवर्त, मधुयानम्, तिलोत्तमा, शिखा, विसर्ग:, शशिरेखा, ओम् शान्तिः आदि उपन्यास भारतीय जनजीवन और राजनीति अथवा नगरजीवन की घटनाओं पर आधारित हैं। यहाँ सहज और अनलंकृत शैली, छोटे-छोटे वाक्य, सरल किन्तु संकेतात्मक शैली में परिवेश और मन:स्थितियों का निरूपण किया गया है। यथार्थ-परकता तथा आधुनिक शिल्पविधान के कारण ये उपन्यास आधुनिक शैली के उत्कृष्ट रूप को प्रस्तुत करते हैं।

इसी प्रकार संस्कृत में मौलिक एवं अनूदित उपन्यासों की लम्बी सूची है। जैसे - 'कुसुमलक्ष्मी' (आनन्दवर्धनरत्नपारखी), 'जीवनस्य पृष्ठद्वयम्' (देवर्षिकलानाथ शास्त्री), 'द्वा सुपर्णा' (रामजी उपाध्याय), 'सीमा' व 'रयीशः' (रामकरण शर्मा), 'चन्द्रमहीपतिः' (श्री निवास शास्त्री),

‘अन्यच्च’, ‘ताण्डवम्’ (राधवल्लभ त्रिपाठी) आदि मौलिक उपन्यासों के उदाहरण हैं। देशों और प्रदेशों की सीमाओं के झगड़े से प्रेरित होकर लिखा गया उपन्यास ‘सीमा’ (रामकरण शर्मा) जनतान्त्रिक राज्य-व्यवस्था का पक्षधर है। रामकरण शर्मा का ही एक और उपन्यास ‘रयीशः’ है। युवा-लेखक उमेश शास्त्री के उपन्यास भी आधुनिक शैली में निबद्ध हैं। विश्वनारायण शास्त्री के उपन्यास ‘अविनाशी’ को केन्द्र साहित्य-अकादमी का पुरस्कार प्राप्त हो चुका है। गणेशराम शर्मा के तीन उपन्यासों (जीवतोऽपि प्रेतभोजनम्, मूढचिकित्सा और मामकीनो जीवनसंघर्षः) में से अन्तिम उपन्यास लेखक की आत्मकथा कही जा सकती है। कलानाथ शास्त्री का उपन्यास आत्मकथात्मक शैली में लिखित है जो ‘संस्कृतोपासिकाया आत्मकथा’ नाम से कथानकवल्ली में तथा वही उपन्यास ‘जीवनस्य पाथेयम्’ नाम से आख्यानवल्लरी में भी प्रकाशित है। (दृक् – 20) अनूदित उपन्यासों में हिन्दी, बांग्ला, ओडिआ, तेलगू, तमिल, मराठी, अंग्रेजी आदि भाषाओं से अनेक प्रसिद्ध उपन्यासों का संस्कृत अनुवाद प्राप्त होता है। इससे भी एक प्रकार से संस्कृत-उपन्यास-क्षेत्र का विकास हो रहा है। (दृक् – 20)

**कथा -** अभिराज राजेन्द्र मिश्रने ‘अभिराजयशोभूषणम्’ में कथा के तीन प्रमुख भेदों का उल्लेख किया है - कथानिका (fiction), लघुकथा (short story) तथा दीर्घकथा (large story)। उन्होंने इन सब भेदों का स्पष्ट विवेचन करते हुए उन्हें सम्यक् रूप से परिभाषित भी किया है।

**कथानिका** – अभिराज राजेन्द्र मिश्र जी का मानना है कि हिन्दी में जिसे ‘कहानी’ कहा जाता है, उसे कथानिका कहा जाना युक्तिसंगत है। उन्होंने कथानिका (कथा) का लक्षण अभिराजयशोभूषणम् (पृष्ठ-235) में इस प्रकार किया है – *प्रतिष्ठाधुरमध्यास्ते कथाभेदो हि कश्चन। अभीष्टा सर्वभाषासु प्रोच्यते या कथानिका।। गृहीत्वा किमप्युद्देश्यं लोकाभ्युदयकारकम् । चित्रणेन चरित्राणां सरत्यग्रे कथानिका। क्वचित्पात्रमुखेनैव क्वचिल्लेखकभाषया। क्वचित्संवादपद्धत्या पूर्वोन्मेषदिशा क्वचित्।। शिल्पान्तरैरनेकैश्च निबद्धेयं कथानिका। लघ्वी दीर्घेति भेदाभ्यां द्विविधैव महीयते।*

कथानिकाओं का प्रकाशन पत्र-पत्रिकाओं से प्रारम्भ होता है। इनमें सहस्रों कहानियाँ छपी व पढ़ी गई। 19 वीं सदी के अन्तिम दशक में पं. अम्बिकादत्त व्यास का कहानियों का संकलन ‘रत्नाष्टकम्’ नाम से प्रकाशित है जिसमें 08 कथानिकाएं संगृहीत हैं। कथानिका के अनेक उदाहरण हैं -प्रमोद भारतीय की ‘सहपाठिनी’, राजेन्द्र मिश्र की ‘इक्षुगन्धा’, देवर्षि कलानाथ शास्त्री की ‘कथावल्लरी’, वीणापाणि पाटनी की ‘अपराजिता’ आदि।

**दीर्घकथा -** आचार्य मिश्र ने दीर्घकथा विधा को कथानिका व उपन्यास के मध्य की कोटि  में माना है। उनका मानना है कि यह विधा इतनी भी एकदेशीय न हो कि कथानिका प्रतीत होने लगे और इतनी भी व्यापक न हो कि उपन्यास बन जाए। दीर्घकथा की कथ्य एवं आकार-प्रकार

दोनों ही कथानिका की अपेक्षा दीर्घ होना चाहिए - *इयमेव कथा नैकखण्डपरिसमाप्ता विविधबृहद्घटनाचक्रवर्णनपरा दीर्घकथेत्युच्यते*। (पृ.237) जैसा कि राधावल्लभ त्रिपाठी की ‘उपाख्यानमालिका’ जिस में चार आख्यान संकलित हैं।

रहसबिहारी द्विवेदी ने भी अपनी नव्य-काव्यतत्त्व-मीमांसा (दूर्वा, जून् - 2005) में लघुकथा को पारिभाषित किया है। पर वह परिभाषा प्रेरणा,उद्देश्य,कल्पना पर अधिक बल देती है और मनोविज्ञान एवं अनुभूति पर कुछ नहीं कहती है। उनका मानना है - *उपन्यासस्य चैकांश: चारुगद्यसमन्वित:। प्रायश: कल्पितं वृत्तं समाश्रित्य प्रवर्तते। स्थाने काले क्रियायाञ्च यत्रैक्यं तथ्यगर्भितम्। प्रेरणादायि सोद्देश्यं यस्या लघुकथा च सा।।* राधावल्लभ त्रिपाठी संस्कृत-कथा को परिभाषित करते हुए कहते हैं *‘‘जीवनस्यैकदेश-निरूपणपरमाख्यानं कथा’’।* (अभिनव-काव्यालंकारसूत्रम्-3/1/12) अर्थात् जीवन के एकदेश का निरूपण करने वाला आख्यान ही कथा है। त्रिपाठी जी ने यहाँ सूत्रात्मक शैली में कथा की सार्थक परिभाषा दी है, क्योंकि परिभाषा की प्रथम विशेषता सूत्रात्मकता ही मानी जाती है। जीवन का एकदेश-निरूपण कहने से यहाँ उपन्यास स्वत: ही पृथक् हो जाता है।

**लघुकथा -** लघुकथा का जो रूप वर्तमान में प्रचलित है, उसे यूरोपिय विशेषकर आंग्ल साहित्य से प्रभावित माना जा रहा है। लघुकथा को जर्मन में ‘नौवेल’ तथा फ्रांस में ‘कौन्ते’ कहा जाता है। कौन्ते अपनी संक्षिप्तता के कारण अत्यधिक प्रसिद्ध है। कथा और लघुकथा का भेद स्पष्ट करते उन्होंने लिखा है - कथा में किसी घटना या वृत्त का सविस्तार वर्णन होता है। पात्रों के चरित्र के विकास का पर्याप्त स्थान होता है। किन्तु लघुकथाओं में वर्णित वृत्त विस्तृत नहीं होता। वहाँ अनेक पात्रों की प्रस्तुति भी नहीं होती है। लघुकथा विद्युत् सी चमक के साथ हमारे सम्पूर्ण परिवेश को अचानक ही प्रकाशित कर देती है। लघुकथा अपने संक्षिप्त कलेवर में ही अपने सम्पूर्ण विषय-क्षेत्र के मर्म को भी उद्घाटित करती है। कथा में अनेक पात्र होते हैं। समवेत वर्णन ही कथा के विस्तार का सर्जन करता है। लघुकथा में एक ही पात्र सम्पूर्ण लक्ष्यों की पूर्ति का निर्वहण करता है। जिस प्रकार से महाकाव्य के ही एक खण्डविशेष की अनुसारिणी कृति खण्डकाव्य है, उसी प्रकार कथा के एक अंश से लघुकथा का बोध हो सकता है। जैसा कि अभिराजयशोभूषणम् (पृ.237) में कहा गया - *नातिविस्तृतसन्दर्भा विद्युदुन्मेषसन्निभा। नूनं लघुकथेयं स्यादेकपात्रावसायिनी।। अकस्माद्धि परिहारश्चिरसंस्तुतवर्त्मन:। सुग्रहणमग्राह्यस्य गृहीतस्याप्युपेक्षणम्। कस्यचन विवर्तो वा भावानां समयोचित:। चिररूढमनोभावस्यापि द्राक्परिवर्तनम्।। उल्कापिण्डसदृक्षाभा हृत्तन्त्रीझङ्कृतिक्षमा। अल्पाक्षराऽल्पपात्राऽपि कथा लघ्वी महीयते।।*

जीवन के यथार्थ अभिव्यक्ति हेतु लघुकथा एक समर्थ विधा है।  यही कारण है कि विसंगति-पूर्ण इस अत्याधुनिक युग में इस विधा का अनुदिन लोकप्रियता बढ रही है। इस विधा में सामान्य जन-जीवन की दैनन्दिन घटनाएं, समस्याएं इस तरह यथार्थ रूप से चित्रित हो रही हैं कि

स्वयं पाठक ही उसमें अपने को चित्रित पा रहा है। संस्कृत के लघुकथाकार आज दैनन्दिन जीवन के विसङ्गति, दुर्नीति, भ्रष्टाचार, राजनैतिक षड्-यन्त्र, असन्तुलित पारिवारिक सम्पर्क को आधार बना कर सहज जीवन्त भाषा एवं स्वाभाविक-शैली से लिख रहा है, जैसे अन्य आधुनिक-भाषाओं में सर्जक लिख रहे हैं। वस्तुतः आज के तारिख में लघुकथाविधा कोई नवीन विधा के रूप में परिगणित नहीं हैं। क्योंकि इस समय तो अति-लघुकथाओं का साम्राज्य दीख रहा है। आधुनिक संस्कृत-लघुकथा या कथा सर्वसम्मति से प्राचीन संस्कृत-कथाओं से शिल्प और भाव दोनों दृष्टियों से सर्वथा भिन्न मानी जाती है। चूँकि आधुनिक संस्कृत-लघुकथा/कथा अंग्रेजी व अन्य भारतीय भाषाओं से प्रभावित है, इसलिये इसकी विशेषताओं का विवेचन भी उन्हीं के आधार पर होना उचित प्रतीत होता है। आज लघुकथाओं की विशेषताओं का विवेचन प्राचीन काव्यशास्त्रीय आधार पर करने के स्थान पर आधुनिक मान्यताओं के आधार पर किया जा रहा है।

किसी भी कार्य की अपेक्षित पूर्णता के प्राप्त्यर्थ पहले से एक निश्चित व्यवस्था-योजना आवश्यक मानी जाती है। उसी प्रकार कथा की सफलता के लिये भी कथात्मक मूलभाव के आगे-पीछे का विवरण एक निश्चित योजना के साथ बाँधा जाता है। सफल कथा में वस्तु को ऐसे क्रम में प्रस्तुत किया जाता है कि कथानक में निहित सभी प्रभाव परिणाम या कथा-लक्ष्य की प्राप्ति के पूर्व बुद्धिमूलक ढंग से संयोजित होकर उसके सहायक बन जायें।

मौलिकी लघुकथा भी दो प्रकार की है – स्वोपज्ञ और प्रेरित। स्वोपज्ञ-कथाओं में रचना, भावना, कल्पना सब कुछ मौलिक होता है किन्तु प्रेरित-कथाओं में रचना यद्यपि मौलिक है तथापि भावना किसी अन्य रचना से प्रभावित दीखते हैं।

**स्वोपज्ञ लघुकथा** - अम्बिकादत्तव्यास के रत्नाष्टक में उपदेशप्रधान, हास्यरसप्रधान आठ कथाएं संगृहीत हैं किन्तु उनके कथाकुसुम में भावपूर्ण ही कथा प्रकाशित हैं। अप्पाशास्त्री के प्राधान्यवादः, धिङ्मुग्धे, विप्रलब्धाऽसि, श्रीमती विद्यासुन्दरी देवी, वेषमाहात्म्यम्, पुरोहितधौत्र्यम्, व्यसनविमोक्षः शीर्षकों से सामाजिक मनोरञ्जक कथा प्रकाशित हैं।

लघुकथासंग्रहों में अनन्ताचार्य-कोडम्बक की कथामञ्जरी (1901), मन्दिकलराम शास्त्री का कथासंग्रह कथासप्ततिः (1994), तिरूनारायण अय्यंगर का कथासङ्कलन गद्यकथासंग्रह (1910) तथा कथारत्नाकर (1910) पी. वी. काणे की संस्कृतगद्यावली (1913), पी. शिवरामशास्त्री का कुम्भकोणम् (1922-24) प्रकाशित हैं। भट्टमथुरानाथशास्त्री की सरला, निराशप्रणया, दयनीया, अनादृता, प्रेम्णो विजयः, प्रेम्णः प्रतिदानम्, करुणा कपोती आदि कथा नारीस्थिति को केन्द्रित करेके लिखी गई। शास्त्री जी का असमसाहसम्, पश्यतोहरः, चपण्डुकः, अद्भूतफलकम्, अद्भूतचिकित्सा, दीक्षा, विषमा समस्या आदि सामाजिक कथा आधुनिक परिवेश

को आधार करके लिखी गई। भट्टमथुरानाथ की कथाओं में इस प्रकार वैविध्य है जिसका वर्गों में विभाग दुष्कर सा प्रतीत होता है। उनकी कुछ कथाएं प्रेमकथा, कुछ सामाजिक-कुरीति-निवारण-

परक, कुछ हास्यव्यङ्ग्यपरक, कुछ प्रतीकात्मक, कुछ ऐतिहासिक तथा कुछ मनोवैज्ञानिक हैं। उनके मकारमहामेलकम् कथा एक विलक्षण कथा है जिसमें यद्यपि प्रत्येक शब्द मकार से आरम्भ होता है तथापि भाषा कठिन नहीं है। मिस्टरस्य गीताज्ञानम्, ममाध्यापनम् नामक दो कथाएं भट्ट जी की प्रेमकथाएं मानी जा सकती हैं।

भवभूतिविद्यारत्नस्य लीला, विद्याधरस्य दुःखम् जैसी कथाओं का प्रतिपाद्य विषयवस्तु न स्त्री स्वातन्त्र्यमर्हति ही है। नरेन्द्रनाथ चौधुरी की कथा विपाक तथा वसन्तकुमार विद्यारत्न की कथा कुललक्ष्मी भी नारीस्वातन्त्र्य के विरोध में ही है। तारिणीकान्त चक्रवर्ती की पुष्पाञ्जलिः (1924) कथा मद्यपों के दोषों को दर्शाती है। वेणुधर तर्कतीर्थ की कथा यमपुरीपर्यटनम् हास्यव्यङ्ग्यपरक होती हुई भी भ्रष्टाचार- के विरोध के लिए उद्दिष्ट है। संस्कृत-साहित्य-परिषत्पत्रिका में प्रकाशित आर्. रङ्गाचार्य शिरोमणि की कथा आई. सी. एस्. जामाता (1935-36) विशुद्ध-हास्यकथा का उदाहरण हो सकती है। अहो! कनीयान् ग्रामीणः (1937-38) तथा नगरपरिपालनसभा उनकी दो अन्य सामाजिक कथाएं हैं जो इसी पत्रिका में प्रकाशित हैं। शिवराम शास्त्री की कथा नलिनीवसन्तम् (1935) एक प्रेमकथा है जिसमें नलिनी एवं वसन्त का प्रेम रोमियो-जूलियट्-शैली में वार्णित है। भामिन्याः मदनतापः इस कथा में विषयवस्तु यथार्थ के धरातल का स्पर्श करता है। इसी प्रकार पी. वरदराजशर्मा की कथाएं भी उल्लेखनीय हैं। परिषत्पत्रिका में प्रकाशित उनकी नवीन कथाएं हैं - कस्यायमपराधः (1936-37), किमिदमाकूतम् (1937-387), गर्ते पतेत् क्रोधनः (1937-38), किं स्वतन्त्रा अहो अनाथा, कस्याहम् (1939-40) आदि जो सामाजिक चेतनाओं से अनुप्राणित हैं।

विंश शतक के तृतीय दशक से पञ्चम दशक तक रचित कथाओं में राष्ट्रीय भावना, स्वतन्त्रताऽऽन्दोलनपरक, देशात्मभावनापरक साहित्य देखे जा सकते हैं। भट्ट मथुरानाथ शास्त्री की कथाएं अलक्ष्येन्द्र दस्युश्च, वीरबालकः, वीरपरीक्षा, धन्योऽसि धर्मवीरः, सिंहदुर्गे सिंहवियोगः, पुरुराजस्य पौरुषम्, अङ्गुलीमालः, पृथ्वीराजपौरुषम्, सामन्तसंग्रामः, सत्यो बालचरः, वीरो बालचरः, धन्यो भारतीयवीरः, विजयघण्टा, कृत्रिमबुन्दी, भारतध्वजः आदि भारत के इतिहास से सम्बद्ध हैं और संस्कृतरत्नाकरपत्रिका में प्रकाशित हैं।

पण्डिता क्षमाराव की कथा गद्य में भी हैं और पद्य में भी। उनकी कथामुक्तावली (1954) में 15 गद्यकथा संगृहीत हैं और कथापञ्चक (1933) में अनुष्टुप्-छन्द में रचित पाञ्च पद्यकथा प्रकाशित हैं। कथापञ्चक की वालिकोद्वाहसङ्कटम्, विधवोद्वाहसङ्कटम्, कथामुक्तावली की गिरिजायाः प्रतिज्ञा, हैमसमाधिः, प्रेमरसोद्रेकः, मत्स्यजीव्येव केवलम् तथा मायाजालम् नारीसमस्या का सुष्ठु चित्रण करती हैं। हरिकृष्ण शास्त्री की ललितकथाकल्पलता (1976) में 15 कथाएं संगृहीत हैं, उन में कुछ गद्यमयी और कुछ चम्पूमयी हैं। संग्रहस्थ प्रतिफलम् तथा यदस्मदीयं न हि तत् परेषाम् कथा सर्वथा सामाजिक हैं। गिरिराजशर्मा द्वारा सम्पादित लघुकथासंग्रह (1975)

तथा गणपति शुक्ल के द्वारा सम्पादित कथामृतम् (1985) विविध कथाकारों द्वारा लिखित शिक्षाप्रद कथाओं का संग्रह हैं। शिवदत्तशर्मा चतुर्वेदि द्वारा प्रकाशित अभिनवकथानिकुञ्ज में मथुरानाथ शास्त्री, सूर्यनारायणाचार्य, गिरिधरशर्मा चतुर्वेदी, द्विजेन्द्रनाथ मिश्र, बलदेव उपाध्याय, बटुकनाथ शास्त्री ख्रिस्ते, गजानन शास्त्री मुसलगांवकर, जगन्नाथ पाठक, परमेश्वरानन्द शास्त्री प्रभृति कथाकारों की कथाएं सन्निवेशित हैं।

जयमन्त मिश्र द्वारा सम्पादित साहित्य-अकादमी से प्रकाशित संस्कृत-लघुकथा-संग्रह (1997) में भी अनेक कादाचित्क कथाकारों की कथा संकलित हैं। संस्कृतप्रतिभा में प्रकाशित अशोक आक्लूजकर की कथाओं में ममैव जन्मान्तरपातकानां विपाकविस्फुर्जथुरस्याः, ततो जयमुदीरयेत् जैसी कथाएं हास्य-व्यङ्ग्योद्भावक हैं। इसी प्रकार स्वामीनाथ आत्रेय की कथा बुद्बुदपृष्ठे मशकः तथा राधावल्लभ त्रिपाठी की कथा महाकविः कण्टकः राजनैतिक परिवेश की पृष्ठभूमि में लिखित हैं। न जीर्यति न ममार उनकी एक मनोवैज्ञानिक कथा है। वाइ. महालिङ्ग शास्त्री की शाकल्यस्य स्वभावोक्तिः हास्यरसोत्पादिका कथा है। डी.टी. ताताचार्य की कथा वधूविनिश्चयः आधुनिक पारिवारिक कथावस्तु पर आधृत है। व्यासराज शास्त्री की हसत शीर्षक से अनेक छोटी छोटी विनोदकणिकाएं प्रकाशित हैं। उनकी दारिकापहरणम् एक हास्यकथा है। एस. सुब्रह्मपुत्तर की उञ्छवृत्तिः कोई हास्यकथा है तो सुवर्णपुष्पम् सुखान्त प्रेमकथा।

रेवाप्रसाद द्विवेदी की त्रिपादी कथा में एक रिक्साचालक युवक की मनःस्थिति तथा कस्य दोषः कथा में शिक्षिता नारी की सामाजिक दुर्दशा वर्णित है। श्रीनिवास दीक्षित की रागधारा में (संस्कृतप्रतिभा)12 वर्षीय बालिका की करुणकथा वर्णित है। अमृता कथा में दारिद्र्य की पराकाष्ठा वर्णित है। विश्वनारायण शास्त्री की देवराजकुतुहलात्, उपेन्द्रनाथ के उषो हरणम्, मनुजेन्द्रदत्त की शिवहास्यम्, रामावतार शर्मा की सत्यदेवकथा, चारुचन्द्र वन्द्योपाध्याय की भद्रसोमा कथा पौरिणिक कथाएं हैं।

कलानाथ शास्त्री की कथानकवल्ली में एक उपन्यास और दिग्भ्रमः, अस्पृश्यतायाः रहस्यम्, दम्भज्वरः, धर्मक्षेत्रे कुरुक्षेत्रे, मस्तिष्कम् नाम से पाञ्च कथाएं संगृहीत हैं जिस में सामाजिक समस्याओं का चित्रण है।

राजेन्द्रमिश्र के दो कथासंग्रह प्रसिद्ध हैं – इक्षुगन्धा में 8 सामाजिक-समस्यावर्णनपरक कथाएं संगृहीत हैं। इक्षुगन्धा, शतपर्विका, जीजीविषा, भग्नपञ्जर जैसी कथाओं में नारी की सामाजिक दुर्दशा चित्रित है। राङ्गडा नामक अन्य कथा-संग्रह में बालीद्वीप का ऐतिहासिक वृत्त वर्णित है। राजेन्द्रमिश्र की कथाओं में भारतीय जीवनदृष्टि स्फुट है।

केशवचन्द्र दाश के पाञ्च कथासंग्रह हैं – निम्नपृथिवी, दिशाविदिशा, उर्मिचूडा, महान् तथा एकदा। महान् और एकदा बालकथासंग्रह हैं। निम्नपृथिवी में 40, दिशाविदिशा में 50 तथा

ऊर्मिचूडा में 40 कथाएं संगृहीत हैं जो समाज के यथार्थ विषय पर आधृत हैं। केशवचन्द्र दाश की कथाओं में संस्कृत-लघुकथा अपनी आत्मा को आविष्कृत करती नजर आती है।

प्रभुनाथद्विवेदी की कथाकौमुदी, श्वेतदूर्वा भी लघुकथासंग्रह के रूप में प्रसिद्ध हैं। कथाकौमुदी के प्रथम मयूख में 11 कथा हिन्दीरूपान्तर के साथ प्रकाशित हैं। श्वेतदूर्वा में 21 कथा सङ्कलित हैं। शीर्षककथा श्वेतदूर्वा में गुरुशिष्य-सम्बन्ध का हृद्य एवं निरवद्य रूप चित्रित है। कायाकल्प इस कथा में कुसङ्गति के कारण दुश्चरित्र पुत्र की कथा है तो गृहस्वामी, गृहस्वामिनी, द्विजिह्वः, वरयात्रा, महाकविः, वैद्यराजः, जल्पाक आदि कथाएं शब्दचित्रविधा एवं व्यङ्ग्यविधा के उदारहण हैं।

हरिदत्तपालीवाल 'निर्भय' के दो कथासंग्रह वन्दीजीवनं, जीवनं मरणञ्च नाम से प्रकाशित हैं। कानपुर से प्रकाशित नलिनी शुक्ला के कथासप्तक में 7 सामाजिक एवं आधुनिक कथाएं प्रकाशित हैं। प्रज्ञाभारती श्रीधरभास्कर वर्णेकर के मन्दोर्मिमाला, महाभारतकथा, कथावल्लरी संस्कृतभवितव्यम् नाम से 4 कथासङ्कलन प्रसिद्ध हैं। इच्छारामद्विवेदी ''प्रणव'' का हा-हा हू हू व्यङ्ग्य-लघुकथा-संग्रह है जिस में 40 कथा संगृहीत हैं। भागीरथप्रसाद-त्रिपाठी ''वागीश'' की कथासम्बर्तिका में संगृहीत 13 कथाएं पाठकों को लोककथाओं से परिचित कराती हैं।

हास्यव्यङ्ग्य कथारचनाक्षेत्र में प्रशस्यमित्र शास्त्री तथा प्रमोदकुमार नायक का नाम उल्लेख्य है। प्रमोदकुमार के उवाचकण्डुकल्याणः में 21 कथाएं संगृहीत हैं। ओडिआ-व्यङ्ग्यकार अच्युतानन्द कर की शैली से प्रभावित इस कथासंग्रह में केलिकदम्बस्य इस्पातशिल्पम्, डङ्किप्रस्तावः, किलकानन्द आदि कथा-शीर्षक तथा जलातङ्कमिश्र, खल्वाटसुन्दरी, कण्डुसर्वस्व, कामिनीरङ्क, उच्छिष्टमिश्र आदि कथापात्रों के नाम स्वतः हास्य उत्पन्न कराते हैं।

प्रमोद भारतीय का कथासंग्रह सहपाठिनी में 12 लघुकथाएं हैं। संग्रहस्थ कथा प्रायः प्रणयवर्णनपरक हैं। इन कथाओं में नायक-नायिका के मिलन-विच्छेदात्मक प्रणयसम्बन्ध सम्यक् निरूपित है। दुर्गादत्त शास्त्री की बृहत्सप्तपदी (1987), कालिका प्रसाद शास्त्री की गल्पकुसुमाञ्जलिः (1960) संस्कृत-लघुकथा-क्षेत्र में प्रसिद्ध है।

गणेशरामशर्मा के संस्कृतकथाकुञ्ज (1972) के कथावस्तु में वैविध्य है। वक्रदर्शनो हनुमद्भक्तः, गर्दभपुरे नापिताचार्यस्य प्रतिष्ठानम् आदि कथाएं मनोविनोदपरक हैं। - वि. वेलणकर द्वारा संपादित कथासार में अनेक कथाकारों की कथाएं सङ्कलित हैं। संग्रह की कथा - कमल अभ्यङ्कर की चन्दनपेटिका, जशवंती दबे का सुखमनु, एस.जी. देशाइ का शतं प्रति सौजन्यम्, यामुनेय का पुरुषस्य भाग्यम् संस्कृत-लघुकथा-परम्परा को आगे बढाती हैं।

कृष्णदत्त शर्मा के शुष्को वृक्ष कथासंग्रह में 36 कथाएं संगृहीत हैं, जिन्हें अति-लघुकथा कही जा सकती हैं। एकपृष्ठात्मक इन कथाओं में कथाकार न केवल मनुष्यों का किन्तु मनुष्येतर जड-चेतन-वस्तुओं की व्यथा को कथाविषय बनाया गया है।

अन्य कथासंग्रहों में नन्दकिशोर गौतम का यौतुकवर्तनम्, तिरूवेंकटाचार्य की कथावली (1972), कर्णवीररागेश्वरराव की कथामञ्जरी, कमल अभ्यङ्कर की रञ्जनकथामाला, नारायण शास्त्री कांकर का अभिनवसंस्कृतकथा (1987), सिद्धगोपाल की चारुचित्रावली (1921), मिहिरराजशर्मा का लघुकथासंग्रह (1995) तथा गणपतिशुक्ल के कथामृत (1987) में अनेक सामाजिक, नीतिपरक, शिक्षाप्रद कथाएं संगृहीत हैं। इसी प्रकार युवा लेखक ऋषिराज जानी की रक्तशाटिकाधारिणी माता भी उल्लेखनीय है।

बनमाली बिश्वाल के नीरवस्वन नामक लघुकथासंग्रह में 21 कथाएं संगृहीत हैं। चम्पी, धोइआ, सनिआ, टिन्टिन्वृद्धः, हसुराबाबा, अगणि आदि कथापात्र भारतीय- ग्राम में वसने वाले निम्नवर्ग से सम्बद्ध हैं । अतिथिः, प्रियतमा दैनन्दिनी तथा मे श्रीमती आदि कथाएं ललितनिबन्ध अथवा व्यङ्ग्यनिबन्ध हैं। उनकी जिजीविषा तथा बुभुक्षा भी इसी धरातल पर निर्मित है।

**प्रेरित-कथाएं** – प्रेरित-कथाओं में अप्पाशास्त्री का राजकुमारः कमलानन्दः, दधिच्युपाख्यानम्, पौराणिकी काचित् कथा, दशापरिणतम्, चित्रकारचातुर्यम्, कुटिलमतिर्नाम गोमायुः, वकचापलम्, भगवद्भक्तः इत्यादि पौरिणिक एवं शिक्षाप्रद कथाएं हैं। अनन्ताचार्य कोडम्बक द्वारा सङ्कलित नाटक-कथासंग्रह (1934) में वी. अनन्ताचार्य- वाइ. महालिङ्ग शास्त्री, को. ल. व्यासराज शास्त्री कैलाशनाथ आदि की मुद्राराक्षस, वेणीसंहार, मृच्छकटिक, मालविकाग्निमित्र, विक्रमोर्वशीय, शाकुन्तल, मालतीमाधव, महावीरचरित आदि नाटकों के आधार पर लिखित कथाएं संगृहीत हैं। इसी प्रकार अनन्तचार्य ने हर्षचरितसारः, चन्द्रापीडचरितम्, उदयनचरितम्, वासवदत्ताकथासारः आदि कथासंग्रह प्रकाशित किया। जयचन्द्रसिद्धान्तभूषण की व्याघ्री विवाहार्थी शृगालः, धर्मस्य सूक्ष्मगतिः, ईश्वरस्य धनदानक्रमः, वशीकृतभूतः, राक्षसप्रश्नः, बुद्धिमाहात्म्यम् आदि मनोरञ्जक, नीतिपरक कथाएं संस्कृतचन्द्रिका में प्रकाशित हैं। ए.आर. रत्नपारखी ने जयदेवपद्मावतीयम् नाम से कथानक लिखा। कथा का विषय है यदि पद्मावती एवं जयदेव दिल्लीनगर में होते तो उनका जीवन कैसे होता। विश्वेश्वर पाण्डेय की मन्दारमञ्जरी बाणभट्ट की भाषा की अनुकृति में प्रणीत है जिसमें पुष्पपुर के राजा राजशेखर का वर्णन है।

**टुप्-कथा या पुटकथा** - करीब आधे पृष्ठ में दर्ज वे अतिलघु-कथाएं सीमित शब्दों से ठोस लिखे हुए होते हैं जो अति सरल भाषा में सामान्य से सामान्य लोगों के अवगमन-साध्य हैं। इस तरह यह गद्यशैली प्रायः सभी को भा जाती है । इसे संस्कृत की अतिलघुकथा या पुटकथा भी कह सकते हैं। यह हिन्दी की लघुकथा के समान ही है। इसमें जीवन-जगत् के विस्तृत फलक के रूपायन के अवसर नहीं होते। इनमें कोई एक भाव, सन्देश, दृश्य, प्रभाव, तर्क या विचार केन्द्रस्थ होता है। यह हिन्दी के दोहे, उर्दू के शेर या संस्कृत के श्लोक जैसी प्रभावोत्पादक क्षमता से युक्त होती है।


लग-भग आधे-एक पृष्ठ में ही सीमित टुप्-कथा में आडम्बरविहीन अलंकार-रहित, भावानुवर्तिनी सरल भाषा तथा सीमित शब्दों में किसी सारगर्भित या प्रभावोत्पादक घटना, प्रसंग,

संवाद या अनुभूति का दृश्यांकन होता है। इसकी संक्षिप्तता पाठक को न केवल अनावश्यक विस्तार से बचाती है अपितु अपनी तीव्र सम्प्रेषणीयता के बल पर उस पर सीधा व गम्भीर प्रभाव भी डालती है।

टुप् शब्द वस्तुत: प्राचीन शब्दकोशों में नहीं मिलता किन्तु प्राचीन साहित्य में इसका प्रयोग हुआ है। श्लोकवार्तिक एवं तन्त्रवार्तिककार मीमांसाशास्त्र के आचार्य कुमारिलभट्ट ने अपने शाबरभाष्य के चौथे अध्याय से द्वादश अध्याय पर्यन्त व्याख्या को टुप्-टीका कहा है। वस्तुत: इसे टुप् -टीका कहने के पीछे प्रमुख कारण इसकी संक्षिप्तता ही है। इस प्रकार 'टुप्' शब्द संक्षिप्तता का वाचक है। मैसूर नगरीय एस.जगन्नाथ नामक कवि ने सर्वप्रथम इसी अर्थ में कविता के प्रसंग में इस शब्द का प्रयोग किया है। टुप्-कविता को परिभाषित करते हुये वे कहते हैं -*'पञ्चषाभि पङ्क्तिभि: युक्ता: अतिह्रस्वा: स्वलिखिता: कविता: टुप्-कविता:।'*(सम्भाषणसन्देश,अगस्त 2002)। कथाक्षेत्र में इस शब्द का प्रयोग सर्वप्रथम सम्भाषणसन्देश: के सम्पादक विश्वास ने किया है। टुप्-कथा की प्रमुख विशेषता उसके नामानुसार उसकी संक्षिप्तता ही है।

बनमाली बिश्वाल ने काव्यतत्त्वसमन्विति में टुप्–कथा की परिभाषा इस प्रकार की है– *युगे सङ्घर्षशीलेऽस्मिन् प्रतिस्पर्धापरायणे। सर्वेषां समयाभावो नितरां दृश्यते क्वचित्।। स्थाने दीर्घकथानाञ्च यथा लघ्वी कथाभवत्। तद्वल्लघुकथास्थाने चातिलघुकथा पुनः।। एकदिनात्मिका क्रीडा यदि लघुकथा भवेत्। विंशषट्कात्मिका क्रीडा टुप्कथा फालकस्य वै। संक्षिप्तार्थेऽपि टुप्-शब्दः सुप्रयुक्तोऽस्ति वाङ्मये। टुप्कथा कथ्यते चातः संक्षिप्तावयवा पुनः। पुटकथोच्यते या स्याच्चैकपुटात्मिका कथा । पुटकथा क्वचित्तत्र टुप्कथार्थे प्रयुज्यते।*

इक्कीसवी सदी के व्यस्ततम परिवेश में लोगों के पास एक उपवेशन में घंटों बैठने के लिए समय नहीं है। अत एव आज टुप्-कथाओं की आवश्यकता है। लगता है ऐसा भी समय आयेगा जब लोग एकवाक्यात्मिका कथा पढ़ना चाहेंगे। सम्भाषण-सन्देश के टुप्-कथा- विशेषाङ्क (अगस्त 2002) के सम्पादकीय में विश्वास ने किसी एकवाक्यात्मक कथा को उद्धृत किया है जिसे हम यहाँ उद्धृत करना चाहते हैं -*"स्वेन निष्करुणया हतायाः मातुः मस्तकं स्थालिकया गृहीत्वा गच्छतः पुत्रस्य पादः यदा मार्गे अस्खलत् तदा स्थालिकागतं मातुः मस्तकम् अपृच्छत् -वत्स व्रणितोऽसि किम्?"* अर्थात् कभी कोई मातृहन्ता पुत्र अपनी माँ के सर को थाली में लेकर जा रहा था तब रास्ते में उसके पैर डग-मगाये। तब गिरते हुए पुत्र को थाली में रखा हुआ माँ का सर पूँछने लगा - वत्स ! लगा तो नहीं। वस्तुतः यहाँ न केवल कथावस्तु की संक्षिप्तता बल्कि ममतामयी माँ का पुत्र-स्नेह की पराकाष्ठा भी देखने और अनुभव करने योग्य है।

**डायरी-कथा या दैनन्दिनी-कथा**- आधुनिक संस्कृत साहित्य में डायरी-विधा या दैनन्दिनी विधा को भी स्वीकृति मिली है। डायरी विधा गद्यकाव्य में आत्मकथा का ही एक परिवर्तित रूप है। जहाँ आत्मकथा में लेखक अपने सम्पूर्ण अतीत पर प्रकाश डाल देता है वहीं

डायरी में  अपने प्रतिदिन के ताजे अनुभवों को उसी दिन निबद्ध किया जाता है। लेखक को अपनी आत्मकथा लिखते समय अपनी डायरी से सहायता मिलती हो, ऐसा भी सम्भव है। यद्यपि साहित्यिक दृष्टि से डायरी में  निबद्ध गद्यभाग अपेक्षाकृत कमतर हो सकता है तथापि डायरी की कुछ विशेषताएं उसकी इसी कमी को ढक लेती है, जैसे- स्पष्ट कथन, लेखक से निकटता, प्रतिदिन के कुछ महत्त्वपूर्ण ताजे अनुभव आदि। डायरी के लिए रोजनामचा, दैनिकी, दैनन्दिनी आदि पर्याय शब्द भी मिलते हैं। लेखकों की ऐसी डायरियाँ कभी-कभी पुस्तकाकार में  प्रकाशित भी हो जाती हैं। यहाँ ध्यातव्य है कि सम्भवतः ही कोई लेखक इस दृष्टि से डायरी लिखता भी हो कि भविष्य में उसका प्रकाशन करवाया जायेगा। संस्कृतेतर भाषाओं में  डायरी-विधा में  अनेक प्रकाशन हैं, यथा-महादेव भाई की डायरी (तीन भाग सं. नरहरि पारीख) आदि। आधुनिक संस्कृत- काव्यशास्त्र में  डायरी विधा का कोई मानक लक्षण नहीं दिया गया है। संस्कृत गद्य-साहित्य में  कुछ ही रचना डायरी विधा में प्रकाशित हुई है। जैसे  हर्षदेव माधव का मूको रामगिरिर्भूत्वा जो पहले यक्षस्य वासरिका - शीर्षक से कथासरित् में धारावाहिनी के रूप में प्रकाशित है। इसी प्रकार वर्ष-2011 में  संस्कृत भारती, नई दिल्ली से प्रकाशित ‘आत्मनाऽऽत्मानम्’ के ‘प्रास्ताविकम्’ में  लेखक श्रीराधावल्लभ त्रिपाठी ने लिखा है-*प्रतिदिनं यद् यद् भवति, तत्सर्वं न स्मर्यते, यत्किमपि स्मर्यते तत्सर्वं शब्दैर्बन्धयितुं न शक्यते।...स्मृतौ संसारः समुल्लसति। स्मृतिं बिना जीवनमेव न स्यात्। प्रत्येकं जन्तुः स्मृतिः सञ्चेतुं यतते। केचन लेखनेन स्मृति-ततिं रक्षितुमभिलषन्ति। एतादृशा जना दैनन्दिनीलेखने प्रवृत्ता भवन्ति।”* इस डायरी में  5.4.87 से 27.11.10 तक के समय कुछ अनुभवों का लेखन किया गया है।

**पत्रकथा** -किसी लेखक द्वारा अन्य किसी विद्वान्, मित्र या व्यक्ति विशेष के द्वारा लिखे गये पत्रों को इस विधा में  परिगणित किया जाता है। इसे भी गद्यसाहित्य की एक विधा मानने की परम्परा कुछ भारतीय और कुछ भारतीयेतर भाषाओं में  है। एक लेखक अपनी बात को जब आत्मीय या अन्तरंग क्षणों में  व्यक्त करते हुए अभिव्यक्ति-कला की दृष्टि से साहित्यिक-सौन्दर्य सहित लिखता है तो वह पत्र-साहित्य विधा के रूप में  साहित्य का अंग बन जाता है। आधुनिक काल में  बहुत सा पत्राचार पद्य में  ही हुआ है। १८३५ में  मैकाले की शिक्षानीति के विरोध में  कोलकत्ता की पाठशाला द्वारा एच. एच. विल्सन को लिखा गया पत्र संस्कृत इतिहास में  स्वर्णाक्षरों से अंकित है। विल्सन का उत्तर भी संस्कृत में  था और पाठशाला बंद होने से बच गयी थी। कुछ साहित्यिक पत्र विभिन्न पत्र-पत्रिकाओं में  भी प्रकाशित होते रहते हैं।

इस विधा में  वैयक्तिक पत्र ही आते हैं। अतः अभिज्ञान शाकुन्तलम् एवं कादम्बरी आदि में  पाये जानेवाले पत्र-प्रसंगों की गणना यहाँ नहीं हो सकती। हीरालाल शुक्ल ने अपने ग्रन्थ ‘संस्कृत का समाजशास्त्र’ में  वैयक्तिक पत्रों को आधुनिक संस्कृत साहित्य में  प्रारम्भ करने का श्रेय श्रीमती मनोरमा तुम्बुराटी (1760-1820) तथा केरलाधिपति कार्तिक तिरूनाल महाराजा को दिया है। इनमें परस्पर प्रेम-पत्रों का आदान-प्रदान होता रहता था। यह प्रेम परकीय था क्योंकि दोनों ही विवाहित थे।

तिरुवनन्तपुर के राजकीय संग्रहालय में इनके कतिपय अमुद्रित पत्र संगृहित बताये जाते हैं। ये पत्र प्रायः पद्य में ही है। शिवसागर त्रिपाठी आधुनिक संस्कृत साहित्य में वैयक्तिक-पत्र लेखन को प्रारम्भ करने का श्रेय इस प्रेमी युगल को न देकर जयपुर के कवि कलानिधि श्रीकृष्णभट्ट (1675-1761) को देते हैं, जिन्होंने अप्रकाशित रचना 'प्रशस्तिमुक्तावली' में न केवल प्रशस्तिपरक वैयक्तिक पत्र लिखे हैं अपितु प्राचीन काल में दैनन्दिन व्यवहार में आने वाले पत्र किस प्रकार से लिखे जाते थे, इसका भी विवेचन किया है।

गद्य में निबद्ध पत्रों में अप्पाशास्त्री राशिवाडेकर का नाम प्रमुख है। इनका कई संस्कृत विद्वानों के साथ निरन्तर पत्राचार होता था, जिनमें अधिकांश पत्र प्रायः गद्य में थे। डॉ. हीरालाल शुक्ल ने शास्त्री जी के द्वारा लिखित 141 पत्रों के प्राप्त होने का उल्लेख किया है। जयपुर के प्रसिद्ध लेखक नवलकिशोर कांकर ने अपने पास उपलब्ध पत्रों का संकलन पत्रसाहित्यम् शीर्षक से एक शोधार्थी शिवांगना शर्मा द्वारा प्रकाशित करवाया है। सत्यव्रत शास्त्री ने भी पद्यवद्ध पत्रों का संकलन प्रकाशित करवाया है। अभी इस विधा का लक्षण किसी अभिनव काव्यशास्त्र में नही दिया गया है। पत्र-साहित्य के कुछ उदाहरण इस प्रकार हैं - पत्र-पत्रिकाओं के प्रतिस्पन्द स्तम्भ में (जैसे संस्कृतचन्द्रिका, सम्भाषणसन्देशः आदि में ) विद्वानों के समालोचनात्मक पत्र छपते रहते हैं। कुछ पत्रिकाओं में स्थायी स्तम्भ के रूप में पाठकों की प्रतिक्रियाएं प्रकाशित होती हैं। अप्पाशास्त्री ने किसी पाठक की श्रेष्ठ अभिव्यक्ति को ज्यों-का-त्यों छापने की परम्परा चलायी थी। अमरभारती, सूर्योदय, सुप्रभातम्, सारस्वती-सुषमा आदि पत्रिकाओं में पारस्परिक उत्तर-प्रत्युत्तर और घात-प्रतिघात भी देखने को मिलते हैं। पाठकों के कुछ पत्रों का समुचित उत्तर सम्पादक भी पत्रिका के आरम्भ में ही अपनी बात या सम्पादकीय आदि शीर्षकों के अन्तर्गत देते हैं। जैसे दृक् - १२ में ज्योत्स्ना निगम का 'सहपाठिनी' पर लेख छपा तो किसी ने इस पुस्तक पर बार-बार समीक्षात्मक लेख छपने पर टिप्पणी की और सम्पादक ने दृक् - १३ के सम्पादकीय में इस पत्र का समुचित उत्तर देते हुए आलोचक की समस्त सम्भावित आशंकाओं का समाधान किया। पत्रकथा के साहित्यिक प्रसङ्गों में श्रीप्रफुल्ल कुमार मिश्र की पत्रप्रिया को लिया जा सकाता है जिसमें प्रिया के नाम पर लिखे गये पत्र में शृङ्गार रस के उभय भेद (विप्रलम्भ एवं सम्भोग) का समन्वय स्थापित हुआ है।

**चित्रकथा**- चित्रों के माध्यम से कथा के प्रस्तुतीकरण की इस विधा का आंग्लरूपान्तर comics (A magazine especially for children that tells stories through picture) है। बनमाली बिश्वाल ने काव्यतत्त्वसमन्विति में चित्रकथा की परिभाषा इस प्रकार की है – *चित्राणां माध्यमेन स्यात् कथानां प्रस्तुतिर्यदि। लोके चित्रकथानाम्ना कथा चैषा प्रसिद्ध्यति। प्रायशोऽत्र कथास्सन्ति चेतिहासपुराणयोः। अभिधानकथासञ्ज्ञाः भवन्ति च कथाः क्वचित्॥* हिन्दी और अंग्रेजी भाषा में तो ये कथाएं बहुत पहले से ही आ गई थी। जैसे - डायमण्ड कामिक्स, तुलसी कामिक्स, नागराज कामिक्स आदि। पत्रिका सम्भाषणसन्देश: में चित्रकथाओं की धारावाहिनी प्रकाशित हो रही

है। इनमें विषयवस्तु को हृदयंगम करने के उद्देश्य से सम्पूर्ण कथा को विविध पात्रों, घटनाओं, प्रसंगों के चित्रों के द्वारा बालकों के लिये सहज, सुगम्य व अतिशय रोचक रूप में प्रस्तुत किया जाता है। इस प्रविधि का प्रयोग संस्कृतसाहित्य-जगत् में नवीन कहा जा रहा है। २००६ से संभाषण-सन्देश: में विविध पौराणिक व धार्मिक आख्यानों को धारावाहिनी रूप में प्रकाशित किया जा रहा है। हिन्दी, अंग्रेजी भाषा की भाँति ही संस्कृत में भी प्रकाशित चित्रकथाओं की परिकल्पना का उल्लेखनीय श्रेय वेणु वारियत् को ही जाता है।संस्कृत-भाषा में 'चित्रकथा:' का प्रथम संस्करण २००८ में संस्कृत-भारती बेंगलूर से प्रकाशित हुआ है। इस चित्रकथा-संग्रह में संगृहीत सभी ग्यारह कथाएं पुराणों तथा महाभारत पर आधृत हैं। इनकी चित्रपरिकल्पना चन्दन चूलुस्सेरि एवं एम.मोहन दाश ने की है और कथाकार है वेणुवारियत्। संस्कृत में यह प्रथम प्रयास दर्शनीय, संग्रहणीय, पठनीय और प्रशंसनीय ही माना जायेगा। इस प्रयास की उत्तरोत्तर समृद्धि के प्रति संस्कृत-जगत् निस्संदेह आशान्वित है।

**रेखाचित्रकथा** - इस विधा को यह नाम अंग्रेजी के 'स्केच' शब्द के आधार पर दिया गया है। स्केच चित्रकला का ऐसा अंग है, जिसमें चित्रकार कुछ गिनी-चुनी रेखाओं के माध्यम से किसी व्यक्ति, वस्तु या दृश्य को अपने चित्र में अंकित कर देता है। साहित्य के रेखाचित्र में भी लेखक द्वारा कम-से-कम शब्दों में कलात्मक ढंग से किसी व्यक्ति, वस्तु या किसी दृश्य- विशेष को उकेरा जाता है, जो पाठक पर अपना दीर्घ प्रभाव छोड़ता है। यहाँ रेखाओं के स्थान पर शब्दों की प्रधानता होती है। अतः इस विधा को 'शब्दचित्र' भी कहा जाता है। आचार्य राधावल्लभ त्रिपाठी ने रेखाचित्र का लक्षण देते हुए लिखा है कि शब्दों से घटना का व्यक्ति के चित्र के समान निर्मित गद्यबन्ध रेखाचित्र है-*शब्दैर्घटनाया व्यक्तेश्चित्रमिव निर्मितं रेखाचित्रम्''।* (अभिनवकाव्यालङ्कारसूत्रम् - 3/1/15) अपनी विशिष्ट शैली के कारण यह विधा गद्यकाव्य की अन्य विधाओं कथा, संस्मरण, जीवनवृत्त आदि से भिन्न ही है। आचार्य त्रिपाठी ने यहाँ इस विधा के उदाहरण के रूप में किसी रचना का उल्लेख नहीं किया है। देवर्षि कलानाथ शास्त्री रचित ऐसे दो रेखाचित्रों का उल्लेख अवश्य प्राप्त होता है, जिनका प्रकाशन संस्कृत रत्नाकर के 12/4-6 अंकों में हुआ था। धर्मक्षेत्रे और कुरुक्षेत्रे नामक इन दो रेखाचित्रों में दो-दो शब्दचित्रों के माध्यम से प्राचीन एवं आधुनिक भारतीय समाज की तुलना की गई है।

**स्पशकथा -** आङ्ग्लभाषा में जो 'detective story' है वह हिन्दी-भाषा में 'जासूसी कहानी' के रूप में प्रसिद्ध है। उसी का संस्कृत में 'स्पशकथा' के रूप में व्यवहार होता है। इस विधा के लिए संस्कृत में कहीं 'अपराधसाहित्य' तो कहीं 'परिशोधनात्मक साहित्य' का प्रयोग हुआ है। वस्तुतः इस स्पशकथा शब्द का भी प्रयोग सर्वप्रथम सम्भाषणसन्देश के सम्पादक द्वारा उक्त पत्रिका के स्पशकथा-विशेषाङ्क में किया गया है। स्पशकथा-लेखनपरम्परा भारत में यूरोपीयसाहित्य के प्रभाव से हुआ इस में कोई संदेह नहीं है। जेम्स बाण्ड, जेम्स यंग, जेम्स हाडलि चेस इत्यादि विश्व के प्रसिद्ध स्पशकथा-लेखक माने जाते हैं। इस विधा की लोकप्रियता को देख कर भारतीय लेखक भी अपनी - अपनी भाषाओं में स्पशकथा लिखें। वस्तुतः वे इस प्रसङ्ग में वस्तु एवं शिल्प की दृष्टि से यूरोपीय

साहित्य का ही अनुकरण करते हैं। पर उस में भारतीयता लाने के लिए केवल चरित्र एवं स्थान आदि के नाम वदल देते हैं। इस से प्रमाणित होता है कि भारतीय लेखकों ने इस दिशा में अपनी प्रतिभा का प्रयोग हीं किया है। हिन्दी-साहित्य के प्रसिद्ध समालोचक नामवर सिंह का मानना है कि भारत न केवल विज्ञानक्षेत्र में अपि तु बालकथा एवं जासूसी कथा के प्रसंग में भी अन्य विकसित देशों से पीछे है। (नई काहानी, पृ.77) संस्कृत में स्पशकथालेखन के औचित्य-प्रतिपादन में सम्भाषणसन्देश के सम्पादक स्पशकथाविशेषाङ्क (मार्च 2000) के सम्पादकीय में लिखते हैं - *"संस्कृतं व्यवहारपथमानेतुम् इच्छुकानाम् अस्माकमाशयः एषः यत् संस्कृते सर्वविधमपि साहित्यं सृष्टं भवतु इति। तदर्थं समुचितां वेदिकां कल्पयितुमेव सन्देशः सर्वदा यत्नरतः भवति। अद्यत्वे तु संस्कृते एतादृशं स्पशसाहित्यं नोपलभ्यते, उपलभ्यते चेदपि अत्यल्पप्रमाणेन केवलमिति वयं जानीमः एव। परम् एतादृशः साहित्यस्य वाचनयोग्यता तु अत्यधिका भवति। साधारणानां वाचनाभिरुचिनिर्माणे तत् महान्तमुपकरोति।...... संस्कृतभाषायां तादृशे लेखने इच्छुकानां मार्गदर्शनाय काश्चन कथाः उदाहरणत्वेन दर्शनीया इति धिया एषः अङ्कः स्पशकथा-विशेषाङ्कत्वेन प्रकाशितः"*।

बनमाली बिश्वाल ने स्पशकथा का लक्षण इस प्रकार किया है – *कथा चेदपराधीया परिशोधात्मिका पुनः। प्रतिशोधात्मिका हत्या क्वचिच्च धर्षणाश्रिता। कथारम्भे कथामध्ये रहस्यं तु भवेद् ध्रुवम्। गुप्तचरैः रहस्यञ्च कथान्ते नु प्रकाश्यते। प्रायो गुप्तचरार्थे तु स्पशशब्दः प्रयुज्यते। एवमन्वर्थनाम्नी सा स्पशकथा महीयते॥* बिसवीं शताब्दी के विगत दो दशकों से समकालिक संस्कृतसाहित्य के लेखक विश्वसाहित्य के सभी विधाओं में अपने को आजमा रहा है। परिणाम-स्वरूप संस्कृत में स्पशकथाएं भी लिखी जा रही हैं। संस्कृत-साहित्य में स्पशकथा-लेखन की परम्परा अति प्राचीन नहीं है। संस्कृत में स्पशकथा विधा का प्रथम प्रवर्तक कौन है और इस शब्द के प्रथम प्रयोक्ता कौन है इस के वारे में बताना कठिन है। इस प्रसङ्ग में स्पशकथा शब्द की व्युत्पत्ति का विश्लेषण सार्थक एवं आवश्यक प्रतीत होता है –'स्पश' यह शब्दः 'स्पश्'-धातु से निष्पन्न है। स्पश-शब्द का अर्थ होता है गुप्तचर। विश्वकोश में *"स्पशः प्रणिधि-युद्धयोः"* यह अर्थ निर्दिष्ट है। अर्थात् जो गोपनतया करणीय कार्यों में नियुक्त होता है वह स्पश कहलाता है। पतञ्जलि के पस्पशाह्निक भी 'स्पश्'-धोतु से ही निष्पन्न है। इसके अतिरिक्त 'शब्दविद्येव नो भाति राजनीतिरपस्पशा' (शिशुपालवध - 1. 112) इस पद्य में प्रयुक्त 'अपस्पशा' शब्द और *'निराकृते यदुभिरिति प्रकोपिभिः स्पशे शनैर्गतवति तत्र विद्विषाम्'* (शिशुपालवध – 17.20) में प्रयुक्त 'स्पशे' शब्द भी इस दिशा में हमारा मार्गदर्शन करता है। स्पशकथा के प्रयोग के प्रसङ्ग में यह वक्तव्य संस्कृतवर्षपालन के अवसर पर सम्भाषणसन्देश के स्पशकथा-विशेषाङ्क (मार्च 2000) प्रकाशित हुआ था। उस अङ्क में दो स्पशकथा प्रकाशित हैं – टी. के. रामाराव की कन्नड कथा का 'आवृते घनान्धकारे' शीर्षक से जनार्दन  हेगडे का संस्कृतानुवाद तथा विजय सासनूर की कथा का 'रहस्यम्' शीर्षक से शान्तला द्वारा संस्कृतानुवाद प्रकाशित है। तत्पश्चात् उशती पत्रिका के गद्यविशेषाङ्क (जनवरी 2002, पृ. 82-85)

में  नारायण दाश  की स्पशकथा 'प्रतिरूपम्' प्रकाशित हुई। उसके वाद जयपुर से प्रकाशित भारती-पत्रिका में  (जनवरी 2003) नारायण दाश की ही स्पशकथा : 'सत्यमेव जयते' प्रकाशित है।  पुरी, ओडिशा से प्रकाशित लोकसुश्रीपत्रिका के कई अंकों में  भी नारायण दाश की कई स्पशकथाएं प्रकाशित हैं। सम्भाषणसन्देश के परवर्ति दो अङ्कों में जनार्दन हेगडे की स्पशकथा दो भागों में प्रकाशित है। नारायण दाश  का तो एक स्पशकथासंग्रह 'हत्याकारी कः' इस शीर्षक से प्रकाशित है जिस में उनकी पूर्वोक्त कथाएं भी संगृहीत हैं। इस संग्रह के 'अपहर्ता कः, हत्याकारी कः, मरणस्य मूल्यम्, छद्मवेशी, सत्यमेव जयते, हत्याकारिणः चिह्नम्, विश्वासघातिनी आदि स्पशकथा गौतम अधिकारि द्वारा निर्मित दूरदर्शन धारावाहिक 'सुराग' के कथावस्तु पर आधृत हैं। कई अन्य कथाएं गौतम अधिकारी के 'सी.आई.डी.' नाम से प्रसारित दूरदर्शन धारावाहिक के कथावस्तु पर आधृत हैं। प्रसिद्ध कथा एवं उपन्यास को आधार बनाकर दूरदर्शन धारावाहिक नीर्माण तो पहले से होता रहा पर नारायण दाश ने दूरदर्शन धारावाहिक के कथावस्तु को आधार बनाकर संस्कृत में जो स्पशकथा लिखनेका प्रयास किया है वह इस दिशा में  एक नूतन पदक्षेप है इस में  सन्देह नहीं है।

**त्रासद-कथा** – अंग्रेजी में  जिसे हरर स्टोरी कहते हैं उसे संस्कृत में  त्रासदकथा के नाम से से जाना जाता है। इसकी परिभाषा बनमाली बिश्वाल ने काव्यतत्त्वसमन्विति में इस प्रकार की है – *कथायास्सर्जनं प्रायः परिवेशे भयानके। उद्दीपनविभावाश्च भीतेस्तु परिपोषकाः।। स्थानञ्च निर्जनं प्रायो रात्रेः विभीषिका क्वचित्। कुक्कुर-शृगालादीनामकस्माद् भर्षणं पुनः।। आलुलायितकेशा चेत् श्वेतशाटी परिहिता। भ्रमति निर्भयं रात्रौ गृहीत्वा सिक्थवर्तिकाम्।। स्वतश्चलति चेद्यानं रहस्यं वर्धयत् क्वचित्। प्रेतानामट्टहासश्चेद् रक्तपानमहोत्सवः।। प्रेतात्मनः प्रतिशोधः विभत्स-भयमिश्रितः। चित्ते भीतिं समुत्पाद्य चित्तं रसयति मुहुः।। भूत-प्रेत-पिशाचैश्च सम्बद्धा स्यात् कथा यदि। त्रासदानात् कथा चैषा भवेत्त्रासदसंज्ञिता।* वर्ष 2015 में  श्रीनारायण दाश ने एक त्रासदकथासंग्रह लिखा एवं प्रकाशित कराया नरेन्द्रपुरीयं रेलस्थानकम् नाम से। इस संग्रह में  भूत-प्रेत आधारित कथाएं संस्कृत में  हरर स्टोरी की कमी को बहुत हद तक पूरा करती हैं। इस संग्रह में 09 भूतिया कहानियां हैं। जैसे –'नरेन्द्रपुरीयं रेलस्थानकम्', जलभूतम्, प्रेतात्मनः प्रतिशोधः, चित्रकरः, देवो रक्षति रक्षितम्, मम प्राणा इह प्राणाः, चालकहीनं यानम्, अमान्धकारे, कृष्णपुरं रेलस्थानकम् तथा मनोमन्दिरम्। नरेन्द्रपुरीयं रेलस्थानकम् में कथाकार की भाषा त्रासदकथा के अनुरूप है - *आकाशस्य ईषदालोकेन तेन दृष्टम्, आलुलायिताः केशाः तस्याः, आम्, अधुना तस्या इति संज्ञसुं शक्यते केशेभ्यः, कटिं स्पृशद्भ्यः। केशानामावरणेन शरीरमावृत्तम्। अन्तिमचैत्रस्य बल्गाहीनवायुना उड्डयन्ते चूर्णकुन्तलाः, दोलायते शाटिकाञ्चलञ्च। का स्यात्, डाकिनी पिशाचिनी तु न स्यात्! सैव यानादवतीर्णा तरुणी तु न स्यात्! नोचेदस्मिन् प्रेतपिशाचवासयोग्ये प्रान्तरे कुतो मनुष्यः? अन्ततः अस्य संस्कृतकथाकारस्य स्कन्धं मोटयित्वा रक्तपानम्......दिगन्तव्यापिनः शालवनात् कस्यचन मधुरपुष्पस्य मृदुवासः प्रान्तरे विस्तृतः। मस्तिष्कस्योपरि पक्षी कश्चन पक्षौ प्रसार्य प्रस्थितो वनं प्रति। दूरे सीमान्ते तालपत्राणि वायुना कम्पितानि*

*वाद्यवृन्दं वादयन्ति। श्रीनाथो गलं परिष्कृत्य अपृच्छत्- "का सा?"....कथनमात्रेण अन्धकारो दोलायित इव जातः। सशब्दमहसत् सा। हसन्ती एव स्वहस्तद्वयेन तालिकामवादयत्। तेन हासेन तालवनस्य पत्राणां झमझमशब्दोऽपि स्तिमितो जातः। तस्य पुरतः चैत्रमासस्य वायुप्रवाहोऽपि मन्दोऽभवत्। तेनानुभूतं जनमानवशून्यप्रान्तरस्य निद्रा विभग्ना।*

**कान्तारकथा** – समकालिक संस्कृत साहित्य में कान्तारकथा एक नई कथाविधा के रूप में स्वीकृति पा रही है जिसे अंग्रेजी में जंगल स्टोरी कहा जाता है। बनमाली बिश्वाल ने काव्यतत्त्वसमन्विति में इसकी परिभाषा की है – *कथा वनसम्बद्धा स्याद् बालमनोविनोदिनी। भाषाऽपि सरला तत्र शैली कथानुरूपिणी। स्वाभाविकं भवेत्तत्र चारण्यतथ्यवर्णनम्। कथा कान्तारनाम्नी सा पशुपक्षीकथान्विता।।* इस नाम से अभिराज राजेन्द्र मिश्र जी ने एक उपाख्यान लिखा। इस उपाख्यान में कथानायक मोगली मुद्गलमिश्र का पुत्र होने के नाते पहले मौद्गली फिर मोगली होकर लोकप्रिय हो जाता है। यहाँ वन्यजीवों की जीवनचर्या ही नहीं अपितु उनका अनुशासन, भावानुभूति, पुरुषार्थ और सम्पूर्ण कान्तारदर्शन प्रतिबिम्बित है। लेखक ने जिस प्रकार से जीवों के नैसर्गिक क्रियाकलापों को चित्रित किया है उसे देखकर ऐसा लगता है जैसे वे जंगल की प्रत्येक आहट से भली भांति परिचित हैं।

**ललित-निबन्ध** - आधुनिक संस्कृत गद्य-साहित्य में निबन्ध या ललित-निबन्ध विधा प्रचलन में है। वर्तमान समय में 'निबन्ध' शब्द का प्रयोग अंग्रेजी के एस्से (Essay) शब्द के लिए होता है जो नि उपसर्गपूर्वक बन्ध धातु से घञ्प्रत्यय के योग से निष्पन्न है। जहाँ तक एस्से शब्द के प्रयोग का प्रश्न है, ऐसा माना जाता है कि इस शब्द का प्रथम प्रयोग फ्रांसीसी साहित्यकार माइकेल दि मौन्तेन ने अपने 'दोष-स्वीकरण' (कन्फ्रेशन्स) की टिप्पणियों के शीर्षक रूप में मार्च 1571 में कया था। पर अंग्रेजी एस्से की बात करें तो अब्राहम काउली (17 वीं सदी) को इसका प्रथम प्रयोक्ता माना जाता है और हिन्दी निबन्ध के जनक के रूप में बालकृष्ण भट्ट की प्रसिद्धि है। परन्तु सत्य तो यह है कि तुलसीदास ने अपने 'रामचरितमानस' को भाषानिबन्ध शब्द से अभिहित किया है। इस प्रकार निबन्ध के प्राचीन भारतीय प्रयोग के अनुसार इस के अन्तर्गत गद्य पद्य किसी भी प्रकार की रचना (कम्पोजिशन) आ जाती है।

ललित-निबन्ध अंग्रेजी के Fine Essay के लिए प्रयुक्त होता है। यह विधा भी अंग्रेजी- साहित्य से प्रेरित है। इस में लेखक एक विषय या उसके अंगविशेष या विचारबिन्दु को लेकर अपने विचार निबद्ध करता है। इन्हें ललितनिबन्ध या व्यक्तिव्यंजक निबन्ध कहा जाता है। । इसमें लेखक के वैयक्तिक विचार मौलिक शैली में निबद्ध होते हैं। राधावल्लभ त्रिपाठी निबन्ध को इस प्रकार परिभाषित करते हैं - विचार विशेष या भाव विशेष का गद्य में निबन्धन ही निबन्ध है-''*विचारविशेषस्य भावविशेषस्य गद्येन बन्धो निबन्धः*। (अभिनवकाव्यालङ्कारसूत्रम् 3.1.11) उनके अनुसार निबन्ध दो प्रकार के हैं - विषयप्रधान और विषयिप्रधान। विषयप्रधान निबन्ध में विचारों या चिन्तन का प्राधान्य होता है जिसके तीन भेद होते हैं - 1. विवरणात्मक निबन्ध (यथा भट्ट मथुरारनाथ शास्त्री का संस्कृत-रत्नाकर

में प्रकाशित 'प्रभातवायुः' या भारती में प्रकाशित 'प्राचीन-भारते पोतनिर्माणकला'), 2. वर्णानात्मकनिबन्ध (यथा भारती पत्रिका में प्रकाशित भट्ट मथुरानाथ शास्त्री के 'सत्यम्', 'परोपकारः' आदि) तथा 3. विचारात्मकनिबन्ध (यथा संस्कृतरत्नाकर में प्रकाशित भट्ट मथुरानाथ जी के ही 'पशुपक्षिषु मनुष्यस्य सभ्यता', 'एशियाप्रदेशे अदृष्टवादः' आदि। अन्य पक्ष में विषयिप्रधान निबन्ध में लेखक के वैयक्तिक भावों की प्रधानता होती है जिसके दो प्रकार होते हैं - 1. भावात्मकनिबन्ध, (यथा राधावल्लभ त्रिपाठी का दूर्वा पत्रिका में प्रकाशित 'दूर्वा न म्रियते' निबन्ध) तथा 2. ललितनिबन्ध जिसे व्यक्तिव्यञ्जक निबन्ध भी कहा जाता है(यथा रत्नाकर में प्रकाशित भट्ट जी के 'किन्तोः कुटिलता', 'महार्घता पिशाची' अथवा हृषीकेश भट्टाचार्य-रिचत 'उद्भिज्जपरिषद्', 'महारण्यपर्यवेक्षणम्' आदि)। भट्ट मथुरानाथ शास्त्री के निबन्धों का संकलन राष्ट्रीय संस्कृत संस्थान से प्रकाशित हुआ है जो पहले विविध पत्र-पत्रिकाओं में प्रकाशित हुए थे। देवर्षि कलानाथ शास्त्री, गणेशराम शर्मा, परमानन्द शास्त्री आदि ने भी अनेक व्यक्तिव्यञ्जक निबन्ध लिखे हैं। 'संस्कृत का समाजशास्त्र' में हीरालाल शुक्ल ने इस प्रकार के अनेक निबन्धों का नामतः उल्लेख किया है।

ललित-निबन्धों का इतिहास पुराना नहीं है। समसामयिक (19 वीं व 20 वीं सदी) संस्कृत-पत्रिकाओं में पर्याप्त मात्रा में संस्कृत-निबन्ध प्रकाशित हुए हैं। कभी बंगाली-कवि चण्डीदास के कृतित्व का परिचय कराने वाला हृषिकेश भट्टाचार्य का निबन्ध 'चण्डीदासस्य' तो कभी कालिदास की कृतियों का तुलनात्मक और विमर्शात्मक विवेचन करने हेतु लिखा गया अप्पाशास्त्री का धारावाहिक निबन्ध 'कालिदासः', कभी पत्रकारिता के लिए लिखे गये तत्कालीन घटनाओं का आकलन करने वाले अन्य अनेक निबन्ध प्रकाशित हैं जिन्हें सर्जनात्मक निबन्ध कहा जाता है।

ललितनिबन्ध-विधा के अनेक लेखक प्रसिद्ध हुए हैं। उनमें से कुछ नाम इस प्रकार हैं - गणेशरामशर्मा, हरिकृष्ण शास्त्री, स्वामिनाथ आत्रेय, विष्णुकान्त शुक्ल, नवलकिशोर कांकर, नारायण कांकर, परमानन्द शास्त्री, कलानाथ शास्त्री आदि । कलानाथ शास्त्री के कई निबन्ध आख्यानवल्लरी में प्रकाशित हैं। हृषीकेश भट्टाचार्य के आत्मवायोरुद्गार: निबन्ध में व्यक्तिगत विचार सुललित शैली में किसी प्रतीक के माध्यम से किसी विचार सूत्र को ध्यान में रखकर अभिव्यक्त किया गया है। ये निबन्ध संस्कृत में व्यक्तिव्यंजक निबन्धों के प्रवर्तक माने जाते हैं। विद्योदय के संपादक पं. हृषीकेश भट्टाचार्य अपनी पत्रिका के किसी अंक में उन्हें प्राप्त किसी पत्र का छद्मसन्दर्भ देते हुये – 'प्राप्तपञ्चमः' शीर्षक से अपने विचार लिखते हैं तो किसी अंक में अनामिका देवी द्वारा लिखे गये पत्र के रूप में महिलाओं के महत्त्व पर और उनकी वर्तमान स्थिति पर अपने विचार व्यक्त करते हैं। बाद में इन निबन्धों का 'प्रबन्धमञ्जरी' शीर्षक से संकलन प्रकाशित हुआ। मौलिक प्रतिभा, सर्जनात्मकता और विलक्षण बुद्धि के धनी हृषीकेश भट्टाचार्य का निबन्ध-क्षेत्र में अतुलनीय योगदान रहा है। पं. नृसिंहदेव शास्त्री द्वारा लिखित निबन्धों का संग्रह 'प्रस्तावचन्द्रिका' (१९२०) तथा रेवतीकान्त भट्टाचार्य द्वारा लिखित निबन्धसंग्रह 'प्रबन्धकल्पलतिका' (१९२८) शास्त्री आदि परिक्षाओं के विद्यार्थियों को पाठ्य-सामग्री

उपलब्ध कराने की दृष्टि से लिखे गये हैं। इसी प्रकार प्रत्येक क्षेत्र से निबन्ध-संकलनों के रूप में छात्रोपयोगी प्रकाशन पञ्चम दशक तक निकलते रहे। म. म. पं. गिरिधर शर्मा चतुर्वेदी का 'निबन्धादर्श' और कविरत्न मायादत्त पाण्डे द्वारा संपादित 'संस्कृत-प्रबन्धरत्नाकर:' प्रकाशित हुये। इनमें प्राचीन गद्य के छात्रोपयोगी अंश तथा लेखक या संकलनकर्ता के स्वलिखित निबन्ध भी संगृहीत हैं। बालपाठ्य निबन्धसंग्रह 'प्रबन्धप्रदीप' (हंसराज अग्रवाल) १९५५ में प्रकाशित हुआ। श्रुतिकान्त शर्मा के 'निबन्धमणिमाला' में सर्जनात्मक प्रतिभा के दर्शन होते हैं। मंगलदेव शास्त्री का प्रबन्धप्रकाश, पं. चारुदेवशास्त्री की प्रस्तावतरङ्गिणी, रामजी उपाध्याय कृत निबन्धकलिका और संस्कृत-निबन्धावली, आचार्य केशवदेव शुक्ल का निबन्धवैभवम्, कैलाशनाथ द्विवेद्वी का कालिदासीय निबन्धविषय, रमेशचन्द्र शुक्ल का प्रबन्धरत्नाकर आदि संस्कृत-निबन्ध-संकलन प्रकाशित हो चुके हैं। इनमें से अनेक निबन्ध व्यक्तिव्यञ्जक निबन्ध हैं, कुछ विवेचनात्मक हैं तो कुछ विवरणात्मक भी हैं। श्री कर्णवीर नागेश्वरराव-कृत वाणीनिबन्धमणिमाला, पं.रघुनाथ शर्मा की चित्रनिबन्धावलि (१९६४), कृष्णदेव उपाध्याय की निबन्धचन्द्रिका (१९७६), पं. नवलकिशोर कांकर का प्रबन्धमकरन्द (१९७८), पं.बटुकनाथ शास्त्री की साहित्यमञ्जरी (१९७९), नरसिंहाचार्य की साहित्यसुधालहरी, कृष्णकुमार अवस्थी का संस्कृतनिबन्धादर्श (१९७८), नृसिंहनाथ त्रिपाठी की निबन्धकुसुमाञ्जलि, शिवबालक द्विवेदी की संस्कृतचन्द्रिका (१९८५) और निबन्धरत्नाकर (१९८५) भी प्रकाशित निबन्धसंग्रह हैं। ये सभी मूलत: पाठ्य-पुस्तकों की दृष्टि से लिखे गये निबन्धों के संकलन हैं।

**हास्य-व्यंग्य-कथाएं** – यद्यपि हास्य-कथा एवं व्यंग्य-कथा एक ही प्रकार की नहीं किन्तु अलग अलग है फिर भी चुँकि इसकी परिणति हास्य ही उत्पन्न कराती है, अतः हमने विस्तार भय से यहाँ उनका एकत्र चर्चा करना उचित समझा। व्यंग्य-कथाकार के रूप में प्रमोद कुमार नायक (उवाच कण्डुकल्याणः, स्वर्गादपि गरीयसी, स्वर्गपुरे) तथा प्रशस्यमित्र शास्त्री (अनाघ्रातं पुष्पम्) के नाम तथा हास्य-कथाकार के रूप में सम्पदानन्द मिश्र (हास्यमञ्जरी) का नाम अनायास स्मरण हो जाता है। इसके अतिरिक्त अभिराज राजेन्द्र मिश्र, राधावल्लभ त्रिपाठी, बनमाली बिश्वाल, इच्छाराम द्विवेदी, प्रभुनाथ द्विवेदी आदि की कुछ कथाओं में स्फुट नहीं पर सांकेतिक व्यंग्य देखा जा सकता है।

**ललित कथा** - इस समय कुछ अन्य गद्य-रचनाएं आ रही हैं जिन्हें हम न ललितनिबन्ध कह सकते हैं न हास्य-व्यंग्य-कथा। अतः उन्हें ललित-कथा कहना अधिक युक्तिसंगत होगा। कुछ गिने-चुने लेखकों द्वारा लिखे जा रहे ललित-कथाओं में बनमाली बिश्वाल के रूपवद्भार्य़ः (कथासरित् -19) का नाम लिया जा सकता है। इस दीर्घ कथा को 14 भाग में विभक्त किया गया है और हर भाग में रोचक शैली में उन पतिओं की मनोवेदनाओं को दिखाने का प्रयत्न किया गया है जिनकी सुन्दरी पत्नियां होती हैं। कथा का सारांश यह होता है कि सुन्दरी पत्नियों का पति होना वरदान नहीं अपि तु

अभिशाप। इसी लेखक की निरुद्दिष्टं हृदयम्, प्रियतमा दैनन्दिनी तथा मे श्रीमती, स्वर्गे मम प्रथमः परिचितः(नीरवस्वनः, बनमाली बिश्वाल) आदि कथाएं भी इसी विधा की कथाएं हैं।

**आत्मकथा -** संस्कृत में आत्मकथाएं अपेक्षाकृत कम संख्या में लिखी गयी हैं। विद्योदय के संपादक पं. हृषीकेश भट्टाचार्य का आत्मवायोरुद्गार: ललितनिबन्ध होते हुये भी एक आत्मकथा ही है। इसमें कल्पना-जगत् से उपजे दुर्गानन्दस्वामी नामक पात्र द्वारा अपने जीवन के यथार्थ को वर्णित किया गया है। कुछ विद्वान् इसे आत्मकथात्मक-चम्पू मानते हैं। आचार्य राधावल्लभ त्रिपाठी आत्मकथा को परिभाषित करते हुए कहते हैं - *''जीवनचरितस्यैव प्रकारविशेष आत्मकथा, कविः प्रणेता वा स्वस्य चरितं स्वयमेव वर्णयति। अत्र उत्तमपुरुषप्रयोग आद्यन्तं स्यात्''।* (अभिनवकाव्यालङ्कारसूत्रम्-3/1/17) अर्थात् आत्मकथा जीवनचरित का ही एक प्रकारविशेष है जहाँ कवि या लेखक अपने चरित्र का वर्णन स्वयं करता है तथा इसमें आद्यन्त उत्तम पुरुष का प्रयोग होता है। इस लक्षण के आधार पर जीवनचरित व आत्मकथा में भेदनिरूपण सम्भव है। किसी लेखक द्वारा लिखी गयी स्वयं की जीवनी आत्मकथा है और दूसरों के द्वारा लिखित जीवनचरित। आत्मकथा को अंग्रेजी में 'ऑटोबायोग्राफी' कहा जाता है जिन के माध्यम से न केवल लेखक अपनी स्मृतियों को पुनः जी लेता है अपितु पाठकों को भी तत्कालीन युग से सम्बद्ध महत्त्वपूर्ण परिस्थितियों का ज्ञान हो जाता है। किन्तु आवश्यक नहीं है कि लेखक सभी घटनाओं या अपने दोषों का वर्णन यहाँ कर पाता है। आत्मकथा में निरपेक्ष होना अत्यन्त कठिन है क्यों कि लेखक ही वहाँ साक्षी एवं प्रमाण होता है। जिस प्रकार पाश्चात्य-साहित्य (यथा बर्ट्रेण्ड रसल और विंस्टल चर्चिल की अंग्रेजी भाषानिबद्ध आत्मकथायें) हिन्दी साहित्य (यथा राहुल सांस्कृत्यायन की 'मेरी जीवनयात्रा', श्यामसुन्दर दास की 'मेरी आत्मकहानी' तथा हरिवंश राय बच्चन की आत्मकथा के 4 खण्ड) में अनेक आत्मकथायें अत्यन्त प्रसिद्ध रही हैं उसी प्रकार संस्कृत में बाणभट्ट के 'हर्षचरित' (जहाँ पूर्वभाग में लेखक अपने वारे में बताया) उल्लेख्य है। उत्तर-प्रदेश संस्कृत संस्थान, लखनऊ से प्रकाशित 'संस्कृतवाङ्मय का बहद् इतिहास' के सप्तम खण्ड (आधुनिक साहित्य खण्ड) के गद्य भाग में देवर्षि कलानाथ शास्त्री ने कुछ आत्मकथाकारों का नाम लिया है जिन्होंने आत्मकथाएं लिखी हैं। उनमें मंगलदेवशास्त्री, पं. रमेशचन्द्र शुक्ल आदि उल्लेख्य हैं। तपोवनस्वामी ने भी तपोवनचरितम् नाम से आत्मकथा लिखी है।

**संस्मरण-कथा** -संस्मरणों को अंग्रेजी में 'रेमिनिसेंसेज' या 'मेम्वायर्स' (Memoirs) कहते हैं जिनका पाश्चात्य-साहित्य में अत्यन्त साहित्यिक महत्त्व है। लेखक जब अपने जीवनकाल की घटनाओं को स्मरण करते हुए उनका साहित्यिक वर्णन करता है तो उसे संस्मरण कहा जा सकता है। इन में वर्णित वस्तु, विचार या घटना पर लेखक की व्यक्तिगत भावनाओं की छाप अवश्य रहती है। संस्मरण दो प्रकार के हो सकते हैं- व्यक्तिगत संस्मरण या अन्य व्यक्तियों से संबंधित संस्मरण।  राधावल्लभ त्रिपाठी संस्मरण की परिभाषा करते हुए कहते हैं कि किसी घटना का स्मरण करते हुए यथावत् आख्यान करना ही संस्मरण है-*'यथावृत्तस्य स्मृत्या आख्यानं संस्मरणम्''।*

(अभिनवकाव्यालङ्कारसूत्रम्-3/1/14) प्रायः अभिनन्दन-ग्रन्थों में या स्मृतिग्रन्थों में व्यक्ति-विशेष के अभिनन्दन या श्रद्धाञ्जलि हेतु इस प्रकार के संस्मरण लिखे जाते हैं। जैसे कथासरित् पत्रिका के सयुंक्तांक 9-10 में श्री अच्युतानन्द दाश जी से संबंधित संस्मरण प्रकाशित हैं। इस विधा के अन्तर्गत बनमाली बिश्वाल की संस्मरण-कथा 'स्वप्ने दृष्टोऽच्युतः' विशेष कर उल्लेख्य है।

**जीवनवृत्त** – जीवनवृत्त या जीवन-चरित आधुनिक संस्कृत-साहित्य में एक नवीन गद्य-विधा के रूप में स्वीकृत है। किसी व्यक्ति विशेष के जीवन से संबंधित बाह्य एवं आन्तरिक घटनाओं व विशेषताओं की लेखा-जोखा को जीवनी, जीवन-वृत्त या जीवनचरित कहते हैं जिसे अंग्रेजी में 'बॉयोग्राफी' (Biography) कहा जाता है। पाश्चात्य चिन्तक शिप्ले का मानना है कि जीवन-वृत्त में नायक के सम्पूर्ण जीवन अथवा उसके यथेष्ट भाग की चर्चा होनी चाहिए और अपने आदर्श रूप में उसे एक विशिष्ट इतिहास होना चाहिए। आचार्य राधावल्लभ त्रिपाठी इस विधा का लक्षण प्रस्तुत करते हुए कहते हैं -*''कस्यचिन्महापुरुषस्य प्रेरणाप्रदं चरितनिरूपणं जीवनचरितम्''।* (अभिनवकाव्यालङ्कारसूत्रम्-3/1/16) अर्थात् किसी महापुरुष का प्रेरणाप्रद चरित निरूपण जीवनचरित है। यह जीवन-चरित किसी महापुरूष, आश्रयदाता या फिर किसी विद्वान् पुरुष की हो सकती हैं। प्राचीन संस्कृत-साहित्य में यह किसी पृथग् विधा के रूप में परिगणित नहीं है। किसी ऐतिहासिक या समकालीन विशिष्ट व्यक्तित्त्व का जीवन-रूपायन वहाँ आख्यायिका के रूप में होता रहा है। जैसे – बाणभट्ट-रचित 'हर्षचरितम्' में हमें गद्य-जीवनी के प्रारम्भिक संकेत प्राप्त होते हैं। पर आधुनिक काल में गद्य की अपेक्षा जीवनचरित अधिक मात्रा में पद्य में ही निबद्ध होता रहा है और कभी-कभी चम्पू में भी। किन्तु विशुद्ध गद्य में बहुत कम देखने को मिलता है। शङ्कराचार्य का जीवनवृत्त (शङ्करदिग्विजय) पद्य में ही उपलब्ध है। आधुनिक युग में भी कई पद्यबद्ध जीवन-चरित लिखे गये हैं। जैसे - म.म. शिवकुमार मिश्र (काशी) ने एक खण्डकाव्य लिखा – यतीन्द्रदेशिकचरितम् नाम से। गद्यबद्ध जीवनियों में चण्डमारूताचार्य-जीवनचरितम् (कुमार ताताचार्य), राजारामशास्त्रि-जीवनचरितम् तथा बालशास्त्रिजीवनचरितम् (गंगाधरशास्त्री), रामशास्त्रिचरितम् (श्रीशैलताताचार्य), श्रीदीक्षितचरितम् (के. मार्कण्डेय शर्मा), नारायणस्वामिचरितम् और महर्षिविरजानन्दचरितम् (मेधाव्रताचार्य) तथा अनन्तचरितम् (आत्माराम लाटकर) आदि उल्लेख्य हैं। बिट्रिश सम्राटों पर भी अनेक जीवनियाँ लिखी गयी हैं - जैसे- जार्जदवेचरितम् (जी.पी.पद्मनाभाचार्य)। इसी प्रकार हरिकृष्ण शास्त्री का चम्पूकाव्य आचार्यविजय: (१९७७) में रामानन्दचार्य की जीवनी लिपिबद्ध है। महात्मा गान्धी पर लगभग ३० महकाव्य तथा अनेक काव्य लिखे गये हैं जिन की सूची गान्धी-शान्ति-प्रतिष्ठान द्वारा प्रकाशित है। तिलक, नेहरु, इन्दिरागान्धी, सुभाष बोस आदि राष्ट्रनेता तथा जगदीश बसु आदि वैज्ञानिकों की भी जीवनियाँ प्रकाश में आयी हैं। इसके अतिरिक्त कुछ संस्कृत-विद्वानों के जीवन-चरित भी लिखे गये। जैसे - बिहारिस्मारिका (भारती के संपादक पं.जगदीश शर्मा के पिता बिहारीलाल शर्मा का गद्यबद्ध जीवन-चरित), जगदीश शर्मा का वीरेश्वर-प्रत्यभिज्ञानम् और शिवदत्त-प्रयाभिज्ञानम्

(वीरेश्वर शास्त्रीद्राविड़ का जीवनचरित), म. म. परेश्वरानन्दशास्त्री की कविचरितामृतम् (प्राचीन कवियों का जीवनचरितवृत्त), कलानाथ शास्त्री का विद्वज्जनचरितामृतम् (संस्कृत विद्वानों का जीवनवृत्त) प्रकाशित हुये। वासुदेव शास्त्री ने ३०० पृष्ठों व ७ अध्यायों में संपादक कुलगुरु अप्पाशास्त्री राशिवाडेकर का जीवनचरित लिखा। संस्कृत साहित्य में कुछ अन्य जीवनचरितकारों के नाम इस प्रकार हैं - क्षमाराव, भगवदाचार्य, चारुदेव शास्त्री, वासुदेव शास्त्री, बागेवाडीकर (श्रीगान्धिचरितम्, श्रीतिलकचरितम्), पंढरीनाथाचार्य (लोकमान्य-तिलकचरितम्), मेधाव्रताचार्य ('नारायण-स्वामिचरितम्', 'महर्षिविरजानन्द-चरितम्') आदि।

**यात्रावृत्त या भ्रमणकथा** -यात्रावृत्त को अंग्रेजी में 'ट्रेवलॉग' (Travelogue)या 'ट्रेविल लिटरेचर' (Travel literature) कहते हैं। जब कोई रचनाकार किसी स्थलविशेष की यात्रा कर वहाँ के अनुभवों को रोचक ढंग से प्रस्तुत करता है तो इसे यात्रावृत्त कहते हैं। आचार्य राधावल्लभ त्रिपाठी यात्रावृत्त का लक्षण करते हुए कहते हैं - *''यात्राया यथानुभूतं वर्णनं यात्रावृत्तम्। कविना स्वयं कृताया यात्राया यथानुभूतं यथादृष्टं वर्णनं यात्रावृत्तम्''।* (अभिनवकाव्यालङ्कारसूत्रम्-3/1/18) अर्थात् यात्रा का यथानुभूत वर्णन यात्रावृत्त है, यह यात्रा स्वयं कवि द्वारा की हुई होती है। यद्यपि प्राचीन संस्कृत-साहित्य में भी यात्राओं के वर्णन अनेकत्र उपलब्ध हैं किन्तु यह कहा नहीं जा सकता है कि वे सब कवि द्वारा प्रत्यक्ष दृष्ट यात्राओं का वर्णन है या नहीं। शैल दीक्षित को आधुनिक यात्रावृत्त के प्रतिष्ठापक माना जाता है जिन्होंने 'कावेरीगद्यम्' (जिसमें कावेरी या कुर्ग की यात्रा का वर्णन है) तथा 'प्रवासवर्णनम्' (जिसमें भारतीय प्रदेशों की यात्रा का वर्णन है) नाम से दो यात्रावृत्त लिखे। भट्ट मथुरानाथ शास्त्री ने 'अस्माकमुत्तराखण्डयात्रा' शीर्षक से अपनी उत्तराखण्ड यात्रा के अनुभवों का वर्णन किया। बनमाली बिश्वाल ने भी प्रयाग- प्रयाणम् तथा देवभूमि-प्रयाणम् में यथाक्रम अपनी प्रयागयात्रा तथा उत्तराखण्ड-यात्रा का वर्णन किया है। नवल किशोर कांकर विरचित उत्तराखण्ड-यात्रा-वर्णनपरक 'यात्राविलासम्' भी यात्रावृत्त विधा को समृद्ध बनाता है। सूचनीय है कि इसी कृति के कारण कांकर जी को 'गद्यसम्राट्' की उपाधि मिली थी। आचार्य राधावल्लभ त्रिपाठी रचित 'थाई देशस्य इतिहासः संस्कृतिश्च' भी इसी विधा का उदाहरण है। विदेशी व्यक्तियों के भारतीय यात्रावृत्तों का अनुवाद भी संस्कृत में किया गया मिलता है।भट्ट मथुरानाथ शास्त्री ने यूरोपीय पर्यटक पियरे लोती के यात्रावृत्त का अनुवाद 'भारतीपर्यटनम्' नाम से किया है। आचार्य गोपबन्धु मिश्र ने अपनी पैरिस-यात्रा का चित्रण हाल ही में प्रकाशित अपनी कृति 'पुरस्तात् प्यारिसम्' में रोचक गद्य-शैली में प्रस्तुत किया है।

**निष्कर्ष** – समकालिक संस्कृत-साहित्य का अवलोकन करें तो प्रतीत होता है कि इस समय कथा-प्रवृत्ति का बोलबाला है। कथा में प्रायः निम्नलिखित प्रवृत्तियाँ दीखती हैं किन्तु चमत्कारिक परिवर्तनों के साथ। कथाकारों के वर्णन-कौशल पाठकों को सम्मोहित करते हैं। संवाद-प्रवण सन्दर्भों से नाट्य-संवाद-श्रवण का आनन्द भी मिल जाता है। वस्तुतः इन्हीं सारस्वत गुणसम्भारों

से कथा कविता से आगे निकल जाती है। कथा अर्थात् कहना - जो मानव की शाश्वत प्रकृति है। अपने सुख, दुख, विचार, भावनाओं, आशाओं, अपेक्षाओं, तर्कों, चिन्ताओं को जब मानव कलापूर्ण ढंग से कहता है तो वह कथा बन जाती है। कथा में वस्तुत: जीवन की किसी भी महत्त्वपूर्ण घटना एवं परिस्थितियों को व्यक्त किया जाता है। कथा लोकजीवन की विधा अधिक है और साहित्य की विधा कम। इसीलिये साहित्य की कथा-विधा अपनी पूर्व की परिभाषाओं को समय के साथ पीछे छोड़ती हुयी आगे निकलती है। किन्तु 'पूर्व' को तोड़ती नहीं है। सहस्राब्दियों पुरानी गद्य-विधा संस्कृत-साहित्य में अपने प्रारम्भिक काल से ही विकसित अवस्था में रही है। वेद और पुराण के आख्यानों, उपाख्यानों से लेकर पञ्चतन्त्र, हितोपदेश, भोजप्रबन्ध, वेतालपञ्चविंशति आदि कथाओं की लम्बी परम्परा रही है। कुछ विधाओं में तो प्रभूत मात्रा में लेखन कार्य हो रहा है, यथा - कथा, उपन्यास, निबन्ध आदि। किन्तु कुछ विधाओं में यह कार्य अत्यल्प मात्रा में ही दृष्टिगोचर होता है, यथा - आत्मकथा, डायरीविधा, रेखाचित्र आदि। संस्कृत-गद्य-साहित्य के इतिहास में आधुनिक लघुकथा ने अपना महत्वपूर्ण स्थान बना लिया है। यह राजा-रानी, तोता-मैना, पशु-पक्षियों के क्षेत्र से निकलकर किसी भी समकालीन भाषा साहित्य के समकक्ष प्रौढ़ता प्राप्त कर चुकी है। कथा का इतिहास मानव-सृष्टि के इतिहास के समान ही प्राचीन है। आदिमयुग की कथा से लेकर आज की सुगठित कलापूर्ण कथा को दृष्टिपथ में रखकर कथा को परिभाषित करना असंभव नहीं तो अति कठिन अवश्य है।

प्रस्तुत अध्ययन से प्रतीत होता है कि अत्याधुनिक संस्कृतलघुकथा स्थूलतया पौराणिक, ऐतिहासिक, सामाजिक, सांस्कृतिक, राजनैतिक, प्रणयभावनापरक, सौन्दर्यबोधपरक होती हैं। वस्तुतः भट्टयुग की कथाओं पर वंगला-साहित्य का प्रभाव अधिक है। अत्याधुनिक संस्कृतकथाकारों की कथाओं में अपनी अपनी मातृभाषा का प्रभाव स्पष्ट अनुभूत है। गद्यकाव्यविधा में प्राचीनरचनाकारों में उपन्यास एवं कथा के मध्य भ्रम था। पर साम्प्रतिक लेखक इस विषय में स्पष्ट मत धारण करता है। जहाँ जीवन का, युग का अथवा देशपरिवार आदि के स्थितिविशेष का संपूर्ण चित्रण होता है वह उपन्यास और जहाँ आंशिक चित्रण होता है वह लघुकथा है । इस लक्षण के आधार पर लघु कलेवर भी कोई उपन्यास हो सकता है और वृहत्काय भी साहित्य लघुकथा हो सकती है।

-0-

# चतुर्थ परिच्छेद
## समकालिक संस्कृत नाट्य-साहित्य

**भारतीय-नाट्यपरम्परा की उत्पत्ति एवं विकास -** आधुनिक संस्कृत-नाटक के विषय में विस्तारपूर्वक चर्चा से पूर्व भारतीय नाट्यपरम्परा की उत्पत्ति एवं विकास के सम्बन्ध में संक्षेप से कुछ कहना आवश्यक है। वस्तुतः ग्रीक्-आक्रमण के बाद भारत में रङ्गमञ्च-परम्परा का अभ्युदय हुआ - यह आधुनिक मत समीचीन नहीं है। प्राग्वैदिककाल ही भारतीय नाट्यपरम्परा का उत्पत्तिकाल है – ऐसा विद्वानों का मानना है। सिन्धुसभ्यता में उपलब्ध नृत्यमुद्रायुक्त महिला का चित्र सूचित करता है कि उस युग में नृत्य-परम्परा तथा नाटकपरम्परा समृद्ध थी। परन्तु इस परम्परा का पल्लवन वैदिककाल में या तत्परिवर्ति काल में हुआ, यह निश्चित है। ग्रीक्-नाटक सदृश वैदिक नाटक भी धार्मिक धारणा से उत्पत्ति लाभ की। ऋग्वेदीय यमयमी-सम्बाद भारोपीय नाट्य-साहित्य के प्राचीनतम स्वरूपों में अन्यतम है। प्राचीन काल में ये उपाख्यान वैदिक- कर्मकाण्ड के अङ्गरूप में ब्राह्मणों के द्वारा अभिनीत होते थे – ऐसा हमारी परम्परा विश्वास करती है। नदी-विश्वामित्र, यम-नचिकेत, सत्यकाम-जाबाला जैसे वैदिक एवं उपनिषदीय सम्वादसूक्तों में भी भारोपीय नाट्यप्रवृत्ति का सङ्केत देखे जा सकते हैं। कालान्तर में यही नाट्य-परम्परा वैदिक-कर्मकाण्डीय पाश से मुक्त होकर अपना स्वतन्त्र अस्तित्व निर्माण कर सकी। उत्तरवर्ति काल में नाट्यकारों ने रामायण-महाभारतादि पौराणिकाख्यान के आधार पर नाटकों की रचना की। महाभारत, रामायण, हरिवंश, कामसूत्र, अर्थशास्त्र, महाभाष्य आदि हिन्दूग्रन्थों में तथा ललित-विस्तर सदृश बौद्धग्रन्थ में प्रेक्षागृह, नाट्यशाला, नट-नर्तक, रङ्गावतरण, रङ्गस्त्री सदृश नाट्यसम्बद्ध शब्दों के प्रयोग देखे जा सकते हैं।

पाणिनि के समय तक (ई.पू.700-600) नाट्य शब्द का बहुधा प्रचलन था। पाणिनि की अष्टाध्यायी के अनुसार नाट्यशब्द नट्-धातु से ञ्य-प्रत्यय के योग से (पा. 4.3.129) निष्पन्न है। वस्तुतः बौद्धसाहित्य ( ई.पू. 600) में भी नाट्य के विकसित रूप देखे जा सकते हैं। कौटिल्य के समय तक नाट्य-प्रशिक्षित दलों के द्वारा अभिनीत होने लगा था। कामसूत्र (ई.पू. 200) एवंमहाभाष्य (ई.पू. 300) में नाटकों के विकसित स्वरूप देखने को मिलते हैं। नाटक न केवल काव्यशास्त्र-प्रतिपादित दशरूपकों में अपितु अष्टादश उपरूपकों में अन्यतम है। "काव्येषु नाटकं रम्यम्" इस सूक्ति से साहित्य में नाटक के स्थान एवं वैशिष्ट्य निर्धारित हैं। नाटकों में भी कालिदास-प्रणीत अभिज्ञानशाकुन्तल का श्रेष्ठत्व भी उसी सूक्ति में प्रतिपादित है – तत्र रम्या शकुन्तला। प्राचीन-नाटक-परम्परा में भास, अश्वघोष, कालिदास, भवभूति, शूद्रक, श्रीहर्ष आदि नाट्यकार अग्रगण्य हैं। उनके अभिज्ञानशाकुन्तल, विक्रमोर्वशीय, मालविकाग्निमित्र, स्वप्नवासवदत्त, पञ्चरात्र आदि नाटक चिर नवीन हैं। शूद्रकविरचित मृच्छकटिक की कथावस्तु एकविंश शताब्दी में भी प्रासङ्गिक है। वस्तुतः भारतीय नाट्यपरम्परा कभी भी अवरुद्ध नहीं हुई।

भास के काल से आरम्भ हो कर कई परिवर्तनों को आत्मसात् करती हुई यह परम्परा अद्यावधि सम्यक्तया प्रवृत्त है। स्थूलरूप से विंश-शताब्द से आरम्भ हो कर आज तक विरचित नाटक आधुनिक नाटक-पदवाच्य हो सकते हैं।

**आधुनिक संस्कृत नाट्यसाहित्य का वर्गीकरण**- उषा सत्यव्रत ने अपने विंश शताब्द के संस्कृत-नाटक (Sanskrit Dramas of 20th century) में आधुनिक-संस्कृत- नाट्यसाहित्य को सात प्रकार से विभाजित किया - जीवनवृत्ताधृत नाटक (Biographical plays), ऐतिहासिक नाटक (Historical plays), हास्य नाटक (Humorous plays), पौराणिक नाटक (Mythological plays), राजनीतिक नाटक (Political plays), सामाजिक नाटक (Social plays) तथा प्रकीर्ण नाटक (Miscellaneous plays)।

अन्य पक्ष में डा. एस. रङ्गनाथ ने स्वातन्त्र्योत्तर-संस्कृत-नाटक (Post Independence Sanskrit Drama) इस पुस्तक में आधुनिक संस्कृत नाटकों का छह विभाग प्रस्तुत किया - पौराणिक नाटक (Mythological plays), ऐतिहासिक नाटक (Historical plays), सामाजिक नाटक (Social plays), प्रतीकात्मक नाटक (Symbolic plays), नृत्य-नाटक (dance-drama) तथा प्रकीर्ण नाटक (Miscellaneous plays)।

यदि इन दो विभागों की तुलना करेंगे तो देखेंगे किएस. रङ्गनाथ अपने वर्गीकरण में उषा सत्यव्रत के तीन भेदों जैसे जीवनवृत्ताधृत, हास्य एवं राजनैतिक नाटकों का परिगणन नहीं किया। किन्तु उन्होंने पूर्व विभाजन में अनुपल्ब्ध दो अतिरिक्त विभागों, जैसे प्रतीक नाटक नृत्य-नाटकों का समावेश किया। इन दो विभागों को मिला देने से नौ भेद सम्भव हैं। उन नौ भेदों के कुछ उदाहरण यहाँ नामतः उल्लिखित हैं –

**जीवन-वृत्ताधृत नाटक**– इस वर्ग में प्रमुखतया यतीन्द्र-विमल के महाप्रभुहरिदासम् (1969), भारतहृदयारविन्दम् (1960), शक्तिशारदम् (1960), भास्करोदयम् (1961), आनन्दराघवम् (1962), विमलयतीन्द्रम् (1962), दीनदासरघुनाथम् (1962), वी. राघवन् के विजयाङ्का, विकटनितम्वा, अवन्तीसुन्दरी, प्रेक्षणकत्रयी तथा श्रीराम वेलणकर के कालिदासचरित जैसे नाटक आ सकते हैं।

**ऐतिहासिक नाटक**- हरिदास-सिद्धान्तवागीश के वङ्गीयप्रतापम् (1352), मिवारप्रतापम् (1354), शिवाजीचरितम् (1361), मथुराप्रसाद-दीक्षित के वीरप्रतापनाटकम् (1961), वीरपृथ्विराज-विजयनाटकम्, भारतविजयनाटकम् (1953), मूलशङ्कर माणिकलाल याज्ञिक के प्रतापविजयम् (1931) तथा संयोगितास्वयम्वरम्, छत्रपतिसाम्राज्यम् (1929), ओगेटी परीक्षित शर्मा के रक्षाबन्धनम्, वराहमिहिरम्, विलक्षणीयम्, राष्ट्रायेदम्, आत्मार्पणम् तथा परिवर्तनम् आदि का समावेश इस वर्ग में किया जा सकता है।

**हास्य-नाटक** – वाई महालिङ्गशास्त्री के कौण्डन्यप्रहसनम् (1930), उभयरूपकम् (1962), वी. राघवन् की विमुक्तिः (1963) आदि इस वर्ग में उल्लेख्य हैं। रामकुबेर मालवीय ने 'तीर्थयात्रा-प्रहसन' (1966) शीर्षक से प्रहसन लिखा। इस प्रहसन में व्यङ्ग्य की अपेक्षा शुद्ध-हास्य से प्रेक्षकों का मनोरञ्जन किया गया है। हास्य का एक निदर्शन -*कठमुल्ला भजन्त्यल्लां कठमल्ला तदक्षरम्।/ रसगुल्लां वयं सर्वे विना हल्लामुपास्महे।*

इसी प्रकार पट्टाभिराम शास्त्री ने 1963 में संस्कृत-साहित्य-परिषत् पत्रिका में नवोढा वरवधूश्च नामक प्रहसन धारावाहिनी रूप में प्रकाशित कराया। इस प्रहसन में नवविवाहिता वर-वधू के मेलन का हास्यात्मक चित्रण प्रस्तुत है जो विद्वत्समाज में नितरां प्रशंसित है।

**पौराणिक-नाटक**– हरिदास सिद्धान्त वागीश के विराजसरोजिनी (1879), मथुराप्रसाद-दीक्षित के भूभारोद्धरणम् (1960), भक्तसुदर्शन-नाटकम् (1954), बोमक्रान्ति के कलिप्रादुर्भावम् (1956), वाई. महालिङ्गशास्त्री के प्रतिराजसूयम् (1957), उगातृदशाननम् (1958), वी. राघवन् के लक्ष्मीस्वयम्वरम् (1959), रासलीला (1963), कामशुद्धिः (1963), वासुदेव द्विवेदी के कौत्सस्य गुरुदक्षिणा,जे.टी पारिख के छायाशाकुन्तलम् (1957),वी. आर. शास्त्री की यामिनी (1962), देवयानी,कालीपदतर्कवागीश के नलदमयन्तीयम् (1926), प्रशान्तरत्नाकरम् (1939), अम्विकादत्तव्यास के सामवतम्, छज्जुरामशास्त्री के दुर्गाभ्युदयम् (1931), ओगेटी परीक्षित शर्मा के श्रावणम्, परिक्षितम्, नर्तनशाला, वज्रं वज्रेण भिद्यते, प्रबोधनम्, गुरुदक्षिणा, उत्तरगोग्रहणम्, स्वप्ननिरुद्धम्, इन्द्राय स्वाहा, धनुर्भङ्गः, भीष्मप्रतिज्ञा, सावित्री तथा कन्यावतरण आदि इस वर्ग के कुछ नाटक हैं।

**राजनैतिक- नाटक**– भीमभट्ट के काश्मीरसन्धानसमुद्यमः, हैदरावादविजयम् (1954) आदि कुछ राजनैतिक वर्ग के नाटक हैं।

**सामाजिक- नाटक**- यदुनाथ भट्टराम के परिणामः, कपिलदेव द्विवेदी के परिवर्तनम्, वाई. महालिङ्गशास्त्री के अयोध्याकाण्डः (1963), उभयरूपकम् (1962), मर्कटमार्दलिकः (1951), वी. राघवन् की विमुक्तिः (1963), चुडारामभट्टाचार्य के परिणामः (संवत् 2016); महीधरशास्त्री के सरोजिनीसौरभम् (1960), ओगेटी परीक्षितशर्मा की पानशाला, प्रेमपरीक्षा, परिणीता, अपराजितम्, मतिभ्रमणम् आदि सामाजिक वर्ग के कुछ नाटक हैं ।

**नृत्यनाटक**– वनमाला भवालकर के रामवनगमनम्, पं. बैकुण्ठ बिहारी नन्द शर्मा के अभिशप्तचन्द्रम्, मदनदहनम्, मातृशक्तिः, कार्तवीर्यनिग्रहः, दक्षयज्ञः, जलन्धरवधम्, भक्तप्रह्लादः, जगन्नाथविजयम्, मेघनादवधम् तथा दानवीरहरिश्चन्द्रः (अथवा राजवैभवम्), श्रीराम-वेलणकर के नृत्यनाट्यशकुन्तला आदि नाटकों का वर्गीकरण नृत्यनाटकवर्ग में किया जा सकता है।



**प्रतीकात्मक नाटक**– हर्षदेवमाधव के मृत्युरयं कस्तुरीमृगोऽस्ति, परीक्षा तथा कल्पवृक्षः आदि प्रतीकात्मक नाटकवर्ग के उदाहरण हैं।

**प्रकीर्ण नाटक**– यतीन्द्रविमल के महिमामयभारतम् (1960), वी. वेङ्कटराघवन् के प्रतापरुद्रविजयम् (1934), मेधाव्रत के प्रकृतिसौन्दर्यम् (1934) तथा इस प्रकार के अन्य नाटकों को प्रकीर्णवर्ग में रखा जा सकता है जो उपर्युक्त किसी विशेष वर्ग मे नहीं आते।

एस. रङ्गनाथ द्वारा समीक्षित 40 नाटकों में से केवल ओगेटी परीक्षित शर्मा के 26 नाटकों को अन्तर्भावित किया गया है। इस प्रकार अन्य बहुत नाटककारों का वहाँ समावेश नहीं हुआ। इस दृष्टि से देखे तो उषा सत्यव्रत की पुस्तक एस. रङ्गनाथ की पुस्तक से व्यापक और विस्तृत है। परन्तु वहाँ भी परवर्ती बहुत नाटकों का समावेश नहीं हुआ है। एक तो किसी एक कृति में सभी रचनाओं का समावेश हो भी नहीं सकता था। दूसरा किसी कृति के पूर्ण या प्रकाशन होने के पश्चात् परवर्ती रचनाओं का छूटना स्वाभाविक भी है।

वस्तुतः उपर्युक्त नौ वर्गों में संगृहीत नाटकों में राजनैतिक एवं सामाजिक नाटकों की संख्या ऐतिहासिक एवं पौराणिक नाटकों की अपेक्षा न्यून ही है। किन्तु आज वह परिदृश्य परिवर्तित हो रहा है। आज के लेखन में सामाजिक नाटकों को प्राधान्य दिया जा रहा है।

स्वातन्त्र्योत्तर काल में जो नाटक लिखे गये उनमें से कुछ प्रमुख नाटक एवं नाटककारों के नाम यहाँ उल्लिखित करना अप्रासङ्गिक नहीं होगा।

**समकालिक संस्कृत नाटककार एवं उनके नाटक -** यहाँ आधुनिक संस्कृत-नाटककारों से हमारा तात्पर्य उन नाटककारों से है जो नाटककार स्वातन्त्र्योत्तर-कालिक हैं अर्थात् 20-वीं शती के उत्तरार्ध से 21-वीं शती के अब तक के कालखण्ड में नाटक लिखने में तत्पर हैं। जैसा कि माना जाता है - हरिदास सिद्धान्त वागीश 20-वीं शती के प्रथम नाटककार हैं। इस अध्ययन के समय हमें ज्ञात हुआ कि 20-वीं शती में शताधिक नाटक लिखे गये हैं। इस अवधि में रूपक के पारम्परिक भेद-उपभेदों के साथ लघु-नाटक, एकाङ्की, रेडिओ-रूपक,वीथिनाटक, उद्यान-नाटक आदि लिखे गये।

आज के नाटककार अधिक संख्या में लघुनाटक एवं एकाङ्की लिखते हैं और उन्हें लघुनाटक-संग्रह एवं एकांकी-संग्रहों में प्रकाशित किया जा रहा है। रामजी उपाध्याय जैसे नाटककारों ने पारम्परिक शैली में नाटक लिखे हैं। इस सीमित कलेवर के आलेख में उन सभी नाटकों एवं नाटककारों को समेटना सम्भव नहीं है। अतः यहाँ कुछ ही उदाहरण दृक्, सागरिका, नाट्यम् आदि पत्रिकाओं में प्रकाशित समीक्षा एवं आलेखों के आधार पर दिया जा रहा है। उषा सत्यव्रत के विंश शताब्द के संस्कृत-नाटक (Sanskrit dramas of Twentieth century), एस. रङ्गनाथ के स्वातन्त्र्योत्तर-संस्कृत-नाटक (Post Independence Sanskrit Drama) और रामजी उपाध्याय के 'आधुनिक संस्कृत नाटक – नये तथ्य,नया इतिहास' में  प्रकाशित सामग्री के आधार पर भी यहाँ सामग्री प्रस्तुत है।

**हरिदास सिद्धान्त वागीश भट्टाचार्य** - हरिदास सिद्धान्त वागीश भट्टाचार्य ने एक पौराणिक नाटक लिखा –'विराज-सरोजिनी'नाम से जो शक - संबत् 1879 में प्रकाशित है। इस नाटक में मालवा के राजा हरिदश्व एवं गन्धर्व राजकुमारी सरोजिनी की प्रेमकथा वर्णित है। विराजसरोजिनी में भीलगीत के माध्यम से देशात्मकभावना एवं वीररस चित्रित है। नाटककार ने बोलचाल की संस्कृत-भाषा में सुन्दर पद्यों की रचना की - *एकस्य मिथ्यावचनस्य रक्षणे सहस्रमिथ्यावचनप्रयोजनम्। विहङ्गमं चालयितुं विहायसि विहित्रिमं वस्तु बहु अपेक्ष्यते॥*

उन्होंने तीन ऐतिहासिक नाटक भी लिखे -मिवारप्रतापम्, शिवाजीचरितम् तथा वङ्गीयप्रतापम् नाम से। शिवाजीचरितम् के प्रथम अंक में बालगीत भी समावेशित है। वङ्गीयप्रतापम् के तृतीय अंक में विष्कम्भक से पूर्व धीवरों के द्वारा प्राकृत गीत भी प्रस्तुत है जो कवि के देशज भाषा-प्रयोग-नैपुण्य को द्योतित करता है।

**यतीन्द्रविमल चौधुरी** - यतीन्द्रविमल चौधुरी ने 20 से अधिक नाटक लिखे। महिमामयभारतम् (1960), मेलनतीर्थः, भारतविवेकः, सुभाष-सुभाषः, देशबन्धुः, देशप्रियः, रक्षकश्रीगोरक्षः, निष्किञ्चनः, यशोधरः, शक्तिशारदः, मुक्तिशारदः, अन्नदराघवः, प्रीतिविष्णुप्रियः, भक्तिविष्णुप्रियः, अमरसमी, भारतलक्ष्मी, महाप्रभुहरिदासम्, विमलयतीन्द्रम्, दीनदासरघुनाथम्, भारतहृदयारविन्दम्, भास्करोदयम् तथा अमरमीरम् (रूपक)। उन्होंने पालि में भी नाटक लिखे। महिमामयभारतम् में रागरागिणी एक विकलांग चरित्र है जो साक्षात् शिव जी को ही गाने का अनुरोध करती है और उस गाने को ब्रह्मा जी भी सुनते हैं। उस गाने के बल से वह अपना अङ्ग प्राप्त कर लेती है।

**श्री जीवन्याय तीर्थ** – श्री जीवन्याय तीर्थ ने कई नाटक लिखे हैं - कालिदासः, शङ्कराचार्यः, कुमारसम्भवम्, रघुवंशम्, नामविस्तारः, श्रीकृष्णकौतुकम्, चण्डताण्डवः, रागविरागम्, पुरुषरमणीयम्, दरिद्रदुर्दैवम्, वनभोजनम् (प्रहसनम्) आदि। जैसा कि शीर्षक से स्पष्ट है उनके नाटक रागविरागम् गीत एवं सङ्गीतों से परिपूर्ण है।

**जे .टी .परिख** -जे .टी .परिख ने छायाशाकुन्तलम् नाम से एक नाटक लिखा जो 1957में प्रकाशित है। यहाँ नाटककार भवभूति के उत्तररामचरितम् से प्रभावित लगते हैं। नाटककार की भाषा सरल एवं प्रवाहमय है। उन्होंने अरण्यरोदन जैसी सूक्ति एवं प्रवचन को अधोलिखित पद्य में प्रयोग किया है - *स्वयं गेहे लक्ष्मीरिव समुपलब्धा तव पुन-/ र्विमोहादासीद्वा किमपि हृदयं तत्र विरसम्। स्वयं त्यक्ता कान्ता तव कथमिदानीं तु सुलभा/ विधौ कष्टं वामे विरम विरमारण्यरुदितात्॥* *(17)*

**रमा चउधुरी** (१९११-१९९१) - रमा चउधुरी रवीन्द्र भारती विश्वविद्यालय की प्रथम महिला उपाचार्या रही है। वङ्ग में अर्वाचीनमहिला संस्कृत नाटककार के रूप में भी वह प्रथम थी। साथ ही रमादेवी अर्वाचीन संस्कृत-साहित्य के लेखक सुधांशु मोहन बोस की कन्या थी।

समालोचकों के मत में अर्वाचीन संस्कृत-नाट्यसाहित्य के इतिहास में रमादेवी प्रथम है(First lady Sanskrit dramatist to be honoured as the pioneer of modern sanskrit drama movement in india and outside - Rita Chattopadhyaya, 20th century Sanskrit Literature, p. 310)। रमादेवी ने प्रबन्धविषयक पच्चीस तथा नाट्यविषयक अनेक ग्रन्थ लिखे। जैसे–अभेदानन्दम् (ध्वनिरूपक), अग्निवीणा (रूपक) अग्निबीरनाटकम् (रूपक), शङ्करशङ्करम्, देशदीपम्, पल्लीकमलम्, कविकुलकमलम्, भारताचार्यम्, कविकुलकमलम्, गणदेवता, भारततातम्, यतीन्द्र-यतीन्द्रम्, प्रसन्नप्रसादम्, देशजनकम्, लेनिनविजयम्, भारतविरामः, तनतनुः, मेघमेदुरम्, मेदनीयम्, युगजीवनम्, निवेदित-निवेदितम्, रसमयरासमणिः, रामचरितमानसम्, चैतन्यचैतन्यम्, संसारामृतम् नगरनूपुरम् आदि। नाटककार ने पारम्परिक नाटक-तत्त्वों का प्रयोग किया। जैसे - प्रस्तावना, अर्थप्रकृति, अवस्था और सन्धि तथा अर्थोपक्षेपक वृत्ति आदि। पल्ली-कमलम् में नायिका कमलकलिका का जन्म पूर्वदीप्तप्रणाली (Flashback Technique) से दर्शाया गया। निवेदितनिवेदितम् में जब विवेकानन्द के पत्र-प्रस्तुत किये जाते हैं तब चलचित्र के आधुनिक तकनिकों का प्रयोग किया गया।

**अम्विकादत्त व्यास** – अम्विकादत्त व्यास ने सामवतम् नामक नाटक लिखा जिस कथा को स्कन्दपुराण के ब्रह्मोत्तरखण्ड के सामवत-प्रकरण से लिया गया है। इसी प्रकार अर्चना पुरी ने कपटसाधुः, पम्पासरोवरस्य वायसभेकौ, कर्षकस्य इच्छाप्रावल्यम्, कौतुकप्रदपरीक्षा, उन्मादस्य चिन्ता आदि नाटकों की रचना की। बेलादेवी ने तीन नाटक लिखे। गोरी धर्मपाल ने आधुनिक विषय को आधार बनाकर जननी नामक नाटक लिखा। जयश्री नाग ने आदिकवेरुद्धावनम् नाम से भी एक नाटक लिखा। इसके अतिरिक्त अमीयनाथ चक्रवर्ती ने दो नाटक लिखे –हरिनामामृतम् एवं धर्मराज्यम्। बालगणपतभट्ट सुधर्मा ने 'आत्मना आत्मानम्' शीर्षक से एक रूपक लिखा। बालचन्द्र भीडे ने अथातो ज्ञानदेवोऽभूत् शीर्षक से नाटक लिखा। भीमभट्ट ने काश्मीरसन्धानसमुद्यमः (1954) तथा हैद्राबादविजयम् नाम से दो नाटक लिखे। इसी प्रकार बी . आर . शास्त्री ने यामिनी (1962) तथा देवयानी, छज्जुरामशास्त्री ने दुर्गाभ्युदयम् (1931), चुडानाथ भट्टाचार्य ने परिणामः (2016) दुर्गादत्त ने अभिमन्योर्वीरता रूपकम् तथा मथुरादत्त पाणडेय ने द्यावापृथिवीयम् (लघुनाटकसंग्रह) जैसे नाटक लिखे।

**लीलाराव**– क्षमा राव की पुत्री लीलाराव ने कम से कम 24 नाटक लिखे हैं। जैसे - गिरिजायाः प्रतिज्ञा, बालविधवा, होलिकोत्सवः, क्षणिकविभ्रमः, गणेशचतुर्थी, मिथ्याग्रहणम्, कटुविपाकः, कपोतालयः, वृत्तशंसिछिन्नः, स्वर्णपुष्पम्, असूयिनी, वीरभा, तुकारामचरितम्, ज्ञानेश्वरचरितम्, मीराचरितम्, जयन्तः, कमाउनीया आदि। इन में से बालविधवा एक आधुनिक  एकांकी है जिस में लेखिका ने बालविधवाओं को न्याय देने हेतु आवाज उठायी है। नायक अनूप

के चाहने पर भी नायिका बालविधवा के साथ उसका विवाह नहीं हो पाता है, क्योंकि समाज इसकी अनुमति नहीं देती। अनूप का मित्र कहता है - *अशक्यं, असम्भवमेतत्, पुनर्विवोहो विधवानां न जातु लोकप्रियः।* वहीं पुरोहित भी कहता है *–नूनं धर्मविरुद्धं स्मृतिगर्हितं च एतत्कृत्यम्। न कुत्रापि समर्थितो विधवोद्वाहः कथं धर्ममर्यादोल्लंघनं विधीयते।* यहाँ नायक नायिका के प्राकृतिक सौन्दर्य के प्रति आकृष्ट दीखता है - *केशपाशविहीनाऽपि न लावण्याद्वियुज्यते। को वा निसर्गसौन्दर्यं यौवनस्य विलोपयेत्॥*

**मथुराप्रसाददीक्षित**–मथुराप्रसाद दीक्षित ने भारतविजयनाटकम् (1953), भक्तसुदर्शननाटकम् (1954), भूभारोद्धरणम् (1960), वीरप्रतापनाटकम् (1961), वीरपृथ्विराजविजयनाटकम्, गान्धीविजयम् तथा शङ्करविजयम् से नाटकों की रचना की। भारतविजयनाटकम् में ब्रीटिश शासन का वर्णन है जिसमें स्वतन्त्रता-सेनानियों की चर्चा है। सप्तम अंक में जवाहरलाल नेहरू एवं सम्पूर्णानन्द के वक्तव्य के माध्यम से देशात्मबोधपरक अभिव्यक्ति है। यहाँ यूरोपीयों की तुलना जरासन्ध से की गई है - *भीमो यथा जरासन्धं तथा त्वां पाटये क्षणाद् द्रुह्यतं भारतभुवे क्षणमप्यद्य न क्षमे।/ मुमूर्षुरसिनी च त्वं जिघांसन् देशमातरम्। अरे पश्य क्षणेनैव करोमि त्वां यमातिथिम्॥* पञ्चम अंक में वे स्वतन्त्रता-सेनानियों को ब्रीटिश-शासन के अत्याचारों के विरुद्ध लढने को प्रेरित करते हैं- रे रे *जागृत जागृत क्षितिभृत शौर्यं समाश्रियताम्/ गौराङ्गा धनलोलुपा भृशमिमे लुण्ठन्ति सर्वात्मना।/ राज्यं येऽपहरन्त्यसाधुनियमं कृत्वा तु दायादकं/ धर्मं चापि हठात्ततः कथमिमे तिष्ठन्तु मायाविनः॥*

**मूलशङ्कर माणिकलाल याज्ञिक** – मूलशङ्कर माणिकलाल -याज्ञिक ने प्रतापविजयम् (1931), संयोगितास्वयम्वरम्, छत्रपतिसाम्राज्यम् (1929) जैसे कई नाटक लिखे। संयोगिता-स्वयम्वरम् में संगीत का उत्तम उदाहरण देखने को मिलते हैं। इस नाटक का चतुर्थ अंक त्रिताल में केदार राग के गीत से प्रारम्भ होता है। इसी प्रकार नाटक का पञ्चम अंक गौण्डमल्लार राग के गीत से प्रारम्भ होता है।

इसी प्रकार रामानुजाचार्य ने अन्यायराजम् (रूपक), आर. गणेश ने अन्वेषणम् (रूपक),श्रीधरभास्करवर्णेकर ने विवेकानन्दविजयम्, श्रीराम वेलेणकर ने कालिदासचरितम्, मेघदूतोत्तरम्, हुतात्मा दधीचिः, राष्ट्रसन्देशः, राज्ञी दुर्गावती, कालिन्दी, कैलासकम्पः, स्वातन्त्र्यलक्ष्मी, छत्रपतिः शिवराजः, तिलकायनम्, लोकमान्यस्मृतिः, मध्यमपाण्डवः, श्रीधर चटोपाध्याय ने धरित्रीपतिनिर्वाचनम्, अथ किम् (प्रहसन), मनोविताडनम्, स्वर्गीयहसनम्, व्यासराजशास्त्री ने विद्युन्माला, कालीपद तर्काचार्य ने नलदमयन्तीयम् (1926), माणवकगौरवम्, प्रशान्तरत्नाकरम् (1939), स्यमन्तकोद्धारः, क्षितीशचन्द्र ने अन्धस्य यष्टिः (रूपकम्),  लक्ष्मणसूरी ने दिल्लीसाम्राज्यम्, पौलस्त्यवधम्, घोषयात्रा, महीधरशास्त्री बेंकटराम ने सरोजिनीसौरभम् (1960), महेश्वरशास्त्री ने अस्ति कश्चिद् विशेषः (रूपक) शीर्षक से नाटक लिखे।

मेधाव्रत ने प्रकृतिसौन्दर्यम् (1934), नित्यानन्द ने मेघदूतम्, प्रह्लादविनोदनम्, सीतारामाविर्भावः, तपोवैभवम् जैसे नाटकों की रचना की है। कपिलदेव द्विवेदी ने भी चार अंक विशिष्ट परिवर्तनम् नाम से नाटक लिखा जो 1952 में लखनऊ से प्रकाशित है।

**वी. बेंकटराघवन्** - वी. वेङ्कटराघवन् ने संस्कृत में दस से अधिक नाटक लिखे –रासलीला (1963),कामशुद्धिः (1963),विमुक्तिः (1964), प्रेक्षणकत्रयी, विज्जिका, विकटनितम्वा, अवन्तीसुन्दरी, लक्ष्मीस्वयम्वरः, पुनरुन्मेषः, आषाढस्य प्रथमदिवसे, महाश्वेता, प्रतापरुद्रविजयम् तथा अनारकली।

इनमें से उनकी प्रहसनविमुक्तिः एक सांकेतिक नाटक है जो संस्कृत-प्रतिभा के एक अंक में 1964 में प्रकाशित हुआ। यहाँ के सभी चरित्र सांकेतिक हैं। ब्राह्मण जीवात्मा का संकेत है। उनका ज्येष्ठ पुत्र मन का प्रतीक है तो उनके अन्य सभी पांच पुत्र पञ्च ज्ञानेन्द्रियों के प्रतीक हैं। उनकी पत्नी प्रकृति का प्रतीक है तो सास माया का। इसी प्रकार उनकी भाभियां गुणके प्रतीक हैं। जैसा कि सूत्रधार बताता है - यह एक अलौकिक शैली का प्रहसन है। व्यासराज शास्त्री की विद्युन्माला में भी अनेक गीत-संगीत समावेशित हैं।

**वाई. महालिङ्ग शास्त्री** - वाई .महालिङ्ग शास्त्री का नाटक के क्षेत्र में बडा ही नाम कमाया है। उन्होंने संस्कृत में अनेक नाटक लिखे-आदि काव्योदयम्, शृङ्गारनारदीयम्, भारतविजयम्, कौण्डिन्यप्रहसनम् (1930) , कलिप्रादूर्भवम्(1956), प्रतिराजसूयम् (1957), उगातृदशाननम् (1958), उभयरूपककम् (1962), मर्कटमार्दलिकः (1951) तथा अयोध्याकाण्डः.(1963)। आदिकाव्योदयम् (प्रकरण) के षष्ठ अंक में शास्त्री जी ने कौशल्या के राजदरवार में कठपुतली नृत्य का परिवेषण कराया।

**रामजी उपाध्याय** - रामजी उपाध्याय भट्टयुग के जागरूक लेखक माने जाते हैं। उन्हों ने अनेक नाटक लिखे - अशोकविजयम्, कैकेयीविजयम्, सीताभ्युदयम्, नन्दगौतमीयम्, शम्बुकचरितम् तथा सुन्दरीनन्द आदि। कैकेयीविजयम् में पाँच अंक हैं जो वाल्मीकी रामायण के उपेक्षित चरित्र कैकेयी पर आधृत है। राम के चौदह वर्ष वनवास में कारणभूत कैकेयी प्रायः सभी के द्वारा निन्दित है पर उपाध्यायजी ने उन्हें सहानुभूति दिखाने का साहस दिखाया। लेखक ने नाटक में कई परिवर्तन लाये। उनका मूल लक्ष्य कैकेयी को दोषमुक्त दिखाना था। उनका मानना था कि लोकमंगल के लिये कैकेयी को राम के लिये कठोर बनना पडा। क्योंकि राम वन नहीं जाते तो रावण, कुम्भकर्ण आदि को नहीं मार पाते।

उनके अशोकविजयम् में पांच अंक हैं जो कलिङ्गविजेता राजा अशोक के जीवन पर आधारित है। कलिङ्ग-युद्ध की परिणति ही चण्डाशोक को धर्माशोक में बदल दिया था। इस

नाटक में कलिङ्ग युद्ध में एक परिवार की करुण कथा को वर्णन करने में लेखक पुरी तरह से सफल हैं, जिसने उस युद्ध में अपना पुत्र खो दिया था। सीताभ्युदयम् में लेखक की सर्जनात्मक

प्रतिभा एवं विद्वत्ता का अद्भुत मिश्रण देखा जा सकता है। लेखक ने लङ्काविजय के बाद रामायण में जो कमियां हैं उनको दूर करने का प्रयास किया है। सीता के आत्मचरित दिखाने में भी उन्होंने नवीनता दिखायी। इस नाटक में 6 अंक हैं जो नवीनता के कारण अपने दर्शक को लुभाते हैं। यहाँ नारद का सीता के प्रति कथन अति सार्थक एवं उल्लेखयोग्य है – *सीता न केवलं पातालवासिनः अपितु सर्वान्लोकान् सच्चारित्र्येण प्रकामशक्त्या च प्रवर्त्यमानाऽऽसीत्। अस्ति भविष्यति चेति त्रिकालदर्शिना ब्रह्मणाऽत्र भवत्यै निवेदयितुं प्रेषितोऽस्मि*(अङ्क 5)।

उनके सुन्दरीनन्द नाटक में पांच अंक हैं जो गौतम बुद्ध के भैया नन्द एवं भाभी सुन्दरी का राजपद से संन्यास लेने का वर्णन करता है। इनके वैराग्य में गौतम बुद्ध की बडी भूमिका रही है। आज भौतिकता के होड में अन्धे जनमानस के लिये यह नाटक एक बडा अवदान माना जा सकता है।

**जी.बी.पलसुले** - जी.बी .पलसुले ने अनेक लघुनाटक लिखे जिनमें से 'समानमस्तु वो मनः' एक है। तीन अंक-विशिष्ट इस नाटक में राष्ट्रीय एकता एवं राष्ट्रीय अखण्डता रूपायित है। प्रथम अंक में एक बालक अपने हेड मास्टर के वक्तव्य का वर्णन करता है - *अधुना वयं स्वतन्त्राः। अस्माभिःतथा वर्तितव्यं यथा अस्माकं राष्ट्रं बलवद्भविष्यति। कश्चिद् असमीयो वा भवतु, वङ्गीयो वा भवतु, महाराष्ट्रीयो वा भवतु, आन्ध्रीयो वा भवतु सर्वैरपि भारतीयैः सह भ्रातृवद्वर्तितव्यमिति।*

इसके अतिरिक्त उनका एक नाटक-संग्रह प्रकाशित है रूपकचतुष्टयम् नाम से जिस में अधोलिखित चार नाटक संगृहीत हैं – यदा रायदुर्गो जागर्ति, अत्र मृत्युर्विलज्जितः (दोनों ही वसन्त कनेत्कर के मराठी नाटक के अनुवाद), अन्धं युगम्, उत्तिष्ठ कौन्तेय (धर्मवीर भारती के हिन्दी नाटक का अनुवाद)। उन्होंने दो और मौलिक नाटक लिखे -धन्योऽहं धन्योऽहम् तथा भासोऽहासः। उनके अन्य अनूदित नाटक हैं– अथातो ज्ञानदेवोऽभूत्, धन्येयं गायनी कला तथा भ्रातृकलहम्।

**श्रीधर भास्कर बर्णेकर** –श्रीधर भास्कर बर्णेकर जी ने दो ऐतिहासिक नाटक लिखे– विवेकानन्दविजयम् तथा श्रीलोकमान्यस्मृतिः। स्वयं लेखक ने विवेकानन्दविजयम् को महानाटक की आख्या दी है, जो दस अंकविशिष्ट एक भिन्न प्रकार का नाटक है और जिसमें महापुरुष का जीवनचरित वर्णित है। श्रीलोकमान्यस्मृतिः में कोई विशेष वस्तु नहीं है और मुख्य चरित्र ही अन्तिम दृश्य में मञ्च पर आता है।

**रेवाप्रसाद द्विवेदी -** रेवाप्रसाद द्विवदी ने एक अच्छे चिन्तक एवं सर्जक के रूप में ख्याति अर्जित की है। उन्होंने कुछ नाटक लिखे हैं। सेक्सपीयर पर आधारित यूथिका (1976) जिसमें भिन्न- भिन्न इतालीय राजवंश से दो प्रेमिओं की कथा पर आधारित रोमिओ-जुलियट की कथा है। इसी प्रकार 1977 के निर्वाचन में स्वाधीनता के बाद प्रथम वार कंग्रेस की ऐतिहासिक हार को

कथा का विषय बनाता हुआ दूसरा नाटक सप्तर्षिकङ्ग्रेसम्। यूथिका के अंक के आरम्भ में लेखक ने देश के वास्तविक स्थिति को सूचित करने के लिये विष्कम्भक का प्रयोग किया। सप्तर्षिकङ्ग्रेसम् दश अंक-विशिष्ट एक राजनैतिक नाटक है जिसे समवकार की संज्ञा दी जा सकती है। सप्त एवं ऋषि दोनों ही 7 संख्या का बोधक है। दोनों को साथ रखे तो संख्या 77 (1977) बनता है। इलाहाबाद हाईकोर्ट द्वारा इन्दिरा गान्धी के नामांकन का निरस्तीकरण से नाटक आरम्भ होता है और बाद में कंग्रेसकार्यकारिणी समिति की आपत्कालीन बैठक तथा जयप्रकाश नारायण का विप्लव भी नाटक के विषय के अन्तर्गत आते हैं। यहाँ जानुक एवं सुन्दरक नाम से दो काल्पनिक पात्रों की उद्भावना की गई है जो जगजीवनराम, हेमवतीनन्दन बहुगुणा एवं मोररजी देशाई आदि के अभिभाषण के माध्यम से तत्कालीन राजनैतिक स्थिति एवं परिवेश का वर्णन करते हैं। इस नाटक का मुख्य उद्देश्य है राष्ट्र की उन्नति। नाटक के तृतीय अंक (3.14) में कहा ही गया है - *राष्ट्रोन्नीतौ प्रथयतितरां स्वच्छता शिक्षणस्य। प्रज्ञाकोषोच्छ्वसित-हृदयोदन्वदुत्थामृतस्य।* चुँकि हमारा राष्ट्र गणतन्त्र राष्ट्र है, अतः सामान्य आदमी भी यहाँ नायक के रूप में ग्राह्य है। यहाँ राजा या शासक एक आम आदमी द्वारा चुना जाता है। 10.45-46 में द्विवेदी जी कहते हैं– हमारा देश मेरु पर्वत पर स्थित है,अतः स्वर्ग भी यहाँ दास के रूप में सेवा करता है - *यत्र प्रजायते राजा राजा नति तथा प्रजा। मेरुपृष्ठायमानेऽस्मिन्राष्ट्रे स्वर्गोऽपि दासति।। साम्प्रतं वयमेव स्मो नेतारो भारतावनौ। स्वधर्मपालनं राज्यं राजानोऽपि ततो वयम्।)* । चुँकि द्विवेदी एक अच्छे काव्यशास्त्री हैं और उन्होंने काव्यालङ्कारकारिका एवं नाट्यानुशासनम् जैसा काव्यशास्त्र लिखा,अतः वे अनेक नाट्य-समस्याओं का समाधान इस समवकार में करते हुये दीखते हैं।

**कालिपद तर्काचार्य**– कालिपद तर्काचार्य ने चार नाटक लिखे - नलदमयन्तीयम् (1926), माणवकगौरवम्, प्रशान्तरत्नाकरम्(1939) तथा स्यमन्तकोद्धारः, जिन में नृत्य एवं संगीत का प्राचुर्य है। प्रशान्तरत्नाकरम् में लीलावती नामक महिला का शोषण वर्णित है। कौमुदीमहोत्सव के समय नायिका लीलावती भी नृत्य-संगीत का परिवेषण करती।

**ओगेटी परीक्षित शर्मा**– ओगेटी परीक्षित शर्मा ने अन्यून 27 नाटक लिखे जो उनके परीक्षिन्नाटकचक्रम् में संगृहीत है। उनके नाटकों में बहु-संख्यक पौराणिक नाटक हैं, कुछ ऐतिहासिक तथा कुछ सामाजिक नाटक भी हैं। श्रावणम्, परिक्षितम्, नर्तनशाला, वज्रं वज्रेण भिद्यते, प्रबोधनम्, गुरुदक्षिणा, उत्तरगोग्रहणम्, स्वप्ननिरुद्धम्, इन्द्राय स्वाहा, धनुर्भङ्गः, भीष्मप्रतिज्ञा, सावित्री, कन्यावरणम् इनके पौराणिक नाटक हैं। इसी प्रकार रक्षाबन्धनम्, वराहमिहिरम्, विल्हणीयम्, राष्ट्रायेदम्, आत्मार्पणम् तथा परिवर्तनम् इनके ऐतिहासिक नाटक हैं और पानशाला, प्रेमपरीक्षा, परिणीता, आपणसितम्, प्रतिश्रमणम्, जयं पञ्चाधिकं शतम् तथा न स्त्री स्वातन्त्र्यमर्हति चञ्चा इत्यादि सामाजिक नाटक हैं।

शर्माजी का जन्म दिनाङ्क10.08.1930 को आन्ध्रप्रदेश में हुआ। पर वे पुण्यपत्तन (पुणे) में रहकर सतत साहित्य-सेवा करते हुये संस्कृतवाङ्मय को समृद्ध बनाया है। केवल नाटक ही नहीं किन्तु संस्कृत में काव्य, महाकाव्य, गीतिकाव्यों के प्रणयन में भी उनकी भूमिका महत्त्वपूर्ण है। उनका विंशति-सर्गात्मक यशोधरा-महाकाव्य अखिल भारतीय कालिदास पुरस्कार से सम्मानित हुआ। उनके गेयकाव्यों में ललितगीतलहरी, गीतजानपदम् उल्लेख्य हैं। उनके अक्षयगीतरामायण (सप्तपदी) प्रकाशित है जब कि प्रतापराणायनम् (महाकाव्य), ते हि नो दिवसा गताः (आत्मचरित), सौन्दर्यमीमांसा, विश्वनाथ-कविता (तेलुगु), पेन फ्लावर्स (आङ्ग्लकविता) अप्रकाशित। शर्मा आधुनिक नाट्यसाहित्य की प्रयोगधर्मिता रचनाशैली को नई दिशा प्रदान करने में सर्वथा समर्थ हैं। वस्तुतः ओगेटी-परीक्षितशर्मा की पानशाला, प्रेमपरीक्षा, परिणीता, अपराजितम्, मतिभ्रमणम्, वयं पञ्चाधिकं शतम् तथा न स्त्री स्वातन्त्र्यमर्हति इत्यादि नाटकों में आधुनिक संस्कृत नाटक के अत्याधुनिक रूप देखे जा सकते हैं। पानशाला नाटक में काब्रेनृत्य का वर्णन करता हुआ नाटककार कहता है- *पश्य पश्य मे कुचभारम्, स्पर्श स्पर्श मे कचभारम्।/पश्य पश्य मे ऊरुभारम्, भ्रम भ्रम मे पादपीठम्।।*

इनके नाटकों में गुरुदक्षिणा, भीष्माय स्वाहा प्रमुख है।1983 में प्रकाशित उनका कचदेवयानीय नाटक एक प्रसिद्ध काव्य की कथा पर आश्रित है। पञ्चाङ्क-युक्त इस नाटक में वसन्तराग-काफीराग का समावेश स्पृहणीय है। इस प्रकार नाट्यकार शर्मा ने गीत, सङ्गीत, सूक्ति, संवाद, पात्र, चरित्रों के साथ मानव-मूल्यों का चित्रण कर आधुनिक संस्कृत नाटकों के लिये एक नवीन एवं परिवर्तित मानदण्ड प्रस्तुत किया।

**राधावल्लभ-त्रिपाठी**–राधावल्लभ त्रिपाठी ने कई नाटक लिखे - सुशीला, प्रेमपीयूषम्, प्रेक्षणसप्तकम् तथा तण्डुलप्रस्थीयम् (1999) आदि। साथ ही उन्होंने 15 संस्कृत रूपकों का हिन्दी में अनुवाद किया और इन्हें सागर से प्रकाशित नाट्यम् में प्रकाशित कराया। सुशीला नाटक के मञ्चन में केवल सात पात्रों की ही आवश्यकता होती है। यद्यपि इसमें सुशीला समेत दस पात्र (पाँच अन्य स्त्रियां, देवशर्मा, राजा मणिभद्रसिंह, राजा सबलसिंह तथा राजा कृष्णप्रतापसिंह) हैं तथापि आवश्यकता होने पर चारों पुरुष-पात्रों की भूमिका एक ही पात्र कर सकता है। इस नाटक की कथा के अनुसार मञ्च में नायिका सुशीला के साथ पाँच स्त्रियां छाँछ बेचने वाली स्त्रियों के रूप में उपस्थित होती हैं। समूहगीत के पश्चात् वे सुशीला के सन्देह जनक व्यवहार पर बात-चीत करती हैं। इस वार्तालाप से यह तथ्य ध्वनित होता है कि पाँचों अन्य स्त्रियाँ पुरुष की सत्तात्मकता को आत्मसात् कर चुकी हैं। किन्तु सुशीला न केवल स्त्री को पुरुष के वरावर मानती है किन्तु वह अपनी भावनाओं, आकाङ्क्षाओं को अपेक्षाकृत अधिक महत्त्व भी देती है। यहाँ नारी के प्रति  पुरुषों की कलुषित दृष्टि पर सहज एवं स्वाभाविक विचार देखने को मिलते हैं। पांचों स्त्रियों की जिज्ञासा और रुचि को जान कर सुशीला अपनी जीवनगाथा सभी को सुनाती है।

नाटक प्रेमपीयूषम् में  सात अंक हैं जिसका विषय भवभूति के जीवन-चरित परक है। जैसा कि शीर्षक से स्पष्ट है नाटक का विषय प्रेम पर आधारित है। इस नाटक में कुछ चरित्र ऐतिहासिक है तो कुछ काल्पनिक। नवीनता के पक्षधर नाटककार ने कुछ रोचक घटनाएं भी इसमें जोडी हैं जो रचना को सुखपाठ्य बनाती हैं। नाट्यसंग्रह प्रेक्षणसप्तकम् में  आज की ज्वलन्त समस्याओं और आधुनिक भावबोध से युक्त सात प्रेक्षणकों या एकांकियों का संकलन है। सात प्रेक्षणकों के नाम इस प्रकार हैं - सोमप्रभः, मेघसन्देशः, धीवरशाकुन्तलम्, मुक्तिः, मशकधानी, गणेशपूजनम् तथा प्रतीक्षा। वस्तुतः विथी-नाटक या नुक्कड नाटकों की प्राचीन परम्परा से प्रभावित इन एकांकिओं में समकालिक विषयों के माध्यम से नवीन समस्याओं के सम्प्रेषण का प्रशस्य कार्य किया गया है। दस अंकों से सुसज्जित, हिन्दी अनुवाद सहित प्रकाशित तण्डुलप्रस्थीयम् एक लोककथा पर आधारित नाटक है जिसका परिगणन नाट्यविधा में प्रकरण के अन्तर्गत किया जाता है। यहाँ एक बालक के जीवनसंघर्ष रूपायित है। जीने के लिए उसको हर क्षेत्र में संघर्ष करना पड रहा है। वस्तुतः नाटक की कथा एक संघर्षशील निम्नवर्गीय नायक के अन्तर्बाह्य जगत् की प्रतिच्छाया कही जा सकती है। जिस दिन कथानायक का जन्म होता है उसी दिन नायक के पिता वन्दी बना लिए जाते हैं। उनका दोष यही था कि वह अपने परिवार के लिए पीने का पानी लाने जमींदार की हवेली के कुएं तक पहूँच जाता है। और यही अपराध उन्हें कारागार भी पहूँचा देता है। कुछ वर्षों के बाद नायक विद्यार्जन करने, अपने पिता को ढूँढ कर वापस लाने तथा अपने गाँव को पानी की समस्या से मुक्ति दिलाने हेतु घर से निकल पडता है। अन्ततः गांव तक नहर लाने में नायक को सफलता मिल ही जाती है। वस्तुतः नायक की इसी संघर्षयात्रा का उत्कृष्ट कलात्मक रूप है यह नाटक। नायक निरञ्जन को स्थान-स्थान पर उपेक्षा का दुःख झेलना पडता है। प्रस्तुत नाटक में विभिन्न स्थलों पर लेखक की भावपूर्ण मार्मिक व्यञ्जना प्रभावित करती है।

**राजेन्द्र मिश्र -** अभिराज-राजेन्द्रमिश्र ने स्वातन्त्र्योत्तरकाल में  समकालिक- संस्कृत-साहित्य-को अनेक-विध रचनाओं से मण्डित किया। उनके द्वारा प्रणीत नाटक अनेकों मञ्चों में अभिनीत हुये हैं जिस में  विविध सामाजिक मनोवैज्ञानिक समस्या चित्रित हैं। न केवल सामाजिक किन्तु उन्होंने कई ऐतिहासिक एवं पौराणिक नाटक भी लिखे। 'रूपरूद्रीयम्, चतुष्पथीयम्, नाट्यसप्तपदम्, नाट्यपञ्चामृतम्, नाट्यपञ्चगव्यम्, नाट्यनवग्रहम्, रूपविंशिका, अकिञ्चनकाञ्चन‘ इनके एकाङ्कि-रचनाएं हैं। प्रमद्वरा, विद्योत्तमा, लीलाभोजराजम् इनकी नाटिकाएं हैं।

अभिराज राजेन्द्र मिश्र के संस्कृत-नाटकों में अनेक नई प्रवृत्तियां देखी जा सकती हैं। अभिराज जी का नाट्य-सङ्कलन नाट्यनवरत्नम्' आधुनिक संस्कृत-नाट्य-साहित्य की रंगचेतना में  एक महत्त्वपूर्ण कड़ी है। इस संकलन की रङ्गमञ्चीय संभावनाओं में  अभिनय, रूप, निर्देशन आदि सहज समागम द्वारा रङ्गमञ्च की प्रशस्य उपलब्धि प्राप्त हुई है। पौराणिक कथानकों को

शिक्षाप्रद सार्वकालिक सन्दर्भों से जोड़कर प्रस्तुत करने की दिशा में एक सफल नाट्यकृति है। अभिनयानुकूल दिशानिर्देश, सरल प्रवाहमयी भाषा, छोटे-छोटे व्यावहारिक संवाद, सहज वस्तु-संघटन - इन नाटकों की सफलता के प्रभावशाली आयाम हैं। इसमें संकलित एकांकियों के शीर्षक इस प्रकार हैं– मण्डूकप्रहसनम्, प्रतिभापरीक्षणम्, वादनिर्णयम्, बधिरप्रहसनम्, संवाददातृसम्मेलनम्, प्रत्यक्षरौरवम्, स्वयंवरकेन्द्रम् तथा क्रीतानन्दम्।

इन एकांकियों में समकालिक युगानुरूप प्रवृत्तियाँ, आधुनिक समस्याएं तथा आधुनिकता का प्रभाव दृष्टिगत होता है। शारदावमाननम् एकांकी में साहित्यिक साधकों की अवहेलना, उनकी विचारणीय स्थिति तथा अन्य क्षेत्रों की प्रतिभाओं को अधिक सम्मानित स्थान प्राप्त है। क्रीतानन्दम् एकांकी में समाज में सहज उपलब्ध दृश्य के पीछे निहित यथार्थ को अनावृत किया गया है जो ठगी तथा स्वार्थान्धता की नई तस्वीरें सामने लाता है। स्वयंवरकेन्द्रम् में प्रत्येक जरूरत के आधार पर समाज की व्यावसायिक प्रवृत्ति पर प्रकाश डालने के साथ ही माता-पिता की मानसिकता की ओर सङ्केत किया गया है जिसमें वे अपने और अपनी सन्तान के लिए आध्यात्मिक, नैतिक सुख-शान्ति के स्थान पर भौतिक सुखों को ही प्रमुखता देते हैं। प्रत्यक्षरौरवम् एकांकी तो सामाजिक अपराधों की ऐसी झलकियाँ प्रस्तुत करती है जहाँ नैतिक मूल्यों, धार्मिक मान्यताओं, पारम्परिक जीवन-शैली के चीथड़े हो रहे हैं। संवाददातृ-सम्मेलनम् नाटक में नौकरियों में धन और सिफारिस के मुख्य आधार बनने पर और सामाजिक राजनैतिक प्रशासनिक क्षेत्रों में भ्रष्टाचार की भरमार पर आलोकपात किया गया है। वादनिर्णयम् में समग्र न्यायिक प्रक्रिया को दिखाते हुए समाज में प्रतिदिन वर्धमान पतनशील वृत्तियों की चरम स्थिति का निरूपण है। प्रतिभापरीक्षणम् में शैक्षिक डिग्रियों की निस्सारता की ओर सङ्केत करते हुए दूषित शिक्षा-प्रणाली और शिक्षा-संस्थानों में फैली विभिन्न असंगतियों व अनाचारों का पर्दाफास किया गया है।

मिश्र जी की एकांकियों में संवाद-योजना आधुनिक एकांकी के अनुरूप संक्षिप्त, तीव्रगामी तथा प्रभावोत्पादक हैं। यहाँ पात्रों की चारित्रिक विशेषताओं को उद्घाटित करते हुए कथावस्तु को गति प्रदान करने में रचनाकार सफल हैं। पात्रों में परस्पर सम्बोधन-प्रयोग में भी आधुनिक शैली का प्रयोग हुआ है। यहाँ 'आर्ये' या 'देवि' जैसे संबोधन के स्थान पर सीधे-सीधे पात्रों के नाम से ही संबोधन किये गये हैं जो इन एकांकियों को पारम्परिक बन्धनों से विमुक्त व्यावहारिक नैसर्गिकता प्रदान करते हैं। मञ्चसज्जा तथा दृश्य-संयोजना यहाँ प्रायः ऐसी है जिसमें अधिक श्रम व धन की अपेक्षा नहीं है। इन नाटकों का उद्देश्य वर्तमान समाज का यथार्थ चित्रण करते हुए विविध विसंगतियों, समस्याओं, कुप्रवृत्तियों व अपराधों को दर्शाना है जिसमें नाटककार सफल है।

अपने नाट्य-संकलनों में डॉ. मिश्र के सहज शिल्प और पंखुरी-पंखुरी भाषा के साफ-सुथरे बनावट को कोई भी पाठक सराहे बिना नहीं रह सकता है। वह कथानक को जिस विश्वसनीयता के साथ प्रस्तुत करते हैं, वह विषय की प्रमाणिकता या यथार्थता की पुष्टि करता है। अनेक छोटे-छोटे एवं चुटीले व्यावहारिक 'सारगर्भित' आकर्षक वाक्य आद्यन्त पठनीयता, रोचकता बनाये रखने में सक्षम हैं। समाज में चहुँ ओर व्याप्त, चाहे जो विसंगतियाँ हों या जीवन का उल्लास सर्वत्र एक विशिष्ट धीर-प्रशांत आशावादी लय की उपस्थिति पाठक के अशान्त एवं अतृप्त मन में सुख का संचार करती है। ये नाटक-अनुभव की गंभीरता का सहज बोध व राग लेकर सामने आते हैं। छोटे-छोटे वाक्य, बोलचाल की लय, परिचित मुहावरों तथा भाषा के नाटकीय प्रवाह और अंदाज पर मिश्र के अप्रतिम अधिकार की गवाही दे रहे हैं इनके चर्चित नाट्य-संकलन।

**हर्षदेव माधव** – हर्षदेव माधव ने तीन नाटक लिखे। मृत्युरयं कस्तुरीमृगोऽस्ति, कल्पवृक्षः तथा परीक्षा। कल्पवृक्षः (2002) में सात नाटक संगृहित हैं - कल्पवृक्षः-1, कल्पवृक्षः-2, कल्पवृक्षः-3, कल्पवृक्षः-4, कल्पवृक्षः - 5 कामधेनुः तथा वर्तमानः। इस संग्रह के प्रथम नाटक में कन्याभ्रूणहत्या रूप समस्या चित्रित है।

**हरिदत्त शर्मा**– हरिदत्त शर्मा का संस्कृत-नाट्य-साहित्य के क्षेत्र में विशेष योगदान रहा है। उनके नाट्यलेखन में हमें तीन प्रमुख विशेषताएँ दिखलाई पड़ती हैं- एक तो उनके नाटक लघु आकार के होते हैं।दूसरा-वे आधुनिक विसंगतियों एवं सामाजिक समस्याओं पर व्यावहारिक भाषा का प्रयोग करते हैं। 'त्रिपथगा' एवं 'आक्रन्दनम् ' कवि की ऐसी ही नाट्य कृतियाँ हैं! 'त्रिपथगा'में साक्षात्कारीयम्, 'वधूदहनम् ' एवं 'द्वेषदंशनम् ' नाम से तीन रूपक हैं। इन तीनों रूपकों में सात-सात दृश्य समावेशित किये गये हैं। शर्मा की अन्य नाट्य कृति 'आक्रन्दनम्' है, जो चार ध्वनिरूपकों का संग्रह है – 'पञ्चनदपीडनम् ', 'एकमेवरक्तम् ' 'वृक-विक्रोशनम् ' एवं अबला-बलम्'।इन सभी रूपकों में दृश्यों का विभाजन किया गया है। इस प्रकार हरिदत्त शर्मा द्वारा सात नाटकों का प्रणयन किया गया है। 'त्रिपथगा' में संकलित उपर्युक्त तीनों लघुनाटकों के माध्यम से नाट्यकार ने आधुनिक समाज में व्याप्त विभिन्न्न प्रकार के भ्रष्टाचार एवं दहेज जैसी सामाजिक कुप्रवृत्तियों का पर्दाफाश किया है। वस्तुतः रचनाकार ने समाज-सुधार की दृष्टि से साहसिक कार्य किया है। सात दृश्यों में विभक्त उनका लघुनाट्य 'साक्षात्कारीयम् भारत के शिक्षणसंस्थानों विशेषकर विश्वविद्यालयों में व्याप्त चयन-सम्बन्धी भ्रष्टाचारों के स्वरूप को प्रस्तुत करता है जिसमें नाट्यकार ने किसी एक पात्र के मुख से वर्तमान व्यवस्था के विषय में आक्रोश व्यक्त करवाया है जो इस प्रकार है -'*नैतत् , नैतत् । असत्यम् , अन्यायम् , मिथ्या वदति मन्त्री। मिथ्याचारी कुलपतिः, भ्रष्टाचारी अध्यक्षः, भ्रष्टा सर्वा व्यवस्था।*''



उनका सामाजिक लघुनाटक 'वधूदहनम् 'आधुनिक भारत की एक विकराल समस्या दहेज-प्रथा को लेकर लिखी गयी है। आज २०वीं शताब्दी के अन्त में भी दहेज के लोभ से नारियों को

कठोर एवं अमानवीय यातनाएँ दी जा रही हैं। इस सभ्य समाज में हजारों बहुएँ दहेज दानव के शिकार बन रही हैं। दु:ख की बात तो यह है कि जिन हाथों से नारियों का पाणिग्रहण किया जा रहा है उन्ही हाथों से उनका वध भी कर दिया जाता है - *''प्रथमं कन्यादानं , पश्चात् कन्यादहनम् , पूर्वं वधूग्रहणम् पश्चात् वधूदहनम् ''।*

नाट्यकृति 'द्वेष-दंशनम् में 'जातीय विद्वेष एवं साम्प्रदायिक कलह की आग में जलते हुए समाज पर एक तीखा आक्रोश व्यक्त किया गया है । १९७० के दशक में हुए पंजाब के आतंकवाद के भयानक स्वरूप को प्रस्तुत करता है नाटक ''पञ्चनदपीडनम्''। पाँच दृश्यों में विभक्त इस लघुनाटक में खालिस्तान कमाण्डो फोर्स के सरदार मिल्खासिंह (आतंकवादी प्रमुख) का दुर्दान्त हृदयविदारक ताण्डव चित्रित है। इसमें सारी की सारी घटनाएं पंजाब के अमृतसर जिले की हैं, जहाँ आतंकवाद ने समस्त-वातावरण को खूनी पंजे में जकड़ लिया था। लेखक का अन्य लघुनाटक 'एकमेव रक्तम्'अखण्डभारत के सीमान्त प्रान्त काश्मीर के आतंकवाद की जीती जागती तस्वीर को तीन दृश्यों में उपस्थित करता है।''वृक-विक्रोशनम् का धरातल सामाजिक है। सात दृश्यों में विभक्त इस लघुनाटक में कार्यालयों में व्याप्त भ्रष्टाचार का स्वरूप प्रस्तुत किया गया है। पाँच दृश्यों में विभक्त 'अबला-बलम् ' में बताया गया है कि २१वीं शताब्दी में भी भारतीय समाज में आज पुरुषों की प्रधानता ज्यों की त्यों बनी हुई है। तरह तरह का नारी उत्पीडन हो रहा है। प्रस्तुत लघुनाटक में महिलाओं ने अदम्य साहस संजो कर उत्पीडन के समक्ष घुटने न टेकते हुये संघर्षपूर्वक लड़ने का वीडा उठाया है।

**रमाकान्त शुक्ल** – रमाकान्त शुक्ल ने कचदेवयानी (रेडिओ-रूपक),पण्डितराजीयम्, अभिशापम् (ध्वनिरूपक) नाम से कई नाटक लिखे।

**केशव चन्द्र दाश -** केशव चन्द्र दाश ने मुख्यतया कथाएं एवं उपन्यास लिखी। पर उन्होंने समानी नाम से एक लघुनाटक लिखा जिसे दूरदर्शन में धारावाहिनी के रूप में दिखाया जा सकता है – ऐसा स्वयं लेखक का मानना है।

**बनमाली बिश्वाल**–बनमाली बिश्वाल ने दो नाटक और कई लघु नाटक भी लिखा। इनका लघुनाटक देहि पदपल्लवमुदारम् जयदेव एवं पद्मावती की कथा पर आधारित है। उनका दूसरा लघुनाटक धर्मपदस्य पितृभक्तिः दिल्ली संस्कृत अकादमी के संस्कृत-लघुनाटक संग्रह में प्रकाशित है जो कोणार्क के निर्माण में मुख्य भूमिका निभाने वाले बिशु महारणा के पुत्र धर्मपद की कथा पर आधृत है। रात में अपूर्ण कोणार्क को देख कर चिन्ता में सोया हुआ बिशु महारणा जब प्रातः उसे पूर्ण हुआ देखता है तो उनकी उक्ति इस तरह व्यक्त होती है : *किमहं वस्तुतोऽभिनन्द्यः? हर्षविषादयोः कतरः मत्कृते स्पृहणीयः? मन्दिरं निर्मितमस्तीति तु सत्यम्! परन्तु केन निर्मितम्, क्व गतो मे पुत्रः? कः मम प्रश्नस्योत्तरं दास्यति? एषःसमुद्रः? इयं नदी? इदं नवनिर्मितं मन्दिरम् अथवा सर्वोपरि विराजमानः*

*सूर्यदेवः?* श्रीबिश्वाल के दो नाटक उन्मत्तः तथा जगतश्चक्षुषि परः प्रकाशित होने की प्रतीक्षा में है जिसमें सामाजिक भ्रष्टाचार एवं दुर्नीति तथा पारिवारिक संवेदनाएं चित्रित हैं।

**कृपाराम त्रिपाठी** – कृपाराम त्रिपाठी ने रामायण के कथापर 6 अंकों का नाटक लिखा – मध्यमरामचरितम्। इस नाटक में राम का वनवास संक्षेप में वर्णित है। अन्तिम अंक में माण्डकर्ण का मोक्ष वर्णित है। रामायण (आरण्य-काण्ड) एवं रघुवंश (13 वां सर्ग) में माण्डकर्ण पाञ्च अप्सराओं के पञ्जरे में वन्दी बताया गया था जिसे कृपाराम त्रिपाठी ने अपने नाटक में मुक्त कर दिया है।

**कृष्णदत्त शर्मा** -कृष्णदत्त शर्मा ने राष्ट्राय शरीरविश्राणनम् नामक देशात्मबोधक संक्षिप्त नाटक लिखा जो होशियारपुर से प्रकाशित विश्वसंस्कृतम् में 1999 में प्रकाशित है। शर्मा ने लघुनाटिकावली शीर्षक से अपने नाटकों का संग्रह प्रकाशित कराया है।

**वनमाला भवालकर** - वनमाला भवालकर ने रामवनगमनम् नाम से तीन दृश्यात्मक नृत्यनाटिका लिखा जो संस्कृत साहित्य परिषद्, सागर से प्रकाशित है। उनके अन्य संगीत नाटकों में पार्वती-परमेश्वरीयम् एवं सीताहरणम् उल्लेख्य हैं। उनका पददण्ड एक सामाजिक नाटक है जिसमें नायक युद्ध में अपना पैर खो देता है तो भी नायिका उन्हें पूर्व जैसा प्रेम दिखाकर स्वीकार करता है।

**मिथिलेश कुमार मिश्र** - मिथिलेश कुमार मिश्र ने केवल कथा ही नहीं कई नाटक भी लिखे। उनका ऐतिहासिक नाटक है - आम्रपाली जिस में नाट्यशास्त्र के नियम आंशिक रूप से प्रयुक्त हैं।

**आर. गणेश** -आर गणेश का रूपक अन्वेषणम् एक प्रतिकात्मक नाटक है। इसका नायक वृत्ति से अभियन्ता है तो प्रवृत्ति से कवि। सूत्रधार ही आरम्भ में निर्देशित करता है कि यह एक प्रतिकात्मक नाटक है *-आज्ञप्तोऽस्मि परिषदा....गणेशेन विरचितं रसिकलोकविनूतनमन्वेषणम् मया साङ्केतिकं रूपकं प्रदर्शितव्यमिति।*

**सूर्यमणि रथ** - सूर्यमणि रथ ने कई नाटक लिखे। उनका परोपकारी महाभारत कथाश्रित है जो भीम द्वारा वकासुरवध पर केन्द्रित है। लेखक की कवित्व-प्रतिभा स्थान स्थान पर रूपायित है– *स्रोतोऽम्भसां भ्रमयितुं प्रखरं नदीषु/ चक्रं रथस्य यवनिश्च यथा विभाति।/ ज्योतिगणः प्रतिदिनं परितो दिनेशं / रक्षोऽपि भीमकरयुग्मगतं तथाऽभूत्।।*(पृ.22)

**के .एस.नागराजन्** - के .एस .नागराजन् ने उन्मत्तकीचकम् शार्षक से नाटक लिखा जो पुणे से 1960 में प्रकाशित है। पांच अंकविशिष्ट इस नाटक में कीचक के विविध रूप चित्रित है। कीचक को यहाँ द्रौपदी से बेहद प्रेम करने वाला अच्छे व्यक्ति के रूप में वर्णन किया गया। एन. रङ्गनाथ शर्मा -एन .रङ्गनाथ शर्मा ने एकचक्रम् शीर्षक से नाटक लिखा जो महाभारत के प्रथम पर्व की कथा पर आधारित है। उनका अन्य नाटक है बाहुबलि-विजयम्।

**जग्गु सिंगाराचार्य**-जग्गु सिंगाराचार्य ने शौरीशौर्यम् शीर्षक से नाटक लिखा जो विष्णुपुराण एवं भागवत की कथा पर आधारित है।

साम्ब दीक्षित ने एक पौराणिक नाटक लिखा जिसका शीर्षक है भूकैलासनाटकम्। निकुम्भ के मुख से नाटककार ने मद्यपान के वारे में एक पद्य लिखा– *चित्ते शान्तिर्जायते मद्यपानात् / शान्ते चित्ते साम गायन्ति मत्ताः। गानं कृत्वा सद्गतिं यान्ति वीराः / तस्मात्पेयं मद्यमेवाशु भूरि।।*

**सुरेन्द्रनाथ षडङ्गी**–सुरेन्द्रनाथ षडङ्गी ने वन्दे मातरम् शीर्षक से नाटक लिखा जो अपने नाटकीय गुणों के कारण सर्वभारतीय बहुभाषीय नाटक प्रतियोगिता में पुरस्कृत हुआ । यह एक देशात्मबोधक नाटक है जिसमें पारम्परिक एवं आधुनिक ढंग से चरित्रों को प्रस्तुत किया गया है। उन्होंने अभिज्ञानशाकुन्तलम् शीर्षक से एक अन्य नाटक लिखा जो पांच अंकों में कालिदास के अभिज्ञानशाकुन्तलम् का संक्षेप मौलिक शैली में प्रस्तुत करता है जिस से नाटक आकर्षक बन पडा।

**जनार्दन प्रसाद पाण्डेय**– जनार्दन प्रसाद पाण्डेय ने अबलासार्मर्थ्यम् नाम से नाटक लिखा जो पारम्परिक पुरुष-प्रधानता के विरुद्ध आवाज उठाता है। उन्होंने रघुदासस्य पत्रम् नाम से अन्य एक सामाजिक नाटक भी लिखा।

**प्रशस्यमित्र शास्त्री**–प्रशस्यमित्र शास्त्री ने संस्कृतवर्षे महर्षिपाणिनेः स्वर्गाद्भारते समागमनम् नामक लघुनाटक लिखा जो दिल्ली संस्कृत अकादमी के संस्कृत-लघुनाटकसंग्रह में प्रकाशित है। इसी प्रकार जियालाल शर्मा ने भोलारामस्य जीवः शीर्षक से एक नाटक लिखा जो हरिशङ्कर परसाई के भोलारामस्य जीवात्मा कथा पर आधृत है। तेलुगु भाषा-साहित्य के लिये ज्ञानपीठ-विजेता पद्मभूषण श्री विश्वनाथ सत्यनारायण ने संस्कृत में दो नाटक लिखे - गुप्तपाशुपतम् तथा अमृतशर्मिष्ठम्, जो आन्ध्रमहासभा, मुम्बई से 1975 में प्रकाशित है। रामकुबेर मालवीय ने तीर्थयात्रा नाम से एक प्रहसन लिखा।

**पी. एम. भातखण्ड**– महाराष्ट्र के पी. एम. भातखण्ड ने 15 से अधिक एकांकी नाटक लिखे जो तीन नाटकसंग्रह (मुक्तम्, महादानम्, ललनाख्यानम्) में प्रकाशित हैं। मुक्तम् में तीन एकांकी नाटक प्रकाशित हैं - मुक्तम्, वृक्षरक्षणम् तथा एहि मृत्यो स्वागतं ते। महादानम् में चार एकांकी नाटक प्रकाशित हैं - महादानम्, करः, धनं वा शीलं वा तथा अश्मबुद्धिः। इसी प्रकार ललनाख्यानम् में तीन नाटक प्रकाशित हैं - ललनाख्यानम्, शिल्पगुढ तथा इति मानवीयम्। लेखक ने इनमें विविध विषयों का समायोजन किया है। यहाँ पारम्परिक लोकनाट्य का छाप देखा जा सकता है। इन्होंने नान्दी भरतवाक्य जैसे पारम्परिक नाट्यतत्त्व का भी प्रयोग किया है। दुर्गादत्त ने अभिमन्योर्वीरता शीर्षक से रूपक लिखा जो अभिमन्यु की वीरता को रूपायित करता है।

**राजकिशोर मणि त्रिपाठी**– राजकिशोर मणि त्रिपाठी ने मूषकवैदुष्यम् नाम से प्रहसन लिखा जो वर्तमान सामाजिक राजनैतिक जीवन पर व्यङ्ग्य प्रस्तुत करता है । आज मानव का जीवन-दर्शन मूषक से मेल खा रहा है– *यस्मिन्गेहे भवेद्वासः तत्र छिद्रं समाचरेत्। धनं तेन पथा नीत्वा मूषकवद्धनी भवेत्।।* (4)

**मनमोहन जोशी**–आचार्य मनमोहन जोशी ने रूपकपञ्चकम् नाम से नाटकों का एक संग्रह लिखा जिसमें 5 रूपक संगृहीत हैं- गृहलज्जम्, नीरसा सरसाधरा, साक्षरता, ईश्वरस्य कार्यम् तथा प्रेरकम्। उन्होंने रूपकपञ्चकम् शीर्षक से नाटक-संग्रह प्रकाशित कराया। साक्षरता में कोई संन्यासी पाणिनि के 14 प्रत्याहार-सूत्रों को मजेदार ढंग से पढाता है :

| | |
|---|---|
| *अइउण्* | *ध्यानेन शृणु* |
| *ऋलृक्, एओङ्, ऐऔच्* | *पठनाय मा शुच* |
| *हयवरट्* | *पाठं शीघ्रं पठ* |
| *लण्, ञमङणनम्* | *गुरवे नमः* |
| *झभञ्, घढधष्* | *उच्चैर्मा हस* |
| *जबगडदश्* | *पठन्माऽलस* |
| *खफछठथचटतव्* | *आज्ञां पालय* |
| *कपय्* | *वेष्टनमानय* |
| *शषसर्, हल्* | *पठनाय चल* |

**सुदर्शन पाठी**–सुदर्शन पाठी ने भी कई नाटक लिखे - करुणापारिजातम्, पादुकाविजयम्, रुचिराचरितम् तथा अमरभारतीनाटकम्। उनका सिंहलविजयम् (1951) ओडिशा इतिहास पर आधृत है। इस नाटक में ओडिआ छन्द एवं शैली से गीत देखने को मिलते हैं।

**बी. आर. शास्त्री** - बी. आर. शास्त्री ने दो नाटक लिखे – यामिनी तथा देवयानी। यामिनी एक एकाङ्की नाटक है जो मणिमञ्जरी में 1962 में प्रकाशित है। इस नाटक में बिल्हण का जीवनचरित एवं उनका यामिनी के साथ प्रणय-कथा वर्णित है। उन्होंने नाट्यशास्त्र के नियमों को दरकिनारे करने का पर्याप्त साहस दिखाया। जैसे मञ्च पर छींकना मना था तो उन्होंने उसका प्रदर्शन कराया –*एतदपि विज्ञाप्यं यदहं स्त्रीभ्यो बिभेमि (क्षौति)।* स्वगतम् जैसे प्रयोग के लिये उन्होंने 'नीचैः' शब्द का प्रयोग किया अर्थात् धीरे। उन्होंने सन्धि के नियमों का भी पालन नहीं किया- *चारुशीले क्षिप्रमेहि उदयत्येष चन्द्रमा ।*उनकी देवयानी नाम से एक अन्य नाटक भी मणिमञ्जरी (1962) में प्रकाशित है। यह नाटक महाभारत की प्रसिद्ध कथा ययाति एवं देवयानी पर आधारित है।

**छज्जुराम शास्त्री**–छज्जुराम शास्त्री ने एक नाटक लिखा दुर्गाभ्युदयम् नाम से जो दिल्ली से 1931 में प्रकाशित हुआ। सात अंक विशिष्ट इस नाटक में देवी दुर्गा की महत्ता वर्णित है। छज्जुराम जी ने स्वयं बताया है कि वे नव्यन्याय के ज्ञाता रहे हैं– *कर्कशे काव्यविषये कोमले काव्यवस्तुनि। समं लीलायते तस्य छज्जुरामस्य भारती॥* छज्जुराम जी स्वयं अपनी विद्वत्ता एवं कवित्व-प्रतिभा के लिये गर्वित हैं - *छज्जुरामकृतौ नैकः स श्लोकः परिदृश्यते। कल्पानल्पाथवा काचिद्यत्र नैव चमत्कृतिः॥* अधोलिखित पद्य में उनकी गर्वोक्ति सार्थकता को प्राप्त होती है- *या*

*भीकरी शुभकरी परमा च माया/ तां ज्ञातुमिच्छामि यदि त्वमनन्तशक्त्याः। भक्त्या स्वभक्तदुरितौघविखण्डिकायाः/ पादारविन्दयुगलं स्मर चण्डिकायाः।।*

**चुडानाथ भट्टाचार्य -**नेपाल के चुडानाथ भट्टाचार्य ने परिणामः नाम से सात अंक विशिष्ट नाटक लिखा। संबत् 2016 में यह नाटक काठमाण्डु से प्रकाशित हुआ। लेखक की भाषा में प्रवाह है। उनकी अभिव्यक्ति में इसका अनुभव हो सकता है। जैसे–*मदयति मदिरा, तरलयति तारुण्यम्, अन्धयति धनम्, उत्पथयति मन्मथः, विरूपयति रूपाभिमानः, खर्वयति गर्वः। उनकी भाषा मुहाबरेदार है। जैसे –क्षमासारा हि साधवः, गृहदाहे नहि वह्निरपराध्यति* आदि।

**वीरेन्द्र कुमार भट्टाचार्य**– वीरेन्द्र कुमार भट्टाचार्य ने सात नाटक लिखे- कविकालिदासः, शार्दूलशङ्करः, सिद्धार्थचरितम्, वेष्टनव्यायोगः, गीतगौराङ्गः, शरणार्थीसम्वादः तथा शूर्पणखाभिसारः। लेखक ने अपने नृत्य, गीत, संगीत का प्रयोग अपने सभी नाटकों में किया।

**नित्यानन्द** – नित्यानन्द ने कई रूपक लिखे - मेघदूतम्, प्रह्लादविनोदनम्, सीतारामाविर्भावः, तपोवैभवम् आदि। उनके मेघदूतम् गीतप्रधान नाटक है जिस में गद्य का प्रयोग विरल ही दीखता है। उनके प्रह्लादविनोदनम् नाटक में प्रसिद्ध पौराणिक चरित्र प्रह्लाद का चरित वर्णित है। इसमें नारद एवं प्रह्लाद अनेक प्रसंगों में गीत प्रस्तुत करते दीखते हैं।

**विष्णुपद भट्टाचार्य**–विष्णुपद भट्टाचार्य ने तीन नाटक लिखे - काञ्चनकुञ्चिका, कपालकुण्डला, अनुकूलगलहस्तकम् (प्रहसनम्)। इन नाटकों में भी गीतों का समावेश है। अनुकूलगलहस्तकम् में भोजपुरिआ रामावतार के व्यक्तित्व हास्यपूर्ण ढंग से रूपायित है।

**विश्वनाथ विद्याभूषण**–विश्वनाथ विद्याभूषण ने कम से कम 15 नाटक लिखे जिनमें से कुछ प्रमुख नाटक इस प्रकार है - चाणक्यविजयम्, कौमुदीमहोत्सवः, वाल्मीकिसम्वर्धनम्, प्रबुद्धहिमाचलः आदि । गीत एवं संगीत इस नाटक में भरपूर है। राजा विक्रमवर्धन प्रबुद्ध हिमाचलः का नायक है जो देशात्मबोधक प्रसङ्गों से भरपूर है।

**एच .वी .नारायण शास्त्री** - एच .वी. नारायण शास्त्री ने एक सामाजिक नाटक लिखा गुणपरीक्षणम् नाम से। इस नाटककार पर कालिदास, भास, शूद्रक का प्रभाव देखा जा सकता है। आधुनिक लोग आधुनिक वेशभूषा एवं केश-सज्जा के साथ वर्णित हैं –*केचन कृत्तकेशाः, केचन लुञ्छितकेशाः, अपरे बद्धकेशाः, केचन लम्बश्मश्रवः, केचन मुण्डितश्मश्रवः, अन्ये तनुश्मश्रवः, केचन उष्णीषधराः, अपरे सशिरस्त्राणाः।*

**रामकिशोर मिश्र** - रामकिशोर मिश्र ने अन्यून 6 नाटक लिखे - अङ्गुष्ठदानम्, एकाङ्कावलिः, एकाङ्कमाला, ध्रुवम्, त्यागपत्रनिरासम्, अभिशप्तदशरथम् ।

**लक्ष्मण सूरि** ने तीन नाटक लिखे- दिल्लीसाम्राज्यम्, पौलस्त्यवधम् तथा घोषयात्रा।



**पञ्चानन तर्करत्न** ने दो नाटक लिखे –अमरमङ्गलम् तथा कलङ्कमोचनम्। ये नाटक भी गीतसंगीत की दृष्टि से महत्त्वपूर्ण है।

**जनक शङ्कर दबे** –जनक शङ्कर दबे (1990-1911) ने एक नाटक लिखा महावीरनिर्वाणम् के शीर्षक से। इस में 18 दृश्य हैं पर अंक-विभाजन नहीं है। राजेन्द्र नानावटी ने इसे Chronic play के नाम से अभिहित किया है। (द्र. Post Independence Sanskrit literature : A critical survey, A. M. Prajapati Felicitation volume, pp -259 263)। पर इस नाटक को ऐतिहासिक नाटक कहना उचित होगा क्योंकि इस में जैन-कृतिओं में उपलब्ध तथ्यों के आधार पर महावीर का चरित वर्णित है।

**जग्गु वकुलभूषण**–जग्गुवकुलभूषण ने एक हास्यनाटक लिखा अनङ्गदाहप्रहसनम् नाम से। उन्होंने एक अन्य लघुनाटक लिखा प्रतिज्ञाकौटिल्यम् शीर्षक से जो 1968 में प्रकाशित हुआ। वस्तुतः यह नाटक विशाखदत्त के मुद्राराक्षस की पूर्ववस्तु को अङ्कित करता है। लेखक स्वयं ही कहता है – *मुद्राराक्षसावलोकनकन्लितोत्साहेन मया तावत्तत्पूर्ववस्तुतया तादृशं वस्तुसंविधान-वैचित्र्यगुम्फितं प्रतिज्ञाकौटिल्यम् नाम नाटकमरीरचम्।*

**गोपबन्धु मिश्र** – गोपबन्धु मिश्र ने भाटकगृहम् नाम से एक लघुनाटक लिखा जिसका प्रकाशन पहले संस्कृत-प्रतिभा में हुआ और बाद में उनके नाटकसंग्रह में सङ्कलित है। इस नाटक में नाटककार द्वारा बढती आवादी के कारण आवसीय समस्या, भाटकीय आवासों की स्थिति, गृहस्वामियओं की लोभासक्त मनःस्थिति तथा पाश्चात्य चाकचक्य से अन्धा युवमनोवृत्ति पर प्रकाश डाला गया है व्यंग्यात्मक शैली से।

इसी प्रकार जग्गु वकुलभूषण ने अनङ्गदाहप्रहसनम् नाम से रूपक लिखा। पुण्डरीकाक्ष मिश्र ने सुभद्राहरणम्, सुधाहरणम्, बाणहरण्म्, समाधानम् तथा चेतना शीर्षक से नाटक लिखे, सुदर्शनाचार्य ने सीमान्तप्रहरी, नवजन्म, हरेकृष्ण महताब ने चाणक्यविजयम्, दयानिधि मिश्र ने परशुरामप्रतिज्ञा तथा मातृहत्या, वासुदेव महापात्र ने सावित्रीपरिणयम्, यतीन्द्राचार्य ने माधवविलासम् लिखा एवं इस प्रकार आधुनिक संस्कृतनाटकविधा में ओडिशा के अवदान को सुनिश्चित किया। आसाम के भवदेव भगवती ने एक लघुनाटक नूतनं नाटकम् (1982) शीर्षक से लिखा जिस में तथाकथित शिक्षित लोगों के दोहरे स्वभाव का निरूपण है। नाटक की घटनाओं को चार दृश्यों में दीखाया गया जिसमें केवल दो ही पात्र आपस में संवाद करते हुये दीखते हैं। पश्चिमबङ्ग के सिद्धेश्वर चट्टोपाध्याय ने चार नाटक लिखे– धरित्रीपति-निर्वाचनम्, अथ किम् (प्रहसन), मनोविताडनम्, स्वर्गीयहसनम्। इसके अतिरिक्त एस आर लीला का अमरनायकम्, सुदर्शन त्रिपाठी की अमरभारती, मेधाव्रत का प्रकृतिसौन्दर्यम् (1934), कृष्णकुमार का अस्ति कश्चिद्वाग्विशेषः,मथुरादत्त पाण्डेय का द्यावापृथिवीयम्, महीधरशास्त्री का वेङ्कटरमन का सरोजिनीसौरभम् (1960), महेश्वरशास्त्री का अस्ति कश्चिद्विशेषः, क्षितीश चन्द्र की अन्धैरन्धस्य यष्टिः, प्रशस्यमित्र शास्त्री का नवोढावधूवरश्च, रामकुमार मालवीय की तीर्थयात्रा, रामानुजाचार्य का अन्यायराजः, बी.के लिमाये का पृथिवीवल्लभम्, वी. डी. गङ्गल का भर्तृहरीयम्, एस. एन.

तप्तिकर का विश्वमोहनम्, तेजनाथ झा की अयानी, वासुदेव द्विवेदी की कौत्सस्य गुरुदक्षिणा, विष्णुदत्त त्रिपाठी का अनसूयाचरितम् तथा विश्वनाथ केशव छत्रे का अपूर्वशान्तिसंग्रामः संस्कृतनाट्य-साहित्य को अपने योगदान से समृद्ध किया।

एतदतिरिक्त संस्कृत-भारती (दिल्ली, बैंग्लूरु) ने अनेक लघुनाटकों का प्रकाशन किया - नवरूपकम्, कविकोपकलापः, जागरुको भव (विथीनाटक), साक्षिशीला (जनपदरूपक)। इसी प्रकार लोकभाषा प्रचार समिति (पुरी) ने भी कई लघुनाटकों का प्रकाशन किया- आदिशङ्कराचार्यः, भगवान्वादरायणः, मधुलिप्सा (नाटिका), लोकलीला (लघुनाटकसंग्रह) तथा लोकनाट्यम् (लघुनाटकसंग्रह)। लघुपुस्तक का सीमित कलेवर मुझे अधिक विस्तार में जाने नहीं देता।

**आधुनिक संस्कृत-नाटकों का परिवर्तित रूप** –भरत का नाट्यशास्त्र न केवल नाट्य-लेखनविधि, नाट्यमञ्चनविधि, नाट्याभिनयविधि, नाट्यनिर्देशनविधि का उपदेश करता है अपितु यह नाट्यमञ्चन का उचित अवसर का भी निर्देश करता है। वस्तुतः नाट्यशास्त्र भारतीय ललित कला, तदन्तर्गत सङ्गीत नृत्यादि विधानों (का भी मार्गनिर्देशक है। कला के 64 भेदों में काव्य-सङ्गीत-चित्र, आलेख्य, वास्तु– ये चार ललित कला स्थान पाये हैं। सङ्गीतकला में ही गीत-वाद्य-नृत्यात्मक तीन कला अन्तर्भुक्त हैं। शार्ङ्गधर ने कहा *–गीतं वाद्यं तथा नृत्यं त्रयं सङ्गीतमुच्यते* (शार्ङ्गधरसंहिता 1.21) । भरतमुनि के सङ्गीत-शास्त्र विषयक अभिमत भी नाट्यशास्त्र में समुपलब्ध है। परन्तु आधुनिक संस्कृत नाट्यसाहित्य पूर्णरूप से नाट्यशास्त्र का अनुकरण नहीं करता। वस्तु, चरित्र, मञ्चन आदि प्रसङ्गों में आधुनिक संस्कृत -नाट्यसाहित्य प्राचीन संस्कृत-नाट्यसाहित्य से बहुधा भिन्न है। यहाँ आधुनिक संस्कृत-नाट्यसाहित्य का परिवर्तित स्वरूप सोदाहरण प्रस्तुत है।

विगत 2000 वर्षों से भारतीय नाट्य-परम्परा की धारा अविच्छिन्न गति से प्रवाहित हो रही है। विज्ञान-तकनिकीयुग में जी रहे विंशशताब्द के संस्कृत नाटककार लोकरुचि के अनुसार अपने नाटकों में परिवर्तन लाने के लिए नित्य विनूतन प्रयोग करने में न केवल तत्पर किन्तु विवश भी हैं। समकालिक संस्कृत नाटकों के परिशीलन से कुछ नवीन प्रवृत्तियाँ स्पष्टतया देखी जा सकती हैं।

आधुनिक संस्कृत-नाटकों में पारम्परिक कुण्ठा का त्याग पदे - पदे अनुभूत है। परन्तु यह सुखद आश्चर्य ही है कि उन उन परिवर्तनों के बावजूद आधुनिक संस्कृत नाटकों का प्राचीन संस्कृत नाटकों के साथ सातत्य परिलक्षित होता है। आधुनिक संस्कृत नाटक आज केवल धार्मिक, आध्यात्मिक नहीं है, उनके वस्तु अब धीरे- धीरे सामाजिक, नैतिक, बौद्धिक होता जा रहा है। वे अपने आदर्शोन्मुख दृष्टिकोण त्याग कर यथार्थोन्मुख दृष्टिकोण का अङ्गीकार कर रहे हैं।

इसी प्रकार वे जनसमस्याओं से साक्षात् सम्बद्ध हैं। जनसामन्य का हर्ष-विषाद लाभालाभ यहाँ चित्रित हैं। वस्तुतः आधुनिक संस्कृत नाटकों का परिवर्तित स्वरूप भाषा, अभिव्यक्ति, तकनिकी, वस्तु, शिल्प, गीतादि प्रसङ्गों में दृग्गोचर होता है।

**भाषागत परिवर्तन :** आधुनिक संस्कृत नाटककार ओजःसमासबहुल भाषा के स्थान पर सरल भाषा का अङ्गीकार करता है। आधुनिक संस्कृत नाटकों में प्राकृतभाषा के स्थान पर प्रादेशिक भाषाओं का प्रयोग होता है। भरत द्वारा स्त्री-विदूषक-परिचारिकादि के लिए प्राकृतभाषा का उपयोग अनुमत है। परन्तु आज प्रायः प्राकृतभाषा का अभाव दीखता है। कहीं-कहीं नाट्यकार प्रादेशिकभाषा का भी प्रयोग करता है। मथुराप्रसाद दीक्षित ने भूभारोद्धरणम् इस नाटक में प्राकृतभाषा के स्थान पर प्रादेशिक भाषा का प्रयोग किया। उन्होंने अपने भारतविजय नाटक तथा एक अन्य नाटक में प्राकृतभाषा के स्थान पर नेपालदेश में प्रयुक्त नेवारी-भाषा का प्रयोग किया। पाणिनीय नाटक में गोपालशास्त्री दर्शनकेसरी ने प्राकृतभाषा के स्थान पर भोजपुरी-भाषा का प्रयोग किया।

राधावल्लभ-त्रिपाठी के तण्डुलप्रस्थीय में प्रयुक्त नाटकीय भाषाशैली भी भूरिशः प्रशस्य है जो अनेक स्थलों में प्राचीन-साहित्य का स्मरण कराता है। यथा - *तावदार्द्रपृष्ठाः क्रियन्तां वाजिनो गजाश्चेति* (शाकुन्तलम्), *तेजः सिंह ! स्वनियोगमशून्यं कुर्वः* (शाकुन्तलम्),*आशामिव प्रतिहतां तां विभावयामि।* (स्वप्नवासवदत्तम्),*एतत्तु मां दहति यत् स बुभुक्षयार्तो गेहं मम प्रियतमः प्रविहाय यातः* (चारुदत्तम्, मृच्छकटिकम्),*एवं शून्यमिदं परिसरं ग्रामीकुर्वन्ति* (स्वप्नवासवदत्तम्)।

यद्यपि त्रिपाठी की आत्मा में प्राचीन संस्कृत-साहित्य प्रतिष्ठित है तथापि पारम्परिक साहित्यिक प्रभावों से युक्त उनके नाटक की भाषा में कहीं कहीं आधुनिक सूक्ति-प्रवचनों का भी प्रयोग देखे जा सकते हैं। यथा – *लवणमरिचमिश्रणपुरःसरं मां विषयीकृत्य यद्वा तद्वा गुरोः पुरो जल्पिष्यसि* (तण्डुलप्रस्थीयम्, पृ. 25), *गुरुर्गुडायितः शर्करायितश्च शिष्यः* (तण्डुलप्रस्थीयम्, पृ 40), *इत्थं च सर्पोऽपि मृतो यष्टिकाऽपि न भग्ना* (तण्डुलप्रस्थीयम्, पृ. 82), *इयमुत्खति पर्वते मूषकस्योपलब्धिः* (तण्डुलप्रस्थीयम्, पृ. 52)।

नाटककार त्रिपाठी के कविरूप भी यहाँ स्थान-स्थान पर ध्वनित है। उनके द्वारा विरचित श्लोकों का रचनाप्रवाह, मृदुला पदावली, भावप्रवणता तथा अलङ्कारसौन्दर्य मर्मस्पर्शी है। नाटकीय-तत्त्वों की प्रभावकता, काव्यपरक भावनात्मकता पात्रों के मानसिक दशाओं की अभिव्यक्ति हेतु समर्थ सिद्ध है। यथा- *इयं वापीशून्या गतरसतया प्रोषितपतिः/ सती काचिद् योषिद्विरहविकला सीदति यथा।* (तण्डुलप्रस्थीयम्, पृ. 45)/ *शृङ्गारके स्थितोऽहं कथा मदीया व्यथाभिरापूर्णा।* (तण्डुलप्रस्थीयम्, पृ. 8)/ *कदन्नं वाऽन्नं वा जठरपीठरार्थं यदि लेभे।* (तण्डुलप्रस्थीयम्, पृ. 65)

**अभिव्यक्तिसापेक्ष्य परिवर्तन** : भाषा की शुद्धता एवं पाण्डित्य अब अभिव्यक्ति के कौशल को द्योतित नहीं करता। वैदेशिक-शब्दों का संस्कृतीकरण अथवा उनका साक्षात्प्रयोग अद्यतनीय नाटकों में देखे जा सकते हैं। अति प्रचलित बैडमिण्टन (badminton), टेनिस (tennis), पोलिस (police), रेडिओ (radio), स्टेसन (station), बस (bus) इत्यादि व्यावहारिक शब्दों का यथावत् प्रयोग स्वातन्त्र्योत्तरकालिक संस्कृत नाटकों में देखे जा सकते हैं।

इस प्रसङ्ग में बहूत उदाहरण हैं। यहाँ किन्तु स्थालीपुलाकन्याय से 2-3 उदाहरण प्रस्तुत हैं – आर. गणेश के अन्वेषणम् नाटक में पद्य एवं गद्य उभयत्र वैसा प्रयोग देखे जा सकते हैं। पद्य में यथा - *बिस्केट् ब्रेड् चाक्लेट् च चर्वणकमित्यत्यन्तहीनान्यहो।/श्लाघ्यान्येव समाश्रयन्ति सुलभारम्भाणि कष्टानि तैः।।*

सम्वाद में यथा -

*एकः -* *सिक्सर, हा*
*अपरः -* *नहि बोल्ड्*
*अन्यः -* *कथम्*
*अन्यतरः -* *सुविदितम्, फोर*
*अन्यः -* *नैव, कट्, मिड-विकेट्*
*एकः -* *एल.बी.डब्ल्यू*
*अपरः -* *इनिंग्स डिफ़ूट*
*सर्वे -* *नयनयोः आनन्दः*
*सेंचुरी*

राधावल्लभ त्रिपाठी के सुशीला नामक नाटक में सुशीला की जीवन-व्यथा का, विसंगति का, संघर्ष का, जिजीविषा का तथा नियति-विधान का भी सांकेतिक व्यञ्जना है। नाटकस्थ सभी संवाद आधुनिक नाट्यपराम्परा के अनुरूप क्षुद्र, व्यावहारिक हैं जो सहजकथानक के लक्ष्य-प्राप्ति में समर्थ प्रतीत होते हैं। यथा –

*स्त्री 5 - न इदानीं भेतव्यम्। यावता विभेम तावतैव भाययन्ति पुरुषा अस्मान्। यदि साहसं कुर्मस्तर्हि न किमपि कुर्यात् पुरुषः।*
*स्त्री 1 - सत्यम्, सत्यम्। स्त्री आत्मनैवात्मानमुद्धरेत्। आत्मनैव तया जीवितव्यम्।*
*सुशीला - जीविष्यति स्त्री, मरिष्यति पुरुषः।* (सुशीला, पृ.8)

नाटक के मार्मिक दृश्यों का परिपार्श्व सार्थक वाक्यविन्यास से सफलतापूर्वक निर्मित है। सुशीला की महत्त्वाकाङ्क्षा से युक्त देवशर्मा ने दुःखजन्य वैराग्य स्वीकार किया। राजसुखासीना सुशीला जब शिवमन्दिर में पूर्वपति से मिलती है तब अधोलिखित व्यंग्यात्मक पङ्क्तिओं में उनके प्रति उसका प्रेम, व्यग्रता स्पष्टतया व्यञ्जित है -

*सुशीला - अहं काऽपि नास्मि, अहं राज्ञी नास्मि। केनैतद् भणितं ते यदहं राज्ञी जाता।*
*देवः-अहमतीतयोः द्वयोः दिनयोरिह प्राप्तः मथुराम्। ह्यो दिनेऽपि त्वं मया अत्र दृष्टा। अद्य इतो यास्यामि। केवलम् एतत् प्रष्टुमवस्थितोऽहम् - अपीदानीं तु त्वं प्रसन्ना।*
*सुशीला - कीदृशस्त्वं विपरिवर्तितः। कथमेव ब्रूषे मामस्मिन्नरके निपात्य।*
*देवः - अधुना प्रतिवेशिन्यस्त्वां नोपालभमानाः स्युः। अधुना सीवनार्थं सूचीं वा सूत्रं वा याचितुं प्रतिवेशीगृहं न गन्तव्यं स्यात्। न चाधुना भवती रिक्तोदरेण स्वपितीति मन्ये*
*सुशीला - त्वं च ? त्वं कुत्र वससि। कस्ते आजीव इदानीम्।*
*देवः - मम क आजीवः। यत्र स्थानं लभे तत्र स्वपिमि। इतस्ततः आहिण्डामि। कुत्रापि वसामि। नाधिकं जीवितुमिच्छामि। मदीय ईश्वरः। स मामाकारयति।* (सुशीला, पृ.22)

इस नाटक की भाषा की सरलता, प्रवाहमयता तथा भावगम्यता देखने योग्य है। यहाँ प्रयुक्त नाट्योचित भाषा नाटक की सफलता का सम्प्रेषणीयता का आधार है। वस्तुतः जिस– किसी भी नाटक के सर्वाधिक संवेदनशील पक्ष उसकी भाषा एवं संवाद हैं। आधुनिक नाटक की सभी विशेषताओं से युक्त उनके नाटक का भावपक्ष एवं कलापक्ष लेखक के साहित्यिक रेखाचित्र को ऊर्ध्व में स्थापित करता है।

**तकनिकीगत परिवर्तन** - तकनिकी दृष्टि से भी आधुनिक संस्कृत-नाटक सर्वथा परिवर्तित है। क्योंकि आज परम्परा के उल्लङ्घन तथा पाश्चात्य तकनिकी का अनुकरण किया जा रहा है। अद्यतनीय नाटककार भरतमुनि द्वारा प्रवर्तित नान्दी, भरतवाक्य, प्रस्तावना, पताका, प्रकरी, प्रवेशक, विष्कम्भकादि नाट्य-तत्त्वों की उपेक्षा प्रायः करता है। कुछ नाटककार यद्यपि प्राचीन नाटक-नियमों का निर्वाह आज भी अपने नाटकों में करते हैं तथापि वैसा प्रयास विरल ही है। वस्तुतः वे उसका निर्वाह आंशिक रूप से करते हैं। रङ्गमञ्च-व्यवस्था में भी प्रभूत परिवर्तन देखा जाता है। भरतमुनि-प्रतिपादित रङ्गमञ्च-व्यवस्था में जो जटिलता विस्तृतता थी वह आज प्रायः लघूभूत है। अद्यतनीय संस्कृत-नाटक मुक्ताकाश मञ्च में या वृक्षतल में अभिनययोग्य है। आज संस्कृत में वीथि-नाटकों का प्रदर्शन भी यत्र - तत्र देखा जा सकता है।

सुदीर्घ नाटकों के अवलोकनार्थ आज दर्शकों के पास समय का सर्वथा अभाव है। उनकी आवश्यकता एवं रुचि को ध्यान में रख कर आज संक्षिप्त नाटक एकाङ्की-रूप लिखे जा रहे हैं। आधुनिक संस्कृत-नाटक-परिधि में अब एकाङ्कीनाटक रेडिओरूपकों का बाहुल्य देखा जा सकता है। प्राचीन नाट्य-साहित्य में लघुनाटक रूप से प्रेक्षणकों का जो प्रचलन था अब उनका स्थान एकाङ्किओं ने ले लिया।

आधुनिक संस्कृत-नाटक-क्षेत्र में छाया-नाटकों का आविर्भाव भी अद्यतनीय-युग का अवदान है। जे.टी.परीख के छायाशाकुन्तलम् इस प्रसङ्ग में उल्लेख्य है। पाश्चात्य शैली के अनुकरण से संस्कृत में अपेरा-नाटकों का प्रचलन वी.राघवन् ने आरम्भ किया। उनकी रासलीला,

प्रेक्षणकत्रयी, लक्ष्मीस्वयम्वरः, कामशुद्धिः तथा विमुक्तिः - इन नाटकों में वैसे प्रयोग देखे जा सकते हैं। आधुनिक संस्कृत नाटकों में विदूषकों का अभाव दीखता है। धीरोदात्त एवं धीरललित नायकों के स्थान पर सामान्य निम्नवर्गीय चरित्र नायक रूप में स्थान पा रहे हैं।

रामजी उपाध्याय ने अपने नाटकों में पुरातन एवं सुविख्यात चरित्रों को पात्ररूप में स्वीकार किया। इनके नाटक - 'अशोकविजयम्', 'सीताभ्युदयम्', तथा 'कैकेयीविजयम्' इस सन्दर्भ में उल्लेखयोग्य हैं जो नाट्यशास्त्र के नियमों के अनुपालनपूर्वक लिखे गये। उपाध्याय जी की दृष्टि में संस्कृत-साहित्य-सर्जनाक्षेत्र में पुरातन चरित्रों की भूमिका अतीव महत्त्वपूर्ण है। किन्तु नवीन चरित्रों का भी स्वीकार करने में वे विमुख नहीं हैं।

रेवाप्रसाद द्विवेदि ने भी कई नाटक लिखे हैं। रोमिओ-जुलियट के आधार पर नाटक 'यूथिका' वर्ष 1976 में प्रकाशित हुआ तथा 2000 में भारत की राजनीति को केन्द्र कर उनका 'सप्तर्षिकाङ्ग्रेसम्' नामक नाटक प्रकाशित हुआ । राधावल्लभ त्रिपाठी के 'सुशीला' नाटक के मञ्चन में केवल सात ही पात्रों की अपेक्षा होती है। दश-पात्रों के रहने पर भी चार पुरुष पात्रों की भूमिका एक ही पात्र निर्बाह कर सकता है। इस नाटक से ज्ञात हो सकता है कि आधुनिक नाटक प्राचीन नाट्यशास्त्रीय परम्परा को पीछे छोड चुके हैं। उपर्युक्त सुशीला नाटक कई स्मृति-दृश्यों में विभक्त है। नाटक के सभी दृश्यों में अभिनेयता, सरलता, सुकरता समाहित दीखता है। दृश्यसंयोजना में नाटककार का कौशल प्रशस्य है। नाटक की नान्दी नायिका सुशीला के अन्तर्बाह्य-स्वरूप को दर्शाने में सफल प्रतीत होती है - *दुःखं येन सुखेन सारसहजं सम्मिश्र्य सङ्गुम्फितम्/ आकाशः पवनस्तथा च धरणी सम्मेलिता चाश्रुभिः। ?/ क्रोधाग्नौ च सुपाच्यं तद्धि सकलं यो लीलया निर्ममे/ नारीं कामपि तामपूर्वरचनां तस्मै नमो वेधसे।।* (सुशीला, पृ.4)/ त्रिपाठीजी के प्रेक्षणसप्तक ने भारतीय रङ्गमञ्च के विकास के नूतन सम्भावनाओं के द्वार उन्मुक्त किये हैं। संस्कृत-नाट्यधारा के नवीन आयामों के परिचायक यह नाट्यसंग्रह अद्यतनीय ज्वलन्त समस्या एवं आधुनिक भावबोधों से युक्त सात प्रेक्षणकों (एकांकि) का संकलन है। उन प्रेक्षणकों का नाम इस प्रकार - सोमप्रभः, मेघसन्देशः, धीवरशाकुन्तलम्, मुक्तिः, मशकधानी, गणेशपूजनम् तथा प्रतीक्षा। वस्तुतः वीथि-नाटक की प्राचीन-परम्परा को प्रभावित करने वाले इन प्रेक्षणकों में समकालिक विषय के माध्यम से नवीन-समस्याओं के सम्प्रेषणार्थ प्रशस्य कार्य किया है नाटककार ने।

अभिराज राजेन्द्रमिश्र के 'एकं सद् विप्रा बहुधा वदन्ति' इस नाटक में स्मृतिदृश्य-विधि (Flash back system) प्रयुक्त है। हरिदत्त-शर्मा के 'त्रिपथगा' नामक एकांकी-नाट्यसंग्रह उत्तरप्रदेश संस्कृत अकादमी से पुरस्कृत है जिसका प्रकाशन वर्ष 1987 में हुआ। वर्ष 1998 में

उनका रेडिओ-रूपक 'आक्रन्दनम्' प्रकाशित हुआ जिसमें 'पञ्चनदपीडनम्, एकमेव रक्तम्,

वृकविक्रोशनम्, तथा अबलाबलम्' शीर्षक से चार रेडिओ-रूपक संगृहीत हैं। ये सभी रेडिओरूपक सामाजिक हैं।

रमाकान्त शुक्ल ने भी एक रेडिओ-रूपक (कचदेवयानी 1985), दो ध्वनिरूपक (पण्डितराजीयम्, अभिशापम्) लिख कर आधुनिक संस्कृत-नाटकों के तकनिकीक्षेत्र में अपना योगदान सुनिश्चित किया। मृत्युरयं कस्तुरीमृगोऽस्ति, परीक्षा, कल्पवृक्ष – हर्षदेव माधव के ये नाटक प्रायः उद्भट नाटक और वीथिनाटक है। मृत्युरयं कस्तुरीमृगोऽस्ति में मृत्यु के विषय मे दो प्रेतों के वार्तालाप वर्णित है। हर्षदेव परम्परा के विध्वंसन से दुःखी होकर कल्पवृक्षः के अन्तिम नाटक में कहते हैं - *यत्र नार्यस्तु दह्यन्ते रमन्ते तत्र राक्षसाः। यत्र ह्येताश्च पीड्यन्ते रमन्ते तत्र दानवाः॥/ रुदन्ति यत्र नार्य हा हसन्ति तत्र प्राणिनः। कस्माद् वहति गङ्गेयं कस्मात् स्थितो हिमालयः॥* यहाँ कल्पवृक्षः का लीला-नाट्यविधा में समावेश उचित है, क्योंकि यहाँ विशेष वेश-भूषाओं की आवश्यकता नहीं होती। यह प्रवृत्ति आज वीथि-नाटकों में देखी जा सकती है।

**वस्तुगत परिवर्तन** - आधुनिक-संस्कृत-नाटककारों ने उस युग को अतीत के गह्वर में धकेल दिया जब केवल रामायण, महाभारत एवं पुराण आदि के विषय नाटक के वस्तुरूप में स्वीक्रृत होते थे। आधुनिक संस्कृत-नाटककार अब आतङ्कवाद, यौतुकहत्या, बालिका-भ्रूणहत्या सदृश सामयिक समस्या को आधार बनाकर रोचक नाटक लिख रहा है। निम्नवर्गीय उपेक्षित चरित्रों का भी आधुनिक संस्कृत-नाटक के कथावस्तु में प्राधान्य देखा जा सकता है। वे नूतनवस्तु के अन्वेषण में सतत प्रयासरत दीखते हैं। आन्ध्रीयनाट्यकार नृपजे भीमभट्ट ने काश्मीर-सन्धानसमुद्यमः, हैद्रावादविजयम् नाम से दो नाटक लिखे। बङ्गीय नाटककार श्रीजीवन्यायतीर्थ ने यौतुकसमस्या पर विधिविपर्यासम् नामक नाटक लिखा।

यतीन्द्रविमल ने भारतीय-जलसेचनविधि पर नाटक लिखा। लिङ्गपरिवर्तन के विषय में भी संस्कृत नाटककार लेखनी चलाये। अम्विकादत्त व्यास ने सामवतम्, श्रीजीवन्यायतीर्थ ने पुरुषरमणीयम्, वाई महालिङ्गशास्त्री ने शृङ्गारनारदीयम् इस विषय पर नाटक लिखे। भारतविजय नाटक में भारत का सम्पूर्ण इतिहास यथा ब्रिटिश शासन स्वतन्त्रताप्राप्ति आदि विषय देखे जा सकते हैं।

गजानन वासुदेव पलसुले के समानमस्तु वो मनः में राष्ट्रीय एकता का स्वर देखे जा सकते हैं। इस नाटक के प्रथम अङ्क में कोई छात्र अध्यापक के भाषण का वर्णन इस प्रकार करता है - *अधुना वयं स्वतन्त्राः। अस्माभिः तथा वर्तितव्यं यथा अस्माकं राष्ट्रं बलवद् भविष्यति। कश्चिद् असमीयो वा भवतु, वङ्गीयो वा भवतु, महाराष्ट्रीयो वा भवतु, आन्ध्रीयो वा भवतु सर्वैरपि भारतीयैः सह भ्रातृवद् वर्तितव्यमिति।* 

ओगेटी परीक्षित शर्मा की पानशाला, प्रेमपरीक्षा, परिणीता, अपराजितम्, मतिभ्रमणम्, वयं पञ्चाधिकं शतम् तथा न स्त्री स्वातन्त्र्यमर्हति आदि नाटकों में आधुनिक-संस्कृत-नाटक का

अत्याधुनिक रूप देखे जा सकते हैं। पानशाला नाटक में काब्रेनृत्य का वर्णन भी है। प्रौढविचार किन्तु सरस सहज शैली से निबद्ध राधावल्लभ त्रिपाठी के 'प्रेक्षणकसप्तक के' प्रेक्षणकों में अनेक सामाजिक-विसंगतियां चित्रित हैं। 'सोमप्रभः' नामक प्रेक्षणक में वधूदहन जैसा क्रूरकृत्य को विषय बनाया गया है। मेघसन्देशनाटक की पृष्ठभूमि में पर्यावरण-चेतना प्रतिफलित है। मुक्तिः इस प्रेक्षणक के नायक गृहस्थ-धर्म-पालन हेतु आदर्श प्रेरणा देकर भारतीय संस्कृति के वैशिष्ट्य को अभिव्यक्त करता। इसी प्रकार मशकधानी वर्तमान समाज में व्याप्त राजनीतिक स्वार्थपरता का प्रकाशन करता है। गणेशपूजनम् में धार्मिकोत्सव के प्रति अनास्थाभावयुक्त लोगों की समस्या अङ्कित है। इस नाटक में भजन-पूजन के स्थान पर अश्लील चलचित्र प्रदर्शन की प्रवृत्ति के प्रति व्यंग्य प्रस्तुत है। 'प्रतीक्षा' नामक एकाङ्कि रूपक में किसी मध्यवर्गीय पिता की व्यथा चित्रित है।

इस नाट्यसंग्रह में सङ्कलित नाटकों का हिन्दीभाषा में अनुवाद भी सङ्कलित एवं प्रकाशित है। इस से इसकी लोकप्रियता बढ गई है। संस्कृत-नाटक की प्रयोगधर्मिता रचनाशैली को नव-दिशा प्रदान करने में समर्थ है। 'प्रेक्षणसप्तक' का भरतवाक्य भी उल्लेख्य है, क्योंकि इस से नाटककार की पर्यावरणचेतना द्योतित है- *काले वर्षतु देवो भातु च सौरभसमन्विता वसुधा। / पल्लविता कोरकिता पुष्पैराढ्या लता विलसेत्।।*

आचार्य त्रिपाठी के 'तण्डुलप्रस्थीयम्' एक लोक-कथाधारित नाटक है जहाँ किसी बालक का जीवन-संघर्ष रूपायित है। वस्तुतः नाटक की कथा किसी संघर्षशील निम्नवर्गीय नायक के अन्तर्बाह्यजगत् की प्रतिच्छाया है - ऐसा कहा जा सकता है। सप्ताङ्क से युक्त नाटक 'प्रेमपीयूषम्' भवभूति के जीवन-चरित पर आधारित नाटक है।

अभिराज-राजेन्द्रमिश्र के 'नाट्यपञ्चगव्यम्' में संकलित 'फण्टूसचरितभाणः' में आधुनिक छात्र-समाज में व्याप्त दुर्नीति एवं विशृङ्खलता के उपर व्यङ्ग्य प्रस्तुत है –*यावत्करोमि पठनेऽभिरुचिं सुतीक्ष्णं धैर्यं निधाय कलयामि च यावदङ्गं।/ वातायनान्तिकपथेन तु तावदेव यान्ती छिनत्ति हृदयं मम काऽपि बाला।।*

'नाट्यपञ्चामृत' में सङ्कलित छलिताधमर्ण में यौतुक-समस्या निरूपित है। इसी प्रकार 'चतुष्पथीयम्' ('इन्द्रजालम्, नृगृहघट्टम्, वैधेयविक्रयम् आदि), रूपरुद्रीयम् ('पुनर्मेलनम्'), नाट्यसप्तपदीयम् ('साक्षात्कारः) में भी विविध सामाजिक समस्या उपस्थापित हैं। यथा –आहुत-बालिका-वेश्या-वृत्तिः (Call girl profession), कार्यालयीय अकर्मण्यता, अनियन्त्रित परिवार, दस्यूओं का आत्मसमर्पण, नियुक्ति में दुर्नीति आदि का वर्णन है। नाटक 'वाणीघटकमेलनम् में पात्र यङ्लुक्, यङन्त, कृदन्त नाम से अभिहित हैं जो स्वतः हास्य उत्पादन करते हैं। 'देहली-परिदेवनम्' नाटक में दिल्लीनगरी एक वृद्धा के रूप में अपनी व्यथा का वर्णन करती है।



**गीत-सङ्गीत का समावेश :** आज संस्कृत-नाटकों में गीतों का समावेश की प्रवृत्ति दीखती है। वस्तुतः यह प्रवृत्ति मध्यवर्ति काल में आरम्भ हुई जब सङ्गीतों की रचना होती थी। जैसा कि

नाम से ज्ञात है सङ्गीतकों में गीत-सङ्गीतों का प्राचुर्य होता है। नाट्यशास्त्र के नियमानुसार नाटकों में श्लोकों का समावेश अपेक्षित है, परन्तु आधुनिक नाटककारों ने पूर्णरूप से इस नियम का परिपालन नहीं किया। परन्तु कुछ अङ्गुलिगण्य नाटककारों ने ऐसा किया भी है। कुछ संस्कृत-नाटकों में रागनिर्देशपूर्वक दीर्घगीतों का समावेश दीखता है। महाराष्ट्रीय नाटककार श्रीराम वेलणकर के सङ्गीतसौभद्रम् में तथा कालिदासचरितम् में ऐसे प्रयोग देखे जा सकते हैं। बडौदा के मूलशङ्कर माणिकलाल याज्ञिक ने अपने ऐतिहासिक नाटकों (संयोगितास्वयम्वरम्, छत्रपतिसाम्राज्यम्, प्रतापविजयम् आदि) में प्रयुक्त गीतों में ताल, स्थायी, अन्तरा आदियों का निर्देश किया है। रासलीला नाटक में सङ्गीतज्ञ नाटककार वी. राघवन् ने गीतों का रागनिर्देश तथा उनका गायन-निर्देश प्रस्तुत किया है। गीतगोविन्द की गीतिशैली के अनुकरण में लिखे गये कपिलदेव द्विवेदी के परिवर्तनम् शीर्षकाङ्कित नाटक में नाट्यकार ने गीत-सङ्गीतों का समावेश किया। यतीन्द्र विमल के नाटकों में स्तोत्रानुकृत भक्ति-सङ्गीतों का प्राचुर्य देखा जा सकता है।

आधुनिक संस्कृत नाटक में प्रयुक्त गीतों में कुछ नावीन्य भी देखा जा सकता है। यथा – छत्रपतिसाम्राज्यम् के चतुर्थ अङ्क में मार्शल-(Marshal)-गीत, वङ्गीयप्रताप के तृतीय अङ्क में धीवरगीत तथा मेवाडप्रतापम् के प्रथम अङ्क में भील-गीत हैं। आधुनिक संस्कृत-नाटकों में प्रयुक्त गीत प्रायः मुक्तक हैं जिनका कोई भी नियत छन्द नहीं होता। वस्तुतः मुक्तक गीतों का नाम आधुनिक काल के अवदानों में अन्यतम माना जा सकता है। मुक्तकों का प्रयोग इदम्प्रथमतया प्रादेशिक भाषाओं में हुआ। संस्कृत-नाटकों में उनका अनुप्रयोग स्पृहणीय है।

**नृत्यनाटिका** –नृत्य-नाटिकाओं का प्रयोग भी आधुनिक संस्कृत-नाटक के परिवर्तित परिदृश्य को द्योतित करता है। वे ही नाट्यविधा नृत्यनाटिका कहलाती हैं जहाँ गीत-सङ्गीतों के साथ नृत्य भी समावेशित है। एस. रङ्गनाथ ने अपनी पुस्तक "post Independence Sanskrit Drama" में केवल एक ही नाटक का उदाहरण प्रस्तुत किया– वनमाला भवालकर के तीन दृश्यों से संबलित नाटक रामवनगमनम् में यमनराग, हमीरराग, काफीराग, सारङ्गराग, वसन्तराग सदृश दक्षिणोत्तर-क्षेत्रीय रागों का सुष्ठु समावेश है।

वस्तुतः उत्कल प्रदेश में नृत्य-नाटिका विधा प्रसिद्ध है। गणकवि बैष्णव पाणि द्वारा उत्कलभाषा में प्रवर्तित इस विधा में आज सस्कृत में भी नाटक लिखे जा रहे हैं। उस शैली का अनुसरण कर पं. बैकुण्ठ बिहारी नन्द शर्मा ने कई संस्कृत नृत्य-नाटिकाएं लिखी - अभिशप्तचन्द्रम्, मदनदहनम्, मातृशक्तिः, कार्तवीर्यनिग्रहः, दक्षयज्ञः, जलन्धरवधम्, भक्तप्रह्लादः, जगन्नाथविजयम्, मेघनादवधम् तथा दानवीरहरिश्चन्द्रः (अथवा राजवैभवम्) आदि।

श्रीराम वेलणकर की नृत्यनाट्य-शाकुन्तला भी इस प्रसङ्ग में उल्लेख-योग्य है जिसकी  कथावस्तु कालिदास के अभिज्ञानशाकुन्तलम् पर आधारित है। नाटक का नान्दी-पाठ ही नाटक के विषयवस्तु के वारे में सब कुछ बता देता है - *श्रीनटराजपदे प्रणतम्/ शकुन्तला-चरितं*

*गीतम्।।/कालिदासकविवरप्रणीतं/भूपतिदुष्यन्तेनाचरितं/दैवगतिवृत्तं चित्रजीवितम्।। /कविना नाट्ये यथाऽऽविष्कृतं/ प्रेक्षध्वं भरतान्वयनाट्यं/प्रस्तुतनृत्यं सर्वनिन्दितम्।।/ सहृदयसुजनाः शृणुतावहितं / नृत्यं नाट्यं गीतसहितं/ श्रीरामकवे रसिकसंमतम्।।* नलिनी शुक्ला के राधानुनयः नृत्यनाटिका में एकत्र कत्थकनृत्य-शैली को अपनाया गया है। यथा – *कन्दर्पः कन्दर्पः तत्त थेई थेई। धुमकिट धक धकिट धकिट । / तक तक तक तकिट तकिट। / नटवरः हरिरजयः जयति विजितकालः विजितकालः ।* (राधानुनयः 2/8)

**निष्कर्ष** – इस अध्ययन से ज्ञात होता है कि विंश-शताब्द के अस्सी दशक तक अधिसंख्यक पौराणिक नाटक या ऐतिहासिक नाटक लिखे जाते थे। परन्तु वाद में नाटककारों में सामाजिक नाटक-लेखन में अभिरुचि जागृत हुई और वे सामाजिक एकाङ्कियों के लेखन में आदरबद्ध दीखे। वस्तुतः समकालिक नाटकों के रचना के प्रसङ्ग में लेखकों ने रूपक उपरूपकों की अन्य सभी विधा की अपेक्षा एकाङ्की-लेखन को प्रश्रय दिये। क्योंकि सीमित समय में ही इनका मञ्चन सम्भव है।अत एव इस विधा की दर्शक-स्वीकृति भी उल्लेखनीय है। आदर्शवाद के स्थान पर यथार्थवाद का स्वीकरण इस विधा का अपर वैशिष्ट्य है। अभिनय तो आधुनिक संस्कृत-नाटकों का प्राणभूत अवयव है। प्राचीन नाटकों के साथ जब आधुनिक संस्कृत-नाटकों की तुलना करते हैं तो यह तथ्य स्पष्ट होता है कि प्राचीन नाटकों का काव्यत्व-पक्ष प्रबल था, किन्तु आधुनिक नाटकों का अभिनेयता-पक्ष प्रबल है। आधुनिक नाटकों में रङ्गविधान अधिकतया सन्तुलित और सफल भी है। नाट्यशास्त्र-नियमों का अनुसरण करने के कारण प्राचीन नाटकों में कई दृश्य मञ्चन में प्रतिषिद्ध थे। परन्तु आधुनिक संस्कृत-नाटककारों ने प्रायः उन नियमों की उपेक्षा किये। नान्दी,भरतवाक्य, प्रस्तावना, पताका, प्रकरी, प्रवेशक एवं विष्कम्भक आदि नाट्यतत्त्वों का भी उपेक्षा यहाँ होती है। अतः आधुनिक संस्कृत-नाटक को लक्ष्य करके अब नाट्यशास्त्र-नियमों में आंशिक संशोधन की अपेक्षा है जिसकी ओर नवीन काव्यशास्त्रियों की दृष्टि जा रही है और इसे एक शुभ संकेत भी माना जा सकता है।

-0-

## पञ्चम परिच्छेद

## समकालिक संस्कृत बालसाहित्य

**बालसाहित्य – स्वरूप एवं परिभाषा** – बालसाहित्य यह एक समस्त पद है जिसका विग्रह बहुधा किया जा सकता है– *बालस्य बालानां (कृते) च तत् साहित्यम्। अथवा बालं बालान् (अधिकृत्य वा) यत् साहित्यम्। अथवा बालेन बालैः वा रचितं यत् साहित्यम्। अथवा बालं च तत् साहित्यम्।* इन विग्रहों से जो कोई भी अर्थ निर्गत हो उस अर्थ का बालसाहित्य से समन्वय किया जा सकता है। अत एव आङ्ग्लभाषा में बालसाहित्य के वारे में सही ही कहा गया है - For the children, of the children and by the children। यहाँ एक प्रश्न उठता है – बाल का तात्पर्य क्या है? उनकी वयोदशा क्या होनी चाहिए - पञ्चवर्षीय, सप्तवर्षीय, दशवर्षीय, द्वादशवर्षीय, पञ्चदशवर्षीय? वस्तुतः इन में से कोई भी बाल हो सकता है। अतः वयोऽवस्था के अनुरूप बालसाहित्य का वर्गीकरण भी होना चाहिए। चाणक्य ने बाल के सन्दर्भ में कहा है – *लालयेत् पञ्चवर्षाणि दश वर्षाणि ताडयेत्। प्राप्ते तु षोडशे वर्षे पुत्रं मित्रवदाचरेत्।।* इस उक्ति के चलते मैंने बाल की वयोदशा की न्यूनतम सीमारेखा पाञ्च वर्ष तथा अधिकतम सीमारेखा षोडश वर्ष माना है।

साहित्य की प्रत्येक विधा प्रत्येक वर्ग के लिए उद्दिष्ट नहीं है - ऐसा कहा नहीं जा सकता है। प्राचीन अर्वाचीन काव्य, महाकाव्य, कथा, उपन्यास आदि बालक नहीं पढेंगे यह कदापि तथ्य नहीं है। परन्तु मृदुमति बालक-बालिकाओं के लिए स्वतन्त्र शैली से स्वतन्त्र विषयवस्तु लेकर रचना आवश्यक है। वस्तुतः वैसी ही रचना आज बालसाहित्य पदवाच्य है। संस्कृत-काव्यशास्त्रों में प्रायः बालसाहित्य की परिभाषा नहीं है। आधुनिक आलोचक विशेष कर आङ्ग्लसाहित्य-आलोचकों ने सामान्यतया बालसाहित्य की परिभाषा इस प्रकार करते हैं–Anything that children read। अर्थात् जो कुछ बाल पढते हैं वह बालसाहित्य है । किन्तु विशेष रूप से बालसाहित्य की परिभाषा वे इस प्रकार करते हैं–a fiction, non-fiction, poetry or drama intended for or used by children or young readers। अर्थात् कथा, कविता, नाटक जो बालकों के लिए उद्दिष्ट तथा जो बालक पढते हैं वह बालसाहित्य है। नान्सी आन्डर्सन (Nancy Anderson) बालसाहित्य की परिभाषा इस प्रकार करते हैं - "all books written for children, excluding works such as comic books, joke books, cartoon books and non-fiction works that are not intended to be read from front to back, such as dictionaries, encyclopaedias and other reference materials".



**संस्कृत-बालसाहित्य का वैशिष्ट्य** – समकालिक-साहित्य-सर्जना-क्षेत्र में प्रौढ-साहित्य-तुलना में बाल-साहित्य अत्यल्प लिखा गया मिलता है। वहाँ भी अन्यभाषा तुलना में संस्कृत में बालसाहित्य स्वल्प लिखा गया है। प्रौढसाहित्य-लेखन की अपेक्षा बालसाहित्य-लेखन अधिक

कठिन एवं क्लेशकर होता है। क्योंकि बालसाहित्य लिखते समय बालोपयोगि-बिन्दुओं पर ध्यान दिया जाता है। जैसे कि बालसाहित्य सरल, कौतुकप्रद, शिक्षाप्रद हो यह आवश्यक है। यहाँ यदि कोई शिक्षणीय बिन्दु न हो तो बालसाहित्यलेखन की उद्देश्यपूर्ति नहीं होती। बालस्वभाव और उसके मनोविज्ञान को ध्यान में रख कर बालसाहित्य लिखे जाने पर वह साहित्य कालजयी होता है। केवल मनोरञ्जन के लिए बालसाहित्य लिखना उचित नहीं। और भी बालसाहित्य की यह भी विशेषता होती है कि वह साहित्य केवल बाल-वर्णनपरक नहीं होता किन्तु बाल-मनोभावों का रमणीय चित्रण प्रस्तुत करता हुआ परम्परागत संस्कृत-साहित्य से भी सम्बद्ध होना चाहिये।

**संस्कृत-बालसाहित्य की उपयोगिता** –जिस किसी बालसाहित्य का मुख्य लक्ष्य होता है बालशिक्षण और बालमनोरञ्जन। समकालिक संस्कृत-बालसाहित्य उसका अपवाद नहीं। अतः आरम्भ में बालशिक्षण-सम्बद्ध कुछ प्रस्तावना अनुचित नहीं है। बालशिक्षण के विषय में एक पारम्परिक सूक्तिः प्रसिद्ध है – *'माता शत्रुः पिता वैरी येन बालो न पाठितः'।* इस सूक्ति से यह स्पष्ट है कि यदि माता-पिता अपने सन्तानों को शिक्षित नहीं करते तो वे उनके शत्रु होते हैं।

बालकों का शिक्षण प्रशिक्षण अनेक प्रकार से किया जा सकता है। उनमें से दो प्रकार प्रसिद्ध हैं - औपचारिक-शिक्षण और अनौपचारिक-शिक्षण। इनका भी अनेक भेद उपभेद सम्भव हैं। यहाँ हम बालकों के संस्कृत-भाषाशिक्षण-प्रसङ्ग में वात करेंगे। वस्तुतः अन्य भाषा-शिक्षण से संस्कृतभाषा-शिक्षण का कुछ वैशिष्ट्य है। संस्कृतशिक्षण में सूक्ति-सुभाषितों का बडा ही महत्त्व है। कहा ही गया है - *भाषासु मुख्या मधुरा दिव्या गीर्वाणभारती।/ तस्माद्धि काव्यं मधुरं तस्मादपि सुभाषितम् ॥ एकविद्याप्रधानोऽपि बहुज्ञानी भवेन्नरः॥/सुभाषितानि शिक्षेत यानि शास्त्रोद्धृतानि वै ॥*

**संस्कृत-बालसाहित्य के प्रकार**– बाल-साहित्य के अनेक प्रकार सम्भव हैं जिन्हें स्थूल रूप से पारम्परिक एवं आधुनिक जैसे दो प्रमुख वर्गों में वांटा जा सकता है और उन्हें बाल-साहित्य या बाल-शिक्षण - साहित्य कहा जा सकता है। बालसाहित्य के माध्यम से बालशिक्षण के पारम्परिक विविध उपायों में चाटुश्लोक, प्रहेलिका, प्रश्नोत्तरश्लोक, प्रवचन, समस्यापूर्ति, सूक्ति, लोकन्याय और सुभाषित आदि प्रमुख हैं। किन्तु बालों के संस्कृत-शिक्षण में लोकप्रिय आधुनिक साहित्यिक विधाओं का योगदान अविस्मरणीय है। क्योंकि समकालिक संस्कृत-बालसाहित्य के माध्यम से बालशिक्षण सर्वथा सुकर हो रहा है। समकालिक संस्कृत-बालसाहित्य में कथा, काव्य, कविता, गीत, शिशुगीत, हास्यकणिका आदि प्रसिद्ध हैं। एतदतिरिक्त सामान्य साहित्य में भी कुछ बालसाहित्य के अनुरूप होता है। जैसे - सुभाषित-काव्य, स्तोत्र-काव्य, चरित-काव्य, राष्ट्रभक्तिपरक या देशप्रेमपरक काव्य तथा महापुरुष-सम्बद्ध काव्य । इस परिच्छेद में विशेष कर समकालिक संस्कृत-बालसाहित्य के बारे में विचार रखे जायेंगे। किन्तु इससे पूर्व उपर्युक्त प्राचीन विधाओं पर भी संक्षिप्त चर्चा करना आवश्यक है जो आधुनिक युग में भी लोकप्रिय हैं।

**मन्त्र एवं श्लोक** - 'अमन्त्रमक्षरं नास्ति' यह सूक्ति प्रमाणित करता है कि बाल-शिक्षण में मन्त्रों की भी भूमिका अनस्वीकार्य है। इसी प्रकार 'शतश्लोकेन पण्डितः' इत्यादि उक्तिओं से इस प्रसङ्ग में श्लोकों का भी महत्त्व रेखाङ्कित है। इस प्रकार मन्त्र एवं श्लोकों का बालसाहित्यत्व सिद्ध होता है।

**चाटुश्लोक** – चाटुश्लोक-परम्परा यद्यपि प्राचीन है तथापि चाटुश्लोक आज भी लिखे जाते हैं। सम्भाषणसन्देश आदि पत्रिकाओं में समय समय पर चाटुश्लोकों का प्रकाशन देखा जा सकता है। यथा- *उष्ट्रकस्य विवाहे तु गर्दभा गायकाः जगुः। परस्परं प्रशंसन्ति अहो रूपमहो ध्वनिः।।* अथवा *वैद्यराज नमस्तुभ्यं यमराजसहोदर। यमस्तु रुदति प्राणान् वैद्यः प्राणान् धनानि च।।*

**प्रहेलिका** – प्रहेलिका भी एक प्राचीन बालसाहित्य-विधा है। किन्तु वह विधा आधुनिक-युग में भी सर्वग्राह्य है। प्रहेलिका का एक उदाहरण यथा - *अस्थि नास्ति शिरो नास्ति बाहुरस्ति निरङ्गुलिः। नास्ति पादद्वयं गाढम् अङ्गमालिङ्गति स्वयम्।।* (इसका उत्तर है– कुर्ता) / इसी प्रकार - *न तस्यादिर्न तस्यान्तः मध्ये यस्तस्य तिष्ठति। तवाप्यस्ति ममाप्यस्ति यदि जानासि तद्वद।।* (इसका उत्तर है– नयन - आँख)

**प्रश्नोत्तरश्लोक**– यह भी यद्यपि प्राचीन विधा है किन्तु आधुनिक युग में भी बाल-शिक्षण में उपकारक सिद्ध होता है। इस विधा के श्लोकों में जो प्रश्न होते हैं उन्हीं प्रश्नों में उत्तर भी होते हैं। उदाहरण के लिये जैसे - *कं सञ्जघान कृष्णः का शीतलवाहिनी गङ्गा। /के दारपोषणरताः कं बलवन्तं न बाधते शीतम्।।* इस श्लोक में चार प्रश्न हैं। उन प्रश्न में ही उनके उत्तर छिपे हैं जो पदसंयोजन से प्रकटित होते हैं। जैसे -

| प्रश्न | उत्तर |
|---|---|
| - कं सञ्जघान कृष्णः | कंसं जघान कृष्णः |
| - का शीतलवाहिनी गङ्गा | काशीतलवाहिनी गङ्गा |
| - के दारपोषणरताः | केदारपोषणरताः |
| - कं बलवन्तं न बाधते शीतम् | कम्बलवन्तं न बाधते शीतम् |

**लोकन्याय**– लोकन्याय के माध्यम से भी बालशिक्षण अत्यन्त सुकर है। जैसे - (i) अन्धचटक-न्याय। इस न्याय का अर्थ है अकस्मात् अन्ध के हाथ में चटक आ जाता है तो अन्ध पकड लेता है। पर वह सोचता है कि भाग्य से प्राप्त हुआ और अपने इष्टदेव ने दिया। यही न्याय घुणाक्षरन्याय एवं काकतालीय न्याय से समानता रखता है।

**प्रवचन**– प्रवचनों का भी बालशिक्षण में बडी भूमिका है। जैसे अति शब्द-प्रयोगात्मक कुछ प्रवचन इस प्रकार हैं - *अल्पविद्या भयङ्करी, अत्यादरः शङ्कनीयः, अतिस्नेहः पापशङ्की,*

*अति सर्वत्र गर्हितम्, अतिभक्तिः चोरलक्षणम्, अति परिचयात् अवज्ञा, अति दर्पे हता लङ्का* आदि आदि।

**समस्यापूर्ति**– समस्यापूर्ति यद्यपि प्राचीन विधा है फिर भी यह विधा भी समकालिक संस्कृत-साहित्य में (बालसाहित्य एवं प्रौढसाहित्य उभयत्र) अङ्गीकृत है। समस्यापूर्ति में किसी प्रसिद्ध श्लोक का एक पाद दिया जाता है। उसका अर्थ असङ्गत या सङ्गत कुछ भी हो सकता है। उस पाद के अवलम्बन में अनेक अन्य रमणीय श्लोक लिखे जा सकते हैं। रहस विहारी द्विवेदी समस्यापूर्तिपरक काव्य की परिभाषा इस प्रकार प्रस्तुत करते हैं अपने नव्यकाव्यतत्त्वमीमांसा में - *एकं शब्दं च वाक्यं वा पादं पद्यान्तिमं कविः।पूर्वप्राप्तं समायोज्य समस्यापूर्तिमङ्कते।।* उदाहरण के लिए 'मृगात् सिंहः पलायनम्' यह एक - समस्या है। हरिण को देख कर सिंह पलायन करता है- इस उक्ति में विपरीतार्थ भासमान है। किन्तु इसकी समस्यापूर्ति किसी कवि ने इस प्रकार किया है- *कस्तुरी जायते कस्मात् को हन्ति करिणां कुलम्। / किं कुर्यात् कातरो युद्धे मृगात्सिंहः पलायनम्। । /* यहाँ कस्तुरी कस्मात् जायते ? यह प्रश्न है। 'मृगात्' इसका उत्तर है। कः गजसमूहं नाशयति ? यह प्रश्न है। 'सिंहः' इसका उत्तर है। कातरः युद्धे किं कुर्यात् (भीरुः) ? यह प्रश्न है। 'पलायनम्' इसका उत्तर है। इस प्रकार सभी उत्तरों से अन्तिम पाद बना है तो परस्पर कोई विरोधाभास नहीं है।

**सुभाषित**– जैसे सूक्ति वैसे सुभाषित भी बालों के शिक्षण में तत्पर हैं। स्थालीपुलाक-न्याय से अधोलिखित एक उदाहरण पर्याप्त प्रतीत होता है - *अयं निजः परो वेति गणना लघुचेतसाम्। उदारचरितानां तु वसुधैव कुटुम्बकम्।।*

**समकालिक बालसाहित्यकार** - न केवल बालकथा-विधा में किन्तु बालकाव्यविधा में भी रचनाओं की संख्या कुछ कम नहीं है। इस लघुपुस्तक में सभी लेखकों का समायोजन सम्भव नहीं है। अतः यहाँ कुछ ही प्रमुख संस्कृत-बालसाहित्यकारों की चर्चा करना चाहेंगे - आधुनिक-संस्कृतसाहित्य के प्रमुख बालसाहित्यकार हैं– अभिराज राजेन्द्र मिश्र, केशव चन्द्र दाश, आचार्य दिगम्वर महापात्र, गौरीकुमार ब्रह्मा (भारतसंहति), हरिदत्त शर्मा, बनमाली बिश्वाल, जनार्दन हेगडे, एच आर विश्वास, इच्छाराम द्विवेदी, सम्पदानन्द मिश्र, नारायण दाश, पद्म शास्त्री, सत्यनारायण आचार्य आदि। इसी प्रकार इस क्षेत्र में दीनबन्धुभञ्ज- (सुभाषितपुष्पकम्, सरस्वती, 2001) – सुरेन्द्रमोहन मिश्र (सूक्तिद्विशती), सदाशिव प्रहराज (स्तुतिमालिका, संक्षिप्तं श्रीरामश्रीकृष्णचरितम्), वैकुण्ठविहारि नन्द शर्मा (शरणागतिस्तोत्र), पुण्डरीकाक्ष मिश्र (सुदामचरितम्, लोकभाषाप्रचारसमिति, पुरी), गोविन्दचन्द्र मिश्र (संक्षिप्तश्रीमद्गान्धीचरितामृतम्), भागवत प्रसाद दाशशर्मा (शशिभूषणचरितम् 2005), रवीन्द्रकुमार पण्डा (यो मद्भक्तः स मे प्रियः, अर्वाचीन-संस्कृत-साहित्यपरिषद्, वडोदरा), प्रमोदचन्द्र मिश्र (उत्कलमणिः पण्डित गोपबन्धुः) व्रजबन्धु मिश्र (कलिङ्गभाग्यभानुः 1977), हरेकृष्ण शतपथी (भारतायनम्) आदि का नाम भी उल्लेख्य हैं।

**समकालिक संस्कृत-बालसाहित्य के भेद उपभेद** –जहाँ तक संस्कृत-बालसाहित्य का प्रश्न है यहाँ प्रवर्तमान आधुनिक-युग को स्वर्णयुग रूप में वर्णित किया जा सकता है। इस अवधि में संस्कृत में प्रभूत बालसाहित्य लिखे गये जिसे मुख्यरूप में दो वर्गों में विभक्त किया जा सकता है– मौलिक बालसाहित्य और अनूदित या अनुकृत बालसाहित्य। उभयत्र कथा, काव्य, कविता, गीत, शयनगीतिका, शिशुगीत आदि का परिग्रहण होता है। इस प्रकार बालकथा, बाल-उपन्यास, बालकविता, बालनाटक आदि का भी यहाँ समावेश होता है। बालकविताओं में छन्दोबद्ध बालकविता, मुक्तछन्दोबद्ध बालकविता तथा गीतबद्ध (बालगीत, शिशुगीत) बालकविता प्रसिद्ध हैं।

इस प्रकार मध्यकाल के बाद से आधुनिक काल (19-21 शताब्दी) में विपुल बालसाहित्य लिखा गया। बालसाहित्य-रचनाकारों ने प्रायः बालसाहित्य की सभी विधाओं में लेखनी चलाई। यह एक सुखद तथ्य है कि आज संस्कृत में बाल-साहित्यकारों (कथा-काव्य-नाटककार) की संख्या न्यून नहीं है।

**संस्कृत-बालसाहित्य** – उपर्युक्त इन संस्कृत-बालसाहित्यकारों के बालसाहित्य कभी संग्रहरूप से प्रकाशित है तो कभी पत्र-पत्रिकाओं में प्रकाशित पाये जाते हैं। सब से पहले संग्रहरूप में प्रकाशित कुछ प्रतिनिधीभूत संस्कृत बालकथा, बालकविता, बालगीत, बालशिशुगीत-संग्रहों की चर्चा प्रस्तुत है। इसके पश्चात् संस्कृत-पत्र-पत्रिकाओं में प्रकाशित बालसाहित्य की रचनाओं की चर्चा करेंगे।

**बालकथा** – कथासाहित्य का आरम्भ ही बालकथाओं से हुआ है, क्योंकि बच्चों के लिये ही कहानियाँ गढ़ी जाती हैं। बालकथाओं में आधुनिक भाव-बोध को महत्त्व नहीं दिया जाता है। इनमें यथार्थता, जीवन की गहन और जटिल परिस्थितियाँ, विडम्बनायें व संवेदनायें प्राय: नहीं मिलती। ये कथाएं बाल-मनोविज्ञान को ध्यान में रखकर रची जाती हैं। बालकों की कल्पनाशक्ति को विकसित और संतुष्ट करती हुयी ये बालकथाएं उनके सर्वांगीण, सकारात्मक और सन्तुलित विकास में सहायक मानी जाती हैं।

बाल-कथाओं में मानव-पात्रों के स्थान पर प्रायः जीव-जन्तुओं अथवा पशुपक्षियों को पात्र-रूप में निबद्ध किया जाता है। जैसे- शेर, बिल्ली, चूहा, गीदड़, कौआ, बैल, मेढ़क, मछली, कछुआ, मगरमच्छ, बंदर, उँट, आदि जो आचार-शिक्षा, नीति-शिक्षा और व्यावहारिक जीवन के कर्तव्यों का उपदेश प्रदान करते हैं। मानवीय स्वभाव से युक्त ये पात्र अवसरानुकूल सभी प्रकार के कार्यों को करने में समर्थ होते हैं। इन पात्रों के कारण बालोपयोगी इन कथाओं की रोचकता बढ़ती जाती है। यहाँ शैली प्राय: सरल और सुबोध ही होती है। इनमें कहीं कुतूहलता है तो कहीं मनोरञ्जन, कहीं हास-परिहास देखने को मिलता है।

बाल-पठनीय कथाओं के अनेकों संकलन आधुनिक काल में प्रकाशित हुये हैं। इस प्रसङ्ग में कुछ उल्लेखनीय कृतियाँ इस प्रकार हैं – एकदा, महान् (केशवचन्द्र दाश), बालकथाकुञ्ज (भि.वेलणकर), बालकथाकौमुदी (कृष्णदत्त शर्मा शास्त्री), नीतिकथामकरन्द: (ओमनाथ शास्त्री), संस्कृत-कथाशतकम् (आचार्य पद्मशास्त्री) आदि।

संस्कृत में अनेक बालकथा लिखी गई हैं। वे कथा कभी संग्रहरूप में, कभी पत्र-पत्रिकाओं में प्रकाशित हैं। संस्कृत बालकथासंग्रहों में केशवचन्द्रदाश के महान् अन्यतम है जिसमें 11 कथा सङ्कलित हैं। उन कथाओं के शीर्षक इस प्रकार हैं - स्वराज्यम्, शेषस्मितम्, संघं शरणं गच्छामि, पिशाचः, तमसा, याञ्चा, महान्, संगत-स्वप्नः, वेताल-गुहा, दक्षिणा तथा उमा। इस संग्रह की प्रत्येक कथा कोई न कोई वैदिक सूक्ति को सार्थक करता है तथा कोई न कोई नैतिकशिक्षा अवश्य देती है। यहाँ की कथाओं में प्रायः नायकों का महत्त्वं प्रतिपादित है। अतः संग्रह का महान् शीर्षक सार्थकता को प्राप्त करता है।

स्वराज्यम् इस कथा में दुर्वासा के कोप से अपने राज्य की रक्षा हेतु लक्ष्मण का सिद्धान्त वर्णित है। शेषस्मितम् कथा में कथाकार महाभारतयुद्ध का वर्णन अपनी रीति में करता है। दुर्योधन अपने ज्ञाति-बन्धु एवं सैनिकों के मारे जाने पर निराशः होकर कृष्ण पर क्रोध करता है जिसे वह इस महाविनाश का मूल कारण मानता है। किन्तु अन्ततोगत्वा श्रीकृष्ण के शान्तव्यवहार से वह भी शान्त हो जाता है और उसके अंक में ही शान्ति से शेषनिःश्वास त्यागना चाहता है। अकस्मात् श्रीकृष्ण शङ्खनाद करते हैं - *'श्रीकृष्णः स्नेहातिशयेन करमचालयत्। क्षीणस्मितरेखा दुर्योधनस्य अधरे विद्युदिव प्रयाता। वारयामि.......? तवाङ्के जीवनं मे प्रयातु, केशव!... तत्क्षणमेव शंखमवादयत्श्रीकृष्णः।'*

संघं शरणं गच्छामि इस कथा में एक साधु का चरित्र-चित्रण हुआ है जो अपने महिला-सहकर्मिणी किसी साध्वी की लोकप्रियता से ईर्ष्यान्वित होकर उसके बहुमूल्य सामग्री चुराने लगता है। वहाँ उसे एक ताडपत्र हस्तलेख मिलता है जिसे पढकर उनके मन में परिवर्तन आता है और वह अपने कार्य के लिए पश्चात्ताप भी करता है - *'हे साधक ! साधनानुरागी भव। संघो नजीवने लक्ष्यम्। यत्सत्यं तत्त्रिकालाबाधरहितम्। तदेव हितं साधय। नाहितम्। व्यवहारे सत्यं प्रतिफलय। सत्यं शरणं गच्छ। तदेव धनम्। तदेव रत्नम्। नान्यत्।'*

पिशाचः कथा में ग्राम में स्थित किसी स्थाणु के विषय में विवाद छिड जाता है। विवाद के समय सभी पिशाच जैसे व्यवहार करते हैं। 'तमसा' कथा में कुमी-नाम्नी बालिका की कथा है जो नगर में पहली वार आई हुई है और भयभीत है। 'याञ्चा' भिन्नवृत्ति की दो बहिनों (मालती एवं माला) की कथा है।

शीर्षक कथा महान् में एक दुष्ट बालक अशोक की कथा वर्णित है जिस पर सभी ग्रामवासी कोप करते रहते हैं। परन्तु वाद में उसकी सहायता एवं सेवासुश्रुषा से जब ग्रामस्थ रुग्ण शिक्षक स्वास्थ्यलाभ करता है तो लोग अपने राय वदल कर उसे महान् घोषित करते हैं।

सङ्गतस्वप्नः नामक कथा में चाणक्य नन्द के मन्त्री राक्षस को महामात्य-पद में अभिषिक्त करते हैं। जब वे उसके सर पर मुकुटरखते हैं तो भावविह्वल होकर राक्षस कहता है - *'अद्य मे स्वप्नः सुसङ्गतः। राक्षसस्य नयने अश्रु। तद्विलोक्य चाणक्यः अवदत् – अद्य भवतः अभिषेकदिवसः। अतः मुखे प्रसन्नता अपेक्ष्यते।'*

वेतालगुहा कथा में गुहा में निवास करता वेताल को ग्रामवासी देव के रूप में स्वीकार करते हैं क्योंकि वह उनका सर्वविध कल्याण साधन करता है -*'जनाः वदन्ति – अत्र वेतालः अस्ति। वेतालोऽयं महाप्रभुः। मङ्गलकारी। विपत्तेः ग्रामं रक्षति। रोगात् जनान् त्रायते। पूजापूर्वकं ये यथा अभिलषन्ति तत्सर्वं पूरयति वेतालः।* 'दक्षिणा' इस कथा में किसी विदेशी छात्र की गुरुदक्षिणा को कथा-विषय बनाया गया है। अन्तिम कथा उमा में कथानायिका उमा को पारिवारिक समस्याओं से त्रस्त ही चित्रित किया गया है।

इसी प्रकार केशव-चन्द्रदाश की एकदा में १० लघुकथाओं का संग्रह है जिनमें मनोरञ्जन है, बालोपयोगी शिक्षा है, रोचकता है, प्रवाहमयी, सरल, व्यावहारिक भाषा है। यहाँ कथाएं कहती हुयी एक वृद्धा पितामही है और कथाएं सुनते हुये दो बालक माधव और पुलोजमा हैं। कथाओं के शीर्षक इस प्रकार हैं - विवादः, धनम्, सत्यम्, अभिमानम्, मृदु, अहिंसा, तिरस्कारः, अभयम्, समदर्शी तथा दैनन्दिनी। ये सभी कथाएं जिस किसी रीति से बालकों को अवश्य शिक्षित बनाती है। सभी कथाओं के अन्त में कोई सुभाषित उल्लिखित है और उस में बालकों के लिए कोई न कोई उपदेश या सन्देश प्रदत्त हैं। प्रायः सभी कथा का आरम्भ एकदा से होता है। इस प्रकार शीर्षक सार्थक है।

एतदतिरिक्त अन्य बालकथासंग्रहों में पण्डिचेरी से प्रकाशित सम्पादानन्द मिश्र की हास्यमञ्जरी हास्य-रसात्मक कथा संग्रहः भी उल्लेखनीय है। सुकान्त सेनापति की सुकान्तकथाविंशतिः में 20 बालकथा प्रकाशित हैं। 'सुवर्णमार्जारः' यह कथा बालमनोऽनुकूल सरल, बोधगम्य तथा शिक्षाप्रद है। कर्म से ही मनुष्य उच्चस्थान प्राप्त कर सकता है – यह सन्देश कथा के माध्यम से दिया गया है। इसी प्रकार 'धेनोः प्रतिश्रुतिः' कथा में दिये गये वचन के निर्वहन की प्रेरणा है।

पहले आरा से आरण्यक में प्रकाशित और बाद में संग्रह के रूप में प्रकाशित बनमाली-बिश्वाल-विरचित जगन्नाथचरित भी बालकथासंग्रह के रूप में परिगणित है। यह कथासंग्रह जगन्नाथ, उनके भक्त और उनके माहात्म्य पर आधृत है। बिश्वाल के कुछ अन्य बालकथा कथासरित्पत्रिका के 25वे अङ्क (बालविशेषाङ्क) में प्रकाशित हैं। उन कथाओं के शीर्षक हैं - अमृतसन्धानम् (पृ.72-73), श्वेतकेतुः (पृ.74-75) तथा सत्सङ्गः (पृ.76-77)।


इसी प्रकार अन्य बालकथासंग्रहों में 112 हास्य-व्यंग्य-विनोदकणिकाओं का संग्रह - एहि हसाम (संस्कृतभारती द्वारा प्रकाशित), पञ्चतन्त्र-कथाओं का पुनर्विन्यास पञ्चतन्त्रकथा

(निरूपक– विश्वास, प्रकाशिका – संस्कृतभारती), नीति आधारित 20 बालकथाओं का संग्रह - सुगन्धा (प्रकाशिका – संस्कृतभारती) तथा वागीश्वरी शिवशर्मा विरचित 25 बोलोचित-नैतिक-कथाओं का संग्रह - बालकथामाला भी यहाँ उल्लेखनीय हैं।

श्री सिद्धेश्वर पण्डा की कथा-संग्रह एकविंशतिः बालजीवन-नीति पर आधारित है। इसमें यद्यपि 21 नीतिपरक बालकथा संगृहीत हैं किन्तु यद्यपि इन कथाओं की भाषा सरस नहीं है पर इसमें चमत्कारसर्वस्वता, विचित्रता कौतुकवर्धकता आदि बालकथागुण वर्तमान हैं।

**बाल उपन्यास**– संस्कृत में बाल-उपन्यासों की संख्या अल्प ही है। एच.बी.नागराज-राव-प्रणीत ऋणविमुक्तिः एक उल्लेखनीय लघु बाल-उपन्यास है। इसी प्रकार केशवचन्द्र दाश की पताका भी संस्कृत का लघु-बाल उपन्यास के रूप में चर्चायोग्य है। इसमें स्वतन्त्रतादिवस के उपलक्ष्य में विविध-संस्था द्वारा प्रयुक्त ध्वजाओं के उद्देश्य एवं प्रयोजन आदि के वारे में स्पष्ट किया गया है। जैसा कि उपन्यासकार ने प्रतिपादित किया - *'पताकाया विभिन्न-निर्देशो वर्तते, यथा न्यायालये सर्वदा अस्माकं राष्ट्रिय-पताका उड्डीयते। किन्तु यदा मृत्युदण्ड-विधानं भवति तदा कृष्ण-पताका उड्डीयते। एवमन्यत्र नानानिर्देशा सन्ति। पताका तु प्रतीकमात्रम्। कृष्ण-पताका अशुभस्य, रक्त-पताका विपदः, हरित-पताका आरम्भस्य ... गतिशीलस्य च'।* यहां पताका या ध्वज में प्रयुक्त तीन वर्णों का महत्त्व भी वर्णित है - *'केशरं समृद्धेः प्रतीकम्, श्वेतं शान्तेः चिह्नम्, हरितं प्रगतेः प्रतीकम्'।*

इस उपन्यास में बाल-नायक जितेन्द्र पिता को विविध पताकाओं के विषय में पूछता है। जितेन्द्र की भाषा में -*'किमर्थं पताका? मन्दिरे पताका, आश्रमे पताका, संघस्य पताका, न्यायालयस्य पताका, व्योमयानस्य पताका, जलयाने च पताका, रेलस्थानेऽपि पताका, अद्य पुनः वृत्तपत्रे च पताका। यत्र पताका ते किं स्वाधीनाः ? ..... स्वतन्त्राः ? जितेन्द्रः पितरम् अपृच्छत्। पितः ! यत्र पताका तत्र स्वाधीनता' ?* इस प्रश्न का उत्तर बालक का पिता इस प्रकार देते हैं - *'नहि जितेन्!...... स्थलविशेषेषु पताकाः भिन्नाः भवन्ति।* (पताका,केशवकाव्य-कलानिधिः')

कथासरित्-पत्रिका के 25 वे अंक (पृ. 111-117) 26वे अंक (पृ. 108-116) में हंसाख्यान शीर्षक से प्रथित राधावल्लभ त्रिपाठी के बाल उपन्यास का दो भाग प्रकाशित हैँ। इस उपन्यास के 2 भाग धारावाहिनी के रूप में प्रकाशित हैं। अन्य भाग अग्रिमाङ्कों में प्रकाशित होंगे।

**बाल-लघुनाटक** – बह्वङ्क-विशिष्ट नाटकों का मञ्चन अब प्रायः नहीं हो रहा है। एकविंश-शताब्दी में दर्शकों के पास उतना समय नहीं है कि वे चार घंटे बैठकर उन नाटकों को देखे। अतः आधुनिक-नाटककारों के द्वारा लघुनाटक, एकाङ्कनाटक, विथिनाटक तथा नभोनाटक

आदि लिखे जा रहे हैं और उनका संग्रह के रूप में प्रकाशन हो रहा है। संस्कृत में लघु-बालनाटकों के संग्रह भीविरल हैं। कुछ उदाहरण इस प्रकार हैं– संस्कृतभारती द्वारा प्रकाशित

नवरूपक और कविकोपकलापः तथा लोकभाषा-प्रचारसमिति द्वारा प्रकाशित लोकनाटकम् आदि। इस प्रसंग में हाल ही में संस्कृतभारती द्वारा प्रकाशित गोपबन्धु मिश्र का लघुनाटकसंग्रह नरके कोलाहलः भी प्रसिद्ध है। इस संग्रह में प्रकाशित नरके कोलाहलः (पृ. 11-18) एक हास्य-व्यङ्ग्यपरकं लघु-बालनाटक है। इस नाटक में नायक पिनाक स्वप्न में ही कैसे चित्रगुप्त के भ्रम के कारण मैनाक के स्थान पर नरक जाकर पुनः परावर्तन करता है - यह कथा वर्णित है। इस संग्रह के अन्य कुछ नाटक भी हास्यरसपूर्ण बालनाटक पदवाच्य हैं। जैसे कि– नूतनो मर्कटन्यायः (पृ. 39-45) इस श्लोक से समाप्त होता है– *मार्जारौ शिक्षितौ सद्यो हतबुद्धिस्तु मर्कटः। नूतनो मर्कटन्यायो हिनस्ति मर्कटं स्वयम्॥*

बालनाटकों का संस्कृत में अनुवाद भी देखा जा सकता है। जैसे रवीन्द्रनाथ-टागोरकृत ‘डाकघर’ इस बङ्गीय-नाटक का संस्कृतानुवाद बनमाली बिश्वाल ने पत्रालयः इस शीर्षक से किया जो प्रयाग से पद्मजा प्रकाशन द्वारा प्रकाशित है।

**बाल-पद्य-साहित्य** – आधुनिककाल में संस्कृत-भाषा में प्रकाशित बाल-पद्य-साहित्य में अभिराज-राजेन्द्रमिश्र-कृत "कौमारम्', हरिदत्तशर्मा के द्वारा विरचित ‘बालगीताली’, श्रीवासुदेव द्विवेदी की ‘बालकवितावलि:', श्रीधर भास्कर वर्णेकर का ‘वात्सल्यरसायनम्', श्री रामकिशोर मिश्र का ‘बालचरितम्' श्रीगणेश गंगाराम पेंढाकर का ‘शिशुलीलाधवम्' तथा इच्छाराम द्विवेदी के "बालगीताञ्जलि:' आदि अनेक बाल-पद्यकाव्य शोभायमान हैं।

**शिशुगीत**–संस्कृत में शिशुगीत या राइम लिखने की प्रवृत्ति भी देखने को मिलती है। जैसे बनमाली बिश्वाल के ‘एकम् द्वे त्रीणि’ यह शीर्षकाङ्कित शिशुगीत पद्यबन्धा के दशमाङ्क (पृ. 132) में प्रकाशित है *-एकम् द्वे त्रीणि/ विकसन्ति पुष्पाणि।/चत्वारि पञ्च षट्/"कुहु "कुजति खगराट्।/सप्त अष्ट नव/ जातः कुक्कुट-रावः।/एकेन शून्यं दश/ आगतः मनसि तोषः।* इसी प्रकार पद्यबन्धा के दशमाङ्क (पृ. 134) में प्रकाशित कवि श्री बिश्वाल के शिशुगीत 'अ - आ, इ - ई' भी उल्लेख्य है। कुछ पङ्क्तियां इस प्रकार हैं - *चटका रौति 'ची - ची ..ची - ची..' / ऋतु लिखति 'अ - आ, इ - ई'॥/पारावतः 'घूटुरू ..घूटुरू..'/ ऋचा लिखति'उ-ऊ, ऋ-लृ'॥ लसति पुष्पं ऋतौ ऋतौ/ मधु लिखति 'ए - ऐ, ओ-औ'॥/ आम्रकुञ्जे गायति पिकः। / इभा लिखति 'क - ख, ग - घ'॥/ बालः कर्षति वानर-पुच्छम्।/ माला लिखति 'च - छ, ज - झ'॥*

संस्कृत शिशुगीतों में कहीं कहीं प्रसिद्ध आङ्ग्ल-राइम-गीतों का अनुकरण भी देखा जा सकता है। जैसे कवि श्री बिश्वाल लिखते है *- ऋतम् ! ऋतम्!! / आम् तात! / खादसि लेहम् / न तात! / वदसि मिथ्या / न तात/ मोचय मुखम् / हः.. हः..हः।/*

**शयनगीतिका (लोरी)** - पद्यबन्धा के षष्ठाङ्क (पृ. 135) में प्रकाशित ‘शयनगीतिका’में  कवि श्री बिश्वाल संस्कृत में लोरी-लेखन को प्रोत्साहित करते हैं *- स्वपिहि स्वपिहि ऋते ! /गायामि 'लोरीम्'/ दर्शयामि जगन्नाथम् / गच्छावः पुरीम्।/त्वं च यावत् न स्वपिसि/ स्वपिमि*

*नाहम्/ पश्य त्वं पश्य ज्योत्स्नया-ऽऽलोकितं गृहम्।/समयेन शयनेन वर्धते बुद्धिः/समयेन शयनेन स्वास्थ्येऽभिबृद्धिः।*

**बालगीत** – न केवल बालकविता किन्तु बालगीत भी संस्कृत में अनुदिन रचे जा रहे हैं और संग्रह रूप में प्रकाशित हो रहे हैं। प्रकाशित संस्कृत-बालगीतसंग्रहों में अधोलिखित उल्लेखयोग्य हैं– गीतसंस्कृतम्, भागः – 1, गेयसंस्कृतम् – भागः – 2,मधुरं संस्कृतम् तथा गीताली (चन्द्रभानु त्रिपाठी) आदि। पण्डिचेरीस्थ श्री सम्पदानन्द मिश्र भी इन दिनों बालसाहित्य-रचना में प्रवृत्त हैं। उनके कुछ 'लालनगीत' यहाँ उल्लेख्य हैं - *दृष्ट्वा रात्रौ एकं चौरम्/भषति कुक्कुरो वारम्वारम्।। /मार्जारीयं खादति मीनम् / पिबति च दुग्धं तिष्ठति मौनम्।।*

दिगम्वर महापात्र के रङ्गरुचिरम् में विभक्ति वचन, कारक, क्रियाओं के परिवर्तन से सरल भाषा में रची गयी कविता भी द्रष्टव्य है- *विडालः पिवति क्षीरम् / बालकौ पिबतो नारिकेलरसम् / धेनवः पिबन्ति जलम् (पृ.५२) /वानरो वसति तरौ / हरिणो हरिणी वने वसतः/ भल्ला वसन्ति गिरौ। (पृ.५२)*

बनमाली बिश्वाल की कुछ बाल-गीत सम्भाषणसन्देशः, पद्यबन्धा ( अंक 2-3, 4-5, 6), लोकभाषासुश्री, संस्कृत-चन्द्रिका एवं उत्तर प्रदेश संस्कृत संस्थान से प्रकाशित बालगीतसंग्रह में प्रकाशित हैं। बिश्वाल की हसति मम जन्मभूमिः कविता से कुछ पङ्क्तियां उद्धृत हैं - *पश्य पश्य सखे !सुशोभते कथं नीलसागरतीरे,/हसति च सुखं मम जन्मभूमिः ममता यस्याः झरेत्।/प्रियजन्मभूमेरुद्याने वयं पुष्पाणि मनोहराणि/प्राणेषु प्राणेषु भरामः सततम् अमूल्य-देशप्रेमाणि। उसी प्रकार* खेलावः होलीम् कविता में कवि श्री बिश्वाल पवित्र होली पर्व मनाने का आह्वान इस प्रकार करते हैं- *प्रयाति फाल्गुनः आयाति होली/ उद्याने उद्याने खेलति मल्ली।।*
*होली-पूर्व-सायं होलिका-दाहः/धर्मदावानले अधर्मदाहः।।/आगच्छ गृहीत्वा स्व-रङ्गनालीम् / आगच्छ आगच्छ खेलावः होलीम्।।*

पद्यबन्धा के चतुर्थ पञ्चम अङ्क (पृ.100) में प्रकाशित कवि श्री बिश्वाल की 'कोकिलः' कविता में भी संस्कृत-बालगीत का अच्छा निदर्शन देखा जा सकता है - *जगति चेदृशो जीवो विरलः/पुरुष-प्रजातेः कण्ठो मधुरः।/कोकिलामाकर्ष्टुं पक्षिप्रवरः/पञ्चमं गायति सः पुंस्कोकिलः।।*

**बालकविता** – संस्कृत में बालसाहित्य की न्यूनता को अनुभव करते हुये आज अनेक बालकविताएं लिखी जा रही हैं जो सङ्ग्रहरूप में प्रकाशित होती हैं। कुछ कविताओं का प्रकाशन पत्र-पत्रिकाओं में भी हो रहा है। सब से पहले यहाँ कुछ संस्कृत-बालकवितासंग्रहों की चर्चा की जा रही है।

**बालकविता-संग्रह** – उत्तरप्रदेश संस्कृत संस्थान से प्रकाशित एच. आर. विश्वास द्वारा  सम्पादित बालवाटिका में बनमाली-बिश्वाल की नृत्यति वर्षाराज्ञी, हसति जन्मभूमिः तथा अन्य बालसाहित्यकारों की कविता सवहुमान प्रकाशित हैं। इसी प्रकार सुकवि दिगम्बर महापात्र के

रङ्गरुचिरम् तथा ललित-लवङ्गम् (2001) नाम से दो संस्कृत-बालकवितासंग्रह प्रकाशित हैं। हरिदत्त शर्मा विरचित बालगीताली तथा बनमाली बिश्वाल की नृत्यति वर्षाराज्ञी तथा अन्य बालकवितासंग्रह यहाँ उल्लेख्य हैं। कवि श्री बिश्वाल की नृत्यति वर्षाराज्ञी कविता में वर्षा का वर्णन बालकों के लिए रूचिकर हैं - *"रिम-झिमरिम-झिम "/वर्षन्ति नु वर्षाः/नृत्यत्यपि वर्षाराज्ञी। अवलोक्य यस्याः हृद्यां नृत्यच्छटां / हसति माता धरणी।/ "चक्-चक्चक्-चक् "/ लसति नु विद्युत्/कृष्ण-गगन-फलके।/ मुहुर्मुहुरहो गर्जति तर्जति/ स्तनितं हि मेघलोके।..../ एहि एहि मुनि !एहि एहि कुनि! /एहि एहि खेलिष्यामः।/ कर्गद-नावं/ निर्माय धारासु/ वर्षासु वाहयिष्यामः।*

प्रकाशित बाल-कविता-संग्रहों में हरिदत्त शर्मा की 'बालगीताली' विशेषरूप से उल्लेखनीय है। श्री शर्मा आधुनिक संस्कृत-कविता के प्राय: समस्त प्रचलित विधाओं में लेखनी चालाई है। अतः बाल-कविता-जगत् उनकी लेखनी से अस्पृष्ट नहीं है। उनकी 'बालगीताली' काव्यसंग्रह केवल भावपक्ष-दृष्टि से ही नहीं किन्तु शिल्पपक्ष-दृष्टि से भी अद्भुत एवं आकर्षक ही है। वर्णनापरक इस संग्रह की कविताओं में बालमनोभाव सहज-बोधगम्य हैं। प्रस्तावना में स्वयं कवि की स्वीकारोक्ति भी यहाँ उल्लेख्य है - *"सरलतया सह सरसताऽपि प्रवर्तेत इत्यस्ति मदीया सरणिः।"*

संग्रहस्थ कविताओं को मुख्यत: तीन भागों में विभाजित किया जा सकता है - 1. शिक्षाप्रद-कविता, बालमनोभावाभिव्यक्तिपरक कविता तथा 3. मनोरञ्जनात्मक कविता। शिक्षाप्रद-कविताओं में कुछ कविता इस प्रकार हैं जिसका उपजीव्य परम्परागत संस्कृत-साहित्य ही है। किन्तु कुछ कविता इस प्रकार हैं जो वर्तमान-काल में प्रासङ्गिक हैं तथा कोमल-चेता बालकों को अध्ययन, एकता, श्रम, सत्यवादिता, अपरिग्रह, आत्मरक्षण, पर्यावरण-संरक्षण आदि की शिक्षा सहजतया दे सकती हैं। इसी प्रकार इन कविताओं के माध्यम से बालकों को सदैव महापुरुषों के उदाहरणों के माध्यम से नैतिकी शिक्षा भी दी जाती है। 'महतां चरितम्' यह कविता मर्यादा-पुरुषोत्तम श्रीराम से लेकर लालबहादुर शास्त्री तक अनेक महापुरुषों के जीवन-चरित को अनुकरणीय बताती है - *अनुकरणीयं महतां चरितम्।*

मधुमक्षिका सदैव ही संगठन एवं श्रम के प्रतीक ही हैं। "मधुमक्षिका'-शीर्षकयुक्त कविता में मधुमक्षिकाओं के द्वारा मधुरता, अन्याय-प्रतीकार, सहिष्णुता, परोपकार आदि प्रतीकों को प्रस्तुत करते हुए कवि ने सर्वथा नवीन उद्भावना प्रस्तुत किया।

"हसत हे बालाः' कविता में वृक्ष, कमल, चन्द्र, धरणी, सूर्य आदि प्रतीकों के द्वा सुख, शान्ति एवं आह्लाद-प्रदान के लिए शिक्षा दी गई है। यह कविता 'फूलों से नित हंसना सीखों, भँवरों से नित गाना' इस हिन्दी-भाषा की प्रसिद्ध बाल-कविता का स्मरण दिलाती है। इसी प्रकार 'जयति श्रमः' कविता में बालक एवं माता के वार्तालाप के द्वारा श्रम एवं साफल्य की शिक्षा दी जा रही है।

''सुहृदस्तरव:' कविता वृक्षों से प्राप्त लाभों का विवरण प्रस्तुत करती हुई वृक्षरोपण से पर्यावरण-संरक्षण होता है यह शिक्षा देती है।

'गुब्बारोऽहम्', 'गच्छति गन्त्री' 'अहो वायुयानम्' इत्यादि कविताएं बाल-मन के कुतूहल का वर्णन करती हैं। फलतः ये कविताएं पाठकों को अनायास ही बाल्यावस्था के दिनों का स्मरण कराती हैं। 'रम्यं बाल्यम्' यह कविता भक्तिकालिक कवि सूरदास के बालकृष्ण-लीला से सम्बद्ध पदों का स्मरण कराती है तथा 'कोऽयम्' शीर्षकाङ्कित कविता 60-70 दशकों में प्रदर्शित चलचित्र में अभिनेत्री नरगिस द्वारा प्रस्तुत बहुचर्चित बालगीत का स्मरण कराती है। 'पक्षी' तथा चित्र-विचित्र चित्रपतङ्ग बालक मनों को सहज आकर्षित करते हैं। अतः उद्यान-राज्ञी भी संस्कृत-कविओं की लेखनी से छूट नहीं सकती - *'भृङ्गादतिसुन्दरी ज्ञायसे, त्वमुद्यानसाम्राज्ञी। अलिराजो वर्णित: सुकविभि:, न तु तित्तिलिका राज्ञी।'* इसी प्रकार 'गुहशुक:', 'चटका', 'अयि तित्तिलिके', 'सुन्दर-गुडिका', 'रुचिरं नुत्यति पुत्तलिका' इत्यादि कविताएं बालमनोभावों को वर्णन करती हुई बाल्यकाल-क्रिया को सहज स्मरण कराती हैं।

प्रस्तुत कृति का शिल्पपक्ष भी अनुपम है। यथा 'बालगीताली' शीर्षक से ही स्पष्ट है कि यहाँ सभी कविताएं गीतरूप में हैं। आमुख में कवि स्वयं लिखता है - *''सर्वा अपि कविता गीतरूपा:''*। इस से स्पष्ट है कि संग्रह के गीत संस्कृत के परम्परागत शास्त्रीय छन्दों के बन्धन से मुक्त हैं तथा बन्धन-मुक्त भावधारा तो सहज ही प्रवाहित है। सभी गीत तुकान्त-पदावली से युक्त है। अतः पढते ही पाठक स्वयं उस गीत को गुन-गुनाने लगता है।

'बालगीताली' इस काव्यसंग्रह की शब्दावली भी बालसुलभ ही है। संग्रहस्थ कविताओं में शब्दावली संस्कृत-साहित्य की दृष्टि से सर्वथा नवीन भी है। जैसे -*'चूँ-चूँ-ध्वनिभि:', 'मिट्ठू इत्यनुवदति', 'गुब्बारोऽहम्', 'सलमा', 'चरर-मरर', 'छुक्-छुक्', क्रिकेट, बैडमिण्टन्* आदि जो निस्सन्देह युग-प्रभाव के कारण ही प्रयुक्त हैं। वस्तुतः यह प्रवृत्ति वर्तमान-युग की आवश्यकता भी है और स्वाभाविक भी। एतदतिरिक्त गुडिका, श्वेतचटका 'शटल कॉंक'– सदृश कतिपय लोकप्रचलित शब्दों का संस्कृतीकरण भी कवि ने किया है इस संग्रह में।

शर्माजी द्वारा सरल-सुबोध शैली में रचित यह बालकविता-कृति यह भी प्रमाणित करती है कि कवि केवल कीर्ति-प्रार्थी ही नहीं किन्तु सुरभारती के व्यापक-प्रचाराभिलाषी भी है। अन्ततः यह कहा जा सकता है कि बालगीताली के गीत भावों के बहुरङ्गों से रञ्जित हैं, जिसका उद्देश्य केवल मनोरञ्जन तक ही सीमित नहीं किन्तु ये बालगीत नैतिकशिक्षा के प्रयोजन तथा संस्कृत-शिक्षण-प्रसार प्रयोजन को सिद्ध करते हैं।

राष्ट्रपति-सम्मानित आचार्य दिवाकर महापात्र ने ललितलवङ्ग इस शीर्षक से एक सुन्दर बालकाव्य लिखा है और उसका सचित्र प्रकाशन भी कराया है। आचार्य महापात्र ने इस से पूर्व भी संस्कृत-साहित्य-प्रेमिओं को एक और बालकाव्य दिया था (रङ्गरुचिरम् , १९८३) ।

ललितलवङ्गम् दो पटलों में  विभक्त है। प्रथम पटल में 20 बालकविता तथा द्वितीय पटल में 21 बालकविताएं स्थानित हैं। वस्तुतः ललित-गुणयुक्त ये कविताएं बालकों के लिए लवङ्ग जैसा उपकारक सिद्ध हो सकती हैं।  अतः कवि ने संग्रह का योग्य नामकरण ललितलवङ्गम् ही किया है। इस प्रकार आचार्य महापात्र के बालसाहित्य-निर्माण-दक्षता प्रस्तुत-संग्रह में  पदे पदे देखी जा सकती है। विविध विषयपरक कुछ उदाहरण इस प्रकार हैं। मेरे हर दिन सुदिन हो इस आकाङ्क्षा से कवि लिखता है - *सविता उदेतु कमलं हसतु / परमात्मनि मे मन आनमतु। / परलोकहिते मतिरातनोतु/मम सर्वदिनं सुदिनं भवतु।* (सुदिनं भवतु, ललितलवङ्गम् पृ.4 ) । इसी प्रकार श्रमबल एवं कृषिबल के वारे में  कवि लिखता है - *क्षेत्रं कर्षति कृषिकः पश्य/शस्यैः पूर्णो भविता देशः।सुखं भजामः श्रमेण तस्य/कृष्या सिद्ध्यति किं न वयस्य।* (विश्वनियन्ता, ललितलवङ्गम् पृ.5 )

रेल-गाडियों में प्रयाण के समय बालक-बालिकाओं का क्रन्दन तो प्रायः सभी ने सुना है। किन्तु उस क्रन्दन का वर्णन कवि इस प्रकार करता है - *क्वाहं क्वाहं क्रन्दति बालः / जननी-चेलाञ्चले स चपलः। /लयेन गानं कुरुते काणः / ताले ताले मृदङ्गतानम्* (गन्त्री, ललितलवङ्गम् पृ.8 )

नमो नमस्ते - इस कविता में  कवि द्वारा वर्णित लयात्मक प्रकृति-चित्रण पाठकों को प्रभावित करता है - *टिटिभो विरौति पुलिने पुलिने / क्रोष्टा क्रोशति निकटेऽरण्ये। कुसुमे कुसुमे चित्रपतङ्गः / रमते मत्तस्तदुपरि भृङ्गः।* (नमो नमस्ते, ललितलवङ्गम्, पृ. 52)। 'प्रकृतिरचना' कविता में कवि वायु को परमप्रिय सखा मानता है - *सखा मदीयः परमप्रियः / सततं भवतु तस्य जयः । प्रत्यहमेति इह प्रभाते / हसन् हसन् मधुरं ब्रूते। शनैः शनैः वहति वातः / परितोषयते सकलचेतः ।* (प्रकृतिरचना, ललितलवङ्गम्, पृ. 68)। 'चिरं चकास्ति' इस कविता में  गायों का सायङ्काल में  गोगोष्ठ में  प्रत्यावर्तन का वर्णन इस प्रकार किया है कवि ने - *चलन्ति गोष्ठं सायं गावः / श्रयते उच्चैः हम्बारावः॥* (चिरं चकास्ति, ललितलवङ्गम्, पृ. 24)

इस प्रकार आचार्य महापात्र के उपर्युक्त इन पङ्क्तियों में  भाषाप्रवाह, भाव-लयादि भी बाल-हृदय के अनुकूल ही हैं। एक पक्ष में जहाँ इस संग्रह की कविताओं में  हमारी सभ्यता संस्कृति द्योतित हैं, वहीं अपर पक्ष में इन कविताओं की शैली यत्र तत्र आङ्ग्ल-राईम के लय का भी आनन्द दे सकती है। आचार्य महापात्र कवि है और साथ में  भाषाशिक्षक भी। उन्होंने संस्कृतभाषा के सरलीकृत शिक्षणप्रक्रिया में अपना योगदान भी सुनिश्चित किया। संस्कृतसम्भाषिका शीर्षक से प्रकाशित उनकी पुस्तक संस्कृत-भाषा की सरलीकृत शैली के शिक्षण में सहायक है। प्रस्तुत बालकाव्य में भी स्थान-स्थान पर भाषाशिक्षण बिन्दु आधृत कविताएं देखी जा सकती हैं। इस प्रकार यह काव्य बाल-पाठकों के लिए सर्वथा उपादेय है। अतः संस्कृत-शिशूक्षुओं के लिए सञ्जीवनी जैसा कार्य करेगी ऐसा कहने में  कोई अतिशयोक्ति नहीं होगी।

कभी कभी सामान्य काव्यसंग्रहों में भी कुछ बालकविताएं संकलित दीखती हैं। जैसे रवीन्द्रकुमार पण्डा के बलाका काव्यसंग्रह में उत्कलजननी कविता 'कलिंगाः साहसिकाः' इस उक्ति को मन में धारण करते हुये कवि लिखता है– *उत्कलजननी / वीरप्रसविनी / उत्कलममता / चित्तविमोहिनी / उत्कलमाता / जगति पूजिता / सदैव मधुरा / उत्कलकथा।* (बलाका – पृ. 31)। इस कविता में कवि प्रत्येक क्षेत्र में उत्कल की उत्कृष्टता दर्शाने का प्रयत्न किया। यहाँ जगह - जगह पर उत्कलीय-संस्कृति अंकित है। इसी प्रकार पण्डा जी के बलाका काव्यसंग्रह से कुछ अन्य पंक्तियां भी बालकविता के उदाहरण बन सकती हैं– *अहं वीरः/अहं शूरः/अहं सदैव सुन्दरः/ अहं तेजस्वी भास्वरः/..अहं सुनील-निर्झरः/अहं फेनिलसागरः/ अहं नवसिकन्दरः/....अहं नव-निशाकरः* (बलाका – पृ. 45)। इसी प्रकार उसी संग्रह में आगे वे लिखते हैं - *नमामि देशभारतीम् / नमामि देशसंस्कृतिम् /स्मराम्यहं सरस्वतीम् / नमामि देशसन्ततिम्/* (बलाका – पृ. 52)

हरेकृष्ण मेहेर भी 'संस्कृति-गीतिका' में बालकों की संस्कृतिशिक्षण का उपदेश करते हैं -
*गुण-समुज्ज्वला सौम्या सुजला भारत-जननी, / वैभव-पूर्णा मधुराभरणा भुवन-पावनी।*
*सुनिर्मला, रम्योर्मि-चला, /इह गङ्गा यमुना सरस्वती। /विजयतेतराम् ॐकार-भारती,संस्कार-भारती॥*

**पत्र-पत्रिकाओं में प्रकाशित बालकविता** – भोपाल से प्रकाशित पद्यबन्धा के संयुक्तांक (7-8) में प्रश्नोत्तर शैली में लिखित नारायण दाश का शिशुगीत का त्वं बाला' (पृ.97) प्रकाशित है - *का त्वं बाला? किरणबाला।/ का ते माता? पृथिवी माता। कस्ते पिता? ईश्वरः पिता।/ कुतः आगता? स्वर्गपुरतः।/क्वासि गन्ता? नन्दनकाननम्।* वहीं श्री दाश के बालगीत अहं चन्द्रमिच्छामि ,आम्रम् आम्रे आम्राणि आदि भी प्रकाशित हैं। उसी अंक में धर्मेन्द्रकुमार सिंहदेव की कविता कालेन वयम् भी प्रकाशित है - *पठामः पाठम् / खेलामः खेलम् / गायामः गीतम् / कालेन वयम्।*

पद्यबन्धा के उसी अंक में श्री बिश्वाल की कविता कुज्झटिका समायाता भी प्रकाशित है जो बालकों को आकर्षित करती है - *कुज्झटिका समायाता/आपदां विपदां माता/कुज्झटिका समायाता॥/ कृषकाणां सुखहर्ता/चौराणां भाग्य-निर्माता /कुज्झटिका समायाता॥/ दरिद्राणामन्नचिन्ता/कामिनश्च समाश्वस्ताः/ तेजसोऽहमिका हता/कुज्झटिका समायाता॥* वहीं कवि श्री बिश्वाल की 'छूक् छूक् छूक् छूक्' आयाति रेलः कविता भी प्रकाशित है जिसकी कुछ पङ्क्तियां इस प्रकार हैं -*'छूक् छूक् छूक् छूक्' आयाति रेलः,/निर्धारितोऽस्ति तस्य कालः/'छूक् छूक् छूक् छूक्' आयाति रेलः॥/संरक्षति स सर्वेषां कालम्/प्रापयतीह गन्तव्यस्थलम्/ दूरात्श्रूयते रवो घोरः/'छूक् छूक् छूक् छूक्' आयाति रेलः॥*



पद्यबन्धा के संयुताङ्क सप्तम-अष्टम अङ्क (पृ.111-112) में प्रकाशित कवि श्री नारायण दाश के 'अहं चन्द्रमिच्छामि' कविता में शिशु का हठ वर्णित है – *अहं चन्द्रमिच्छामि पितः अहं*

*चन्द्रमिच्छामि/ रचयिष्यामि नीडमेकं चन्द्रपृष्ठोपरि। / यत्र न स्यात्पाठरटनं ,विद्यालयगमनम्/ जनानां न स्यात् मानाभिमानः/ कार्यालयगमनम्।* वहीं पृ.102-107 में प्रकाशित कवि श्री बिश्वाल अपनी बालकविता 'सुन्दरो मे प्रियो ग्रामः' में बताते हैं किसी को भी अपना छोटा सा गांव प्यारा लगता है *-भूगोले मानचित्रे वा / न वर्तते यस्य नाम/आकृत्याऽस्ति लघुतमः /सुन्दरो मे प्रियो ग्रामः।।/एकत्र ग्रामदेवती/जागुलाईत्वेन ख्यातिः।/अन्यत्र बालकेश्वरः/प्रतिष्ठितः सर्वेश्वरः।।* इसी प्रकार पृ. 100-101 में प्रकाशित कविता 'मदीया लेखनी शुभा' में कवि श्री बिश्वाल लेखनी के महत्त्व को बताते हैं *- सृजति कविताः सृजति च कथाः/ मदीया लेखनी शुभा, / सृजति रचनाः सर्वविधाश्च सा/ मदीया लेखनी शुभा।/इयं प्रजापतिः स्वविश्वं निर्माति/स्वतन्त्रा वर्तते यतः/यन्न पश्येद् रविः तदियं पश्यति/शुभेयं लेखनी भ्रातः!*

पद्यबन्धा के द्वितीय-तृतीय अङ्क में (पृ.127-128) प्रकाशित अपनी बालकविता में नारायण दाश लिखते हैं – *धन रे, फालकमादकं त्यज -/एप्रिलमासः प्रचलति धन, परीक्षायाः ऋतुः सज्जः। /विश्वचषक-फालकक्रीडायाः मादकं तु मनाक् त्यज।। / वर्षं वर्षं यावत् निष्ठया पठित्वा अधुना न भव मत्तः। /द्वादशवर्षाणां तपः गमिष्यति शुष्कमत्स्येन किं तृप्तः।।* श्री धर्मेन्द्रकुमार सिंहदेव पद्यबन्धा के द्वितीय तृतीय अङ्क में (पृ.130) 'बालप्रीतिः' इस बालकविता में लिखते हैं–*कुसुमे सुवासः, तपने प्रकाशः।/ विपिने गजः,ग्रामे अजः। पादपे फलम्,तडागे जलम्। / गगने चन्द्रमा ,सदने माता। /कनके शुद्धता,अमित्रे क्रूद्धता। / कविषु कल्पना भक्तेषु वन्दना। /आहारे तृप्तिः, आतुरे विस्मृतिः। / रत्नेषु कान्तिः,भक्तिषु शान्तिः।* पद्यबन्धा के एकादश अङ्क में भी कुछ बालकविताएं प्रकाशित हैं जहाँ श्रीविपिन विहारी शतपथी 'देशस्वच्छतां सदा रक्षामः' (पृ.128-129) इस कविता में लिखते हैं– *वयं बालाः वयं बालाः / अति सरलाः वयं मृदुलाः।..../देशस्वच्छतां सदा जयामः / अतीव प्रियां भारतभूमिं / शिरसा वयं प्रणमामः।* श्रीकालिप्रसन्न शतपथी 'लोट्-लकारगीतम्' (पृ.130-131) इस कविता में लिखते हैं - *मातः वदानि वद त्वं पुत्र / अहं पठानि पठ रे अत्र/किं करवाणि कुरु सन्ततम् / स्वधर्मकृत्यं देशाय हितम्।* इसी प्रकार वहीं श्री विजय वाहादुर त्रिपाठी 'यान्ति मेलापकं बालाः' कविता में लिखते हैं– *कश्चिद् गच्छति यानेन स्कन्धे कोपि विराजते।/पादाभ्यां याति कश्चित्तु कुर्वन् हि शशकूर्दनम्।।*

पद्यबन्धा के नवमाङ्क में (पृ.118) डम्बरुधरपति की 'का शिक्षा' यह कविता प्रकाशित है–*बाले बालक्रीडा न याति, एषा दुःखस्य कथा।/बालाः व्यस्ताः चलभाषासु समे सुखिनः जनाः।।..../प्रातःकाले सायंकाले वा न दृश्यते पूजनम्।/न लभ्यते एव समयः परिवारकथनम्।।*उसी अङ्क में प्रकाशित (पृ. 119) बुद्धेश्वर षडङ्गी का 'ऋतुचक्रम्' भी बालोपयोगी है –*ऋतुराजो वसन्तः पुष्पभारैरायाति। ग्रीष्मतापं संसूचयन् ऋतुचक्रं गायसि।* इसी प्रकार पद्यबन्धा के चतुर्थ

पञ्चम अङ्क में प्रकाशित बुद्धेश्वर षडङ्गी की कविता 'वृष्टिः'(पृ.103) बालकों के लिए उद्दिष्ट है–*टप्-टप् करोति / जललवं मुञ्चति / लङ्गलान् सज्जीकर्तुं /कृषकान् सा वदति। /'ढि ढा' करोति*

/ *'झिक् झाक्' हसति / दुष्ट-ग्रीष्म याहि त्वम् / वज्रवाचा आदिशति।/* उसी अङ्क में ज्योति की कविता 'तितिलिका' (पृ.102) एक बालकविता ही है–*कलिकाश्च ताः मोहयन्ति/ पुष्पाणि च ताः प्रफुल्लयन्ति/ पिबन्ति ताः मधु मधुकरा इव/ भवन्ति कलिकासु दोलासीनाः।*

इसी प्रकार पद्यबन्धा के दशमाङ्क (पृ.135) में डम्बरुधरपति की कविता 'मनस्तव सुकुमारकं' बालमन का चित्रण करती है। लोकभाषासुश्री में प्रकाशित'रोचते' शीर्षकाङ्कित शिशुगीत में वेणुधर परिडा लिखते हैं–*सरस-सरसी-तीरम्,/ विमल-शीतलनीरम्।/ कोमलकमलवासः,/मुदितकुमुदहासः।/चपलचन्द्रिकाधारा,/चटुलतरलतारा।/कलकोकिल-काकलिः,/मधुरमधुपकेलिः।/मेदुरमुदिरछाया,/पावन-पवन-माया।/ललितलतिकाकुञ्जम्, शोभनसुमनःपुञ्जम्। /सत्यसनातननीतिः, समता-ममता-प्रीतिः। / रोचते मे निरन्तरम्, वितरति सुधाधारम्।।*

**निष्कर्ष**– संस्कृत-साहित्य के आद्य पर्याय में अर्थात् वैदिकसाहित्य (संहिता, ब्राह्मण, आरण्यक उपनिषत्साहित्य) में बालों को आधार बनाकर उन्हें नायक बनाकर कथालेखन की प्रवृत्ति देखी गई। यथा वहाँ शुनःशेप उपाख्यान तथा जाबाल सत्यकामा आदि कथा प्रसिद्ध हैं जिसे बालकथा पद से अभिहित किया जा सकता है। हितोपदेशकार नारायण ने एक अत्यन्त महत्त्वपूर्ण बात कही है - *''कथाच्छलेन बालानां नीतिस्तदिह कथ्यते''।* इस न्याय से यह कथा कदाचित् नीतिकथा कदाचित् मूल्याधृत कथा होती है। फलतः पञ्चतन्त्र-हितोपदेश जैसे कथाग्रन्थों का प्रणयन हुआ। बालकों के लिए आदर्श जीवन-शिक्षा हेतु ये नीतिमूल्याधृत बालकथाएं लिखी गई। कालक्रम से सामाजिक, ऐतिहासिक, वैज्ञानिक, धार्मिक, आध्यात्मिक दार्शनिक कथाएं भी बालकों के लिए लिखी गई। इन कथाओं से बालकों का चरित्रनिर्माण ज्ञानवर्धन तो होता ही है। साथ ही बालोचित हास्य-व्यङ्ग्य कथाएं भी उनके मनोरञ्जन के लिये होती हैं। इस प्रकार मेरी दृष्टि में आधुनिक-संस्कृत-बालसाहित्य का भविष्य समुज्ज्वल प्रतीत होता है।

-0-

## षष्ठ परिच्छेद
## समकालिक अनूदित संस्कृत साहित्य

संस्कृत वाङ्मय की क्रमिकोन्नति तथा अनवरत विकास-यात्रा में अनुवाद का बहुत बडा योगदान रहा है। संसार का समग्र ज्ञान विज्ञान एक ही भाषा में सुरक्षित नहीं है। अतः विश्व के ज्ञान का सामग्रिक आहरण कुछ हद तक अनुवाद से भी सम्भव है। प्राचीनकाल से ही भारतीय परम्परा में वेद, पुराण, शास्त्र एवं काव्य-नाटकों का अनुवाद (भाषान्तर अथवा भावानुवाद) अविच्छिन्न धारा से हो रहा है।

**अनुवाद और प्राचीन परिभाषा** - अनुवाद शब्द में अनु यह पूर्वपद वह्वर्थक है जिसका प्रयोग पश्चात् इस अर्थ में भी किया जाता है। जैसे- *अनुरथं पादातम्। रथानां पश्चादित्यर्थः।* निरुक्तकार यास्क ने कहा है - *'अन्विति सादृश्यापरभावम्'* । किन्तु न्यायसूत्रकार गौतम का मानना है - *विधिविहितस्यानुवचनमनुवादः*। इस सूत्र में महर्षि गौतम ने 'अनु' अव्यय का प्रयोग पश्चात् अर्थ में ही किया है। वृत्तिकार आचार्य विश्वनाथ ने भी अनुवाद का सुस्पष्ट लक्षण दिया - *'प्राप्तस्य अनु-पश्चात् कथनं सप्रयोजनमनुवादः'।* वस्तुतः अनुवाद-सम्पर्कित आधुनिक चिन्तन में न्यायशास्त्रगत अनुवाद का वीज देखा जा सकता है। पार्थक्य इतना है कि न्यायमत के अनुसार अनुवाद का प्रयोग समान भाषा के अन्तर्गत है तो आधुनिक चिन्तन के अनुसार किसी एक भाषा से भिन्न भाषा में कथन अनुवाद होता है। एक भाषा का आधारभूत भावचिन्तन का अन्य भाषा में प्रवाहकरण ही अनुवाद है।

अनु-पूर्वक 'वद व्यक्तायां वाचि' इस धातु से घञ् -प्रत्यय योग से अनुवाद शब्द निष्पन्न होता है - *अनूद्यते यः सः अनुवादः*। किन्तु अनुवाद शब्द के अर्थ के विषय में काशिकाकार जयादित्य अनुवादे चरणानाम् इस सुत्र की वृत्ति में कहते हैं - *"प्रमाणान्तरावगतस्यार्थस्य शब्देन संकीर्त्तनम् अनुवादः"* । शब्दप्रमाण से भिन्न प्रमाण अर्थात् प्रत्यक्ष अनुमान एवं उपमान प्रमाणों से अधिगत अर्थ का शब्द से संकीर्तन अनुवाद होता है। सिद्धान्तकौमुदीकार ने इसी सूत्र में अनुवाद शब्द के प्रसंग में कहा है - *'सिद्धस्योपन्यासे'।* किन्तु दोनों के तात्पर्य में कोई भेद नहीं। पण्डित युधिष्टिर मीमांसक ने उसी सूत्र के महाभाष्य की हिन्दीव्याख्या की टिप्पणी में अनुवाद शब्द का अर्थ स्पष्ट करते हुये कहा - *"यदा श्रोता कञ्चनार्थं प्रमाणान्तरेण जानाति, तदा तमेव ज्ञातमर्थं प्रयोक्ता कार्यान्तरस्य प्रतिपत्त्यर्थं प्रतिपादनं करोति, तर्हि असौ अनुवादः इत्युच्यते"।*

उपर्युक्त विचार के आधार पर कहा जा सकता है - *अवगतार्थस्य प्रतिपादनमेव अनुवादः*। इसी क्रम में यह अनुवाद शब्द 'उदित' शब्द के अनुकरण में भी प्रवृत्त है – इस तथ्य को महाभाष्यकार ने भी माना है। 'उदित' के अनुवाद में शब्द स्वरूपतः यथावत् प्रस्तुत होते हैं। किन्तु कालक्रम से अनुवाद शव्द एक भाषा से इतर भाषा में रूपान्तर करने में रूढ हो गया। वस्तुतः प्राचीन काल में अनुवाद का लक्षण आज जैसा नहीं था । उस समय भाषान्तरीय कृति के अनुवाद

में उपायद्वय का आश्रय लिया जाता था। पहला - मूलकृति में निबद्ध पङ्क्तियों का ध्वनिपरिवर्तन से संस्कृतान्तरण, जिसे छाया शव्द से व्यवहार किया जाता था। यथा- गाथासप्तशती, सेतुबन्ध एवं गउडवह जैसे प्राकृत-काव्यों की संस्कृतच्छाया प्रसिद्ध हैं। दूसरा मूलग्रन्थ में वर्णित विषयों का गीर्वाणवाणी में भावानुवादकरण। जैसे पैशाची प्राकृतभाषीय कृति गुणाढ्यकृत वृहत्कथा का संस्कृत में तीन भावानुवाद उपलब्ध हैं। उनमें से प्राचीनतम है 'बृहत्कथाश्लोकसंग्रह' जिसका भावानुवाद बुधस्वामी ने किया। उसके बाद क्षेमेन्द्रकृत 'बृहत्कथामञ्जरी' तथा तत्पश्चात् सोमदेवभट्ट कृत 'कथासरित्सागरः। किन्तु वर्तमान समय में भाषान्तरकरण को ही अनुवाद कहा जाता है। कुछ तो लिप्यन्तरण को भी अनुवाद कहते हैं।

**अनुवाद और आधुनिक परिभाषा** - भारतीय एवं पाश्चात्य विद्वानों के मत में अनुवाद की परिभाषा कुछ अंश में अलग हो सकती है। वङ्किमचन्द्र (1882) मानते हैं कि केवल एक शब्द के स्थान पर दूसरा शब्द रखना ही अनुवाद नहीं होता। क्योंकि शब्द तो केवल किसी वस्तु का अभिधान ही कराता है। पर उसमें बैठा हुआ भाव ही महत्त्वपूर्ण है। लक्ष्य भाषा में जो भाव निहित है उसी का अनुवाद अपेक्षित है। भोलानाथ तिवारी ने कहा है – भाषा तो ध्वन्यात्मक प्रतीकों की व्यवस्था है और अनुवाद उन प्रतीकों का प्रतिस्थापन। प्रियदर्शी पट्टनायक ने माना है कि अनुवाद वही प्रक्रिया है जिसके द्वारा सार्थक अनुभवों का किसी भाषासमुदाय में सम्प्रेषण किया जाय। श्री सुरेश कुमार ने कहा – भाषाभेद के विशिष्ट पाठों का द्वितीय भाषा में उसी रूप में परिप्रकाश या प्रस्तुतीकरण ही अनुवाद है जहाँ मूल के भाषिकार्थ और प्रयोगशैली का यथासम्भव संरक्षण हो और द्वितीयभाषा के पाठक द्वारा स्वाभाविक रूप से ही ग्राह्य की प्रतीति हो। रवीन्द्रनाथ श्रीवास्तव मानते हैं- अनुवाद को दो प्रकार से देखा जा सकता है - पहला प्रकार व्यापक तो दूसरा सीमित। व्यापक दृष्टि से अनुवाद को प्रतीक सिद्धान्त के परिप्रेक्ष्य में देखा जा सकता है। इस दृष्टि से यह कहा जा सकता है कि अनुवाद कथ्य का प्रतीकान्तरण है। अन्य पक्ष में सीमितार्थ के अनुसार अनुवाद भाषासिद्धान्त के सन्दर्भ को लेकर चलता है। इस दृष्टि से अनुवाद कथ्य का भाषान्तरण है - ऐसा कहा जा सकता है।

पाश्चात्य विद्वानों में डार्ट के मतानुसार अनुवाद अनुप्रयुक्त-भाषाविज्ञान की वह शाखा है जिसका सम्बन्ध विशेषतया अर्थान्तरण रूप समस्या के साथ है। यह अर्थान्तरण एक ही भाषा के सुसंबद्ध प्रतीकों में है। कैटफोर्ड के अनुसार एक ही भाषा के पाठ के उपादानों का समतुल्य सिद्धान्त को आधार बनाकर द्वितीयभाषा के पाठोपादानों में प्रतिस्थापन ही अनुवाद है। ई.ए.नाइडा के मतानुसार स्रोतभाषीय वार्ता का पहले अर्थ एवं बाद में शैली को आधार बना कर लक्ष्यभाषा के समीपवर्ती स्वाभाविक तुल्यार्थक उपादान को व्यक्त करने के साथ ही अनुवाद का सम्बन्ध है।



इस प्रकार इन भारतीय एवं वैदेशिक अनुवाद-विशेषज्ञों का अनुवादविषयक परिभाषाओं से स्पष्ट होता है कि अनुवाद में दो भाषाओं की आवश्यकता है। एक मूलभाषा या स्रोतभाषा और

दूसरी लक्ष्यभाषा। अनुवाद का अर्थ है एक भाषा से दूसरी भाषा में पुनःसर्जन। पुनःसर्जन करते समय मूल भाषिकार्थ तथा प्रयोगशैली का यथासम्भव संरक्षण हो। मूल के अर्थ के प्रतिस्थापन के समय अनूदित भाषा में उसके निकटवर्ती स्वाभाविक उपादान का प्रस्तुतीकरण होता है। अनुवाद जहाँ एक ओर व्यापक दृष्टि से कथ्य का प्रतीकान्तरण है, तो दूसरी ओर सीमित दृष्टि से कथ्य का भाषान्तरण भी है। अनुवाद पाठक को स्वाभाविक रूप से ग्राह्यत्व की प्रतीति कराता है। अनुवादविशेषज्ञों के मतानुसार अनुवाद एक कला है। 'शक्तिर्निपुणता....' आदि काव्यहेतु-लक्षण में प्रोक्त काव्यसृष्टि के सभी कारण अनुवाद के लिये भी अपेक्षित हैं। जिस प्रकार सभी चित्र रेखामय होने पर भी केवल रेखामात्र चित्र नहीं होता है। उसी प्रकार काव्य और अनुवाद भी है। जिस प्रकार रेखा से भिन्न चित्र का वैशिष्ट्य होता है उसी प्रकार काव्य एवं अनुवाद में आत्मतत्त्व कुछ और ही होता है जिसे प्रत्येक अनुवाद में अपरिहार्यतया होना चाहिये।

वस्तुतः अनुवाद भी किसी मूल सर्जना से कम नहीं है। इस कार्य के लिये बडी दक्षता की आवश्यकता होती है। मूल रचना के भावों की रक्षा करते हुये उसी भाषा में या अधिकतर अन्य भाषा में अनुवाद किया जाता है। इस क्रम में मूल रचना का कथ्य जैसा है वैसा ही अनुवाद किया जाता है। रहस विहारी द्विवेदी ने अनूदित काव्य को अनुकृति काव्य माना है और उसकी परिभाषा इस प्रकार की है - *पूर्वसूरि-प्रणीतानां काव्यानामर्थशब्दयोः।क्रियतेऽनुकृतिर्यत्र कृतिस्सानुकृतिर्मता।। द्व्यर्थी शब्दो भवेदस्यामर्थोन्मेषोऽपि नूतनः। समशब्दात्मकं व्यङ्ग्यं समश्लोकी च दृश्यते।।*

**अनूदित संस्कृत साहित्य** – देशी-विदेशी विभिन्न भाषाओं के उत्कृष्ट साहित्य का संस्कृत में अनुवाद करने की प्रवृत्ति पिछले सौ वर्षों से देखी जा रही है। फारसी की अलिफ लैला की कथाओं का अनुवाद संस्कृत-चन्द्रिका में प्रकाशित हुआ। बिहारी, तुलसीदास, प्रसाद आदि के संस्कृतानुवाद समान छन्दों के अतिरिक्त संस्कृत-छन्दों में भी हुये हैं। उमरखैय्याम, शेखसादी आदि फारसी कवियों का अनूदित साहित्य कश्मीर से प्रकाशित हैं।

एक महत्त्वपूर्ण अनूदित काव्यसंग्रह के रूप में आचार्य गोविन्द चन्द्र पाण्डे के अस्ताचलीयम् को लिया जा सकता है जो सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय से 1999 में प्रकाशित है। इस संग्रह में मिल्टन, ब्लैक, कीट्स, वड्र्सवर्थ, टेनीसन आदि 12 अंग्रेजी कवियों की 57 कविताएं अनूदित हैं। उदाहरण के लिये 'एकाकिनी धान्यलावी' कविता से प्रसादगुणयुक्त एक ही पद्य उद्धृत करना चाहता हूँ जो महाकवि वर्ड्सवर्थ की 'The Solitary Reaper' का काव्यानुवाद है– *क्षेत्रस्थितां पश्यत तामनन्यामधित्यकालब्धजनीं किशोरीम्। एकैव सा गायति धान्यलावी विरम्यतां वा मृदु गम्यतां वा।* (अस्ताचलीयम् पृ. 26) इसी प्रकार 'टेनिसन' की कालजयी कविता 'Break Break Break' का पद्यानुवाद कवि ने इन पङ्क्तियों से किया - *निपत निपत सिन्धो दीर्यमाणः स्वतीरे/ विजडशितिशिलासु स्वोर्मिभङ्गैर्हताशः/ कथमिति*

*रसना मे भावराशिं प्रवक्तुं /* (पृ. 40) *प्रभवति हृदि जातं प्रेर्यमाणाऽप्यवार्यम्।।* इसी प्रकार अंग्रेजी की रोमांटिक कविताओं के सुन्दर भावपूर्ण अनुवादों का संग्रह एलओ.दोशी तथा हरिहर . त्रिवेदी ने'आंग्लरोमाञ्चम्' नाम से किया है।

जगन्नाथपाठक ने आर्याछन्द में सम्पूर्ण गालिबकाव्य का अनुवाद किया। प्रस्तावना में वे गालिबकाव्य- के वैशिष्ट्य के बारे में लिखते हैं - *ईरानकाव्यकलितं भारत-दर्शन-सुधारसोद्वलितम्। गालिब-चषकोच्छलितं ललितं मधु किञ्चिदुल्लसति।।*

उत्कलीय संस्कृति, इतिहास और पर्यावरण तथा आज की संक्रान्ति के काल में उसके विनाश की चिन्ता के प्रभावी स्वरों से युक्त ओडिआ कवि राधानाथ राय की लम्बी कविता चिलिका का संस्कृत-अनुवाद (१९९१) क्षीरोदचन्द्र दाश ने किया है। चिलिका ओडिशा की प्रसिद्ध झील है। परमानन्द शास्त्री और प्रेमनारायण द्विवेदी के दो अलग संस्कृत-अनुवाद बिहारी-सत्तसई पर प्रकाशित हुये हैं। प्रेमनारायण द्विवेदी का संस्कृत-अनुवाद विविध छन्दों में सौन्दर्य-सप्तसती के नाम से प्रकाशित है। इसमें कथ्य के अनुरूप छन्द का चयन और बिहारी के भावबोध की सटीक प्रस्तुति है। द्विवेदी जी ने तुलसीदास की वैराग्यसन्दीपनी, दोहावली तथा समग्र रामचरितमानस का संस्कृत-अनुवाद किया है। कबीर, दादू, रहीम आदि के अनेक काव्यों का भी संस्कृत में अनुवाद हुआ है।

श्रीभाष्यम् विजयसारथी ने महर्षि अरविन्द की कृतियों का स्वच्छन्द अनुवाद 'आवाहनम्' काव्यसंग्रह (१९९१) में किया है। काशीनाथ मिश्र ने 'विद्यापतिशतकम्' में विद्यापति की पदावली में से सौ पदों का बड़ा सरस पद्यानुवाद प्रस्तुत किया है। एम.ओ.अवरा के मूल मलयालम काव्य का श्री के.पी.नारायण ने 'महात्यागी' नाम से अनुवाद किया है। उमर खैय्याम की रूबाईयों का पं.गिरिधर शर्मा द्वारा 'अमरसूक्तिसुधाकर' नाम से अनुवाद हुआ है। वी.सुब्रह्मण्यम् ने अंग्रेजी कविताओं का 'पद्यपुष्पावलि' नाम से अनुवाद किया है। मराठी कवि मोरो पन्त की कविताओं का अनुवाद डी.टी.सफूरिकर ने 'गीर्वाण-केकावली' नाम से किया है। टैगोर की बंगला कविताओं का अनुवाद फटिकलालदास ने किया तथा तिरूवकुरल तमिल कविता का अप्पा बाजपेयी ने 'सुनीतिकुसुममाला' नाम से काव्यानुवाद किया है। श्री अरविन्द की कविताओं का संस्कृतानुवाद टी.वी.कपालिशास्त्री ने 'कविताञ्जलि' नाम से किया है। रघुनाथ चौधरी के असमिया काव्य का 'केतकी- काव्यम्' नाम से अनुवाद पं.मनोरञ्जन शास्त्री ने किया है। मलयालम-कवि कुमारन् आशान के काव्य का एन.गोपालपिल्लई ने 'सीताचरितलहरी' नाम से अनुवाद किया है। इसी प्रकार रामचरितमानस, कामायनी आदि के संस्कृत अनुवाद भी हुए। उषा उपाध्याय के गुजराती काव्य 'अरुन्धती नो तारो' का संस्कृत अनुवाद तारा अरुन्धती के नाम से बनमाली बिश्वाल ने किया जो राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान से 2011 में प्रकाशित है। उन्होंने सुमित्रानन्दन पन्त एवं सूर्यकान्त त्रिपाठी निराला के हिन्दी अनुवाद के आधार पर स्वामी

विवेकानन्द के अंग्रेजी एवं बाङ्ग्ला कविताओं का संस्कृत अनुवाद भी विवेकलहरी के नाम से किया है। इस के अतिरिक्त श्री बिश्वाल ने सुशील कुमार शर्मा के अंग्रेजी कवितासंग्रह (The door is half open) का संस्कृत में मुक्तछन्द में अनुवाद भी किया है।

विश्व की विभिन्न भाषाओं के उत्कृष्ट साहित्य का संस्कृत में अनुवाद करने की प्रवृत्ति पिछले सौ वर्षों से देखी जा रही है। महामहोपाध्याय लक्ष्मणशास्त्री तैलंग ने शेक्सपीयर के नाटकों का अनुवाद किया और रामशास्त्री ने सिन्धुवादवृत्तम् में सिन्दवाद की कहानियों का रोचक रूपान्तर किया। अनूदित संस्कृत-नाटकों में संस्कृतमञ्जरी के लघुनाटक-विशेषाङ्क भी उल्लेखनीय है। श्यामविमल ने स्वरचित उपन्यास 'व्यामोही' का हिन्दी से सरल, ललित संस्कृत में अनुवाद किया है। आकर्षक कथावस्तु, प्रणयभाव आधुनिक परिवेश, अनुभवात्मक प्रामाणिकता आदि से युक्त इस उपन्यास की एक-एक कथा विश्वसनीय और मन में उतरने वाली है।

इसी प्रकार श्रीराधा, बाजिराउतः (नारायण दाश), तपस्विनी (भुवनेश्वरकर, 2002, हरेकृष्ण मेहर, 2006, उमाकान्त पण्डा, 1993), दूरे तत्तीरे (त्रिविक्रम पति, 2004), धर्मपदम् (हरेकृष्ण शतपथी, 2001), जगति केवलम् (प्रमोदकुमारमिश्र, भुवनेश्वर), श्रीराधा (गोविन्द चन्द्र उद्गाता, 2001) लावण्यवती (अनन्त त्रिपाठी शर्मा, 1978) तथा महायात्रा (उमाकान्त पण्डा) आदि उल्लेखनीय हैं। अन्य अनूदित कथासंग्रहों में – रवीन्द्रकथाकल्लोलिनी, जन्मान्धस्य स्वप्नः, विश्ववारा आदि उल्लेख्य हैं। उपन्यासों में सार्थः, धर्मश्रीः(मूल वी.एल.भैरप्प, अनु. नागराज राव, जनार्दन हेगडे) आदि हैं। संस्कृत में अनूदित नाटकों में अरण्यशस्यम् (मूल मनोज दास), पत्रालयः (मूल रवीन्द्रनाथ टागोर, अनु. बनमाली बिश्वाल) आदि भी उल्लेखनीय हैं।

इस समय 25 अनुवादकों के 50 ग्रन्थ अखिल भारतीय स्तर में प्रसिद्ध हैं। स्थालिपुलाक-न्याय से यहाँ कुछ ही अनुवादक एवं उनकी कृतियों की आलोचना की जा रही है। संस्कृतभारती द्वारा वर्ष 2011 में अनेक अनूदित लघुकथासङ्ग्रह प्रकाशित हुई जिनमें अङ्कुशः, अन्तिमप्रणामम्, असमस्य ऐतिहासिक्यः कथाः, अहो कियान् कोलाहलः (बालकथाः), कथासमाहारः, करुणादेवी, देशहत्या, धर्मभास्करः, नवयुगशिल्पी, पलायितः चणकः, मेघवाहनः, यदुमहाराजः रूमीपञ्चदशी, रूमीरहस्यम्, लिपिका, वार्षिकं केशकर्तनदिनम्, विश्वम्भरा, विश्ववारा, वात्यासारः, सप्तपदी, व्यूहभेदः, शिशुस्वान्तम्, शृण्वन्तु कथामेकाम्, शेरलाकहोम्सस्य स्पशकथाः, सृष्टिः, बन्ध्या बुद्धवकश्च, श्रीसमर्थरामदासचरितम् तथा सञ्जय उवाच आदि प्रसिद्ध हैं।

इसके अतिरिक्त अनूदितकथावल्लरी (कोलकाता, 2015), आन्ध्रहास्यकथा, आन्ध्रकाव्यकथा (सूर्यनारायण शास्त्री), ईशपनीतिकथाः (नारायण बालकृष्ण), उल्लङ्घनम् (भागीरथी नन्द), कनीयान् राजकुमारः (गोपबन्धुमिश्र), रवीन्द्रकथाकल्लोलिनी, चोरचत्वारिंशी कथा (अली बाबा और चालीस चोर, गोविन्दकृष्ण मोडक), जन्मान्धस्य स्वप्नः (बनमाली बिश्वाल), टालस्टायकथासप्तकम् (भागीरथ प्रसाद त्रिपाठी), टेल्स फ्रम शेक्सपियर..(वेङ्कटरमणाचार्य), मेघमल्लारः (राकेश दाश),

विश्वकथाशतकम् (पद्मशास्त्री), शरत्सप्तकम् (बिहारीलाल मिश्र), विपञ्चिका (नागराज), पितामहपौत्रयोः लघुकथासङ्ग्रहः, नरेन्द्रकोहलीमहोदयस्य स्मरणीयकथासङ्ग्रहः(1,2), संस्कृत-ईश्वरभक्ति-देशभक्ति-गीतम्, पत्रालयः (बनमाली बिश्वाल), याज्ञसेनी (भागीरथी नन्द) तथा भारतवर्षम् भी प्रसिद्ध हैं।

**अनूदित कथासाहित्य** - कथासाहित्य के अनुवाद के प्रसङ्ग में कथासरित् (भारतीय कथाविशेषाङ्क, विश्वकथा-विशेषाङ्क) तथा दुर्वा (विश्वकथा-विशेषाङ्क) आदि महत्त्वपूर्ण है।नारायण-बालकृष्ण-गोडबोले का मराठीभाषा में लिखित ईसप्कथाओं का संस्कृतानुवाद ईसब्नीतिकथा - शीर्षक से प्रकाशित है। श्रीलक्ष्मण शास्त्री तैलङ्ग के सिन्धुवादवृत्तम् (1978), हिन्दीभाषा में लिखित सिन्दवाद-कथाओं का अनुवादरूप है, जिसे बटुकनाथ शास्त्री ख्रिस्ते ने प्रकाशित किया। अप्पाशास्त्री के द्वारा अनूदित Arabian Nights तथा गुलेस्तान का अनूदित रूप सहस्रजनीचरित्रम् (1934-35) संस्कृतसाहित्यपरिषत्-पत्रिका में प्रकाशित है। उन्होंने ही ''अल्लाउदीन का चिराग'' का अनुवाद आल्लाउदीनस्य विस्मापको दीपः नाम से प्रकाशित कराया। अरविन्दाश्रम के जगन्नाथ ने फ्रेञ्च भाषा के वेल्जिस्त्वार नामक पुस्तक का संस्कृतानुवाद कथामञ्जरी नाम से प्रकाशित किया। इसी प्रकार वी. वेंकटरामशास्त्री के द्वारा अनूदित कथाशतकम् (1898), मेदपल्ली वेंकटरमणाचार्य की शेक्सपीयरनाटककथावली (1900) उल्लेख्य हैं। कौण्डिन्यवेङ्कटेश्वर सुब्रह्मण्यशास्त्री द्वारा अनूदित वेनिस्नगरवणिक्, विनयम्, हेमन्तकथा, प्रकम्पनः नामक चार कथा सेक्स्पीयर्-नाटककथाचतुष्कम् नामक संग्रह में प्रकाशित हैं। जयपुर के पद्मशास्त्री द्वारा संकलित विश्वकथाशतकम् में विश्व की प्रायः सभी भाषाओं में लिखित 100 कथाओं का संस्कृतानुवाद प्रकाशित है। सूर्यनारायणशास्त्री द्वारा सङ्कलित तेलुगुहास्यकथाओं का अनुवाद आन्ध्रहास्यकथाः (1964) नामक संग्रह में प्रकाशित है। उनकी आन्ध्रकाव्यकथा (1992) भी तेलुगुकथाओं का अनुवाद है। संस्कृतप्रतिभा में वी. राघवन् द्वारा अनूदित टल्स्टय-कथाओं का अनुवाद 1960 तथा 1979 में प्रकाशित हैं। बाद में टाल्स्टयकथाओं के दो संग्रह अनूदित हुए – कोण्डिन्यवेङ्कटेश्वरशास्त्री द्वारा टाल्स्टयकथादशकम् तथा भागीरथप्रसादशास्त्री द्वारा टाल्स्टयकथासप्तकम्। सोमयाजी भगीरथप्रसादत्रिपाठी ने रवीन्द्रनाथठाकुर तथा प्रभातकुमार मुखोपाध्याय की कथाओं का अनुवाद संस्कृत-साहित्यपरिषत्-पत्रिका के विभिन्न अङ्कों में प्रकाशित कराया। प्रभातकुमार के रसमयीर् रसिकता, ऐन्द्रजालिक, वायुपरिवर्तन, प्रतिज्ञापूरण तथा रवीन्द्र के यज्ञेश्वरेर् योजना (1933-36) जैसी वंगलाकथाओं के संस्कृतानुवाद से संस्कृतज्ञ प्रभावित हुये। गणपतिशुक्ल के द्वारा अनूदित निमाडी लोककथाओं का अनुवाद संस्कृतप्रतिभा में प्रकाशित है तथा वी. राघवन् की आर्मीनीयाई-कथाओं का अनुवाद पहले संस्कृतप्रतिभा में प्रकाशित था। बाद में संग्रहाकार में भी प्रकाशित है। नागराज ने प्रेमचन्द की पाँच कथाओं का संस्कृतानुवाद ज्येष्ठो भ्रातृवर्यः, रसिकः सम्पादकः, धिक्कारः, निष्कारणं यशः, लाटरी नाम से विपञ्चिका नामक संग्रह में

प्रकाशित कराया। कथारत्नाकरः नामक संग्रह में बाक कम्ब की कथाओं का अनुवाद सङ्कलित है। शरत्सप्तकम् नामक कथासंग्रह में विहारीलाल मिश्र के द्वारा अनूदित शरच्चन्द्र के सात बंगला कथाओं का अनुवाद है। साथ ही कथासारः, कथासप्तकम्, श्रीरामकृष्णकथामृतम्, बालनीतिकथा, नीतिकथाभाण्डागारम्, बालकथाकुञ्जः, बालसाहित्यसरिता आदि कथासंग्रह विविधभाषा से संस्कृत में अनूदित होकर प्रकाशित हुए।

इसके अतिरिक्त कुछ अनुवादक एवं उनकी अनूदित कृतियां इस प्रकार हैं - अनन्त त्रिपाठी शर्मा (द्वादशी रात्रिः, बह्वारम्भे लघुक्रियाः, वेणीशसार्थवाहाः, हेमलातः, लावण्यवती), वैकुण्ठविहारी नन्द शर्मा (किशोरचन्द्राननचम्पू, कीचकवधम्), नारायणरथ (काव्यकवितामञ्जरी, पद्यत्रयी, अपूर्णगाथा), उमाकान्तपण्डा (महायात्रा, दरवारः, तपस्विनी), गोविन्द्रचन्द्र मिश्र (संक्षिप्तगान्धिचरितामृतम्), भागवतप्रसाद दाश (वैदेहीशविलासः), गोविन्दचन्द्र उद्गाता ( श्रीराधा), कृष्णकेशव षडङ्गी (तपस्विनी), प्रबोध कुमार मिश्र (वन्दिनः स्वदेशचिन्ता), हरेकृष्ण शतपथी (धर्मपदम्), कालिप्रसन्न शतपथी (कालिजाई), ब्रजसुन्दर मिश्र (अनूदितचन्द्रभागा), अरविन्द- अन्तराष्ट्रियशिक्षाकेन्द्रम् (भारतस्य देवालयाः), क्षीरोदचन्द्र दाश (चिलिका, अरण्यशस्यम्, रमाकान्तकवितासञ्चयनम्, मम सत्यप्रयोगः), हरेकृष्ण मेहर (तपस्विनी, प्रणयवल्लरी, अर्घ्यस्थाली, वर्षा), प्रमोदचन्द्र मिश्र (जगति केवलम्), गदाधर दाश (चन्द्रभागा, कोणार्के, कालिजाई, पृथिवीं प्रति, शिशुप्रार्थना, खद्योतस्य खेदः, ग्रीष्मे स्थाणुतरुः, सन्ध्या, कुत्रासि, विश्वस्य मिलनचित्रम्), वनमाली विश्वाल (तारा-अरुन्धती, जन्मान्धस्य स्वप्नः, पत्रालयः, विवेकलहरी आदि), सत्यनारायण आचार्य (महामहोपाध्यायः सदाशिवः), भागिरथीनन्द (याज्ञसेनी, उल्लङ्घनम्, भारतवर्षम्, सृष्टितत्त्वानुचिन्तनम्), नारायण दाश (वाजिराउतम्, वेदुइनगीतम्, सृष्टिः, वात्यासारः, सप्तपदी, कवीन्द्रकथाकल्लोलिनी, लिपिका, ऊर्मिला आदि), पराम्बाश्रीयोगमाया (मृत्युः चन्द्रमसः) आदि।

**अनूदित बालसाहित्य** – संस्कृत में अनूदित बालसाहित्य अधिक नहीं है। पत्र-पत्रिकाओं में अनूदित बालसाहित्य प्रकाशित होते रहे हैं। उदाहरण के लिये धर्मेन्द्रकुमार सिंहदेव ने पद्यबन्धा के चतुर्थ पञ्चम अङ्क (पृ.94) में मधुसूदन राओ-प्रणीत ओडिआमूल काव्य का संस्कृतानुवादः 'सुन्दरः संसारः' इस शीर्षक से किया – *आकाशो दृश्यते सुन्दरः / तस्यास्ति प्रणेता ईश्वरः। /उज्ज्वलः सूर्यः चन्द्रः तारा / नीलः समुद्रः श्यामा धरा।* पद्यबन्धा के उसी अंक में नारायण दाश ने विवेकानन्द-पाणिग्राही-प्रणीत ओडिआ-मूलकाव्य का संस्कृतानुवाद 'मदर टेरेसा' (पृ.88) शीर्षक से किया *–महीयसी मदर टेरेसा/ विश्ववन्दनीया त्वं हि/ दुर्गतानामाश्वासना आशा विश्वासाश्च।* इस प्रकार पत्र-पत्रिकाओं के सम्पादकों ने अनूदित संस्कृत बालसाहित्य को प्रोत्साहित किया।



अभिराज-राजेन्द्र-मिश्र द्वारा प्रणीत कान्तारकथा एक विलक्षण उपाख्यान है, जिसमें वन्यजीवों की जीवनचर्या ही नहीं अपितु उनके अनुशासन, भावानुभूति, पुरुषार्थ तथा सम्पूर्ण कान्तारदर्शन प्रतिबिम्बित है। वस्तुतः पाठकों को गांव से जंगल तक ले जाने के लिये लेखक ने इस

उपाख्यान का अनुसर्जन किया। रुड्यार्ड किप्लिंग (Rudyard Kipling) की प्रसिद्ध पुस्तक 'दि जंगल बुक' (The Jungle Book) का भावानुवाद के रूप में प्रस्तुत इस उपाख्यान को पढने पर पाठक के समक्ष किसी सत्य-घटना का अकल्पनीय दृश्य भासित हो उठता है। न केवल बालकों किन्तु वन्यजीवों का भी प्रिय है मुद्गलमिश्र का पुत्र मोगली । वृकमानव के रूप में संवर्धित विकसित 'मोगली' इस कथा का नायक है। इस में कथाकार ने वन्य-जीवों के जिस प्रकार नैसर्गिक-क्रियाकलापों का चित्रण किया, उससे लगता है जैसे वे वन की प्रत्येक-गतिविधि से भली भाँति परिचित हैं। कहीं 'महाबल गजराज' का बल, कहीं 'वज्राङ्ग' की शक्ति, तो कहीं 'सर्वज्ञ' की विद्वत्ता, उन्हें चमत्कृत करते हैं तो कहीं और 'द्विजिह्व' की प्रपञ्ची स्वभाव उन्हें आक्रोशित करते हैं। ऐसे लगता है जैसे कथाकार 'सुवेदा' की ममता में अपनी माता को ढूँढ लेता है। लेखक अपने इस आख्यान का प्रारम्भ मातृस्नेह के प्राचीर में ध्वज-उत्तोलन से करता है। 'कान्तारकथा' एक उदाहरण प्रस्तुत करता है कि कैसे वन्यता, वीभत्स एवं नृशंस-परक पाशविकी वृत्ति को रोका जा सकता है। उदाहरण के लिए - *"वत्स ! त्वत्प्रयत्नैररण्यमिदं परिवर्तिष्यते। प्रयतस्व समत्वसंस्थापनाय। प्रयतस्व, न्यायधर्मसंस्थापनाय, प्रयतस्व वत्स! बन्धुत्व-सख्य-सहभाव-संस्थापनाय। लप्स्यसे साफल्यम्।* (कान्तारकथा, पृ.34)

वस्तुतः मानव के लिए जो अधर्म है, वह वन का धर्म भी हो सकता है। मनुष्यों के लिए जो अन्याय है, कान्तार के लिए वह न्याय हो सकता है । मनुष्य एवं पशु के मध्य यह एक नियामिका रेखा है। आचार्य मिश्र ने 'सर्वज्ञ' नामक वृद्ध-भल्लूक से इन वर्गीकृत-मूल्यों को अपने आख्यान में इस प्रकार प्रस्तुत किया है -*"बन्धुत्वं सख्यं वा भवत्येव न्यायस्य सहभावस्य वा मूलम्। परन्तु शरीरबलं भवत्यन्यायस्य मूलम्। यतो हि कान्तारे शरीरबलमात्रं प्रभवति तस्मादेवात्र पदे-पदेऽन्यायो दृश्यते। बलवानत्र निर्बलं पीडयति, उद्वेजयति, भक्षयति च। मानव-समाजे बलवतां कृते निर्बला अनुकम्पनीयाः सम्भावनीयाश्च। परन्तु कान्तारेऽस्मिन् निर्बला बलवती भक्ष्यभूताः। तस्मादेव वराका निर्बलाम् आत्मत्राणाय धावन्तो दृश्यन्ते।* (कान्तारकथा, पृ.34 )

**पत्र-पत्रिकाएं एवं अनूदित साहित्य** – उशती, सम्भाषणसन्देश, संस्कृत-प्रतिभा, स्वरमङ्गला, भारती, नन्दनवनकल्पतरु, अमृतभाषा, लोकभाषासुश्री, कथासरित् श्रीरघुनाथवार्तावली आदि पत्र-पत्रिकाओं में अनेक अनूदित संस्कृत साहित्य प्रकाशित हुई।

**अनूदितकथा** - कथा के क्षेत्र में कथासरित् की अहम् भूमिका रही है। कथासरित् के एकादश तरङ्ग (जो अनूदित कथाविशेषाङ्क है) में 18 अनूदित कथाएं प्रकाशित हुईं। जैसे - अस्तमनात् परम् (नारायणदाश), अहं युधिष्ठिरो वदामि, कावेरी, पूर्णपरागः, तृतीयनेत्रम्, दयार्द्राकाशस्याधः वर्तमानो जीवः (बनमाली बिश्वाल) आदि। कथासरित् के द्वितीय तरङ्ग में सृष्टि नामक सङ्ग्रह की सभी 11 कथाएं नारायण दाश द्वारा अनूदित एवं प्रकाशित हैं। इसी प्रकार कथा एनोक्, गान्धी उवाच, निरुत्तरः एवं तात्त्विकः (मूल ओडिआ प्रतिभाराय, अनु. भागीरथी नन्द) भी कथासरित् में प्रकाशित हैं। इस पत्रिका के विश्वकथाविशेषतरङ्ग (अंक 13-14) में 21 वैदिशिक कथा अनूदित हुईं। भारतीय कथा के

रूप में बनमाली बिश्वाल के द्वारा अनूदित जन्मान्धस्य स्वप्नः, मृत्तिका महाकन्या, हारिता च सा कथा, सदानन्ददास की ब्राह्मणस्य तथा धूर्तत्रयस्य कथा, विभुदत्तमिश्र का पत्रालयाध्यक्षः, भागीरथिनन्द की घुणः, सुकान्तसेनापति की मातामहनप्तृकथा प्रकाशित हैं। इसके अतिरिक्त, अच्युतानन्ददाश तथा धर्मेन्द्र कुमार सिंहदेव की कुछ कथाएं भी पत्र-पत्रिकाओं में प्रकाशित हैं। इसी पत्रिका के एशियाकथाविशेषतरङ्ग (अंक 20-21) में भागीरथिनन्द की आचार्यब्रह्मदर्शनस्य महाविद्यालयः, गोपबन्धुमिश्र की अनूदित कथा सिंहसंलापः प्रकाशित हैं।

साहित्य अकादमी से प्रकाशित संस्कृतप्रतिभा में भी अनेक अनूदित संस्कृत कथाएं प्रकाशित हुईं। जैसे- गुरोः सौप्रस्थानिकम्, विहङ्गविप्लवः (भागीरथी नन्द), ब्राह्मणशठचतुष्टयकथा (सदानन्द दास) तथा युगस्रष्टा ओडिआ कथाकार फकीरमोहन सेनापति की प्रसिद्ध कथा रेवती प्रमोदिनी पण्डा द्वारा अनूदित होकर इसी अङ्क में प्रकाशित हुई है। रेवती कथा की कुछ पङ्क्तियाँ पाठकों के लिए उद्धृत हैं - *अहह, त्वम् अत्रैव उपविशसि, शरीरं स्पृष्ट्वा वृद्धा प्रथमतः चकिता अभूत्। पुनः पादात् मस्तकं यावत् हस्तसञ्चालनम् अकरोत्, नासिकायां हस्तं दत्वा एकम् उत्कटं भयङ्करं शब्दम् अकरोत्। झटित्येव अलिन्दस्य अधः कस्यापि पतनस्य शब्दः। ... श्यामबन्धुमहान्तिमहोदयस्य गृहस्य कमपि प्राणिनं जगति कोऽपि पुनः न अपश्यत्। प्रतिवेशिभिः रात्रेः प्रथमप्रहरे अन्तिमशब्दः अश्रूयत- अरे रेवति, अरे रेवि, अरे ज्वाले, अरे चुल्लि* (पृ.119)।

**संस्कृत में अनूदित चलचित्रगीत** – दिल्ली दूरदर्शन द्वारा प्रसारित वार्तावली के स्पर्धानुवादः कार्यक्रम में विगत कुछ वर्षों से हिन्दी-चलचित्र गीतों का संस्कृत-रूपान्तरण प्रस्तुत हो रहा है। हरेकृष्ण मेहेर एवं अन्य रचनाकारों ने अनेक नये-पुराने हिन्दी-चलचित्र गीतों का संस्कृत में समछन्दोऽनुवाद किया है। श्री मेहेर ने अनेक हिन्दी-चलचित्र-गीतों का श्रेष्ठ अनुवाद किया है। हाल ही में श्री मेहेर ने रुदाली चलचित्र के गीत 'यारा सिलि सिलि' का समच्छन्द अनुवाद किया है – *प्रेमिन्! मन्दं मन्दं विरहस्य रात्र्याः ज्वलनम्।* बनमाली बिश्वाल ने भी गीतकार प्रदीप द्वारा विरचित चलचित्र पैग़ाम के प्रसिद्ध गीत इंसान का इंसान से हो भाईचारा का संस्कृत में समछन्दोऽनुवाद किया है जो देवप्रयाग से प्रकाशित श्रीरघुनाथवार्तावली में प्रकाशित है - *मानवस्य मानवेन सुभ्रातृता, एषा चास्मदीया वार्ता..*आदि।

**निष्कर्ष** – वस्तुतः अनूदित संस्कृत-साहित्य विश्व के किसी भाषा के अनूदित साहित्य के साथ प्रतिस्पर्धा करने के लिए समर्थ है। प्रत्येक साहित्यकार का यह उत्तरदायित्त्व होना चाहिये कि वह अपनी मातृभाषा से अपनी रुचि के अनुसार सर्वोत्तम काव्य का संस्कृत में अनुवाद प्रस्तुत कर संस्कृतसाहित्य के समृद्ध भाण्डागार को अधिक समृद्ध बनायें। उत्कल के स्वभाव कवि गङ्गाधर मेहेर ने सत्य ही कहा है – *मातृभूमि मातृभाषा रे ममता जा हृदे जनमि नाहिँ। तांकु यदि ज्ञानिगण रे गणिवा अज्ञानी रहिवे काहिँ।।* (मातृभूमि-मातृभाषयोः ममता यस्य हृदि न जागर्ति। तं यदि ज्ञानिषु गणयामस्तर्हि अज्ञानिनः क्व स्थास्यन्ति।)

-0-

## सप्तम परिच्छेद

## समकालिक संस्कृत-पत्रकारिता

वस्तुतः पत्रकारिता मानव-जीवन के दैनिक-घटना-सम्बद्ध नित्य-नूतन विविध पक्षों को शीघ्रातिशीघ्र लोगों के समक्ष प्रस्तुत करने की अतुलनीय क्षमता का निर्वहन करती है। हिन्दी-शब्दसागर के अनुसार पत्रकारिता आधुनिक-युग की एक विशिष्ट उपलब्धि है। पत्रकारिता का एक प्रमुख अभिप्राय है गोपनीयता का प्रकाशन या उद्घाटन। यह प्रणाली सर्वकारीय-असर्वकारीय गतिविधि को भी सञ्चालित करने में महत्त्वपूर्ण भूमिका निभाती है।

आंङ्ग्ल-भाषा में पत्रकारिता के लिए जर्नलिज्म (journlism) शब्द का प्रयोग होता है। दैनिकार्थक 'जर्नल' शब्द से 'जर्नलिज्म' शब्द निष्पन्न है। अर्थात् दैनिक गतिविधि का विवरण जर्नल के माध्यम से प्रकाशित होता है। 17-18 शताब्दी में जर्नलशब्द के स्थान पर 'जर्नलिज्म' शब्द का प्रयोग हुआ। इस प्रकार पत्रकारिता के विविध आयामों में विकास हुआ। दैनिक के साथ-साथ साप्ताहिक मासिक एवं वार्षिक पत्र-पत्रिकाओं का प्रकाशन होने लगा और इस प्रकार पत्रकारिता की सभी विधाओं का विकास तीव्र गति से होने लगा।

किसी भी सञ्चार-माध्यम, विशेष रूप से पत्रकारिता के स्थूल रूप से तीन लक्ष्य होते हैं – सूचनाप्रदान (Information), मनोरञ्जन (Entertainment) एवं शिक्षण (Education)। इस प्रकार साम्प्रतिक मानवजीवन का प्रत्येक क्षेत्र पत्रकारिता से जुडा है। अब तो पत्रकारिता के बिना किसी भी समाज की कल्पना भी दुष्कर है। 21वीं सदी में जिस गति से जीवन-मूल्य परिवर्तित हो रहे हैं, उनके संरक्षण के लिये प्रबुद्ध पत्रकारिता का अतिशय महत्त्व है।

समकालिक संस्कृत-पत्रकारिता का क्षेत्र अति व्यापक है। आज हमारे देश में 300 से अधिक संस्कृत-पत्रिकाएं संस्कृत-भाषा में प्रकाशित हो चुकी हैं जिनमें से 100 से अधिक तो पूर्ण जीवित है अर्थात् न केवल नियमित प्रकाशित हो रही हैं अपितु पढी भी जा रही हैं। संस्कृत-भारती (अक्षरम्, क्रास – 8, II फेज, गिरिनगर, बैंगलूरु) से प्रकाशित सम्भाषणसन्देश के पाठक इस समय लाखों में है। इसके अतिरिक्त 100 से अधिक शोध-पत्रिकाएं हिन्दी, अंग्रेजी, संस्कृत तीनों भाषाओं में प्रकाशित हो रही हैं। यह बताते हुए मुझे हर्ष एवं गौरव का अनुभव हो रहा है कि कई शोधपत्रिकाओं (जैसे, जर्नल अफ गंगानाथ झा कैम्पस, दृक्, शाब्दी त्रिपथगा, विश्ववारा, देवभूमिसौरभम् आदि) के अतिरिक्त कई सर्जनात्मक संस्कृत-पत्रिकाओं (जैसे कथासरित्, उशती, पद्यबन्धा आदि) के सम्पादन कार्य से मैं स्वयं सम्बद्ध रहा। मेरा अनुभव है कि धीरे-धीरे सही पर लोगों का रुझान संस्कृत-पत्रकारिता की ओर बढ रहा है। तभी तो एक ही भाषा में प्रकाश्यमान पत्र-पत्रिकाओं के भाषान्तरित और लिप्यन्तरित, किन्तु पृथक्-पृथक् अङ्क (संस्करण) प्रकाशित किये जा रहे हैं। ग्वालियर (मध्यप्रदेश) से प्रकाशित एवं श्याम मोहन मिश्र द्वारा सम्पादित ऋतम् जैसी पत्रिका में प्रकाशित हर संस्कृत सामग्री का हिन्दी अनुवाद भी प्रकाशित होता है।

अन्यभाषीय पत्रिका के समान वर्तमान समय में प्रकाश्यमान संस्कृत-पत्र-पत्रिकाओं के विषयों में अधोलिखित पक्षों को भी समेटने का प्रयास हो रहा है। जैसे - बाल-पत्रकारिता, क्रीडा-पत्रकारिता, वाणिज्य-पत्रकारिता, विज्ञान-पत्रकारिता, कृषि-पत्रकारिता, चलचित्र-पत्रकारिता, युव-पत्रकारिता, महिला-पत्रकारिता, धार्मिक-पत्रकारिता, आध्यात्मिक-पत्रकारिता, सर्वोदय-पत्रकारिता एवं छायाङ्कन-पत्रकारिता (फोटो-जर्नलिज्म) आदि। पर उपर्युक्त में से एक-दो को छोडकर अन्य सभी विषयों में अभी पृथक्तया संस्कृत-पत्रिका प्रकाशित नहीं हो पाई है।

समकालिक पत्रकारिता में श्रव्य-दृश्य-पत्रकारिता के रूप में रेडियो एवं दूरदर्शन जैसे प्रबलतर प्राविधिक (Technological) माध्यमों की महती भूमिका की भी उपेक्षा नहीं की जा सकती है। इस प्रकार सूचना-प्रविधि के क्रान्ति के परिणाम के रूप में कम्प्यूटरीकृत विश्वव्यापी अन्तर्जाल में स्थापित नाना ई-पत्र-पत्रिकाएं भी आधुनिक-पत्रकारिता के अङ्गभूत हैं और समकालिक संस्कृत-पत्रकारिता भी इसका अपवाद नहीं है। संस्कृत में अभी कई अनलाइन पत्रिकाएं भी उपलब्ध हैं, जैसे- जाह्नवी, शारदा, संस्कृत-वर्तमानपत्रम् एवं अपूर्ववाणी आदि। 'वेब्साइट्स्' इस नाम से प्रसिद्ध वैद्युदाणविक प्रणाली को आधार कर 'पोर्टल्' अन्तर्जालिक पत्र के माध्यम से विश्व के किसी भी भाग में स्थित मनुष्य अहर्निश अन्तर्जाल (इण्टरनेट्) के माध्यम से उसे किसी भी भाषा में देख, पढ तथा सुन भी सकता है। यही विविधता एवं विचित्रता है समकालिक संस्कृत-पत्रकारिता का।

अभी तो दृश्य-प्रसारणावृत्ति (टीवी-चैनल्स्) अहर्निश वार्ता का प्रसारण कर रहे हैं। रेडिओ एवं दूरदर्शन में प्रसारित संस्कृत-वार्ता आज लोकप्रिय हो रही है। वैश्विक ग्राम (ग्लोबल्विलेज्) की अवधारणाओं के कारण पत्रकारिता का स्वरूप व्यापक एवं वैविध्यपूर्ण दीखता है। सञ्चार-माध्यमों के वैद्युदाणविक उपकरण की सुलभता से आज अल्प-शिक्षित या बहु-शिक्षित कोई भी मनुष्य जाने-अनजाने पत्रकारिता के साथ सम्पृक्त है। महाकवि वाल्मीकि के हनुमद्दूत से उद्भावित कालिदास के मेघदूत के रूप में सन्देश-सम्प्रेषणार्थ परिपुष्ट यह प्राचीनतम प्रवृत्ति सम्प्रति 21वीं सदी में पूर्णतया विकसित एवं पल्लवित है।

**पत्रकारिता शब्द की व्युत्पत्ति** - संस्कृत में पत्रकारिता या पत्रकारता - इस शब्दोचितता के वारे में भी विद्वानों में वैमत्य है। व्याकरण की शुद्धता को ध्यान में रखकर कुछ लोग इसे पत्रकारता कहने के पक्ष में है। पर वस्तुतः 'पत्रकारता' और 'पत्रकारिता उभय शब्द साधु है क्योंकि 'पत्रं करोति तच्छीलमस्य' इस विग्रह से पत्र उपपद-पूर्वक 'डुकृञ् करणे' इस अर्थपरक कृ-धातु से निष्पन्न 'पत्रकारिता' का अर्थ है पत्र-पत्रिकाओं के लेखन, पठन, मुद्रण एवं प्रकाशन आदि स्वभावयुक्त कर्म। इसी प्रकार 'पत्रं करोति' इस विग्रह से पत्र या पत्रिका को लिखने वाला या लिखवाने वाला, पत्र या पत्रिका को प्रेषित करने वाला, प्रसारण करने वाला, मुद्रित कर प्रकाशित, प्रसारित करने वाला पत्रकार या पत्रकारी (पत्रकारिन्) कहलाता है। इस प्रकार पत्रकार-विशिष्ट-

वृत्तियुक्त पत्रकार या पत्रकारी का कर्म या भाव 'पत्रकारता' और पत्रकारिता उभय साधु है। वार्तापत्र एवं साहित्यिक पत्रिकाओं के लेखन, प्रकाशन, मुद्रणादि कार्यों के लिये 'पत्रकारिता' शब्द हिन्दी एवं अन्य भारतीय भाषा में व्यवहृत एवं प्रचलित होकर लोकप्रिय हुआ। बाद में संस्कृतज्ञ भी इसी अर्थ में 'पत्रकारिता शब्द का प्रयोग कर रहे हैं और मेरे मत में इस में कोई दोष भी नहीं है, क्योंकि प्रत्येक जीवित भाषा में प्रसिद्ध शब्द को लेकर चलना चाहिये। कहा ही गया है - यद्यपि सिद्धं लोकविरुद्धम् ....।

पत्रकारिता तो आधुनिक युग की प्रमुख उपलब्धियों में से एक है। वार्ताओं तथा आलेखों का आहरण, संकलन, मुद्रण एवं प्रकाशन आदि कार्य वार्तापत्र एवं पत्रिकाओं के प्रकाशन के अन्तर्गत आते हैं और किसी प्रकाशित वार्ता या सामग्री का महत्त्व भी यह सिखाता है। अत एव वार्तापत्र लोकगुरु के रूप में प्रसिद्ध है। मानव सदा-सर्वदा कुछ नूतनता का अन्वेषण करता रहता है। वह हमेशा अभिनव तथ्यों एवं वस्तुओं को समझने के लिये प्रयासरत रहता है। मनुष्य की यही स्वाभाविक प्रवृत्ति भी पत्रकारिता को प्रश्रय देती है। मुख्य रूप से संस्कृत-पत्रकारिता के दो स्वरूप हमारे समक्ष उपस्थित हैं – (i) प्रारम्भिक स्वरूप एवं (ii) अधुनातन-स्वरूप।

(i) **संस्कृत-पत्रकारिता का प्रारम्भिक स्वरूप**–संस्कृत में पत्रकारिता प्राचीन काल से विद्यमान है। वैदिक एवं लौकिक संस्कृत-वाङ्मय में वार्ताहरण, वृत्तप्रेषण, संवादसंचय, उद्घोषणाज्ञापन, सन्धि, हस्ताक्षराङ्कन, सामञ्जस्य-पत्र एवं मुद्रा के द्वारा प्रमाणीकरण इत्यादि विषय उपलब्ध होते हैं।

प्राचीन काल में न केवल भारतवर्ष में किन्तु विश्व में अन्यत्र भी वार्ता-प्रेषणार्थ अनेक लोग कार्यरत होते थे उनमें से दूत, चर, भाट, धावक प्रभृति अन्यतम हैं। विश्व में विभिन्न भाषाओं में पत्रकारिता का उद्भव एवं विकास क्रमशः हुआ, पर संस्कृत-पत्रकारिता की स्थिति कुछ भिन्न ही रही। सम्राट् अशोक ने गृह-भित्तिओं में ,शिलाओं में और प्रस्तर-खण्डों में सर्वजनहित के लिए सूचना उत्कीर्ण कर प्रसारित किया।

अपने सुप्रसिद्ध खण्डकाव्य 'मेघदूत' में महाकवि कालिदास ने अपनी अनुपम शैली से विषय प्रस्तुत करते हुये यक्ष के विरहसन्देश-प्रेषणार्थ मेघ को माध्यम बनाया है। 'अभिज्ञान-शाकुन्तलम्' में भी शकुन्तला अपने मनोभावों को प्रकटित करने के लिए राजा दुष्यन्त को पत्र लिखती है (तव न जाने हृदयम्.....) ।

इस प्रकार क्रमशः आधुनिक संस्कृत-पत्रकारिता का समुद्भाव हुआ और धीरे-धीरे समृद्ध होकर वह अब विशिष्ट स्थान को प्राप्त कर लिया है - यह तथ्य सुप्रसिद्ध ही है।

(ii) **संस्कृत-पत्रकारिता का अधुनातन स्वरूप**–अन्यभाषीय पत्र-पत्रिकाओं के साथ  सम्पूर्ण देश में 19वीं शताब्दी के उत्तरार्ध में इक्के-दुक्के संस्कृत-पत्र-पत्रिकाओं का प्रकाशन आरम्भ हो गया था। वस्तुतः 1 जून, 1866 को 'काशीविद्यासुधानिधिः' नामक संस्कृत-पत्रिका के

प्रकाशन के साथ संस्कृत-पत्रकारिता का शुभारम्भ हुआ। माना जाता है - काशी के क्वीन्स कालेज के प्राचार्य श्रीमान् ग्रिफिथ महोदय ने काशीविद्यासुधानिधि नामक पत्रिका का प्रारम्भ किया। इस पत्रिका का प्रचलित नाम "पण्डितपत्रिका" था किन्तु इस पत्रिका के माध्यम से केवल आङ्ग्ल दार्शनिक ग्रन्थों तथा अन्य महत्त्वपूर्ण ग्रन्थों का संस्कृतानुवाद अथवा विशिष्ट विषय-प्रतिपादक अन्य ग्रन्थ ही प्रकाशित होते थे। वस्तुतः पत्रकारिता के अनेक विशिष्ट लक्षण इस पत्रिका में दृष्टिगोचर नहीं होते थे। बाद में, वर्ष 1869 में श्रीमान् बटुहृषीकेश ने 'विद्योदयः' नामक संस्कृत मासिक पत्रिका का प्रकाशन आरम्भ किया। इस पत्रिका के प्रकाशन के साथ ही संस्कृत-पत्रकारिता में व्यङ्ग्यशैली का प्रवर्तन हुआ।

'विद्योदय' न केवल स्वलोकाभिमुख प्रवृत्ति अपितु अपनी ओजःपूर्ण भाषा के कारण सर्वत्र प्रशंसनीय हुई एवं प्रसिद्धि प्राप्त की। इस के बाद अनेक पत्र-पत्रिकाएं प्रकाशित हुईं किन्तु संस्कृत-पत्रकारिता के इतिवृत्त में उल्लेखनीय 36 वर्षों के अन्तराल के पश्चात् त्रिवेन्द्रम् से 1 जून, 1907 को 'जयन्ती' नाम से प्रथम संस्कृत-दैनिक-पत्र प्रकाशित हुआ जो कतिपय अङ्कों के प्रकाशन के बाद अवरुद्ध हो गया।

इस प्रकार संस्कृत-पत्रकारिता का उद्भव ईस्वीय वर्ष 1873 में पंडित हृषिकेश भट्टाचार्य के सम्पादकत्व में लाहौर से "विद्योदय" नामक मासिक पत्र से हुआ माना जाता है। यही मासिक पत्रिका बाद में बङ्गप्रदेश से प्रकाशित हुआ। इस के माध्यम से कविता, कथा, ललितनिबन्ध, समाचारपत्र आदि का प्रकाशन होता था।

इसके बाद ईस्वीय वर्ष 1888 में केरल से "विज्ञान-चिन्तामणि:" नामक मासिक पत्रिका का प्रकाशन प्रारम्भ हुआ। ईस्वीय वर्ष 1893 में "संस्कृत-चन्द्रिका" नामक मासिक पत्रिका प्रकाशित हुई। वर्ष 1897 में यह पत्रिका महाराष्ट्र के कोल्हापुर से प्रकाशित हुई तथा इस पत्रिका ने अप्पाशास्त्रि राशिवडेकर के सम्पादकत्व में अनेक कीर्तिमान स्थापित किये। इस पत्रिका से सम्पूर्ण भारतवर्ष के प्रमुख विद्वान् जुडने लगे और देश में इस पत्रिका के माध्यम से सर्जनात्मक संस्कृत-लेखन भी चरमोन्नति-शिखर को प्राप्त किया। सर्जनात्मक संस्कृत-लेखन के प्रोत्साहन से सम्पूर्ण भारत में इस प्रकार का वातावरण निर्मित हुआ, जिससे लेखन की नवीन विधाओं का प्रारम्भ हुआ। साथ ही जनता में एक नवीन चेतना जागृत हुई, जिस चेतना से विभिन्न प्रदेशों के लेखक जाति-क्षेत्र-धर्म आदि भेदभावों को भूलाकर एक नवीन-सर्जन यज्ञ में सम्मिलित हुये।

अनेक कालजयी ग्रन्थ इस पत्रिका में धारावाहिक के रूप में प्रकाशित हुये, जिनमें अम्बिकादत्त व्यास विरचित "शिवराजविजय" नामक गद्यकाव्य भी संस्कृतचन्द्रिका के 6ठवें तथा 7वें अंक में क्रमिक रूप में वर्ष 1899-1900 में प्रकाशित हुआ है। ईस्वीय वर्ष 1904 में जयपुर  से "संस्कृतरत्नाकर:" नामक मासिक संस्कृत-पत्रिका का प्रारम्भ हुआ। पत्र-पत्रिकाओं का प्रकाशन कार्य धीरे-धीरे सम्पूर्ण देश में व्याप्त हुआ, जिससे आधुनिक संस्कृत-लेखन-कार्य में एक

नूतनक्रान्ति आई। बङ्गप्रदेश के कोलकत्ता से "संस्कृत-साहित्य-परिषत्-पत्रिका" दक्षिणभारत के मैसूर से ``सहृदया, अमृतवाणी, मधुरवाणी, उद्यानपत्रिका, संस्कृत-कालेज-पत्रिका आदि प्रकाशित होने लगे। उत्तर-भारत से "सूर्योदयः, सूक्तिसुधा, अमरभारती, संस्कृत-पद्यवाणी आदि पत्र-पत्रिकाओं का प्रकाशन प्रारम्भ हुआ। इन पत्र-पत्रिकाओं ने विश्व के समक्ष विपुल वाङ्मय का परिचय प्रस्तुत किया।

विपुलता की दृष्टि से तथा विविधता की दृष्टि से आधुनिक संस्कृत-लेखन को नवीन स्वरूप प्रदान करने का जो कार्य इन पत्रिकाओं ने किया, उनके विशिष्ट संकेत हम इन तथ्यों से पा सकते हैं कि हमारे पास कुछ इस प्रकार की विद्या थी जो पूर्व से अज्ञात थी परन्तु पत्रकारिता के कारण संस्कृतभाषा में प्रसिद्ध हुई। पुस्तक-समीक्षा, समाचार-समीक्षा, ललितनिबन्ध-लेखन, व्यङ्ग्यविनोद-लेखन-कार्य आदि विविध कार्य पत्रकारिता का ही फलस्वरूप हैं। विद्वानों का मानना है कि व्यङ्ग्य-विनोद-लेखन का प्रारम्भ जयपुर से प्रकाशित "संस्कृतरत्नाकरः" के माध्यम से सम्पादक स्व. भट्ट मथुरानाथ शास्त्री ने किया है। शास्त्री जी ने पत्रिका के रिक्तस्थानों में "विनोदवाटिका" इस शीर्षक से व्यङ्ग्य-विनोद-लेखन का प्रकाशन प्रारम्भ किया। इस प्रकार विश्व में कार्टूनों का स्थान शिखर-प्राप्त है पर वह पत्रकारिता का ही अभूतपूर्व फल है। कार्टून एवं हास्य-विनोद आदि विनोद-विधा आधुनिक संस्कृत-साहित्य में किसी एक विधा का प्रतिनिधित्व करते हुये गौरवास्पद स्थान प्राप्त किये हैं।

**संस्कृत-पत्रकारिता** - इनमें से कुछ पत्रिका दैनिक, कुछ साप्ताहिक, कुछ पाक्षिक, कुछ मासिक, कुछ द्वैमासिक, कुछ त्रैमासिक, कुछ चातुर्मासिक, कुछ षाण्मासिक तथा कुछ वार्षिक भी हैं। स्वातन्त्र्योत्तरकाल में संस्कृत-पत्रकारिता के क्षेत्र में दैनिक (मैसूर से सुधर्मा, कानपुर से नवप्रभातम् आदि), साप्ताहिक (वाराणसी से गाण्डीवम्, अयोध्या से संस्कृत-साकेतम्), पाक्षिक (मुम्बई से संविद्, नागपुर से संस्कृतभवितव्यम्), मासिक (जयपुर से भारती, बांग्लोर से सम्भाषणसन्देशः, लखनऊ से सर्वगन्धा, वाराणसी से सूर्योदयः आदि), द्वैमासिक (वालेशोर से अमृतभाषा, पुरी से लोकभाषासुश्री), त्रैमासिक (जयपुर से स्वरमङ्गला, लखनऊ से अजस्रा), षाण्मासिक (प्रयागराज से दृक्, कथासरित्, भोपाल से पद्यबन्धा आदि) तथा वार्षिक (दिल्ली से संस्कृतप्रतिभा) आदि संस्कृत-पत्रिकाओं का प्रकाशन नियमित हो रहा है। इनमें से कुछ विशुद्ध साहित्य पत्रिका भी हैं। उपर्युक्त पत्रिकाओं में न केवल साहित्य, उसकी समीक्षा, किन्तु ज्ञान-विज्ञान, इतिहास, धर्म, दर्शन तथा संस्कृति आदि पक्ष भी विवेचित हैं।

**संस्कृत-पत्रकारिता की विकास-यात्रा** - संस्कृत-पत्रकारिता की विकास-यात्रा कैसी थी यह सरलता से समझने के लिये पत्रकारिता के इतिहास को जानना जरूरी है। वैज्ञानिक आविष्कारों के चलते मानवीय जीवनशैली में महत् परिवर्तन आया। कागज एवं मुद्रणयन्त्रों का आविष्कार होने से पुस्तकों तथा पत्र-पत्रिकाओं का मुद्रण एवं प्रकाशन सुकर हुआ। जैसा कि हम जानते हैं मनुष्य

हमेशा ही नवीनता का अन्वेषण करता है। नूतन तथ्य तथा नवीन घटना जानने के लिये सर्वदैव उत्सुक रहता है। प्रशासन (चाहे लोकतन्त्र हो या राजतन्त्र) अपने नागरिकों के सूचनार्थ एवं प्रबोधनार्थ उद्घोषणाएं करता है तथा सन्देश उद्घोषण आदि लिखकर पत्र आदि का प्रेषण करता है।

संस्कृत-पत्रकारिता की एक विशिष्ट परम्परा है। किसी भी पत्र-पत्रिका का मुख्य लक्ष्य होता है – विभिन्न घटना एवं लोगों के विषय में वैविध्यपूर्ण वृत्तान्तों का प्रकाशन एवं उपस्थापन जो पत्र-पत्रिकाओं में लिखकर एवं सम्प्रेषण कर किया जा सकता है। विश्व के इतिहास में उल्लेख है कि सर्वप्रथम मोसोपोटामिया प्रदेश के राजा डेरियस ने स्व-सूचना-प्रसारार्थ शिलाओं में लेखा उत्कीर्ण किया। भारत में भी सम्राट् अशोक ने गृह-भित्तिओं में , शिलाओं में और प्रस्तर-खण्डों में सर्वजनहित के लिए सूचना उत्कीर्ण कर प्रसारित किया। इस प्रकार ताम्रपत्रों, ताडपत्रों एवं वस्त्रों में भी अनेक प्रकार के लेख लिखे हुये मिलते हैं। ये सब भी कहीं न कहीं पत्र-पत्रिकाओं या पत्रकारिता के प्राक्तन स्वरूप को प्रकट करते हैं।

यह तो सुविदित ही है कि संस्कृतभाषा का कथावाङ्मय अतीव प्राचीन है। वैदिक कथा विश्व के प्राचीनतम गद्य-उपन्यास है - ऐसा कहा जा सकता है। इस प्रकार लोक-कथाओं एवं पशु-पक्षिओं की कथाओं का इतिहास भी संस्कृत-साहित्य में अतीव प्राचीनतम स्थान प्राप्त किये हुए हैं। पञ्चतन्त्र विश्व का प्राचीनतम कथासंग्रह है। फिर भी लघुकथा-लेखन में सर्वाधिक अवदान रहा संस्कृत-पत्रकारिता का, जिसके कारण लघुकथादि रचनाओं का प्रकाशन सम्भव हो सका। 'विद्योदय'(1871 ई.), 'संस्कृत-चन्द्रिका' (1893 ई.), 'संस्कृत-रत्नाकर' (1904 ई.) तथा बंगाल के संस्कृत-साहित्य-परिषत्पत्रिका इत्यादि में राष्ट्र के संस्कृतकवि, लेखक एवं पत्रकारों के कथा-साहित्य प्रकाशित हुये।

संस्कृत-पत्रकारिता को हम स्थूल रूप से दो भागों में बाँट सकते हैं - स्वतन्त्रतापूर्व-कालिक संस्कृत-पत्रकारिता एवं स्वातन्त्र्योत्तर-कालिक संस्कृत-पत्रकारिता।

**स्वतन्त्रतापूर्वकालिक संस्कृत-पत्रकारिता** (1866-1947) - आधुनिक स्वतन्त्र भारत में संस्कृत-पत्रकारिता के क्षेत्र में अनेक नूतन मासिक, द्वैमासिक, साप्ताहिक, पाक्षिक संस्कृत-पत्रिकाएं प्रकाशित हो रही हैं। पर स्वतन्त्रतापूर्व-काल में ऐसी स्थिति नहीं रही। संस्कृत में दैनिक वार्तापत्र का प्रकाशन सर्वथा दुष्कर कार्य है, तथापि 1 जनवरी 1907 से 'जयन्ती' नामक प्रथम संस्कृत-दिनपत्र केरल के त्रिवेन्द्रम् नगर से प्रकाशित हुआ। कोमल मारुताचार्य और लक्ष्मीनन्द स्वामी इस संस्कृत-दिनपत्र के सम्पादक रहे। किन्तु अर्थाभाव के कारण कुछ दिनों के बाद ही इस पत्र का प्रकाशन स्थगित हो गया।

संस्कृत-पत्रकारिता के इतिहास में यह अवधेय है कि संस्कृत-पत्र-पत्रिकाओं का विकास सर्वतोभावेन मासिक-पत्रिकाओं के प्रकाशन के साथ ही आरम्भ हुआ। 1 जून 1866 से 'काशीविद्यासुधानिधिः' नामक प्रथम संस्कृत-मासिक-पत्रिका काशी से प्रकाशित हुआ। इस

पत्रिका का अपर नाम 'पण्डित' था। इस पत्रिका का प्रमुख उद्देश्य था दुर्लभ एवं अप्रकाशित ग्रन्थों का प्रकाशन। इस पत्रिका में अनेक प्राचीन प्रामाणिक संस्कृत-ग्रन्थ प्रकाशित हुये हैं।

तत्पश्चात्, वर्ष 1871 में 'विद्योदय' नामक संस्कृत मासिक-पत्रिका प्रकाशित हुई। इसी वर्ष पटना-जनपद के बांकीपुर से दामोदर शास्त्री ने 'विद्यार्थी' नामक संस्कृत मासिक पत्रिका का प्रकाशन प्रारम्भ किया। इतिहासकारों का मानना है कि वर्ष 1875 में 'षड्-दर्शनचिन्तनिका', 'प्रयागधर्म-प्रकाशः', 'षड्धर्मामृतवर्षिणी' आदि तीन पत्रिकाओं का प्रकाशन होने लगा। वर्ष 1879 में 'कामधेनुः' संस्कृत-पत्रिका प्रकाशित हुई। तत्पश्चाद् वर्ष 1881 में दामोदर शास्त्री के सम्पादकत्व में प्रकाश्यमान मासिक संस्कृतपत्रिका 'विद्यार्थी' पाक्षिक-संस्कृत-पत्रिका के रूप में उदयपुर से प्रकाशित होने लगी।

वर्ष 1882 में 'काव्यनाटकादर्श' नामक संस्कृत-पत्रिका आरम्भ हुई, जिस में काव्यों का विशेष कर नाटकों का प्रकाशन किया जाता था। वर्ष 1883 में 'आर्यः' तथा 'धर्मोपदेशः' नाम से अन्य दो संस्कृत-पत्रिकाओं का प्रकाशन प्रारम्भ हुआ।

वर्ष 1885 में 'ब्रह्मविद्या' नामक संस्कृत-पत्रिका का प्रकाशन हुआ। वर्ष 1887 में पं. अम्बिकादत्त व्यास ने संस्कृत-शिक्षापद्धति के परिष्कारार्थ बिहार-संस्कृत-संजीवन समाज स्थापित किया। इसी वर्ष संस्कृत-बाङ्ग्ला-भाषा का मिश्रित ''द्वैभाषिक'' नामक पत्रिका आरम्भ हुई, जिस में आधुनिक-काव्यों का महत्त्वाधायी स्तम्भ सन्निवेशित रहा।

वर्ष 1888 में 'विद्यामार्तण्डः', 'ग्रन्थमाला' और 'आर्यसिद्धान्तः' नाम से तीन संस्कृत-पत्रिकाएं प्रकाशित हुईं। 1889 में 'उषा' नामक संस्कृत-पत्रिका प्रकाशित हुई। वर्ष 1891 में 'मानवधर्म-प्रकाशः' और वर्ष 1893 में 'संस्कृतचन्द्रिका' नाम से दो संस्कृत पत्रिका प्रकाशित हुईं। पण्डित अम्बिकादत्त व्यास का लिखा हुआ 'शिवराज-विजय' नाम से प्रथम संस्कृत उपन्यास वर्ष 1893 में प्रकाशित हुआ। इस उपन्यास के प्रकाशन के साथ संस्कृत-वाङ्मय में कथा-साहित्य-लेखन-परम्परा पुनरुज्जीवित हुई।

वर्ष 1895 में 'कविः' नामक मासिक संस्कृत-पत्रिका आरम्भ हुई। इसी वर्ष 'प्रयाग-पत्रिका', 'आर्यावर्त-तत्त्ववारिधिः' 'श्रीवेङ्कटेश्वर-संस्कृतपत्रिका' नाम से तीन संस्कृत-पत्रिकाओं का प्रकाशन आरम्भ हुआ। वर्ष 1896 में मातृभक्तिविषयक काव्य-निबन्ध-लेखन-स्पर्धा का आयोजन कर अप्पाशास्त्री राशिवडेकर ने 'संस्कृतचन्द्रिका' नामक संस्कृत-पत्रिका के माध्यम से श्रेष्ठलेखकों को प्रथम पुरस्कार प्रदान-पुरस्सर सम्मानित किया। इसी वर्ष 'सहृदया' नामक संस्कृत-पत्रिका आरम्भ हुई। वर्ष 1897 में 'काव्यकादम्बिनी','संस्कृत-ग्रन्थमाला','काव्यमाला', 'काव्यकल्पद्रुमः', 'भारतोपदेशकः' नाम से पांच संस्कृत-पत्रिकाओं का प्रकाशन आरम्भ हुआ। वर्ष 1899 में अनन्ताचार्य ने 'शास्त्रमुक्तावली' नामक संस्कृतपत्रिका का प्रकाशन करना प्रारम्भ किया। इसी वर्ष 'विद्वत्कला' एवं 'साहित्यरत्नावली' शीर्षक से दो संस्कृत-पत्रिकाएं प्रकाशित हुईं।

वर्ष 1900 में 'देवगोष्ठी', 'विद्यार्थीचिन्तामणिः' नामक दो संस्कृतपत्रिकाओं का प्रकाशन आरम्भ हुआ। इसी वर्ष 'मञ्जुभाषिणी' नामक प्रथम संस्कृत-साप्ताहिकी का प्रकाशन आरम्भ हुआ। वर्ष 1901 में 'भारतधर्मः', 'ग्रन्थप्रदर्शिनी', 'श्रीकाशी' नाम से तीन संस्कृत-पत्रिकाओं का प्रकाशन आरम्भ हुआ। वर्ष 1902 में 'रसिकरञ्जिनी' नामक संस्कृत-पत्रिका आरम्भ हुई। इसी वर्ष 'विद्यार्थी-चिन्तामणिः' नामक संस्कृतपत्रिका का साप्ताहिक प्रकाशन आरम्भ हुआ। वर्ष 1903 में भवानी प्रसाद शर्मा ने काशी से 'सूक्तिसुधा' नामक मासिक संस्कृत-पत्रिका का प्रकाशन आरम्भ किया। इसी वर्ष 'वैष्णवसन्दर्भ' इस संस्कृत-पत्रिका का प्रकाशन आरम्भ हुआ। वर्ष 1904 में रामावतारशर्मा एवं विधुशेखरभट्टाचार्य के संयुक्त-सम्पादकत्व में काशी से 'मित्रगोष्ठी' नाम से मासिक संस्कृतपत्रिका प्रकाशित हुई। वर्ष 1905 में 'मिथिलामोदः', 'विशिष्टाद्वैतिनी' और 'विद्वद्गोष्ठी' नामक तीन संस्कृत-पत्रिकाएं प्रकाशित हुईं।

वर्ष 1906 में 'सूनृतवादिनी' नामक साप्ताहिक संस्कृतपत्रिका काशी से प्रकाशित हुई। इसी वर्ष 'केरल-ग्रन्थमाला', 'सद्धर्मः', 'प्रकटनपत्रिका', 'वीरशैवप्रभाकरः', 'बालमनोरमा', 'विद्यावती', 'वीरशैवमतप्रकाशः', 'विश्वश्रुत' 'विद्वन्मनोरञ्जनी' इत्यादि संस्कृतपत्रिकाएं प्रकाशित हुईं। 1 जून 1907 में त्रिवेन्द्रम् से 'जयन्ती' नामक प्रथम संस्कृत-दिनपत्र का प्रकाशन आरम्भ हुआ। इसी वर्ष 'षड्दर्शिनी', 'संस्कृतम्' नामक पत्रिकाओं का प्रकाशन हुआ। वर्ष 1913 में चन्द्रशेखर शास्त्री ने प्रयाग से 'शारदा' नाम से संस्कृत-मासिक पत्रिका प्रकाशित किया। इसी वर्ष 'चित्रवाणी', 'कवित्वम्', 'आयुर्वेदपत्रिका', 'मञ्जरी', 'प्राचीनवैष्णवसुधा', 'धर्मचक्रम्', 'अमृतवाणी', 'संस्कृतकौमुदी', 'सुरभारती' इत्यादि कई संस्कृत-पत्रिकाओं का प्रकाशन आरम्भ हुआ।

इसी क्रम में 1914 में 'बहुश्रुतम्', 1915 में 'गीर्वाणभारती' तथा 1918 में 'संस्कृतसाहित्यपरिषद्' नामक मासिक संस्कृत-पत्रिका का कोलकाता से प्रकाशन आरम्भ हुआ। वर्ष 1920 में अयोध्या में अखिल-भारतीय-विद्वत्परिषद् संस्थापित हुई। इस परिषद् ने 'संस्कृत-साकेत' नाम से मासिक संस्कृतपत्रिका का प्रकाशन आरम्भ किया, जो बाद में महात्मा गान्धी के अहिंसात्मक आन्दोलन का केन्द्रबिन्दु रूप से ख्यात हुई। 1920 में 'सरस्वती-भवन-ग्रन्थमाला' नाम से संस्कृतपत्रिका तथा 1924 में तीन संस्कृत-मासिक-पत्रिकाएं प्रकाशित हुईं - प्रथम 'गीर्वाण' नाम से मद्रास से, द्वितीय शृङ्गेरी मठ की 'शारदा' और तृतीय काशी के गोपाल मन्दिर से 'समस्या-कुसुमाकरः' नाम से प्रकाशित हुई।

वर्ष 1925 में श्रीमन्महाराज-संस्कृत-पाठशाला की पत्रिका मैसूरु से प्रकाशित हुई, जिसमें संस्कृत-भाषा की आधुनिक रचनाएं एवं प्रमुख रूप से प्रकाशित हुईं।  वर्ष 1926 में तिरुपति से डी.टी. ताताचार्य के सम्पादकत्व में मासिक संस्कृत-पत्रिका 'उद्यानम्', काशी के मीरघाट से 'सुरभारती' प्रकाशित हुई। इसी प्रकार कालीपद तर्काचार्य एवं भुवनमोहन-सांख्यतीर्थ

के संयुक्त सम्पादकत्व में कोलकाता से 'संस्कृतपद्यगोष्ठी' नाम से त्रैमासिक संस्कृतपत्रिका प्रकाशित हुई।

वर्ष 1927 में काशी से 'ब्राह्मण-महासम्मेलनम्' नाम से संस्कृतमासिकी का प्रकाशन हुआ। वर्ष 1929 में अमृतसर से सीताराम-शास्त्री के सम्पादकत्व में 'अमरभारती' नामक संस्कृतपत्रिका का प्रकाशन आरम्भ हुआ। वर्ष 1931 में भारतीय-वार्तापत्राधिनियम प्रवर्तित हुआ। यह अधिनियम राजनीतिक कार्य और सविनय अवज्ञान्दोलन के दमन के लिये क्रियान्वित था। इसी वर्ष गुजरात-राज्य से हीरालाल शास्त्री पञ्चोली एवं हरीश शंकरशास्त्री के संयुक्त सम्पादकत्व में संस्कृत-मासिक 'श्रीपीयूषः' प्रकाशित हुआ। श्रीनगर के नित्यानन्द शास्त्री के सम्पादकत्व और कुलभूषण के सह-सम्पादकत्व में 'श्रीः' नाम से संस्कृतपत्रिका प्रकाशित हुई।

वर्ष 1934 में कालिपद तर्काचार्य के सम्पादकत्व तथा गाङ्गेय-नरोत्तर शास्त्री व रामकृष्ण चक्रवर्ती के सहसम्पादकत्व में कोलकोता से 'संस्कृतपद्यवाणी' नामक संस्कृतमासिक, हैद्राबाद से कालूराम व्यास द्वारा 'कौमुदी' नाम से संस्कृत-मासिक, बङ्गाल के धुलजोड़ा से 'संस्कृत-साहित्यम्' नाम से संस्कृत-पत्रिका, लाहौर से 'उषा' नाम से संस्कृतपत्रिका प्रकाशित हुई। वर्ष 1935 में बेलगाम से गलगली शर्माचार्य के सम्पादकत्व में 'मधुरवाणी' नामक संस्कृतमासिक, कोलकाता से 'मञ्जूषा' नामक संस्कृत-मासिक प्रकाशित हुये।

वर्ष 1936 में हरिद्वार से 'दिवाकरः' नाम से संस्कृत-पत्रिका, पुणे से मीमांसाप्रकाशः' नाम से संस्कृतपत्रिका, तन्जोर से 'सरस्वतीमहल' नाम से संस्कृत-पत्रिकाएं प्रकाशित हुईं। इसी वर्ष आगरा से प्रकाश्यमान 'कालिन्दी' नाम से संस्कृतपत्रिका में दीनानाथ शास्त्री द्वारा लिखित निबन्ध 'संस्कृतपत्रों का साधारणेतिहास' नाम से मुद्रित हुआ।

वर्ष 1937 में मुम्बई के भारतीय विद्याभवन से 'भारतीविद्या' नाम से अनुसन्धानात्मक त्रैमासिक पत्र, कुम्भकोणम् से एस्.सुब्रह्मण्यम् शास्त्री द्वारा 'ब्रह्मविद्या' नाम से मासिक पत्रिका तथा वाराणसी से 'शारदा' नाम से संस्कृत-पत्रिका का प्रकाशन हुआ।

वर्ष 1939 में महादेव शास्त्री के प्रधान-सम्पादकत्व तथा बलदेव प्रसाद मिश्र के सम्पादकत्व में 'ज्योतिष्मती' नाम से सचित्र हास्यपरक संस्कृतपत्र प्रकाशित हुई। इस पत्र के कुछ अङ्क अश्लीलात्मक थे। चुँकि इस संस्कृतमासिक-पत्र में आङ्ग्लप्रशासन की त्रुटियों को प्रकाशित किया गया था अतः प्रशासन ने उसे स्थगित किया था। वर्ष 1940 में वाराणसी से 'उच्छृङ्खलम्' नाम से पाक्षिक संस्कृतपत्र प्रकाशित हुआ। हास्यरस-प्रधान इस पत्र में अश्लीलहास्य-प्रकाशन सर्वथा निषिद्ध था। इस पत्र में हास्यजनक चित्र भी प्रकाशित हुये। इसी वर्ष पटना से 'संस्कृत-सञ्जीवनम्' नाम से बिहार-संस्कृत-सञ्जीवन समाज द्वारा संस्कृतपत्रिका प्रकाशित हुई।


वर्ष 1941 में 'अमृतवाणी' नाम से वार्षिक पत्रिका एस्.एम्.रामकृष्णभट्ट के प्रयास से बैंगलूरू से प्रकाशित हुई। वर्ष 1942 में 'सरस्वतीसुमनः' नाम से वाराणसी-संस्कृत-विश्वविद्यालय

से एक संस्कृतपत्रिका प्रकाशित हुई। वर्ष 1944 में काशी से पण्डित कालिप्रसादशास्त्री के सम्पादकत्व में 'अमरभारती' नाम से पत्रिका प्रकाशित हुई जिसके मुख्य उद्देश्य था राष्ट्रभाषा रूप में संस्कृत को ही प्रतिष्ठापित करना। वर्ष 1947 में 'वार्तापत्र-अन्वीक्षणसमिति' (Press Enquiry Committee) की संरचना हुई। इस समिति द्वारा आदिष्ट था कि संविधानसभा के मौलिकाधिकारों को ध्यान में रख कर वार्तापत्रों की नियमावली की समीक्षा करनी होगी।

**स्वातन्त्र्योत्तरकालिक संस्कृत-पत्रकारिता** (1947-2019)- जैसा कि हम पहले बता चुके हैं स्वातन्त्र्योत्तरकाल में प्रकाशित संस्कृत पत्र-पत्रिकाएं कुछ अधिक दीर्घजीवी हुई हैं। इस अवधि में प्रकाशित पत्र-पत्रिकाओं की संख्या भी कुछ अधिक है। अतः यहाँ कुछ पत्रिकाओं का नाम गिनाना आवश्यक है जो स्वातन्त्र्योत्तरकाल में उस विधा का प्रथम प्रयास होते हुये भी वर्षों तक चली और जिनमें से कुछ अभी तक जीवित हैं। स्वातन्त्र्योत्तरकाल की प्रथम संस्कृत साप्ताहिक सुरभारती 1947 में मुम्बई से, प्रथम संस्कृत पाक्षिक भारतवाणी 1958 में पुणे से, प्रथम संस्कृत द्वैमासिक ब्रह्मविद्या 1948 में कुम्भकोण से, प्रथम संस्कृत द्वैमासिक मालबमयूर 1946 में (स्वतन्त्रता से कुछ पूर्व प्रारम्भ होकर स्वातन्त्र्योत्तरकाल में भी प्रकाशित होती रही) मन्दसौर से, प्रथम संस्कृत त्रैमासिक विद्यालयपत्रिका 1951 में मथुरा से, प्रथम संस्कृत चातुर्मासिक सारस्वतम् 1957 में पटना से, प्रथम संस्कृत षाण्मासिक संस्कृतप्रतिभा 1959 में नईदिल्ली से एवं प्रथम संस्कृत वार्षिक तरङ्गिणी 1958 में नई दिल्ली से प्रकाशित हुई। इसी प्रकार प्रथम संस्कृत दैनिक विजय 1961 में पुणे से प्रकाशित हुआ। बाद में 1970 में सुधर्मा मैसूर से प्रकाशित हुई।

**पत्र-पत्रिका-सम्बद्ध शोध-सर्वेक्षण -** भारत की सर्वाधिक प्राचीनतम संस्कृत-पत्रकारिता का आज उपेक्षित होने का कारण यह भी हो सकता है कि संस्कृत-वाङ्मय में पत्रकारिता के विषय में पर्याप्त प्रामाणिक उपजीव्य-सामग्री उपलब्ध नहीं है। भारत में सर्वप्रथम संस्कृत-पत्रिकाओं का विवरण अर्नेस्टहास ने दिया दो पत्रिकाओं का सामान्य परिचय देकर। बाद में मैक्समूलर ने स्वकीय ग्रन्थ में संस्कृत के अध्ययन अध्यापन विषयक उल्लेख करते हुये लिखा है - ''संस्कृत ही एक ऐसी भाषा है जो आज भी देश के एक प्रदेश से अन्य प्रदेश तक लोगों के द्वारा बोली एवं समझी जाती है।" एल्.डी.बर्नेट् ने अपने ग्रन्थ में पत्र-पत्रिकाओं का यथाशक्य विवरण दिया। उक्त विवरण वर्ष 1886 ई. से 1928 ई. तक प्रकाशित पत्र-पत्रिकाओं का ही है। विद्यावाचस्पति अप्पाशास्त्री राशिवडेकर ने एक मासिक पत्रिका का सम्पादन किया जिसका नाम था - 'संस्कृत-चन्द्रिका'। इस पत्रिका में सर्वप्रथम अनेक संस्कृत-पत्र-पत्रिकाओं का विस्तृत विवरण एवं समीक्षण प्राप्त होता है।

वर्ष 1907 ई. में विन्टर्निट्स ने संस्कृत-पत्र-पत्रिकाओं के अमूल्य अवदान का समर्थन किया। वर्ष 1913 ई. में 'संस्कृतरत्नाकर'-नामक मासिक पत्रिका में प्रकाशित 'वासन्तिक-प्रमदः' शीर्षकयुक्त लेख में अनेक प्राचीन संस्कृत-पत्र-पत्रिकाओं का नामोल्लेख किया गया। बाद

में गुरुप्रसाद शास्त्री, दीनानाथ शास्त्री सारस्वत, एम्. कृष्णामाचारियार, आर्. एन्. दाण्डेकर, चिन्ताहरण चक्रवर्ती, वी. राघवन्, शंकरलाल शर्मा, गणेशराम शर्मा, रामगोपाल मिश्र, श्रीधर भास्कर वर्णेकर, कलानाथ शास्त्री (संस्कृत की पत्र-पत्रिकाएं –अमर भाषा के चिर यौवन के प्रमाण, दृक् – 17, पृ. 34 -39) एवं लालाशङ्कर गयावाल (स्वातन्त्र्योत्तर संस्कृत पत्रकारिता का परिधि-प्रसार, दृक्–15-16, पृ. 159 - 176) प्रभृतियों के ग्रन्थों या लेखों में संस्कृत-पत्र-पत्रिकाओं का विस्तृत विवरण उल्लिखित है। दृक्-पत्रिका के सम्पादक बनमाली बिश्वाल ने एक संयुक्तांक (अंक 28-29) के सम्पादकीय में संस्कृत-पत्रिकाओं का विवरण प्रस्तुत किया। समय-समय पर दृक् एव कथासरित् के अंकों में भी संस्कृतपत्रिकाओं की सूची प्रकाशित हुई। वर्ष 1973 में रामगोपाल मिश्र ने हिन्दी भाषा में ''संस्कृत-पत्रकारिता का इतिहास'' नामक अपने शोधप्रबन्ध में 1960 तक प्रकाशित एवं प्रकाश्यमान संस्कृत-पत्रपत्रिकाओं का विस्तृत विवरण प्रदान किया।

परवर्ति काल में संस्कृत-विद्वानों, अध्यापकों एवं शोधार्थियों द्वारा लिखित विविध लेख यत्र-तत्र प्रकाशित हुये। तीन - चार वर्ष पूर्व चेतना ने 'राजस्थाने संस्कृत-पत्रकारता' इस शीर्षक से पुस्तक लिखी जहाँ उन्होंने राजस्थान की संस्कृत-पत्रकारिता का लेखा जोखा प्रस्तुत किया। इसके अतिरिक्त देवर्षि कलानाथ शास्त्री, लालाशंकर गयावाल एवं बलदेवानन्द सागर ने भी इस दिशा में उत्तम प्रयास किया है। हाल ही में राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान ने दूरस्थ शिक्षा के माध्यम से प्रमाणपत्रीय पाठ्यक्रम संस्कृत-पत्रकारिता आरम्भ किया है। एक सुखद वार्ता यह भी है कि वर्ष 2020 में रामटेक (नागपुर) में श्री कविकुलगुरु कालिदास संस्कृत विश्वविद्यालय में आयोज्यमान अखिल भारतीय प्राच्यविद्या सम्मेलन के 50वे अधिवेशन में संस्कृत-पत्रकारिता पर एक विशेष सत्र का आयोजन किया जा रहा है। आकाशवाणी एवं दूरदर्शन से दृश्य-श्रव्य संचार माध्यम से प्रसारित संस्कृत वार्ता भी संस्कृत-पत्रकारिता का अंग बनी। स्वाभाविक है कि दूरदर्शन के आने पर रेडिओ की श्रोताओं में कुछ कमी अवश्य आई है। वस्तुतः संस्कृत-पत्रकारिता-विषयक सामग्री विविध ग्रन्थालयों में संगृहीत की जानी चाहिये जिससे संस्कृत-पत्रकारिता को लाभ पहुंचाया जा सके।

इस लघुपुस्तक में स्वातन्त्र्योत्तरकालिक सभी संस्कृत-पत्रिकाओं के बारे में विस्तार से बताना सम्भव नहीं है। अतः मैं यहाँ केवल दृक्, कथासरित् एवं पद्यबन्धा नाम से तीन पत्रिकाओं के बारे में विशद रूप से बताना चाहता हूँ जो तीन प्रमुख समकालिक विधाओं (समीक्षा, कथा, कविता) का प्रतिनिधित्व करती हैं और जिनसे मैं सक्रियता से जुडा भी हूँ –

**दृक्-** 20-वीं सदी के अन्तिम वर्षों (वर्ष 1999) में इलाहाबाद से दृग्भारती (1/32 एम. आई. जी आवास विकास कालोनी, योजना – 3, झूसी, इलाहाबाद – 211019) नामक  सांस्कृतिक एवं साहित्यिक संस्था का जन्म हुआ जिसके बैनर के नीचे दृक् (समकालिक संस्कृत-साहित्य-समीक्षा षाण्मासिकी) नाम से एक पत्रिका का प्रकाशन हुआ। आरम्भ में इस पत्रिका की

भाषा केवल हिन्दी रही। किन्तु पत्रिका को व्यापक आयाम देने के लिये बाद में इसे त्रिभाषीय बनाया गया। यद्यपि यह पत्रिका हिन्दी, संस्कृत एवं अंग्रेजी तीनों ही भाषा में छपती रही, किन्तु इसमें 75 % लेख हिन्दी में ही छपे। दृक् अकेली शुद्ध संस्कृत साहित्य-समीक्षा पत्रिका है। दृक्-पत्रिका के प्रकाशन का प्रमुख उद्देश्य इस प्रकार हैं -1.संस्कृत-रचना-संसार में प्रवृत्त विशिष्ट रचनाकारों की रचनाओं का तटस्थ तथा वस्तुपरक मूल्याङ्कन, 2.संस्कृत में रचे जा रहे सभी विधाओं को समेटने का प्रयास, 3.समकालिक संस्कृत-साहित्य के प्रतिमानों पर बेबाक समीक्षा, 4. परम्परा और आधुनिकता के बीच सेतु का निर्माण,5.पारम्परिक एवं आधुनिक आलोचनात्मक दृष्टि के आलोक में समकालिक संस्कृत-साहित्य के मूल्यांकन को प्रश्रय देना आदि।

दृक् के अब तक 31 अङ्क निकल चुके हैं। इनमें से संयुक्तांक – 4 (15-16 और 24-25, 28-29 एवं 30-31) तथा विशेषाङ्क 5 से अधिक (संस्कृतवर्ष-विशेषाङ्क, जगन्नाथपाठक अभिनन्दन अङ्क, आधुनिक संस्कृत साहित्य की प्रवृत्ति-विषयक विशेषाङ्क, गद्यसाहित्य-विशेषाङ्क तथा आचार्य गोविन्दचन्द्र पाण्डेय स्मृत्यंक आदि) प्रकाशित हुये। आरम्भ से इस पत्रिका के प्रधान-सम्पादक थे - स्व. गोविन्द चन्द्र पाण्डेय तथा सम्पादक हैं - शिवकुमार मिश्र तथा बनमाली बिश्वाल। इस पत्रिका का ध्येय-सुभाषित है – *पुराणमित्येव न साधु सर्वम्*।

आज तक इस पत्रिका में शताधिक आलेख, शताधिक ग्रन्थसमीक्षा, 25 से अधिक संस्कृत-रचनाकारों का साक्षात्कार एवं शताधिक संक्षिप्त परन्तु नवीन साहित्य-समीक्षा प्रकाशित हैं। आधुनिक संस्कृत साहित्य पर शोध करने वाले गवेषक या इसी विषय पर शोधपत्र लिखने वाले विद्वान् एवं इस विषय पर प्रोजेक्ट लेकर कार्य करता हुआ समन्वयक प्रत्यक्ष या परोक्ष रूप से दृक् की सहायता के बिना अपना कार्य या तो पूर्ण नहीं कर सकता या फिर अपने कार्य के साथ न्याय नहीं कर सकता। इस प्रकार इस पत्रिका ने संस्कृत-साहित्य-समीक्षा को एक मञ्च प्रदान किया है।

**कथासरित्** -कथासरित् नाम से षाण्मासिकी समकालिक संस्कृत-कथा-पत्रिका 2005 से प्रयाग (कथाभारती, 57वसन्तविहार, झूसी, इलाहाबाद – 211019) से एवं बाद में कोलकाता से प्रकाशित हो रही है, जिसका ISSN नंबर है 0976-4453 और अब तक इस पत्रिका के 27 अंक प्रकाशित हो चुके हैं। आरम्भ से इस पत्रिका के प्रधान सम्पादक थे स्व. अच्युतानन्द दाश और वर्तमान सम्पादक हैं - बनमाली बिश्वाल और नारायण दाश तथा सह-सम्पादक हैं राकेश दाश। इस पत्रिका का ध्येयवाक्य है - *नैषा पत्रिका एकमान्दोलनम्* (यह पत्रिका नहीं एक आन्दोलन है) और ध्येय-सुभाषित है - *कथा जनस्याभिनवा वधूरिव* (कथा लोगों की नई बहू जैसी)। इस पत्रिका में हर प्रकार की कथा (दीर्घकथा), लघुकथा, स्पशकथा, टुप्-कथा, बालकथा, ज्ञानविज्ञानकथा, विनोदकथा, व्यङ्ग्यकथा, कथाग्रन्थसमीक्षा, धारावाहिक उपन्यास, धारावाहिनी दैनन्दिनी आदि प्रकाशित हो रही हैं। लेखकों की प्रतिक्रिया, प्रीतिपत्र आदि स्थायीस्तम्भ में प्रकाशित होते हैं। प्रत्येक अङ्क में एक कथाकार का साक्षात्कार भी प्रकाशित होता है। अब तक इस पत्रिका में

शताधिक कथा, अनूदित कथा, अनेक उपन्यास, दशाधिक कथाकारों के साक्षात्कार, अनेक कथाग्रन्थसमीक्षा, अनेक विशेषाङ्क, जैसे अच्युतानन्द स्मृतिविशेषाङ्क, भारतीय कथाविशेषाङ्क, विश्वकथाविशेषाङ्क एवं (16) लविशेषाङ्कउत्क आदि प्रकाशित हैं। इस प्रकार इस पत्रिका ने संस्कृत-कथाकारों को एक अद्भुत मञ्च प्रदान किया है।

**पद्यबन्धा** - समकालिक संस्कृत कविता षाण्मासिकी पद्यबन्धा का वर्ष में दो बार वैशाखी अंक (अप्रैल) तथा शारदी अंक (अक्टूबर) वर्ष 2012 से भोपाल (वीणापाणि संस्कृतपीठम्, एल – 145, ए.बी.डी. एल पाराडाइज, सन्त आशाराम नगर, फेज – 3, लाहरपुर, भोपाल–462043,मध्यप्रदेश) से नियमित प्रकाशित हो रही है जिसका ISSN नंबर है 22784888। अब तक इस पत्रिका के 14 अंक प्रकाशित हो चुके हैं। इस पत्रिका के प्रधान सम्पादक हैं बनमाली बिश्वाल और सम्पादक हैं धर्मेन्द्र कुमार सिंहदेव। इस पत्रिका का ध्येय सुभाषित है - *कविरेव प्रजापतिः* (कवि ही प्रजापति है)। इस पत्रिका में हर प्रकार की कविता (छन्दोबन्ध, गीतबन्ध, मुक्तच्छन्दोबन्ध, बालकविता, शिशु-कविता हास्यकविता, वैदेशिक छन्दोबन्ध अनूदित कविता, गीत, गजल, लोकगीत आदि) तथा कविताग्रन्थ-समीक्षा भी प्रकाशित हैं। लेखकों की प्रतिक्रिया, प्रीतिपत्र आदि भी सम्बद्ध स्थायीस्तम्भों में प्रकाशित होते हैं। अब तक इस में शताधिक मौलिक, अनूदित कविता प्रकाशित हो चुकी हैं। इस प्रकार इस पत्रिका ने भी संस्कृतकविता के लिए एक अपूर्व मञ्च प्रदान किया है।

गिरिधारी पण्डा की कविता को मूर्खः पद्यबन्धा – 1 के (पृ. 65 -67) में प्रकाशित है। सत्यनारायण आचार्य की कविता पहले लोकभाषासुश्री, प्रियवाक् आदि पत्रकाओं में प्रकाशित है। उनकी संस्कृतदिनमागतम् कविता पद्यबन्धा–4-5 (पृ. 53) में प्रकाशित है। में कुछ पंक्तियां इस प्रकार हैं–*स्वागतं भोः! स्वागतम् / संस्कृतदिनमागतम् । /भारतसंस्कृतिपोषकं कृषिकर्मजयघोषकम्। /शान्तिप्रतीक-प्रभो-बलदेव-शुभजन्मदिनमागतम्।।* सुज्ञान कुमार मोहान्ती की कविता श्रीजगन्नाथाष्टकम्, वद त्वं मे कान्ते कमिह रचिता पूर्वघटना, शरद्वर्णनम्, वसति वसन्ते वसुधावासे आदि पद्यबन्धा में प्रकाशित है। इसी प्रकार व्रजेन्द्र कुमार सिंहदेव, अरविन्द तिवारी, शैलेश तिवारी तथा सोमनाथ दास की कविताएं भी पत्र-पत्रिकाओं में प्रकाशित है।

**पत्र-पत्रिकाओं में प्रकाशित बालसाहित्य**– संस्कृत-बाल-साहित्य के दो रूप होते हैं - संग्रहरूप में प्रकाशित बालसाहित्य तथा पत्र-पत्रिकाओं में प्रकाशित बालसाहित्य। सम्पूर्ण भारतवर्ष में प्रकाशित शताधिक-संस्कृत-पत्रिकाओं में बालकों के लिए संस्कृतभारती द्वारा प्रकाशित सम्भाषणसन्देश की भूमिका महत्त्वपूर्ण है जहाँ बालमोदिनी-स्तम्भ में नियमित-रूप से बालकथा, बालकविता तथा समय-समय पर चाटुश्लोक आदि प्रकाशित होते हैं। इसी प्रकार दिल्ली-संस्कृत-अकादमी से प्रकाशित संस्कृतचन्द्रिका नामक बालपत्रिका में भी बहुविध बालसाहित्य प्रकाशित होते हैं। लोकभाषा प्रचार समिति की लोकभाषासुश्री के विविध अंकों में

भी प्रभूत बालसाहित्य प्रकाशित हैं। इसी प्रकार प्रियम्वदा, दिग्दर्शिनी आदि संस्कृत-पत्र-पत्रिकाओं में भी अनेक बालसाहित्य प्रकाशित हैं।

**पत्र-पत्रिकाओं में बालकथा** - कथासरित् के प्रत्येक अंक में बालकथास्तम्भ प्रकाशित हैं जहाँ शताधिक बालकथा प्रकाशित हैं। कथासरित् के 26 वें अङ्क में तीन बालकथाएं प्रकाशित हैं। जैसे - गोपबन्धुमिश्र का पितामहस्य स्वप्नः (पृ. 64-66), आशा अग्रवाल का चञ्चलः (पृ. 67) और त्वरायाः रसः (पृ. 68-69)। इसी पत्रिका के 25 वां अङ्क बालकथा-विशेष-तरङ्ग के रूप में प्रकाशित है, जिसमें बालकथास्तम्भ में 13 बालकथा, लघुकथास्तम्भ में 15 बाल-लघुकथाएं, एक बालस्पशकथा, 4 अनूदित बालकथाएं तथा 2 बाल-धारावाहिनी प्रकाशित हैं। यहाँ (पृ.95-98) 'उत्तरवायुः' शीर्षक से राधिकारञ्जन दाश की एक बालस्पशकथा सङ्कलित है। इसी प्रकार अवधूतस्य चतुर्विंशतिः गुरवः इस शीर्षक से तन्मयकुमार भट्टाचार्य की दश भागों में विभक्त एक दीर्घकथा प्रकाशित है। इसी अंक में बालसाहित्यकार देवीसहाय-पाण्डेय का साक्षात्कार तन्मयकुमारभट्टाचार्य ने लिया।

**पत्र-पत्रिकाओं में बालकविता -** पद्यबन्धा में काव्य रूप में प्रभूत बालसाहित्य का प्रकाशित होना सन्तोष का विषय है। पद्यबन्धा – 2-3 (पृ.126-127) में रहस बिहारी द्विवेदी की कविता 'सततं मनसा स्मरणीयम्' प्रकाशित है - *स्वतन्त्रतादिवसे गणतन्त्रे राष्ट्रध्वजं वन्दनीयम्। / जनगणमन इति राष्ट्रगीतमपि सर्वैः साकं पठनीयम्। आभारतं स्वभारतराष्ट्रं त्वया सततमादरणीयम्। ... /राष्ट्रोत्थानं वंशोत्थानं जात्युत्थानं यतनीयम्। / एवं कृत्वा स्वकं जीवनं यशोमयं प्रिय करणीयम्।* इसी प्रकार पद्यबन्धा -2-3 में उन्हीं का 'वनं सदैव रक्ष्यताम्' कविता प्रकाशित है। उस कविता की कुछ पङ्क्तियां इस प्रकार हैं - *रक्षितोऽसि येन तत्त्वया न नाश्यताम् / वनं सदैव रक्ष्यतां सखे / रक्ष रक्ष वृक्षकं तक्ष मा क्वचिद् वनं / पादपान् विरोप्य तत्कुलं प्रसार्यताम्। / रक्षितोऽसि येन ..।*

समकालिक संस्कृत-कविता में आज प्रयोगधर्मिता का राजत्व है। मुक्तछन्द में भी तुकान्त-पदयोजना बालकों को प्रेरित करनेमें महत्त्वपूर्ण भूमिका का निर्वहन करते हैं। उदाहरण के लिए पद्यबन्धा 5-4 –(पृ98.) में प्रकाशित बनमाली बिश्वाल की 'मातामही' कविता को लिया जा सकता है जो अनायास बालकों के मन को मोह लेती है। कुछ पङ्क्तियां इस प्रकार हैं - *मातुर्माता मम सा मातामही / स्नेहमयी पुनः करुणामयी/ जीवनादधिकं स्निह्यति मयि/'आम्' वदति नैव वदति 'नहि'।।* वहीं पृ97. में प्रकाशित बिश्वाल के 'पितामहः' कविता भी उल्लेख्य है जहाँ भारतीय पितामह के स्वरूप सुष्ठु वर्णित है- *पितामहो मम अङ्गरक्षकः / पितुः क्रोधे सति स उद्धारकः।/ मातुः कृते दर्शयति सुमार्गं / पितरं शासति यथा बालकम्।।* इसी प्रकार पद्यबन्धा के 2-3 अङ्कों भी 'छूक् छूक् चलति रेलगन्त्री' शीर्षक कविता भी बाल-पाठकोपयोगी है – *छूक् छूक् चलति रेलगन्त्री/यत्र तत्र सा नैव श्राम्यति। त्वरिता वर्तते तस्याः गतिः/सर्वेषु तस्याः परमा प्रीतिः।।.../ रोगी भवतु भवतु भोगी/त्यागी भवतु भवतु योगी।/आहूय सर्वान् वारम्वारम्/ उन्मोचयति*

*सा हृदयद्वारम्।।* इसी प्रकार पद्यबन्धा के सप्तम एवं अष्टम अङ्क (पृ.108-110) में प्रकाशित कवि श्री बिश्वाल के 'हरितं भरितं गोधूमक्षेत्रम्' कविता में खेत – खलिहान का दृश्य चित्रित है - *हरितं भरितं गोधूमक्षेत्रम्/खेलति तन्मध्ये सर्षप-पुष्पम्।/हरति क्षणेन दर्शकचित्तं /साधयिष्यति तत्कृषकहितम्।।/हरितेक्षेत्रे तद्धरितं पत्रं/गावं तच्च करोति लोभासक्तम्। कथं करिष्यति तस्य भक्षणं/चञ्चाऽत्र करोति तस्य रक्षणम्।।* वहीं पृ. 110-111 में प्रकाशित श्री बिश्वाल की कविता छवर् छवर् खेलन्ति मीनाः पाठकों को अपने बाल्यकाल की सैर कराती है -*छवर् छवर् खेलन्ति मीनाः/कूले दृष्ट्वा च तान्बालकाः धन्याः। वडिशान्सज्जीकुर्वन्ति चानेके/ परिहसन्ति तानपरे नैके।।/ कूले योगी वकः कुरुते ध्यानं/जलोत्थितानाञ्च हरते प्राणान्।/मत्स्यरङ्कः पक्षी डयते चक्रं/उल्कावत्पतंश्च धरति मत्स्यम्।।* वहीं आगे पृ.112-113 में प्रकाशित श्री बिश्वाल की कविता 'परी बालकों को आकर्षित करती है - *परी परी केयं परी / दुःखसागरस्य तरी / नैव सा सामान्या नारी / भुवनत्रय-सुन्दरी।। बालक-मनोरञ्जनी / दुःस्थानामुपकारिणी / सत्यशिवानुगामिनी / न सुन्दराभिमानिनी।।*

**निष्कर्ष** - कुछ लोग संस्कृत-पत्रकारिता को पिछडा मानते हैं, जो उचित नहीं है, क्योंकि संस्कृत-पत्रकारिता का अन्यून डेढ सौ वर्ष का इतिहास है। इस समय हमारे देश में 100 से अधिक संस्कृत-पत्रिकाएं प्रकाशित हो रही हैं और नियमित पढी भी जा रही हैं। पर स्तरोन्नयन की सम्भावना सर्वत्र रहती है। अतः यहाँ भी है। किसी भी पत्रिका के प्रकाशन के समय उसका उद्देश्य स्पष्ट होना चाहिये। पत्रकारिता की पृष्ठभूमि क्या और इसका कर्तव्य क्या है यह भी स्पष्ट हो। पत्रिका के आनुक्रमिक स्वरूप का परीक्षण भी कम आवश्यक नहीं है। जरूरी नहीं कि पत्रिका का आरम्भिक स्वरूप जैसा था वर्तमान और भविष्यत स्वरूप भी वैसा ही रहेगा।

केवल पत्रिका-प्रकाशन हेतु पत्रिका का प्रकाशन करना अथवा केवल सम्पादक बनने के लिये या अपने - अपने लोगों (परिवार के सदस्य, इष्ट मित्र एवं शिष्य आदियों) के लेखों के प्रकाशन के लिये पत्रिका का प्रकाशन करना उचित नहीं। आज - कल पत्रिकाओं को तो धडल्ले से ISSN संख्या मिल भी जाती है। पत्रिकाओं का पंजीकरण भी आसान हो गया है। नौकरी के लिए एवं पदोन्नति के लिए लेखों का प्रकाशन अनिवार्य हो गया है। और तो और शोधछात्रों को भी शोधप्रबन्ध जमा करने से पहले कम से कम दो शोधलेख प्रकाशित करने की आवश्यकता पड रही है। ऐसी स्थिति में लेखों के प्रकाशन हेतु सम्पादकों पर दबाव बनना स्वाभाविक है। दबाव से किया गया कोई भी कार्य अच्छा नहीं होता। अतः कई पत्रिकाओं का गुणात्मक स्तर घट रहा है। परिणामतः कहीं-कहीं तो सम्पादक एवं प्रकाशक इस हालत का फायदा उठाते हुये व्यवसाय करने लग गये हैं। ऊपर से यूजीसी-मान्यता भी सम्पादकों के गले की हड्डी बनी हुई है। फलतः प्रतिष्ठित पत्रिकाएं कब उस सूची से बाहार हो जाती है – यह बात सम्पादकों को भी पता नहीं है।

संस्कृत-पत्रकारिता के परिवर्तित रूप संस्कृत-पत्रकारिता से जुडी समस्याओं और उनके समाधान के प्रति सचेत होने की आवश्यकता है। साम्प्रतिक सम्पादक, पाठक, लेखक, समीक्षक सभी के मार्ग में  अनेक समस्यायें हैं। पाठक को अलग कर दें तो अन्य तीनों (सम्पादक, लेखक एवं समीक्षक) की एक ही प्रमुख समस्या है - पाठकाभाव। पाठकों के समक्ष भी अच्छी रचना का अभाव है। अतः संस्कृत में  प्रकाशित पत्र पत्रिकाओं को जनसामान्य के रुचि के अनुकूल बनाना चाहिये। आवश्यकता पडने पर उसे द्विभाषी, त्रिभाषी या कभी-कभी लिप्यन्तरित भी करना चाहिए। संस्कृत-पत्रकारिता को जनसामान्य से जोडने के लिये कुछ अल्पावधि पाठ्यक्रम चलाया जा सकता है। सौभाग्य से राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान से संस्कृत-पत्रकारिता का प्रमाणपत्र-पाठ्यक्रम चलाया जा रहा है जो उपक्रम संस्कृत-पत्रकारिता के लिये निश्चय ही शुभ लक्षण है।

संस्कृत-पत्रकारिता को जनसामान्य से जोडने के लिये व्यक्तिगत नहीं सामूहिक प्रयास अपेक्षित है। यह एक सुखद संयोग है कि इस समय कई संस्कृत-पत्रकार-संघों का उदय हुआ है। उदाहरण के लिए जैसे - भारतीय संस्कृत-पत्रकार-संघ (कार्यालय एच् – 09, आकाशभारती आपार्टमेंट, 24 इन्द्रप्रस्थ एक्सटेन्सन, दिल्ली – 110092) जिसके कई अधिवेशन और महाधिवेशन वाराणसी, बडौदा, उज्जैन एवं दिल्ली में  सम्पन्न हो चुके हैं। इसी क्रम में  प्रफुल्ल पुरोहित तथा  रवीन्द्र कुमार पण्डा के संयुक्त प्रयास से वडोदरा, गुजरात में  २५ - २६, जुलाई 2012 को "राष्ट्रीय संस्कृत पत्रकारिता-सम्मेलन" का आयोजन किया गया था। इस सम्मेलन में संस्कृतपत्रकारिता की ऐतिहासिक परम्परा, आधुनिक-काल में संस्कृतपत्रकारिता की उपयोगिता, संस्कृत पत्रकारिता की लोकमङ्गल भावना, संस्कृत-पत्रकारिता का उद्भव एवं विकास, संस्कृत-पत्रकारिता में  संस्कृत का योगदान, संस्कृत पत्रिका के  माध्यम से संस्कृत का रक्षण, संस्कृतपत्रों की समस्या एवं संभावना, संस्कृत–पत्रिका-संप्रेषण में पत्रकारिता का योगदान, भारत में वृत्तसंप्रेषणस्वरूप आदि अनेक विषयों पर चर्चा हुई।

इस प्रकार संस्कृत-पत्रकारिता अन्य भाषाओं की तुलना में कुछ विशिष्ट महत्त्व रखता है। संस्कृत-पत्र-पत्रिकाओं के माध्यम से ही आज कन्याकुमारी से हिमालय तक भारत सांस्कृतिक, आध्यात्मिक, भौगोलिक ऐक्य का अनुभव कर रहा है। सभी राज्यों में  संस्कृत पढा-लिखा जाने से एवं मुद्रण एवं प्रकाशन होने से संस्कृत भाषा का अमृतत्व सिद्ध होता है।

**-0-**

## सन्दर्भ/सहायक-ग्रन्थ/पत्रिका-सूची


- संस्कृत वाङ्मय का इतिहास – खण्ड – 7 (आधुनिक संस्कृत साहित्य खण्ड), सं. जगन्नाथ पाठक, उत्तर प्रदेश संस्कृत संस्थान, लखनऊ – 2000
- अभिनव-काव्यलङ्कारकारिका – रेवाप्रसाद द्विवेदी, चौखम्बा संस्कृत वाराणसी
- अभिराजयशोभूषणम्, अभिराज राजेन्द्र मिश्र, अक्षयवट प्रकाशन, इलाहाबाद
- अभिनव काव्यलङ्कारकारिका – राधावल्लभ त्रिपाठी, सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्याल, वाराणसी
- संस्कृत साहित्य का रचनासंसार, संइलाहाबाद ,जयशंकर त्रिपाठी.
- आधुनिक संस्कृत साहित्य की सन्दर्भ ग्रन्थसूची, राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान, नई दिल्ली, 2002
- बीसवी शताब्दी के संस्कृत साहित्य की सन्दर्भ ग्रन्थसूची, अक्षयवट प्रकाशन , इलाहाबाद, 2002
- बीसवी शताब्दी संस्कृत साहित्य, राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान, नई दिल्ली, 1998
- Contemporary Sanskrit writings in Orissa, Arunranjan Mishra, Pratibha Prakashan, Delhi, 2006
- *Utkala-Pratibhā* (Proceedings of National Seminar), Rashtriya Sanskrit Sansthan, Sadasiva Campus, Puri, Odisha, 2012-13
- Significant facets of Modern Sanskrit Literature, Ed. R.K. Panda, Baroda, 2011
- Modern Prose Literature in Sanskrit",Ed. R.K. Panda, Baroda, 2011
- The second sex by Simone, फ्रांसीसी 1946 / अंग्रेजी 1953
- स्त्रीविमर्श - महादेवी वर्मा, हिन्दूस्तानी एकेडेमी, इलाहाबाद, 2009
- Lukes, Rebecca J. *A Critical Handbook of Children's Literature*. Boston, Mass: Pearson Education, Inc., 2003. Print.
- May, Jill P. *Children's Literature and Critical Theory: Reading and Writing for Understanding*. New York: Oxford University Press, 1995. Print.
- Meigh, Cornelia. *A Critical History of Children's literature: A Survey of Children's books in English.* New York: Macmillan, 1969. Print.

- Rudman, Masha Kabakaw. *Children's literature: An Issues Approach.* Lexington, Mass: Heath, 1976. Print.
- History of Translation In India, National Translation Mission, Central Institute of Indian Language, Mysuru, 2017
- आधुनिक काल का संस्कृत गद्य, राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान, कलानाथ शास्त्री, नई दिल्ली
- आधुनिक संस्कृत लघुकथाएं स्थिति और प्रवृत्ति, अर्चना तिवारी, पद्मजा प्रकाशन, प्रयागराज, 2011
- Modern Prose Literature in Sanskrit,Ed. R.K.Panda, Baroda, 2011
- Sanskrit Dramas of 20th century by Usha Satyavrat, Meherchand Lachhmandas, Daryaganj, Delhi, 1971
- आधुनिक संस्कृत नाटक (नये तथ्य नया इतिहास), रामजी उपाध्यायः, चौखम्बा विद्याभवनम्, वाराणसी, 1991
- Post Independence Sanskrit Drama, S. R. Ranganatha, NMKRV College for women, Jaynagar, Bangalore, 1994
- नाट्यशास्त्र, सं. श्री बाबुलाल शुक्ल, चौखम्बा संस्कृत सीरिज अफिस, वाराणसी, 1972
- संस्कृत-पत्रकारिता परिचयपाठ्यक्रम, राष्ट्रिय – संस्कृत संस्थान, नई दिल्ली
- संस्कृत-पत्रकारिता का इतिहास, रामगोपाल मिश्र, सागर
- दृक्, अंक 1-31 दृग्भारती,आवास विकास कालोनी, योजना – 3, झूसी, इलाहाबाद - 211019
- पद्यबन्धा, अंक 1– 15, बीणापाणि प्रतिष्ठान, भोपाल
- कथासरित्, अंक 1-28, 57 वसन्त विहार, झूसी, इलाहाबाद – 211019
- सम्भाषणसन्देशः, अक्षरम्, गिरिनगर, क्रास – 8, फेज – 2, बैंगलूरू
- लोकभाषासुश्री, लोकभाषा प्रचार समिति, पुरी, ओडिशा
- नाट्यम्, संस्कृतविभाग, सागरविश्वविद्यालय, सागर
- संस्कृतप्रतिभा ,साहित्य-अकादमी, 35 फिरोज शाह रोड, नई दिल्ली – 1

- संस्कृत-चन्द्रिका ,दिल्ली संस्कृत-अकादमी ,नई दिल्ली –5
- दूर्वा ,कालिदास संस्कृत अकादमी, उज्जैन ,मध्यप्रदेश, जून्, 2005